वि ये दधुः शरदं मासमादहर्यज्ञमक्तुं चादृचम् ।
अनाप्यं वरुणो मित्रो अर्यमा क्षत्रं राजान आशत ॥११॥
तद्वो अद्य मनामहे सूक्तैः सूर उदिते ।
यदोहते वरुणो मित्रो अर्यमा यूयमृतस्य रथ्यः ॥१२॥
ऋतावान ऋतजाता ऋतावृधो घोरासो अनृतद्विषः ।
तेषां वः सुम्ने सुच्छर्दिष्टमे नरः स्याम ये च सूरयः ॥१३॥
उदु त्यद्दर्शतं वपुर्दिव एति प्रतिह्वरे ।
यदीमाशुर्वहति देव एतशो विश्वस्मै चक्षसे अरम् ॥१४।
शीर्ष्णः शीर्ष्णो जगतस्तस्थुषस्पतिं समया विश्वमा रजः ।
सप्त स्वसारः सुविताय सूर्यं वहन्ति हरितो रथे ॥१५॥
तच्चक्षुर्देवहितं शुक्रमुच्चरत् । पश्येम शरदः शतं जीवेम शरदः शतम् ॥१६॥
काव्येभिरदाभ्या यातं वरुण द्युमत् । मित्रश्च सोमपीतये ॥१७॥

११ जिन्होंने वर्ष, मास, दिन, यज्ञ, रात्रि और मन्त्रकी रचना की है, उन मित्र, वरुण और अर्यमाने, शोभमान होकर, दूसरोंके लिये अप्राप्त बल पाया था।

१२ आज सूर्योदय होनेपर, सूक्त द्वारा, तुमसे उस धनकी याचना करेंगे, जिसे जलके नेता मित्र, वरुण और अर्यमा धारण करते हैं।

१३ नेताओ, तुम लाग यज्ञवान्, यज्ञके लिये उत्पन्न, यज्ञ-वर्द्धक, भयानक और यज्ञ-हीनके द्वेषी हो। तुम्हारे सुखतम धनके लिये जो अन्य ऋत्विक् हैं, वे और हम अधिकारी होंगे।

१४ वह दर्शनीय मण्डल अन्तरीक्षके समीप उदित होता है। शीघ्रगामी और हरितवर्ण अश्व सबके भली भाँति देखनेके लिये उस मण्डलको धारण करते हैं।

१५ मस्तकके भी मस्तक ( सबके मस्तक ), स्थावर-जङ्गमके पति और रथारोही सूर्यको, संसारके कल्याणके लिये, सात गति-परायण हरितगण ( अश्व ) सारे संसारके समीप ले जाते हैं

१६ वह चक्षुः-स्वरूप ( सबका प्रकाश ), देव-हितैषी और निर्मल सूर्य-मण्डल उदित हो रहा है। हम सौ वर्ष देखें और सौ वर्ष जीयें।

१७ वरुण, तुम और मित्र अहिंसनीय और द्युतिमान् हो । हमारे स्तोत्रोंके द्वारा सोमपानके लिये आओ।

दिवो धामभिर्वरुण मित्रश्चा यातमद्रुहा । पिबतं सोममातुजी ॥१८॥
आ यातं मित्रावरुणा जुषाणावाहुतिं नरा । पातं सोममृतावृधा ॥१९॥

—:०:—

## ६७ सूक्त

अश्विद्वय देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

प्रति वां रथं नृपती जरध्यै हविष्मता मनसा यज्ञियेन ।
यो वां दूतो न धिष्ण्यावजीगरच्छा सूनुर्न पितरा विवक्मि ॥१॥
अशोच्यग्निः समिधानो अस्मे उपो अदृश्रन्तमसश्चिदन्ताः ।
अचेति केतुरुषसः पुरस्ताच्छ्रिये दिवो दुहितुर्जायमानः ॥२॥
अभि वां नूनमश्विना सुहोता स्तोमैः सिषक्ति नासत्या विवक्वान् ।
पूर्वीभिर्यातं पथ्याभिरर्वाक् स्वर्विदा वसुमता रथेन ॥३॥

१८ मित्र, तुम और वरुण द्रोहरहित हो । तुम द्युलोकसे आओ और शत्रु-
होकर सोम-पान करो ।

१९ मित्र और वरुण यज्ञ-नेता हैं । आहुतिकी सेवा करके आओ । यज्ञ-वर्द्धक सोम पान

—:०:—

१ हे दोनों ऋत्विग्-यजमान-स्वामियो, हम हव्य-युक्त स्तोत्रके साथ तुम्हारे रथकी करनेके लिये जाते हैं । स्तुति-योग्य अश्विनीकुमारो, जैसे पुत्र पिताको जगाता है, यह रथ, तुम्हारे दूतकी तरह, लोगोंको जगाता है। उसी रथको अपने सामने आनेको मैं बोलता हूँ ।

२ हमारे द्वारा समिद्ध होकर अग्नि दीप्त होते हैं। तब अन्धकारके सारे प्रदेश देखते हैं । प्रज्ञापक सूर्य द्युलोक-दुहिता ( उषा , की पूर्व दिशामें, शोभाके लिये, उत्पन्न होते जाते हैं ।

३ हे नासत्य-(सत्य-रूप)-द्वय, सुन्दर होता और स्तुति-वक्ता स्तोम द्वारा हम तुम्हारी सेवा हैं । फलतः तुमलोग पूर्व मार्गसे जल-ज्ञाता और धन-युक्त रथपर चढ़कर हमारे सामने

अवोर्वां नूनमश्विना युवाकुर्हुवे यद्वां सुते माध्वी वसूयुः ।
आ वां वहन्तु स्थविरासो अश्वाः पिबाथो अस्मे सुषुता मधूनि ॥४॥
प्राचीमु देवाश्विना धियं मेऽमृध्रां सातये कृतं वसूयुम् ।
विश्वा अविष्टं वाज आ पुरन्धीस्ता नः शक्तं शचीपती शचीभिः ॥५॥
अविष्टं धीष्वश्विना न आसु प्रजावद्रेतो अह्रयं नो अस्तु ।
आ वां तोके तनये तूतुजानः सुरत्नासो देववीतिं गमेम ॥६॥
एष स्य वां पूर्वगत्वेव सख्ये निधिर्हितो माध्वी रातो अस्मे ।
अहेलता मनसा यातमर्वागश्नन्ता हव्यं मानुषीषु विक्षु ॥७॥
एकस्मिन्योगे भुरणा समाने परि वां सप्त स्रवतो रथो गात् ।
न वायन्ति सुभ्वो देवयुक्ता ये वां धूर्षु तरणयो वहन्ति ॥८॥

---

४ हे रक्षक और मधुर सोमके योग्य अश्वि-द्वय, मैं सोमके अभिषुत होनेपर, तुम्हारी इच्छासे, धनाभिलाषी होकर तुम्हारी स्तुति करता हूँ; इसलिये आज तुम्हारे प्रवृद्ध अश्वगण तुम्हें ले आवें। हमारे द्वारा अभिषुत और मधुर सोमका पान करो।

५ अश्विनी-देव-द्वय, तुम हमारी धनाभिलाषिणी, सरला और अहिंसिका बुद्धिको लाभके योग्य करो। संग्राममें भी हमारी सारी बुद्धिकी रक्षा करो। शचीपति ( कर्मस्वामी ) अश्विद्वय, कर्म द्वारा हमें धन प्रदान करो।

६ अश्वि-द्वय, इन कर्मोंमें हमारी रक्षा करो। हमारा वीर्य क्षीण न होने योग्य और पुत्रोत्पादनमें समर्थ हो। तुम्हारी कृपासे पुत्र और पौत्रोंको अभिमत धन देकर और सुन्दर धनवाले होकर हम देव-लाभ-कर यज्ञमें आवें।

७ मधु-प्रिय अश्विनीकुमारो, सखाके लिये पुरोगामी दूतकी तरह हमारा संकलिपत यह सोम निधि-स्वरूप तुम्हारे सामने रखा हुआ है। इसलिये क्रोधशून्य चित्तसे हमारे सामने आओ। मनुष्य-रूप प्रजामें वर्त्तमान हव्य भक्षण करो।

८ सबके पोषक अश्वि-द्वय, तुम दोनोंका मिलन होनेपर तुम्हारा रथ बहनेवाली सात नदियोंको पार कर आता है। सुजन्मा और देव-सम्पन्न जो तुम्हारे अश्व रथको लेकर शीघ्र चलनेवाले तुम्हें ढोते हैं, वे कभी नहीं थकते।

असश्चता मघवद्भ्यो हि भूतं ये राया मघदेयं जुनन्ति ।
प्र ये बन्धुं सूनृताभिस्तिरन्ते गव्या पृञ्चन्तो अश्व्या मघानि ॥९॥
नू मे हवमा श्रृणुतं युवाना यासिष्टं वर्तिरश्विनाविरावत् ।
धत्तं रत्नानि जरतं च सूरीन्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥१०॥

—:०.—

## ६८ सूक्त

अश्वि-द्वय देवता । वसिष्ठ ऋषि । विराट् और त्रिष्टुप् छन्द ।

आ शुभ्रा यातमश्विना स्वश्वा गिरो दस्रा जुजुषाणा युवाकोः ।
हव्यानि च प्रतिभृता वीतं नः ॥१॥
प्र वामन्धांसि मद्यान्यस्थुररं गन्तं हविषो वीतये मे ।
तिरो अर्यो हवनानि श्रुतं नः ॥२॥
प्र वां रथो मनोजवा इयर्त्ति तिरो रजांस्यश्विनाशतोतिः ।
अस्मभ्यं सूर्यावसू इयानः ॥३॥

९ तुम लोग कहीं भी आसक्त नहीं होते । जो धनी धनके लिये देने योग्य हव्यको दे, जो सखाको सच्चे वचनोंसे प्रवर्द्धित करता है तथा जो गौ, अश्व और धन देता है, उसके लिये तुम लोग हुए हो ।

१० तुम आज हमारा आह्वान सुनो । नित्य-तरुण अश्वि-द्वय, हव्यवाले गृहमें आओ । रत्नदान करो । स्तोताको वर्द्धित करो । तुम हमें सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो ।



१ हे दीप्त और अश्ववाले अश्विद्वय, आओ । तुम शत्रु-हन्ता हो । जो तुम्हें चाहता है, उसकी स्तुतिकी सेवा करो । हमारे प्रस्तुत हव्यका भक्षण करो ।

२ अश्विद्वय, तुम्हारे लिये मदकर अन्न (सोम) प्रस्तुत है । हमारी हविका भक्षण करनेके लिये शीघ्र आओ । हमारे शत्रुका आह्वान न सुनकर हमारा आह्वान सुनो ।

३ सूर्याके साथ रथपर रहनेवाले हे अश्विनीकुमारो, मनकी तरह वेगशाली और सैकड़ों रक्षणसे युक्त तुम्हारा रथ हमारे लिये प्रार्थित होकर और सारे लोकोंको तिरस्कृत करके यज्ञमें आता है ।

अयं ह यद्वां देवया उ अद्रिरूर्ध्वो विवक्ति सोमसुद्युवभ्याम्
आ वल्गू विप्रो ववृतीत हव्यैः ॥४॥
चित्रं ह यद्वां भोजनं न्वस्ति न्यत्रये महिष्वन्तं युयोतम्।
यो वामोमानं दधते प्रियः सन् ॥५॥
उत त्यद्वां जुरते अश्विना भूच्च्यवानाय प्रतीत्यं हविर्दे ।
अधि यद्वर्प इत ऊति धत्थः ॥६॥
उत त्यं भुज्युमश्विना सखायो मध्ये जहुर्दुरेवासः समुद्रे ।
निरीं पर्षदरावा यो युवाकुः ॥७॥
वृकाय चिज्जसमानाय शक्तमुत श्रुतं शयवे हूयमाना ।
यावघ्न्यामपिन्वतमपो न स्तर्यं चिच्छक्त्यश्विना शचीभिः ॥८॥
एष स्य कारुर्जरते सूक्तैरग्रे बुधान उषसां सुमन्मा ।
इषा तं वर्धदघ्न्या पयोभिर्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥९॥

——:०:——

४ जिस समय मैं तुम्हें देवता बनानेकी इच्छा करता हूँ और जिस समय तुम्हारे लिये सोमका अभिषव करनेवाला यह पत्थर उच्च शब्द करता है, उस समय हे सुन्दर, तुम्हें विप्र ( मेधावी यजमान ) हव्य द्वारा आवर्त्तित करता हैं।

५ तुम्हारा जो यापनीय ( चित्र=भोज्य ) धन हैं, उसे हमें दो । जो प्रिय होकर तुम्हारे दिये हुए सुखको धारण करते हैं, उन अत्रिसे महिष्वत् ( ऋचीस ) को अलग करो ।

६ अश्विनीकुमारो, तुम्हारी स्तुति करनेवाले जीर्ण हव्यदाता च्यवन ऋषिके लिये जो रूप मृत्युसे लाकर तुमने दिया था, वह उनके प्रति गया था।

७ (भुज्युके ) दुष्ट-बुद्धि मित्रोंने जो भुज्युको समुद्रके बीच छोड़ दिया था, तुम लोगोंने उन्हें पार किया था। भुज्युने तुम लोगोंकी कामना की थी और कभी विरुद्धाचरण नहीं किया था।

८ जिस समय वृक ऋषि क्षीण हो रहे थे, उस समय अश्वि-द्वय, तुम लोगोंने कर्म और सामर्थ्य द्वारा उन्हें धन दिया था । पुकारे जाकर शयु ऋषिकी बात तुम लोगोंने सुनी थी । जैसे नदी जलसे पूर्ण करती है, वैसे ही वृद्धा गायको तुम लोगोंने दुग्धसे पूर्ण किया था।

९ वह स्तोता ( वसिष्ठ ) शोभन-मति होकर, उषाके पहले जागकर, सूक्तों द्वारा स्तुति करता है। उसे अन्न द्वारा वर्द्धित करो, दुग्ध द्वारा वर्द्धित करो और उसकी गौको वर्द्धित करो। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

# ६६ सूक्त

अश्वि-द्वय देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

आ वां रथो रोदसी बद्बधानो हिरण्ययो वृषभिर्यात्वश्वैः ।
घृतवर्तनिः पविभी रुचान इषां वोढा नृपतिर्वाजिनीवान् ॥१॥
स पप्रथानो अभि पञ्च भूमा त्रिबन्धुरो मनसा यातु युक्तः ।
विशो येन गच्छथो देवयन्तीः कुत्रा चिद्याममश्विना दधाना ॥२॥
स्वश्वा यशसा यातमर्वाग्दस्रा निधिं मधुमन्तं पिबाथः ।
वि वां रथो बध्वा यादमानोऽन्तान्दिवो बाधते वर्तनिभ्याम् ॥३॥
युवोः श्रियं परि योषावृणीत सूरो दुहिता परितक्म्यायाम् ।
यद्देवयन्तमवथः शचीभिः परि घ्रंसमोमना वां वयो गात् ॥४॥
यो ह स्य वां रथिरा वस्त उस्रा रथो युजानः परियाति वर्तिः ।
तेन नः शं योरुषसो व्युष्टौ न्यश्विना वहतं यज्ञे अस्मिन् ॥५॥

---

१ तरुण अश्वोंसे युक्त होकर तुम्हारा रथ आवे। वह द्यावापृथिवीको बाधा देनेवाला हिरण्मय है। उसके चक्रमें जल है। वह रथकी नेमि (डंडों) के द्वारा दीप्तिमान्, अन्नवाहक यजमानोंका स्वामी (नेता) है।

२ वह रथ पञ्चभूतों (सारे प्राणियों) को प्रसिद्ध करनेवाला तीन बन्धुरों (...योंके बैठनेके तीन उच्च और निम्न काठके स्थानों) और स्तुतिसे युक्त है। अश्वि-द्वय, ... चाहे जिस किसी स्थानमें जानेकी इच्छा करके इस रथपर देवाभिलाषी पूजाके पास ... करो।

३ सुन्दर अश्व और अन्नके साथ तुमलोग हमारे सामने आओ। दस्रद्वय (शत्रु-...) तुम मधुमान् निधि (सोम) का पान करो। तुम लोगोंका रथ सूर्याके साथ गमन करके चक्रके द्वारा द्युलोक तकके प्रदेशोंको, शीघ्र गमनके कारण, पीड़ित करता है।

४ रातमें स्त्री सूर्य-पुत्री तुम्हारे रथको घेरती है। जिस समय तुम देवाभिलाषीको द्वारा रक्षित करते हो, उस समय रक्षणके लिये दीप्त अन्न तुम्हारे यहाँ जाता है।

५ रथवाले अश्विद्वय, वह रथ तेजोंको ढक लेता और अश्वके साथ मार्गमें गमन करता है। अश्विद्वय, उषा (प्रातःकाल) होनेपर हमारे इस यज्ञमें उस रथसे, पापोंके शमन और ... प्राप्तिके लिये, उपस्थित होओ।

नरा गौरेव विद्युतं तृषाणास्माकमद्य सवनोप यातम् ।
पुरुत्रा हि वां मतिभिर्हवन्ते मा वामन्ये नि यमन्देवयन्तः ॥६॥
युवं भुज्युमवविद्धं समुद्र उदूहथुरर्णसो अस्त्रिधानैः ।
पतत्रिभिरश्रमैरव्यथिभिर्दंसनाभिरश्विना पारयन्ता ॥७॥
नू मे हवमा श्रृणुतं युवाना यासिष्टं वर्तिरश्विनाविरावत् ।
धत्तं रत्नानि जरतं च सूरीन्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥८॥

—:०:—

## ७० सूक्त

अश्विद्वयदेवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

आ विश्ववाराश्विना गतं नः प्र तत्स्थानमवाचि वां पृथिव्याम् ।
अश्वो न वाजी शुनपृष्ठो अस्थादा यत्सेदथुर्ध्रुवसे न योनिम् ॥१॥
सिषक्ति सा वां सुमतिश्चनिष्ठातापि घर्मो मनुषो दुरोणे ।
यो वां समुद्रान्त्सरितः पिपर्त्येतग्वा चिन्न सुयुजा युजानः ॥२॥

---

६ नेतृ-द्वय, मृगीकी तरह विशेष रूपसे दीप्यमान सोमको पीनेकी इच्छा करके आज हमारे सवनोंमें आओ। अनेक यज्ञोंमें यजमान तुम्हें स्तुति द्वारा बुलाते हैं। इसलिये अन्य-देवाभिलाषी तुम्हें दान न करने पावें।

७ अश्विद्वय, तुमलोगोंने समुद्रमें निमग्न भुज्युको अक्षत, अश्रान्त और शीघ्रगामी अश्वों और कार्य द्वारा, पार करते हुए, जलसे निकाला था।

८ तुमलोग आज हमारा आह्वान सुनो। सदा तरुण अश्विद्वय, हव्यवाले घरमें आओ, रत्न दान करो और स्तोताको वर्द्धित करो। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

—:०:—

१ सबके वरणीय अश्विनीकुमारो, हमारी यज्ञ-वेदीपर आओ। पृथिवीपर तुम्हारा यही स्थान कहा जाता है। जिस अश्वपर तुमलोग बैठते हो, वह सुखकर पीठवाला अश्व तुम्हारे ही पासमें रहे।

२ अतीव अन्नवाली वह सुन्दर स्तुति तुमलोगोंकी सेवा करती है। घर्म (घाम=धूप) मनुष्यके यज्ञ-गृहमें तप रहा है। वह तुम्हें मिलता है। वह घाम सरितों और समुद्रोंको वृष्टि द्वारा भरता है। जैसे रथमें अश्व जोते जाते हैं, वैसे ही तुम्हें यज्ञमें जोता जाता है।

यानि स्थानान्यश्विना दधाथे दिवो यह्वीष्वोषधीषु विक्षु ।
नि पर्वतस्य मूर्धनि सदन्तेषं जनाय दाशुषे वहन्ता ॥३॥
चनिष्टं देवा ओषधीष्वप्सु यद्योग्या अश्नवैथे ऋषीणाम् ।
पुरूणि रत्ना दधतौन्य स्मे अनु पूर्वाणि चख्यथुर्युगानि ॥४॥
शुश्रुवांसा चिदश्विना पुरूण्यभि ब्रह्माणि चक्षाथे ऋषीणाम् ।
प्रति प्र यातं वरमा जनायास्मे वामस्तु सुमतिश्चनिष्ठा ॥५॥
यो वां यज्ञो नासत्या हविष्मान् कृतब्रह्मा समर्यो भवाति ।
उप प्र यातं वरमा वसिष्ठमिमा ब्रह्माण्यृच्यन्ते युवभ्याम् ॥६॥
इयं मनीषा इयमश्विना गीरिमां सुवृक्तिं वृषणा जुषेथाम् ।
इमा ब्रह्माणि युवयून्यग्मन्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥



३ अश्विद्वय, तुमलोग द्युलोकसे आकर विशाल ओषधियों और प्रजाओंके बीच स्थान अधिकृत करते हो, पर्वतके मस्तकपर बैठते हुए, अन्नदाताको वही स्थान दो।

४ देवद्वय, तुमलोग ऋषियों द्वारा दिये ओषधि और जलको व्याप्त करते हो, हमारी ओषधि ( चरु-पुरोडाश आदि ) और जल ( सोमरस ) की कामना करो। हमें बहुत देते हुए तुमने पहलेके दम्पतियोंको आकृष्ट किया था।

५ अश्वि-द्वय, सुनकर तुमलोगोंने ऋषियोंके अनेक कर्मोंका अभिदर्शन किया इसलिये यजमानके यज्ञमें आओ। हमारे लिये तुम्हारा अत्यन्त अन्न-पूर्ण अनुग्रह हो।

६ नासत्यद्वय, जो यजमान हव्ययुक्त, कृतस्तोत्र और मनुष्योंके साथ मिलता है, वरणीय वसिष्ठके पास आओ। ये सारे मन्त्र तुम्हीं लोगोंके लिये स्तुत होते हैं।

७ अश्विद्वय, तुम्हारे लिये यही स्तुति और यही वचन हुआ। काम-वर्षक-द्वय, इस स्तुतिका सेवा करो। ये सारे कर्म, तुम्हारी कामना करते हुए, सङ्गत हों। तुम सदा हमें द्वारा पालित करो।

—:०:—

# ७१ सूक्त

अश्विद्वय देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप्छन्द।

अप स्वसुरुषसो नग्जिहीते रिणक्ति कृष्णीररुषाय पन्थाम्।
अश्वामघा गोमघा वां हुवेम दिवा नक्तं शरुमस्मद्युयोतम् ॥१॥
उपायातं दाशुषे मर्त्याय रथेन वाममश्विना वहन्ता।
युयुतमस्मदनिराममीवां दिवा नक्तं माध्वी त्रासीथां नः ॥२॥
आ वां रथमवमस्यां व्युष्टौ सुम्नायवो वृषणो वर्तयन्तु।
स्यूमगभस्तिमृतयुग्भिरश्वैराश्विना वसुमन्तं वहेथाम् ॥३॥
यो वां रथो नृपती अस्ति वोळ्हा त्रिवन्धुरो वसुमाँ उस्रयामा।
आ न एना नासत्योप यातमभि यद्वां विश्वप्स्न्यो जिगाति ॥४॥
युवं च्यवानं जरसोऽमुमुक्तं नि पेदव ऊहथुराशुमश्वम्।
निरंहसस्तमसः स्पर्तमत्रिं नि जाहुषं शिथिरे धातमन्तः ॥५॥

१ अपनी भगिनी उषाके पाससे रात स्वयमेव हट जाती है। कृष्ण-वर्णा रात्रि अरुष (दिन अथवा सूर्य) के लिये मार्ग प्रदान करती है। फलतः हे अश्व-धन और गोधन अश्विद्वय, तुमलोगोंको हम बुलाते हैं। तुमलोग दिन-रात हमारे पाससे हिंसकोंको दूर करो।

२ अश्विद्वय, हविर्दाताके लिये रथ द्वारा रमणीय पदार्थ लाते हुए तुम लोग आओ। अन्नकी दरिद्रता और रोग हमसे दूर करो। हे मधुमान् अश्विद्वय, तुम हमें दिन-रात बचाओ।

३ तुम्हारे रथमें अनायास जोते गये और कामदाता अश्व तुम्हें ले आवें। अश्विद्वय, रश्मिवाले और धनसे युक्त रथको, तुमलोग, जलदाता अश्वोंके द्वारा, ढोओ।

४ यजमान-पालको, तुमलोगोंका वाहक जो रथ तीन वन्धुरों (सारथियोंके बैठने-उठनेके तीन स्थानों) से युक्त, धनवान्, दिनके प्रति गमन करनेवाला और व्यापक होकर जानेवाला है, उसी रथपर तुम हमारे पास आओ।

५ तुमने च्यवन ऋषिका बुढ़ापा छुड़ाया था, पेदु नामक राजाके लिये युद्धमें शीघ्रगामी अश्व भेजा था, अत्रिको पाप और अन्धकारसे पार किया था और जाहुषको भ्रष्ट-राज्यमें पुनः स्थापित किया था।

इयं मनीषा इयमश्विना गीरिमां सुवृक्तिं वृषणा जुषेथाम् ।
इमा ब्रह्माणि युवयून्यग्मन्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥६॥

—:०:—

## ७२ सूक्त

अश्विद्वयदेवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

आ गोमता नासत्या रथेनाश्वावता पुरश्चन्द्रेण यातम् ।
अभि वां विश्वा नियुतः सचन्ते स्पार्हया श्रिया तन्वा शुभाना ॥१॥
आ नो देवेभिरुप यातमर्वाक् सजोषसा नासत्या रथेन ।
युवोर्हि नः सख्या पित्र्याणि समानो बन्धुरुततस्य वित्तम् ॥२॥
उदु स्तोमासो अश्विनोरबुध्रञ्जामि ब्रह्माण्युषसश्च देवीः ।
आविवासन्रोदसी धिष्ण्येमे अच्छा विप्रो नासत्या विवक्ति ॥३॥
वि चेदुच्छन्त्यश्विना उषासः प्र वां ब्रह्माणि कारवो भरन्ते ।
ऊर्ध्वं भानुं सविता देवो अश्रेद्बृहदग्नयः समिधा जरन्ते ॥४॥

६ अश्वि-द्वय, तुम्हारे लिये यही स्तुति और यही वचन हुआ। काम-वर्षक-द्वय, इस स्तुतिकी सेवा करो। ये सारे कर्म, तुम्हारी कामना करते हुए, सङ्गत हों। तुम सदा हमें द्वारा पालित करो।

—:०:—

१ नासत्यद्वय, तुमलोग गौ, अश्व और धनसे युक्त रथपर आओ। अनेक तुम्हारी सेवा करती हैं। तुमलोग अभिलषणीय शोभा और शरीर द्वारा दीप्यमान

२ नासत्यद्वय, तुमलोग देवोंके साथ समान प्रीतिसे युक्त होकर और रथपर हमारे पास आओ। तुम्हारे साथ हमारा बन्धुत्व पूर्वजोंके समयसे ही चला आता है। और हमारे एक ही बन्धु ( =पितामह ) हैं। उनका धन भी एक ही है।

३ अश्विद्वयको स्तुतियाँ भली भाँति जगाती हैं। बन्धुस्थानीय सारे कर्म प्रकाशमान जगाते हैं। मेधावी वसिष्ठ स्तुतिसे द्यावापृथिवीकी परिचर्या करके नासत्यद्वयके अभिमुख करते हैं।

४ अश्विद्वय, यदि उषाएँ अन्धकार दूर करें, तो स्तोता विशेष रूपसे तुम्हारा स्तोत्र सविता देवता ऊद्र्ध्व तेजका आश्रय करते हैं। समिधाके द्वारा अग्निदेव भी भली भाँति होते हैं।

आ पश्चातान्नासत्या पुरस्तादाश्विना यातमधरादुदक्तात् ।
आ विश्वतः पाञ्चजन्येन राया यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥५॥

—:०:—

## ७३ सूक्त

अश्विद्वय देवता। वसिष्ठ ऋषि त्रिष्टुप् छन्द।

अतारिष्म तमसस्पारमस्य प्रति स्तोमं देवयन्तो दधानाः ।
पुरुदंसा पुरुतमा पुरा जामर्त्या हवते अश्विना गीः ॥१॥
न्यु प्रियो मनुषः सादि होता नासत्या यो यजते वन्दते च ।
अश्नीतं मध्वो अश्विना उपाक आ वां वोचे विदथेषु प्रयस्वान् ॥२॥
अहेम यज्ञं पथामुराणा इमां सुवृक्तिं वृषणा जुषेथाम् ।
श्रुष्टीवेव प्रेषितो वामबोधि प्रति स्तोमैर्जरमाणो वसिष्ठः ॥३॥
उप त्या वह्नी गमतो विशं नो रक्षोहणा सम्भृता वीळुपाणी ।
समन्धांस्यग्मत मत्सराणि मा नो मर्धिष्टमा गतं शिवेन ॥४॥

५ नासत्यद्वय, पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तरसे आओ। पञ्च श्रेणियों (ब्राह्मणादि चार वर्ण और निषाद) का हित करनेवाली सम्पत्तिसे भीं आओ। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

—:०:—

१ देवाभिलाषी होकर, स्तोत्र करते हुए, हम अज्ञानके पार जायँगे। हे बहुकर्मा, प्रभूततम, पूर्वजात और अमर्त्य अश्विद्वय, तुम्हें स्तोता बुलाता है।

२ तुम्हारा प्रिय मनुष्य होता यहाँ बैठा है। नासत्यद्वय, जो तुम्हारा यज्ञ और वन्दन करता है, उसका मधुर सोमरस, पासमें ठहर कर; भक्षण करो। अन्नवान् होकर यज्ञमें तुम्हें बुलाता हूँ।

३ हम महान् स्तोता हैं। हम आगमनशील देवोंके लिये यज्ञको बढ़ाते हैं। कामवषक-द्वय, इस सुन्दर स्तुतिकी सेवा करो। मैं वसिष्ठ, शीघ्रगामी दूतकी तरह, तुम्हारे पास प्रेरित होकर, स्तोत्र द्वारा स्तुति करते हुए प्रबोधित हुआ हूँ।

४ वे दोनों हव्यवाहक, राक्षस-नाशक, पुष्टाङ्ग और दृढ़-पाणि हैं। वे हमारी प्रजाके पास उपस्थित हों। तुम मदकर अन्नके साथ सङ्गत होओ। हमारी हिंसा नहीं करना। मङ्गलके साथ आओ।

आ पश्चातान्नासत्या पुरस्तादाश्विना यातमधरादुदक्तात् ।
आ विश्वतः पाञ्चजन्येन राया यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥५॥

—:०:—

## ७४ सूक्त

अश्विद्वय देवता। वसिष्ठ ऋषि। बृहती और सतोबृहती छन्द।

इमा उ वां दिविष्टय उस्रा हवन्ते अश्विना ।
अयं वामह्वेऽवसे शचीवसू विशंविशं हि गच्छथः ॥१॥
यूवं चित्रं ददथुर्भोजनं नरा चोदथां सूनृतावते ।
अर्वाग्रथं समनसा नि यच्छतं पिबतं सोम्यं मधु ॥२॥
आ यातमुप भूषतं मध्वः पिबतमश्विना ।
दुग्धं पयो वृषणा जेन्यावसू मा नो मर्धिष्टमा गतम् ॥३॥
अश्वासो ये वामुप दाशुषो गृहं युवां दीयन्ति बिभ्रतः ।
मक्षूयुभिर्नरा हयेभिरश्विना देवा यातमस्मयू ॥४॥

---

५ नासत्यद्वय, पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर दिशाओंसे आओ। पञ्च श्रेणियों (आ-दि चार वर्ण और निषाद) का हित करनेवाली सम्पत्तिसे भी आओ। तुम सदा हमें स्वस्ति-पालन करो।

—:०:—

१ निवासप्रद अश्विद्वय, ये स्वर्गकामी लोग तुम्हें बुलाते हैं। कर्मधनद्वय, रक्षाके लिये वसिष्ठ भी तुम्हें बुलाता हूँ। कारण, तुम प्रत्येक प्रजाके पास जाते हो।

२ अश्विद्वय, तुमलोग जो चित्र (भोज्य) धन धारण करते हो, स्तोताके पास उसे प्रेरित करो। समान-मन होकर अपना रथ हमारे सामने प्ररित करो। सोम-सम्बन्धी मधुर रसको पियो।

३ अश्विद्वय, आओ, पासमें ठहरो और मधु (सोमरस) का पान करो। अभीष्टवर्षक धनञ्जय तुम जलका दोहन करो। हमें नहीं मारना। आओ।

४ तुम्हारे जो अश्व हव्यदाताके गृहमें तुम्हें धारण करते हुए जाते हैं, उन्हीं शीघ्रगामी अश्वोंकी सहायतासे हमारी कामना करके आओ।

अधा ह यन्तो अश्विना पृक्षः सचन्त सूरयः ।
ता यंसतो मघवद्भ्यो ध्रुवं यशश्छर्दिरस्मभ्यं नासत्या ॥५॥
प्र ये ययुरवृकासो रथा इव नृपातारो जनानाम् ।
उत स्वेन शवसा शूशुवुर्नर उत क्षियन्ति सुक्षितिम् ॥६॥

—:०:—

## ७५ सूक्त

उषा देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

व्युषा आवो दिविजा ऋतेनाविष्कृण्वाना महिमानमागात् ।
अप द्रुहस्तम आवरजुष्टमङ्गिरस्तमा पथ्या अजीगः ॥१॥
महे नो अद्य सुविताय बोध्युषो महे सौभगाय प्रयन्धि ।
चित्रं रयिं यशसं धेह्यस्मे देवि मर्तेषु मानुषि श्रवस्युम् ॥२॥
एते त्ये भानवो दर्शतायाश्चित्रा उषसो अमृतास आगुः ।
जनयन्तो दैव्यानि व्रतान्यापृणन्तो अन्तरिक्षा व्यस्थुः ॥३॥

---

५ अश्विद्वय, गमनकर्त्ता स्तोता लोग प्रभूत अन्नका आश्रय करते हैं । तुम हमें अविचल यश और गृह दो । नासत्यद्वय, हम मघवान् ( धनी ) हैं ।

६ जो दूसरेका धन न ग्रहण कर और मनुष्योंके बीच मनुष्य-रक्षक होकर, रथकी तरह, तुम्हारे पास जाते हैं, वे अपने बलसे वर्द्धित होते और रहनेके सुन्दर स्थानमें जाते हैं ।

—:।:—

१ उषाने अन्तरीक्षमें प्रादुर्भूत होकर प्रकाश किया । अपने तेजके बलसे वह अपनी महिमाको प्रकट करते हुए आयीं । उन्होंने अप्रिय शत्रु और अन्धकारको दूर किया । प्राणियोंके व्यवहारके लिये सबसे गन्तव्य पथको प्रकाशित किया ।

२ आज हमारे महासुखकी प्राप्तिके लिये जागो । उषा, महासौभाग्य प्रदान करो । विचित्र यशसे युक्त धन हमारे लिये धारण करो । मनुष्य-हितकारिणी देवी, मनुष्योंको अन्नवान् पुत्र दो ।

३ दर्शनीय उषाकी ये सब प्रवृद्ध, विचित्र और अविनाशी किरणें, देवोंका व्रत उत्पादन करती और सारे अन्तरीक्षको पूर्ण करती हुई, आती और विविध प्रकारसे फैलती है ।

एषा स्या युजाना पराकात् पञ्च क्षितीः परि सद्यो जिगाति ।
अभिपश्यन्ती वयुना जनानां दिवो दुहिता भुवनस्य पत्नी ॥४॥
वाजिनीवती सूर्यस्य योषा चित्रामघा राय ईशे वसूनाम् ।
ऋषिष्टुता जरयन्ती मघोन्युषा उच्छति वह्निभिर्गृणाना ॥५॥
प्रति द्युतानामरुषासो अश्वाश्चित्रा अदृश्रन्नुषसं वहन्तः ।
याति शुभ्रा विश्वपिशा रथेन दधाति रत्नं विधते जनाय ॥६॥
सत्या सत्येभिर्महती महद्भिर्देवी देवेभिर्यजता यजत्रैः ।
रुजद्दृहलानि ददुस्रियाणां प्रति गाव उषसं वावशन्त ॥७॥
नू तो गोमद्वीरवद्धेहि रत्नमुषो अश्वावत् पुरुभोजो अस्मे ।
मा नो बर्हिः पुरुषता निदे कर्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥८॥

—:०:—

४ यह वही द्युलोककी दुहिता और भुवनोंकी पालिका उषा प्राणियोंके अभिज्ञानोंको है और दूसरे भी उद्योग करके पञ्च श्रेणियों ( चार वर्ण और निषाद ) के पास तुरत जाती हैं।

५ अन्नवती, सूर्यगृहिणी, विचित्र धन (रश्मि) वाली उषा धन और देव-धनकी स्वामिनी हैं। ऋषियोंके द्वारा स्तुता, बुढ़ापा देनेवाली और धनवाली उषा यजमान द्वारा स्तुत होकर प्रभात करती हैं।

६ जो दीप्तिवाली उषाको ले जाते हैं, वही विचित्र और शोभन अश्व दिखाई देते हैं। वह उषा दिप्तमती होकर अनेक रूपोंवाले रथसे सर्वत्र जाती हैं। वह अपने परिवारको देती हैं।

७ सत्यरूपा, महती और यजनीया उषा देवी सत्य, महान् और यजनीय देवोंके साथ स्थिर अन्धकारका भेदन करती हैं। गौओंके चरनेके लिये प्रकाश देती हैं। गायें उषाकी करती हैं।

८ उषा, हमें गौ, वीर और अश्वसे युक्त धन दो। हमें बहुत अन्न दो। पुरुषोंके बीच हमारी निन्दा नहीं करना। तुम हमें सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो।

———

# ७६ सूक्त

उषा देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

उदु ज्योतिरमृतं विश्वजन्यं विश्वानरः सविता देवो अश्रेत्।
क्रत्वा देवानामजनिष्ट चक्षुराविरकर्भुवनं विश्वमुषाः ॥१॥
प्र मे पन्था देवयाना अदृश्रन्नमर्धन्तो वसुभिरिष्कृतासः।
अभूदु केतुरुषसः पुरस्तात् प्रतीच्यागादधि हर्म्येभ्यः ॥२॥
तानीदहानि बहुलान्यासन्या प्राचीनमुदिता सूर्यस्य।
यतः परि जार इवाचरन्त्युषो ददृक्षे नपुनर्यतीव ॥३॥
त इद्देवानां सधमाद आसन्नृतावानः कवयः पूर्व्यासः।
गूळ्हं ज्योतिः पितरो अन्वविन्दन्त्सत्यमन्त्रा अजनयन्नुषासम् ॥४॥
समान ऊर्वे अधि संगतासः संजानते न यतन्ते मिथस्ते।
ते देवानां न मिनन्ति व्रतान्यमर्धन्तो वसुभिर्यादमानाः ॥५॥

१ सबके नेता सविता ऊद्र्ध्वदेशमें अविनाशी और सबके लिये हितैषी ज्योतिका आश्रय करते हैं। वह देवोंके कर्मोंके लिये प्रकट हुए हैं। देवोंकी नेत्र-स्वरूपिणी होकर उषाने सारे भुवनोंको प्रकट किया है।

२ मैं हिंसा-रहित और तेज द्वारा सुसंस्कृत देव-यान-पथको देख चुका हूँ। उषाका केतु (प्रज्ञापक तेज) पूर्व दिशामें था। हमारे अभिमुख होकर उषा उन्नत प्रदेशसे आती हैं।

३ उषा, तुम्हारा जो तेज सूर्योदयके पहले ही उदित होता है और जिस तेजके गुणसे तुम कुलटाकी तरह न होकर पति-समीप-गामिनी रमणीकी तरह देखी जाती हो, वही सब तुम्हारा तेज प्रभूत है।

४ जो अङ्गिरोगण सत्यवान्, कवि और प्राचीन समयके पालक हैं; जिन्होंने गूढ़ तेज प्राप्त किया है और जिन्होंने सत्य-स्तुति होकर मन्त्रोंके बलसे उषाको प्रादुर्भूत किया है, वे ही देवोंके साथ एकत्र प्रमत्त हुए थे।

५ वे साधारण गौओंके लिये सङ्गत होकर एक-बुद्धि हुए थे। क्या उन लोगोंने परस्पर यत्न नहीं किया था? वे देवोंके कर्मोंकी हिंसा नहीं करते। हिंसा-शून्य और वासप्रद तेजके द्वारा जाते हैं।

प्रति त्वा स्तोमैरीलते वसिष्ठा उषर्बुधः सुभगे तुष्टुवांसः ।
गवां नेत्री वाजपत्नी न उच्छोषः सुजाते प्रथमा जरस्व ॥६॥
एषा नेत्री राधसः सूनृतानामुषा उच्छन्ती रिभ्यते वसिष्ठैः ।
दीर्घश्रुतं रयिमस्मे दधाना यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥

## ७७ सूक्त

उषा देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

उषो रुरुचे युवतिर्न योषा विश्वं जीवं प्रसुवन्ती चरायै ।
अभूदग्निः समिधे मानुषाणामकर्ज्योतिर्बाधमाना तमांसि ॥१॥
विश्वं प्रतीची सप्रथा उदस्थाद्रुशद्वासो विभ्रती शुक्रमश्वैत् ।
हिरण्यवर्णा सुदृशीकसंदृग्गवां माता नेत्र्यह्नामरोचि ॥२॥

---

६ सुभगा उषा, प्रातःकाल जगे हुए स्तोता वसिष्ठगण स्तोत्र द्वारा तुम्हारी स्तुति हैं। तुम गौओंकी प्रापिका और अन्न-पालिका हो। हमारे लिये प्रभात करो। सुजन्मा तुम प्रथम स्तुत हो।

७ यह उषा स्तोताकी स्तुतियोंकी नेत्री हैं। यह अन्धकारको दूर कर और सर्वत्र धन हमें देकर वसिष्ठों द्वारा स्तुत होती हैं। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

१ तरुणी पत्नीकी तरह उषा सारे जीवोंको, संचरणके लिये, प्रेरित करते हुए सूर्यके दीप्ति पाती हैं। अग्नि मनुष्योंके समिन्धनके योग्य हुए हैं। अग्नि अन्धकार-नाशक तेजको करते हैं।

२ सारे संसारकी अभिमुखी और सर्वत्र प्रसिद्धा उषा उदित हुई। तेजोमय वसन धारण वर्द्धित हुई। हिरण्यवर्णा, दर्शनीय और तेजसे युक्त वाक्योंकी माता और दिनोंकी नेत्री उषा शोभित रही हैं।

देवानां चक्षुः सुभगा वहन्तीः श्वेतं नयन्ती सुदृशीकमश्वम् ।
उषा अदर्शि रश्मिभिर्व्यक्ता चित्रामघा विश्वमनु प्रभूता ॥३॥
अन्तिवामा दूरे अमित्रमुच्छोर्वीं गव्यूतिमभयं कृधी नः ।
यावय द्वेष आ भरा वसूनि चोदय राधो गृणते मघोनि ॥४॥
अस्मे श्रेष्ठेभिर्भानुभिर्वि भाह्युषो देवि प्रतिरन्ती न आयुः ।
इषं च नो दधती विश्ववारे गोमदश्वावद्रथवच्च राधः ॥५॥
यां त्वा दिवो दुहितर्वर्धयन्त्युषः सुजाते मतिभिर्वसिष्ठाः ।
सास्मासु धा रयिमृष्वं बृहन्तं यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥६॥

---

## ७८ सूक्त

उषा देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

प्रति केतवः प्रथमा अदृश्रन्नूर्ध्वा अस्या अञ्जयो विश्रयन्ते ।
उषो अर्वाचा बृहता रथेन ज्योतिष्मता वाममस्मभ्यं वक्षि ॥१॥

---

३ देवोंके नेत्र स्थानीय तेजका वहन करनेवाली, सुभगा, अपनी किरणोंसे प्रकाशिता, विचित्र धनवाली और संसारके सम्बन्धमें प्रवृद्धा उषा सुदर्शन अश्वको श्वेतवर्ण करते दिखाई दे रही हैं।

४ उषा, हमारे पास तुम वननीय (विचित्र) धनवाली होकर और हमारे शत्रुको दूर करके विभासित होओ। हमारी विस्तृत गोचर-भूमिको भय-रहित करो। द्वेषियोंको अलग करो। शत्रुओंका धन ले आओ। धनवाली उषा, स्तोताके पास धन भेजो।

५ उषा देवी, हमारी आयु बढ़ाते हुए, श्रेष्ठ किरणोंके साथ, हमारे लिये प्रकाशित होओ सबकी वरणीया (स्वीकरणीया) उषा. हमें लक्ष्य करके गौ और अश्वसे युक्त धन धारण करते हुए। प्रकाशित होओ।

६ हे द्युलोककी पुत्री और सुजन्मा उषा, वसिष्ठ लोग स्तुति द्वारा तुम्हें वर्द्धित करते हैं। तुम हमें रमणीय और महान् धन दो। तुम हमें सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो।

—:o:—

१ प्रथम उत्पन्न केतु देखे जाते हैं। इनकी व्यञ्जक रश्मियाँ ऊद्ध्र्व-मुख होकर सर्वत्र आश्रय करती हैं। उषा देवी, हमारे सामने आये हुए, विशाल और ज्योतिष्क रथ द्वारा हमारे लिये रमणीय धन ढोओ।

प्रतिषीमग्निर्जरते समिद्धः प्रति विप्रासो मतीभिर्गृणन्तः ।
उषा याति ज्योतिषा बाधमाना विश्वा तमांसि दुरिताप देवी ॥२॥
एता उत्याः प्रत्यदृश्रन् पुरस्ताज्ज्योतिर्यच्छन्तीरुषसो विभातीः ।
अजीजनन्त्सूर्यं यज्ञमग्निमपाचीनं तमो अगादजुष्टम् ॥३॥
अचेति दिवो दुहिता मघोनी विश्वे पश्यन्त्युषसं विभातीम् ।
आस्थाद्रथं स्वधया युज्यमानमायमश्वासः सुयुजो वहन्ति ॥४॥
प्रति त्वाद्य सुमनसो बुधन्तास्माकासो मघवानो वयं च ।
तिल्विलायध्वमुषसो विभातीर्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥५॥

## ७६ सूक्त

उषा देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

व्युषा आवः पथ्या जनानां पञ्चक्षितीर्मानुषीर्बोधयन्ती ।
सुसंदृग्भिरुक्षभिर्भानुमश्रेद्वि सूर्यो रोदसी चक्षसावः ॥१॥

---

२ समिद्ध होकर अग्नि सर्वत्र बढ़ते हैं। मेधावी लोग स्तुति द्वारा उषाकी स्तुति द्वारा प्रवृद्ध होते हैं। उषा देवी भी ज्योति द्वारा सारे अन्धकारों और पापोंको रोकते हुए जाती हैं।

३ ये सब प्रभात-कारिणी और तेजःप्रदायिनी उषाएँ पूर्व दिशामें देखी जाती हैं। इन्होंने अग्नि और यज्ञको प्रादुर्भूत किया, जिससे नीचगामी और अप्रिय अन्धकार दूर हुआ।

४ द्युलोककी पुत्री और धनवती उषा जानी गयी हैं। सभी लोग प्रभातकारिणी उषाको देखते हैं। वे अन्नवाले रथपर चढ़ी हैं। सुयोजित अश्व इस रथको ले जाते हैं।

५ उषा, हम और हमारे सुमना तथा धनवान् लोग आज तुम्हें जगाते हैं। उषाओ, तुम प्रभात-कारिणी होकर संसारको स्निग्ध करो। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

१ मनुष्योंकी हितैषिणी उषा अन्धकारका विनाश करती हैं, पञ्चश्रेणियोंके मनुष्योंको जगाती हैं और उत्तम तेजवाली किरणों द्वारा सूर्यका आश्रय करती हैं। सूर्य भी तेजसे द्यावापृथिवीको प्रकाशित करते हैं।

व्यञ्जते दिवो अन्तेष्वक्तून् विशो न युक्ता उषसो यतन्ते ।
सन्ते गावस्तम आवर्तयन्ति ज्योतिर्यच्छन्ति सवितेव बाहू ॥२॥
अभूदुषा इन्द्रतमा मघोन्यजीजनत् सुविताय श्रवांसि ।
वि दिवो देवी दुहिता दधात्यङ्गिरस्तमा सुकृते वसूनि ॥३॥
तावदुषो राधो अस्मभ्यं रास्व यावत् स्तोतृभ्यो अरदो गृणाना ।
यां त्वा जज्ञुर्वृषभस्या रवेण वि दृह्लस्य दुरो अद्रेरौर्णोः ॥४॥
देवं देवं राधसे चोदयन्त्यस्मद्र्यक् सूनृता ईरयन्ती ।
व्युच्छन्ती नः सनये धियो धा यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥५॥

## ८० सूक्त

उषा देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

प्रति स्तोमेभिरुषसं वसिष्ठा गीर्भिर्विप्रासः प्रथमा अबुध्रन् ।
विवर्तयन्तीं रजसी समन्ते आविष्कृण्वतीं भुवनानि विश्वा ॥१॥

---

२ उषाएँ अन्तरिक्ष-प्रदेशमें तेज व्यक्त करती हैं और परस्पर मिलकर, प्रजाकी तरह, तमोनाशके लिये, चेष्टा करती हैं । उषा, तुम्हारी किरणें अन्धकारका विनाश करती हैं । सूर्यकी भुजाओंकी तरह वे ज्योति प्रदान करती हैं ।

३ सबसे बढ़कर स्वामिनी और धनवती उषा प्रादुर्भुत हुई । उन्होंने सबके कल्याणके लिये अन्न उत्पन्न किया है । स्वर्गकी पुत्री और सबसे उत्तम अङ्गिरा ( गतिशीला अथवा अङ्गिरोगोत्रोत्पन्ना ) उषा देवी सुकृतीके लिये धन धारण करती हैं ।

४ उषा, तुमने प्राचीन स्तोताओंको जितना धन दिया है, उतना हमें भी दो । वृषभ (प्रवृद्ध स्तोत्र) के शब्दसे तुम्हें प्राणी जानते हैं । प्राणियों द्वारा गोहरणके समय तुमने दृढ़ पर्वतका द्वार खोला था

५ धनके लिये स्तोताओंको और हमारे सामने सूनृत (सच्चे) वाक्यको प्रेरित करते हुए, तमोविनाशिनी होकर, हमारे दानके लिये अपनी बुद्धिको स्थिर करो । तुम हमें सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो ।

—:०:—

१ मेधावी (विप्र) वसिष्ठगणने स्तोत्र और स्तवके द्वारा उषा देवीको, सभी लोगोंसे पहले, गाया था । उषा समान प्रान्तवाली, द्यावापृथिवीको आवृत करती और प्राणियोंको प्रकाशित करती हैं ।

एषा स्या नव्यमायुर्दधाना गूढ्वीतमो ज्योतिषोषा अबोधि ।
अग्र एति युवतिरह्रयाणा प्राचिकितत् सूर्यं यज्ञमग्निम् ॥२॥
अश्वावतीर्गोमतीर्न उषासो वीरवतीः सदमुच्छन्तु भद्राः ।
घृतं दुहाना विश्वतः प्रपीता यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥३॥

---

२ यह वही उषा हैं, जो नवयौवन धारण करके और तेज द्वारा निगूढ़ अन्धकारको करके जागती हैं। लज्जाहीना युवतीकी तरह यह सूर्यके सम्मुख आगमन करती और सूर्य, अग्निको सूचित करती हैं।

३ अनेक अश्वों और गौओंवाली तथा स्तुत्य उषाएँ सदा अन्धकार दूर करती हैं। दूहती और सर्वत्र वढ़ती हैं। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

## पञ्चम अध्याय समाप्त

# षष्ठ अध्याय

## ८१ सूक्त

उषा देवता । वसिष्ठ ऋषि । बृहती और सतोबृहती छन्द ।

प्रत्यु अदर्श्यायत्युच्छन्ती दुहिता दिवः ।
अपो महि व्ययति चक्षसे तमो ज्योतिष्कृणोति सूनरी ॥१॥
उदुस्रियाः सृजते सूर्यः सचाँ उद्यन्नक्षत्रमर्चिवत् ।
तवेदुषो व्युषि सूर्यस्य च संभक्तेन गमेमहि ॥२॥
प्रति त्वा दुहितर्दिव उषो जीरा अभुत्स्महि ।
या वहसि पुरु स्पार्हं वनन्वति रत्नं न दाशुषे मयः ॥३॥
उच्छन्ती या कृणोषि मंहना महि प्रख्यै देवि स्वर्दृशे ।
तस्यास्ते रत्नभाज ईमहे वयं स्याम मातुर्न सूनवः ॥४॥

---

१ द्युलोक वा सूर्यकी पुत्री और अन्धकार-नाशिनी उषा आती हुई देखी जाती हैं । सबके देखनेके लिये वह रात्रिके घोर अन्धकारको दूर करती हैं और मनुष्योंकी नेत्री होकर तेजका विकास करती हैं ।

२ सूर्य किरणोंको एक साथ फेंकते हैं । सूर्य प्रकट होकर ग्रह-नक्षत्रादिकोंको प्रकाशशाली करते हैं । उषा, तुम्हारा और सूर्यका प्रकाश होनेपर हम अनके साथ मिलें वा अन्नको प्राप्त करें ।

३ द्युलोक-पुत्री उषा, हम शीघ्रकर्मी होकर तुम्हें जगावेंगे । धनशालिनी उषा, तुम अभिलषणीय बहुत धनका वहन करती हो । यजमानके लिये रत्न और सुखका वहन करती हो ।

४ महती देवी, तुम अन्धकारका नाश करनेवाली और महिमाशाली हो । तुम सारे जगत्का प्रबोधन और उसे दर्शनके योग्य करती हो । तुम रत्नवाली हो । तुमसे हम याचना करते हैं । जैसे पुत्र माताके लिये प्रिय होता है, वैसे ही हम तुम्हारे होंगे ।

तच्चित्रं राध आ भरोषो यद्दीर्घश्रुत्तमम् ।
यत्ते दिवो दुहितर्मर्तभोजनं तद्रास्व भुनजामहै ॥५॥
श्रवः सूरिभ्यो अमृतं वसुत्वनं वाजाँ अस्मभ्यं गोमतः ।
चोदयित्री मघोनः सूनृतावत्युषा उच्छदप स्त्रिधः ॥६॥

—:०:—

## ८२ सूक्त

इन्द्र और वरुण देवता । वसिष्ठ ऋषि । जगती छन्द ।

इन्द्रावरुणा युवमध्वराय नो विशे जनाय महि शर्म यच्छत
दीर्घप्रयज्युमति यो वनुष्यति वयं जयेम पृतनासु दूढ्यः
सम्राउन्यः स्वराउन्य उच्यते वां महान्ताविन्द्रावरुणा महाव
विश्वेदेवासः परमे व्योमनि सं वामोजो वृषणा सं बलं द
अन्वपां खन्यतृन्तमोजसा सूर्यमैरयतं दिवि प्रभुम् ।
इन्द्रावरुणा मदे अस्य मायिनोऽपिन्वतमपितः पिन्वतं धिय

५ उषा, जो धन अत्यन्त दूरके स्थानमें विख्यात है, वही विचित्र धन ले
द्युलोक दुहिता, तुम्हारे पास मनुष्योंके लिये भोज्य जो अन्न है, वह दो । हम भी भोग

६ उषा, स्तोताओंको अमर, निवास-प्रद और प्रसिद्ध यश दो । हमें अनेक गौओंसे
दो। यजमानकी प्रेरिका और सत्य वचनवाली उषा शत्रुओंको दूर करें ।

---

१ इन्द्र और वरुण, तुम हमारे परिचारकके लिये, यज्ञ-कर्मार्थ, महागृह दो। जो
समय तक यज्ञ-कर्त्ताको मारता है, युद्धमें हम उसी दुर्बुद्धि शत्रुको जीतेंगे ।

२ इन्द्र और वरुण, तुम महान् हो और महाधनवाले हो। तुममेंसे एक (वरुण)
और दूसरे (इन्द्र) स्वयं विराजमान हैं । काम-वर्षक-द्वय, उत्तम आकाशमें विश्वदेवोंने
प्रदान किया था—साथ ही बल भी प्रदान किया था।

३ इन्द्र और वरुण, तुम लोगोंने बल द्वारा जलका द्वार (वृष्टि) उद्घाटित
तुमने सबके प्रेरक सूर्यको आकाशमें गमन कराया था । इस मायी (प्रजोत्पादक)
पानसे आनन्द होने पर तुमलोग सूखी नदियोंको जलसे पूर्ण करो और कर्मोंको भी पूर्ण

युवामिद्युत्सु पृतनासु वह्नयो युवां क्षेमस्य प्रसवे मितज्ञवः ।
ईशाना वस्व उभयस्य कारव इन्द्रावरुणा सुहवा हवामहे ॥४॥
इन्द्रावरुणा यदिमानि चक्रथुर्विश्वा जातानि भुवनस्य मज्मना ।
क्षेमेण मित्रो वरुणं दुवस्यति मरुद्भिरुग्रः शुभमन्य ईयते ॥५॥
महे शुल्काय वरुणस्य नु त्विष ओजो मिमाते ध्रुवमस्य यत्स्वम् ।
अजामिमन्यः श्नथयन्तमातिरद्दभ्रेभिरन्यः प्र वृणोति भूयसः ॥६॥
न तमंहो न दुरितानि मर्त्यमिन्द्रावरुणा न तपः कुतश्चन ॥
यस्य देवा गच्छथो वीथो अध्वरं न तं मर्तस्य नशते परिह्वृतिः ॥७॥
अर्वाङ्नरा दैव्येनावसा गतं शृणुतं हवं यदि मे जुजोषथः ।
युवोर्हि सख्यमुत वा यदाप्यं मार्डीकमिन्द्रावरुणा नि यच्छतम् ॥८॥

---

४ इन्द्र और वरुण, स्तोता लोग, युद्ध-स्थलमें, शत्रु-सेनाके बीच, रक्षाके लिये और सङ्कुचित-जानु अङ्गिरा लोग रक्षणके लिये, तुम्हें ही बुलाते हैं। तुमलोग दिव्य और पार्थिव—दोनों धनोंके ईश्वर और अनायास बुलाने योग्य हो। हम स्तोता तुम्हें बुलाते हैं।

५ इन्द्र और वरुण, तुमलोगोंने संसारके सारे प्राणियोंका निर्माण किया है। तुमलोगोंमेंसे मङ्गलके लिये एक (वरुण) की परिचर्या मित्र करते हैं और दूसरे (इन्द्र) मरुतोंके साथ तेजस्वी होकर शोभन अलङ्कार प्राप्त करते हैं।

६ महान् धनकी प्राप्तिके लिये, इन्द्र और वरुणके प्रकाशनार्थ, शीघ्र बल प्राप्त हो जाता है। इन दोनोंका यह बल नित्य और असाधारण है। इनमेंसे एक जन (वरुण) हिंसाकारीका अपघात करते हैं और दूसरे (इन्द्र) अल्प उपायोंसे ही अनेक शत्रुओंको बाधित करते हैं।

७ इन्द्र और वरुण देवो, तुम जिस मनुष्यके यज्ञमें गमन करते हो, जिसकी कामना करते हो, उसके पास बाधा नहीं जा सकती, पाप नहीं जा सकता, दुष्कर्म नहीं जा सकता और किसी भी कारणसे उसके पास सन्ताप भी नहीं जा सकता।

८ नेता इन्द्र और वरुण, यदि मुझसे प्रसन्न हो, तो दिव्य रक्षाके साथ मेरे सामने आओ। स्तोत्र श्रवण करो। तुम लोगोंके सखित्व (मित्रता) और बन्धुत्व (कुटुम्बत्व) सुखके साधक हैं। हमें दोनों दो।

अस्माकमिन्द्रावरुणा भरे भरे पुरोयोधा भवतं कृष्ट्योजसा ।
यद्वाँ हवन्त उभये अध स्पृधि नरस्तोकस्य तयनस्य सातिषु ॥९॥
अस्मे इन्द्रो वरुणो मित्रो अर्यमा द्युम्नं यच्छन्तु महि शर्म सप्रथः ।
अवध्रं ज्योतिरदितेर्ऋतावृधो देवस्य श्लोकं सवितुर्मनामहे ॥१०॥



## ८३ सूक्त

इन्द्र और वरुण देवता । वसिष्ठ ऋषि । जगती छन्द ।

युवां नरा पश्यमानास आप्यं प्राचा गव्यन्तः पृथुपर्शवो ययुः ।
दासा च वृत्रा हतमार्याणि च सुदासमिन्द्रावरुणावसावतम् ॥१॥
यत्रा नरः समयन्ते कृतध्वजो यस्मिन्नाजा भवति किं चन प्रियम् ।
यत्रा भयन्ते भुवना स्वर्दृशस्तत्रा न इन्द्रावरुणाधि वोचतम् ॥२॥
सं भूम्या अन्ता ध्वसिरा अदृक्षतेन्द्रावरुणा दिवि घोष आरुहत् ।
अस्थुर्जनानामुप मामरातयोऽर्वागवसा हवनश्रुता गतम् ॥३॥

९ शत्रु-कर्षक तेजवाले इन्द्र और वरुण, प्रत्येक संग्राममें हमारे अग्रणी योद्धा ... तुम्हें प्राचीन और आधुनिक—दोनों प्रकारके नेता ही युद्धमें और पुत्र, पौत्र आदिकी ... बुलाते हैं।

१० इन्द्र, वरुण, मित्र और अर्यमा हमें प्रकाशमान धन और महान् विस्तीर्ण गृह प्रदान ... यज्ञ-वर्द्धिका अदितिका तेज हमारे लिये अहिंसक हो । हम सविता देवताकी स्तुति करें।

१ नेता इन्द्र और वरुण, तुम्हारी मित्रता देखकर, गो-प्राप्तिकी इच्छासे, मोटे परशु (... काटनेका हथियार) वाले यजमान पूर्व दिशाकी ओर गये । तुमलोग दास, वृत्र और सुदास-शत्रु... गणको मार डालो और सुदास राजाके लिये, रक्षणके साथ, आओ।

२ जहाँ मनुष्य ध्वजा उठाकर युद्धार्थ मिलते हैं, जिस युद्धमें कुछ भी अनुकूल नहीं हो... जिसमें प्राणी स्वर्ग-दर्शन करते हैं, उस युद्धमें, हे इन्द्र और वरुण, हमरे पक्षपात... कहना ।

३ इन्द्र और वरुण, पृथिवीके सारे अन्त सैनिकों द्वारा विनष्ट होकर दिखाई देते हैं। ... कोंका कोलाहल द्युलोकमें फैल रहा है। मेरी सेनाके सारे शत्रु मेरे पास आये हुए हैं। ... श्रवणकारी इन्द्र और वरुण, रक्षणके साथ, हमारे पास आओ।

इन्द्रावरुणा वधनाभिरप्रति भेदं वन्वन्ता प्र सुदासमावतम् ।
ब्रह्माण्येषां शृणुतं हवीमनि सत्या तृत्सूनामभवत् पुरोहितिः ॥४॥
इन्द्रावरुणाभ्या तपन्ति माघान्यर्यो वनुषामरातयः ।
युवं हि वस्व उभयस्य राजथोऽध स्मा नोवतं पार्ये दिवि ॥५॥
युवां हवन्त उभयास आजिष्विन्द्रं च वस्वो वरुणं च सातये ।
यत्र राजभिर्दशभिर्निबाधितं प्र सुदासमावतं तृत्सुभिः सह ॥६॥
दश राजानः समिता अयज्यवः सुदासमिन्द्रावरुणा न युयुधुः ।
सत्या नृणामद्म सदामुपस्तुतिर्देवा एषामभवन्देवहूतिषु ॥७॥
दाशराज्ञे परियत्ताय विश्वतः सुदास इन्द्रावरुणावशिक्षतम् ।
श्वित्यञ्चो यत्र नमसा कपर्दिनो धिया धीवन्तो असपन्त तृत्सवः ॥८॥
वृत्राण्यन्यः समिथेषु जिघ्नते व्रतान्यन्यो अभि रक्षते सदा ।
हवामहे वां वृषणा सुवृक्तिभिरस्मे इन्द्रावरुणा शर्म यच्छतम् ॥९॥

---

४ इन्द्र और वरुण, आयुध द्वारा अप्राप्त भेद नामक शत्रुको मारते हुए तुमलोगोंने सुदास राजाकी रक्षा की थी और तृत्सुओंके स्तोत्रोंको सुना था। युद्ध-कालमें तृत्सुओंका पौरोहित्य सफल हुआ था।

५ इन्द्र और वरुण, मुझे चारो ओरसे शत्रुओंके हथियार घेर रहे हैं और हिंसकोंके बीच मुझे शत्रु बाधा दे रहे हैं। तुमलोग दोनों (दिव्य और पार्थिव) प्रकारके धनोंके स्वामी हो; इसलिये युद्धके दिनोंमें हमारी रक्षा करो।

६ युद्ध-कालमें दोनों (सुदास और तृत्सु) प्रकारके लोग धन-प्राप्तिके लिये इन्द्र और वरुणको बुलाते हैं। इस युद्धमें दस राजाओं द्वारा प्रपीड़ित सुदासको, तृत्सुओंके साथ, तुमने बचाया था।

७ इन्द्र और वरुण, दस यज्ञ-हीन राजा परस्पर मिलकर भी सुदास राजापर प्रहार करनेमें समर्थ नहीं हुए। हव्य-युक्त यज्ञमें नेताओंका स्तोत्र सफल हुआ है। इनके यज्ञमें समस्त देवता आविर्भूत हुए थे।

८ जहाँ निर्मल, जटावाले और कर्मठ तृत्सुगण (वसिष्ठ-शिष्य) अन्न और स्तुतिके साथ परिचर्या किया करते हैं, उसी देशमें दस राजाओं द्वारा चारो ओरसे घेरे हुए सुदासको, हे इन्द्र और वरुण, तुमलोगोंने बल प्रदान किया था।

९ इन्द्र और वरुण, तुममेंसे एक (इन्द्र) युद्धमें वृत्रोंका नाश करते हैं और दूसरे (वरुण) व्रत वा कर्मकी रक्षा करते हैं। अभीष्ट-वर्षक-द्वय, सुन्दर स्तुति द्वारा तुम्हें हम बुलाते हैं। तुम हमें सुख दो।

अस्मे इन्द्रो वरुणो मित्रो अर्यमा द्युम्नं यच्छन्तु महि शर्म सप्रथः।
अवधूज्योतिरदितेऋतावृधो देवस्य श्लोकं सवितुर्मनामहे ॥१०॥



# ८४ सूक्त

इन्द्र और वरुण देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

आ वां राजानावध्वरे ववृत्यां हव्येभिरिन्द्रावरुणा नमोभिः।
प्र वां घृताची बाह्वोर्दधाना परि त्मना विषुरूपा जिगाति ॥१॥
युवो राष्ट्रं बृहदिन्वति द्यौर्यौ सेतृभिररज्जुभिः सिनीथः।
परि नो हेळो वरुणस्य वृज्या उरुं न इन्द्रः कृणवदु लोकम् ॥२॥
कृतं नो यज्ञं विदथेषु चारुं कृतं ब्रह्माणि सूरिषु प्रशस्ता।
उपो रयिर्देवजूतो न एतु प्र णः स्पार्हाभिरूतिभिस्तिरेतम् ॥३॥
अस्मे इन्द्रावरुणा विश्ववारं रयिं धत्तं वसुमन्तं पुरुक्षुम्।
प्र य आदित्यो अनृता मिनात्यमिता शूरो दयते वसूनि ॥४॥

१० इन्द्र, वरुण, मित्र और अर्यमा हमें प्रकाशमान धन और महान् विस्तीर्ण गृह प्रदान करें। यज्ञ-वर्द्धिका अदितिका तेज हमारे लिये अहिंसक हो। हम सविता देवताकी स्तुति करते हैं।



१ इन्द्र और वरुण, इस यज्ञमें, मैं तुम्हें, हव्य और स्तोत्र द्वारा, आवर्त्तित करता हूँ। हाथों नाना रूपोंवाली जुहू स्वयं तुमलोगोंकी ओर जाती है।

२ इन्द्र और वरुण, तुम्हारा स्वर्गरूप विशाल राष्ट्र वृष्टि द्वारा सबको प्रसन्न करता है। तुम रज्जुशून्य और बाधक उपायोंसे पापीको बाँधो। वरुणका क्रोध हमलोगोंकी रक्षा करके गमन करे। इन्द्र भी स्थानको विस्तृत करें।

३ इन्द्र और वरुण, हमारे गृहके यज्ञको मनोरम करो। स्तोताओंके स्तोत्रको उत्तम करो। देवों द्वारा प्रेरित धन हमारे पास आवे। अभिलषणीय रक्षा द्वारा वे हमें वर्द्धित करें।

४ इन्द्र और वरुण हमें सबके लिये वरणीय निवास स्थान और बहुत अन्नवाला धन दो। जो आदित्य (वरुण) असत्यका विनाश करते हैं, वही शूर लोगोंको अपरिमित धन देते हैं।

इयमिन्द्रं वरुणमष्ट मे गीः प्रावत्तोके तनये तूतुजाना ।
सुरत्नासो देववीतिं गमेम यू यं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥५॥

## ८५ सूक्त

इन्द्र और वरुण देवता। वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

पुनीषे वामरक्षसं मनीषां सोममिन्द्राय वरुणाय जुह्वत् ।
घृतप्रतीकामुषसं न देवीं ता नो यामन्नुरुष्यतामभीके ॥१॥
स्पर्धन्ते वा उ देवहूये अत्र येषु ध्वजेषु दिद्यवः पतन्ति ।
युवं ताँ इन्द्रावरुणावमित्रान् हतं पराचः शर्वा विषूचः ॥२॥
आपश्चिद्धि स्वयशसः सदःसु देवीरिन्द्रं वरुणं देवता धुः ।
कृष्टीरन्यो धारयति प्रविक्ता वृत्राण्यन्यो अप्रतीनि हन्ति ॥३॥

---

५ मेरी यह स्तुति इन्द्र और वरुणको व्याप्त करे। मेरी की हुई स्तुति, पुत्र और पौत्रके सम्बन्धमें, हमारी रक्षा करे। हम सुन्दर रत्नवाले होकर यज्ञ पावेंगे। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

---

१ इन्द्र और वरुण, तुमलोगोंके लिये अग्निमें सोमकी आहुति करते हुए दीप्तमती उषाकी तरह दीप्ताङ्ग और राक्षस-शून्या स्तुतिका मैं शोधन करता हूँ । वे युद्ध उपस्थित होनेपर यात्रा करते समय हमें बचावें।

२ परस्पर स्पर्द्धावाले युद्धमें हमसे शत्रु स्पर्द्धा करते हैं। जिस युद्धमें ध्वजाके ऊपर आयुध गिरते हैं, उसमें, हे इन्द्र और वरुण, तुम लोग हिंसक आयुध द्वारा पराङ्मुख और विविध गतियोंवाले शत्रुओंका नाश करो।

३ सारे सोम स्वायत्त यशवाले और द्योतमान होकर गृहोंमें इन्द्र और वरुण देवोंको धारण करते हैं। उनमेंसे एक (वरुण) प्रजागणको अलग-अलग करके धारण करते हैं और दूसरे (इन्द्र) दूसरों द्वारा अप्रतिहत शत्रुओंका विनाश करते हैं।

स सुक्रतुर्ऋतचिदस्तु होता य आदित्य शवसा वां नमस्वान्।
आववर्तदवसे वा हविष्मानसदित् स सुविताय प्रयस्वान् ॥४॥
इयमिन्द्रं वरुणमष्ट मे गीः प्रावत्तोके तनये तूतुजाना।
सुरत्नासो देववीतिं गमेम यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥५॥



## ८६ सूक्त

वरुण देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

धीरा त्वस्य महिना जनूंषि वि यस्तस्तम्भ रोदसी चिदुर्वी।
प्र नाकमृष्वं नुनुदे बृहन्तं द्विता नक्षत्रं पप्रथच्च भूम ॥१॥
उत स्वया तन्वा सं वदे तत् कदा न्वन्त र्वरुणे भुवानि।
किं मे हव्यमहृणानो जुषेत कदा मृलीकं सुमना अभि ख्यम् ॥२॥

४ आदित्यो (अदिति-पुत्रो), तुमलोग बलशाली हो। जो नमस्कारके साथ तुम्हें करता है, वही शोभन कर्मवाला होता यज्ञ-ज्ञाता हो। जो हव्यवाला व्यक्ति, तृप्तिके लिये, तुम्हें करता है, वह अन्नवान् होकर प्राप्तव्य फलको पाता है।

५ मेरी यह स्तुति इन्द्र और वरुणको व्याप्त करे। मेरी की हुई स्तुति, पुत्र-पौत्रके बारेमें, मेरी रक्षा करे। सुन्दर रत्नवाले होकर हम यज्ञ पावेंगे। तुम हमें सदा स्वस्ति-पालन करो।

---

१ महिमासे वरुणका जन्म धीर वा स्थिर हुआ है। इन्होंने विशाल द्यावापृथिवीको कर रखा हैं। इन्होंने आकाश और दर्शनीय नक्षत्रको दो बार प्रेरित किया है। इन्होंने विस्तृत किया है।

२ क्या मैं अपने शरीरके साथ अथवा वरुणके साथ रहूँगा? कब वरुणके पास क्या वरुण क्रोध-शून्य होकर मेरे हव्यकी सेवा करेंगे? मैं सुन्दर मनवाला होकर कब वरुणको देख पाऊँगा?

पृच्छे तदेनो वरुण दिदृक्षूपो एमि चिकितुषो विपृच्छम् ।
समानमिन्मे कवयश्चिदाहुरयं तुभ्यं वरुणो हृणीते ॥३॥
किमाग आस वरुण ज्येष्ठं यत् स्तोतारं जिघांससि सखायम् ।
प्र तन्मे वोचो दूलभ स्वधावोव त्वानेना नमसा तुर इयाम् ॥४॥
अव द्रुग्धानि पित्र्या सृजा नोव या वयं चकृमा तनूभिः ।
अव राजन् पशुतृपं न तायुं सृजा वत्सं न दाम्नो वसिष्ठम् ॥५॥
न स स्वो दक्षो वरुण ध्रुतिः सा सुरा मन्युर्विभीदको अचित्तिः ।
अस्ति ज्यायान् कनीयस उपारे स्वप्नश्चनेदनृतस्य प्रयोगता ॥६॥
अरं दासो न मीह्लुषे कराण्यहं देवाय भूर्णयेऽनागाः ।
अचेतयदचितो देवो अर्यो गृत्सं राये कवितरो जुनाति ॥७॥

३ वरुण, देखनेकी इच्छा करके मैं उस पापकी बात तुमसे पूछूँगा । मैं विविध प्रश्नोंके लिये विद्वानोंके पास गया हूँ । सभी कवि (क्रान्तदर्शी, मुझे एक-समान बोल चुके हैं कि, "यह वरुण तुमसे क्रुद्ध हुए हैं ।"

४ वरुण, मैंने ऐसा क्या अपराध किया है कि, तुम मेरे मित्र स्तोताको मारनेकी इच्छा करते हो ? दुर्द्धर्ष तेजस्वी वरुण, मुझसे ऐसा (पाप) कहो कि, मैं क्षिप्रकारी होकर, नमस्कारके साथ, प्रायश्चित्त करके तुम्हारे पास गमन करूँ ।

५ वरुण, हमारे पितृक्रमागत द्रोहको छुड़ाओ । हमने अपने शरीरसे जो कुछ किया है, उसे भी छुड़ाओ । राजा वरुण, पशु चुराकर प्रायश्चित्त-रूप पशुको घास आदि खिलाकर तृप्त करनेवाले चोरकी तरह और रस्सीसे बँधे बछड़ेकी तरह मुझे पापसे छुड़ाओ ।

६ वह पाप अपने दोषसे नहीं होता । वह भ्रम, क्रोध, द्यूत-क्रीड़ा अथवा अज्ञान आदि दैव-गतिके कारण होता है । कनिष्ठ (अल्पज्ञ पुरुष) को ज्येष्ठ (ईश्वर) भी कुपथमें ले जाते हैं । स्वप्नमें भी दैव-गतिसे पाप उत्पन्न हो जाते हैं ।

७ काम-वर्षी और पोषक वरुणको, पाप-शून्य होकर, मैं, दासकी तरह, यथेष्ट रूपसे सेवा करूँगा । हम अज्ञानी हैं; स्वामी वरुण हमें ज्ञान दें । ज्ञानी वरुण स्तोताको धनके लिये प्रेरित करें ।

अयं सु तुभ्यं वरुण स्वधावो हृदि स्तोम उपश्रितश्चिदस्तु ।
शं नः क्षेमे शमु योगे नो अस्तु यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥८॥



## ८७ सूक्त

वरुण देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

रदत् पथो वरुणः सूर्याय प्रार्णांसि समुद्रिया नदीनाम् ।
सर्गो न सृष्टो अर्वतीऋतायन् चकार महीरवनीरहभ्यः ॥१॥
आत्मा ते वातो रज आ नवीनोत् पशुर्न भूर्णिर्यवसे ससवान् ।
अन्तर्मही बृहती रोदसीमे विश्वा ते धाम वरुण प्रियाणि ॥२॥
परिस्पशो वरुणस्य स्मदिष्टा उभे पश्यन्ति रोदसी सुमेके ।
ऋतावानः कवयो यज्ञधीराः प्रचेतसो य इषयन्त मन्म ॥३॥

---

८ अन्नवान् वरुण, तुम्हारे लिये बनाया हुआ यह सूक्त-रूप स्तोत्र तुम्हारे हृदयमें भली निहित हो। लाभ हमारे लिये मङ्गलमय हो; क्षेम (धन-रक्षा) हमारे लिये मङ्गलमय हो। तुम स्वस्ति द्वारा पालन करो।



१ इन्हीं वरुणदेवने सूर्यके लिये अन्तरीक्षमें मार्ग प्रदान किया था। वरुणने नदी अन्तरीक्षमें उत्पन्न जल प्रदान किया था। अश्व जैसे घोड़ीके प्रति दौड़ता है, वैसे ही शीघ्र इच्छा करके वरुण अथवा सूर्यने विशाल रात्रियोंको दिनसे अलग किया था।

२ वरुण, तुम्हारा वायु जगत्की आत्मा है। वह जलको चारो ओर भेजता है। घास जैसे पशु अन्नवान् (भारवाही) होता है, वैसे ही संसारका भरण करनेवाला वायु अन्नवान् है। महती और बड़ी द्यावापृथिवीके बीचके तुम्हारे सारे स्थान लोकप्रिय हैं।

३ वरुणके सारे अनुचरोंकी गति प्रशंसनीय है। वे सुन्दर रूपोंवाली द्यावापृथिवीको भाँति देखते हैं। वे कर्मी, यज्ञ-धीर और प्राज्ञ कवियोंके स्तोत्रोंको भी चारो ओरसे देखते हैं।

उवाच मे वरुणो मेधिराय त्रिः सप्त नामाघ्न्या बिभर्ति ।
विद्वान् पदस्य गुह्या न वोचद्युगाय विप्र उपराय शिक्षन् ॥४॥
तिस्रो द्यावो निहिता अन्तरस्मिन्तिस्रो भूमीरुपराः षड्विधानाः ।
गृत्सो राजा वरुणश्चक्र एतं दिवि प्रेंखं हिरण्ययं शुभे कम् ॥५॥
अव सिन्धुं वरुणो द्यौरिव स्थाद्द्रप्सो न श्वेतो मृगस्तुविष्मान् ।
गम्भीरशंसो रजसो विमानः सुपारक्षत्रः सतो अस्य राजा ॥६॥
यो मृलयाति चक्रुषे चिदागो वयं स्याम वरुणे आनागाः ।
अनु व्रतान्यदितेर्ऋधन्तो यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥



४ मैं मेधावी ऋत्विक हूं। वरुणने मुझसे कहा था कि, पृथिवी अथवा वाक्के इक्कीस (उर, कण्ठ और शिरमें गायत्र्यादि सात-सात छन्दोंवाले) नाम हैं। विद्वान् और मेधावी वरुणने योग्य अन्तेवासी (छात्र) को उपदेश देकर, उत्तम स्थानमें, इन सब गोपनीय वार्तोंको भी बताया है।

५ इन वरुणके भीतर तीन (उत्तम, मध्यम और अधम) प्रकारके द्युलोक हैं। इनमें तीन (उत्तम, मध्यम और अधम) प्रकारकी भूमियाँ और छ (छ ऋतुएँ) प्रकारकी दशाएँ भी हैं। वरुण राजाने स्वर्णके झूलेकी तरह सूर्यको, दिप्तिके लिये, निर्माण किया है।

६ सूर्यकी तरह दीप्त वरुणने समुद्रको स्थापित किया है। वरुण जाल-बिन्दुकी तरह शुभ्र, गौर मृगकी तरह बली, गभीर स्तोत्रवाले, जलके रचयिता, दुःखसे पार पानेवाले बलसे युक्त और संसारके समस्त विद्यमान पदार्थोंके राजा हैं।

७ अपराध करनेपर भी वरुण दया करते हैं। अदीन (धनी) वरुणके कर्मोंको हम यथाक्रम समृद्ध करके उनके पास अपराध-शून्य हों। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो। *

* अपने Selected Essays (१८८१, भाग २, पृष्ठ १५०) में मैक्समूलर साहबने इस मन्त्रको लक्ष्य कर जो वाक्य लिखे हैं, वे यों हैं—"The consciousness of sin is a prominent feature in the religion of the Veda; so is likewise the belief that the gods are able to take away from man the heavy burden of his sins. And when we read such passages as "Varun is merciful even to him who his committed sin," we should...... remember that it (Varun) is one of the many names which invented in their helplessness to express their ideas of the diety."

६

# ८८ सूक्त

वरुण देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

प्र शुंध्युवं वरुणाय प्रेष्ठां मतिं वसिष्ठ मीह्लुषे भरस्व ।
य ईमर्वाञ्चं करते यजत्रं सहस्रामघं वृषणं बृहन्तम् ॥१॥
अधा न्वस्य सन्दृशं जगन्वानग्नेरनीकं वरुणस्य मंसी ।
स्वर्यदश्मन्नधिपा उ अन्धोऽभि मा वपुर्दृशये निनीयात् ॥२॥
आ यद्रुहाव वरुणश्च नावं प्र यत् समुद्रमीरयाव मध्यम् ।
अधि यदपां स्नुभिश्चराव प्र प्रेंख ईंखयावहै शुभे कम् ॥३॥
वसिष्ठं ह वरुणो नाव्याधादृषिं चकार स्वपा महोभिः ।
स्तोतारं विप्रः सुदिनत्वे अह्नां यान्नु द्यावस्ततनन्यादुषासः ॥४॥
क त्यानि नौ सख्या बभूवुः सचावहे यदवृकं पुरा चित् ।
बृहन्तम्मानं वरुण स्वधावः सहस्रद्वारं जगमा गृहन्ते ॥५॥

---

१ वसिष्ठ, तुम काम-वर्षक वरुणको उद्देश करके स्वयं शुद्ध और प्रियतम स्तुति करो। यजनीय, बहु-धनवान् और अभीष्ट-वर्षी और विशाल हैं। वरुण सूर्यको हमारे अभिमुख क

२ इस समय मैं शीघ्र वरुणका सुन्दर दर्शन करके अग्निकी ज्वालाओंकी स्तुति क जब वरुण सुखकर पाषाणमें अवस्थित इस सोमको अधिक मात्रामें पीते हैं, उस समय दर्शन मुझे प्रशस्त रूप (शरीर) देते हैं।

३ जिस समय मैं और वरुण, दोनों नावपर चढ़े थे, जिस समय समुद्रके बीचमें नावको भाँति, प्रेरित किया था, जिस समय जलके ऊपर गति-परायण नावपर हम थे, उस समय शोभा नौका-रूपी झूलेपर हमने सुखसे क्रीड़ा की थी।

४ मेधावी वरुणने (सूर्यात्म-रूपसे) दिन और रात्रिका विस्तार करके दिनोंके बीच सुन वसिष्ठको (मुझे) नौकापर चढ़ाया था। वरुणने रक्षणोंके द्वारा वसिष्ठको सुकर्मा किया।

५ वरुण, हमलोगोंकी पुरानी मैत्री कहाँ हुई थी? पूर्व समयमें हमलोगोंमें जो हिंसा-शून्य हुई थी, हमलोग उसीको निबाहते हैं। अन्नवान् वरुण, तुम्हारे महान्, प्राणियोंके विशे हजार दरवाजोंवाले गृहमें मैं जाऊँगा।

य आपिर्नित्यो वरुण प्रियः सन्त्वामागांसि कृणवत् सखा ते ।
मा त एनस्वन्तो यक्षिन् भुजेम यन्धि ष्मा विप्रः स्तुवते वरूथम् ॥६॥
ध्रुवासु त्वासु क्षितिषु क्षियन्तो व्यस्मत् पाशं वरुणो मुमोचत् ।
अवो वन्वाना अदितेरुपस्थाद्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥

---

## ८९ सूक्त

वरुण देवता । वसिष्ठ ऋषि । गायत्री और जगती छन्द ।

मोषु वरुण मृन्मयं गृहं राजन्नहं गमम् । मृळा सुक्षत्र मृळय ॥१॥
यदेमि प्रस्फुरन्निव दृतिर्न ध्मातो अद्रिवः । मृळा सुक्षत्र मृळय ॥२॥
क्रत्वः समह दीनता प्रतीपं जगमा शुचे । मृळा सुक्षत्र मृळय ॥३॥
अपां मध्ये तस्थिवांसं तृष्णाविदज्जरितारम् । मृळा सुक्षत्र मृळय ॥४॥

---

६ वरुण, जो वसिष्ठ नित्य बन्धु ( औरस पुत्र ) हैं, जिन्होंने पूर्व समयमें प्रिय होकर तुम्हारे प्रति अपराध किया था, वह इस समय तुम्हारे सखा हों । यजनीय वरुण, हम तुम्हारे आत्मीय हैं; इसलिये पाप-युक्त होकर हम भोग न भोगने पावें । तुम मेधावी हो; स्तोताओंको वरणीय गृह प्रदान करो ।

७ इन सब नित्य भूमियोंमें निवास करते हुए हम तुम्हारा स्तोत्र करते हैं । वरुण हमारा बन्धन छुड़ावें । हम अखण्डनीय पृथिवीके पाससे वरुणकी रक्षाका भोग करें । हमें तुम सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो ।

---

१ राजा वरुण, तुम्हारे मिट्टीके मकानको मैं न पाऊँ ( सोनेका घर पाऊँ ) । शोभन-धन वरुण, मुझे सुखी करो, दया करो ।

२ आयुधवाले वरुण, मैं काँपता हुआ, वायु-चालित बादलकी तरह, जाता हूँ । शोभन-धन वरुण, मुझे सुखी करो, दया करो ।

३ धनी और निर्मल वरुण, दीनता वा असमर्थताके कारण श्रौत, स्मार्त्त आदि अनुष्ठानोंकी मैंने प्रतिकूलता की है । सुधन वरुण, मुझे सुखी करो, दया करो ।

४ समुद्र-जलमें रहकर भी मुझ स्तोताको पिपासा लग गयी ( क्योंकि समुद्रका जल पीने योग्य नहीं होता ) । सुधन वरुण, मुझे सुखी करो, दया करो ।

यत् किश्चेदं वरुण दैव्ये जनेभिद्रोहं मनुष्याश्चरामसि ।
अचित्तीयत्तव धर्मा युयोपिममानस्तस्मादेनसो देवरीरिषः ॥५॥

-०——०-

## ६ अनुवाक । ९० सूक्त

वायु देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

प्रवीरया शुचयो दद्रिरे वामध्वर्युभिर्मधुमन्तः सुतासः ।
वहवायो नियुतो याह्यच्छापिबा सुतस्यान्धसो मदाय ॥१॥
ईशानाय प्रहुतिं यस्त आनट् शुचिं सोम शुचिपास्तुभ्य वायो ।
कृणोषि तं मर्त्येषु प्रशस्तं जातोजातो जायते वाज्यस्य ॥२॥
राये नु यं जज्ञतू रोदसीमे राये देवी धिषणा धाति देवम् ।
अध वायुं नियुतः सश्चत स्वा उत श्वेतं वसुधितिं निरेके ॥३॥

---

५ वरुण, हम मनुष्य हैं; इसलिये देवोंका जो हमने अपकार किया है और अज्ञानता तुम्हारे जिस कार्यमें हमने असावधानी की है, उन सब पापों ( अपराधों )के कारण हमें नहीं



१ वायु, तुम वीर हो । शुद्ध, मधुरता-पूर्ण और अभिषुत सोमको अध्वर्युगण उद्देशसे प्रेरित करते हैं । तुम नियुद्गण ( अश्वों ) को रथमें जोतो, सामने आओ और लिये अभिषुत सोमरसके भागका भक्षण करो ।

२ वायु, तुम ही ईश्वर हो । जो यजमान तुम्हें उत्तम आहुति देता है और सोमपा जो तुम्हें पवित्र सोम प्रदान करता है, उसे मनुष्योंमें तुम प्रधान बनाओ । वह सर्वत्र प्रख्यात प्राप्तव्य धन प्राप्त करता है ।

३ इन द्यावापृथिवीने जिन वायुको, धनके लिये, उत्पन्न किया है और प्रकाशमान धनके लिये, जिन वायुदेवको धारण करती है, इस समय वह वायु, अपने अश्वों द्वारा, सेवित

उच्छन्नुषसः सुदिना अरिप्रा उरुज्योतिर्विविदुर्दीध्यानाः ।
गव्यं चिदूर्वमुशिजो वि वव्रुस्तेषामनु प्रदिवः सस्रुरापः ॥४॥
ते सत्येन मनसा दीध्यानाः स्वेन युक्तासः क्रतुना वहन्ति ।
इन्द्रवायू वीरवाहं रथं वामीशानयोरभि पृक्षः सचन्ते ॥५॥
ईशानासो ये दधते स्वर्णो गोभिरश्वेभिर्वसुभिर्हिरण्यैः ।
इन्द्रवायू सूरयो विश्वमायुरर्वद्भिर्वीरैः पृतनासु सह्युः ॥६॥
अर्वन्तो न श्रवसो भिक्षमाणा इन्द्रवायू सुष्टुतिभिर्वसिष्ठाः ।
वाजयन्तः स्ववसे हुवेम यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥

—*—

## ९१ सूक्त

वायु देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

कुविदङ्ग नमसा ये वृधासः पुरा देवा अनवद्यास आसन् ।
ते वायवे मनवे बाधितायावासयन्नुषसं सूर्येण ॥१॥

---

४ पाप-शून्या उषाए सुदिनोंकी कारण-भूता होकर अन्धकार नष्ट करती हैं। दीप्यमाना होकर उन्होंने विस्तीर्ण ज्योति प्राप्त की है। अङ्गिरा लोगोंने गो रूप धन प्राप्त किया था। अङ्गिरा लोगोंका प्राचीन जलने अनुसरण किया था।

५ इन्द्र और वायु यजमान लोग यथार्थ मनसे मननीय स्तोत्र द्वारा दीप्यमान होकर अपने कर्म द्वारा वीरों द्वारा प्रापणीय रथका अपने-अपने यज्ञमें वहन करते हैं, तुमलोग ईश्वर हो। सारे अन्न तुम्हारी सेवा करते हैं।

६ इन्द्र और वायु, जो क्षमता-शाली जन हमें गौ, अश्व, निवास-प्रद धन और हिरण्यके साथ सुख प्रदान करते हैं. वे ही दातागण युद्धमें अश्व और वीरोंकी सहायतासे व्याप्त जीवन (आयु)को जीत लेते हैं।

७ अश्वकी तरह हविर्वाहक, अन्नप्रार्थी और बलेच्छु वसिष्ठगण उत्तम रक्षाके लिये उत्तम स्तुति द्वारा इन्द्र और वायुको बुलाते हैं। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

१ प्राचीन समयमें जो प्रवृद्ध स्तोता लोग वायुदेवके लिये किये गये अनेक स्तोत्रोंके कारण प्रशस्य हुए थे, उन्होंने विपद्ग्रस्त मनुष्योंके उद्धारके लिये, वायुको हवि देनेके निमित्त. सूर्यके साथ उषाको एकत्र ठहराया था।

उशन्ता दूता न दभाय गोपा मासश्च पाथः शरदश्च पूर्वीः ।
इन्द्रवायू सुष्टुतिर्वामियाना मार्डीकमीट्टे सुवितं च नव्यम् ॥२
पीवो अन्नाँरयिवृधः सुमेधाः श्वेतः सिषक्ति नियुतामभिश्रीः ।
ते वायवे समनसो वि तस्थुर्विश्वेन्नरः स्वपत्यानिचक्रुः ॥३॥
यावत्तरस्तन्वो यावदोजो यावन्नरश्चक्षसा दीध्यानाः ।
शुचिं सोमं शुचिपा पातमस्मे इन्द्रवायू सदतं बर्हिरेदम् ॥४॥
नियुवाना नियुतः स्पार्हवीरा इन्द्रवायू सरथं यातमर्वाक् ।
इदं हि वां प्रभृतं मध्वो अग्रमध प्रीणाना वि मुमुक्तमस्मे ॥५॥
या वां शतं नियुतो याः सहस्रमिन्द्रवायू विश्ववाराः सचन्ते ।
आभिर्यातं सुविदत्राभिरर्वाक् पातं नरा प्रतिभृतस्य मध्वः ॥६॥

---

२ इन्द्र और वायु, तुम कामयमान दूत और रक्षक हो। तुमलोग हिंसा नहीं करना। महीने वर्षों रक्षा करना। सुन्दर स्तुति तुम्हारे पास जाकर सुख और प्रशंसनीय तथा सुलभ्य धनकी करती है।

३ सुबुद्धि और अपने अश्वोंके लिये आश्रयणीय श्वेतवर्ण वायु प्रचुर अन्नवाले और व्यक्तियोंको आश्रित करते हैं। वे व्यक्ति भी समान-मना होकर वायुके निमित्त यज्ञ करनेके लि प्रकारसे अवस्थित हुए हैं। उन्होंने सुन्दर सन्ततिके कारण-भूत कार्योंको किया था।

४ जब तक तुम्हारे शरीरका वेग है, जबतक बल है और जबतक नेतालोग ज्ञान-बलसे प्र रहते हैं, तबतक हे विशुद्ध सोमको पीनेवाले हे इन्द्र और वायु, तुमलोग हमारे विशुद्ध पान करो और इन कुशोंपर बैठो।

५ इन्द्र और वायु, तुमलोग अभिलषणीय स्तोतावाले हो। अपने अश्वोंको एक रथमें तुमलोग सामने आओ। इस मधुर सोमका अग्रभाग तुमलोगोंके लिये लाया गया है अनन्तर तुमलोग प्रसन्न होकर हमें पापोंसे छुड़ाओ।

६ इन्द्र और वायु, जो तुम्हारे अश्व शत-संख्यक होकर तुम्हारी सेवा करते हैं सबके वरणीय अश्व सहस्रसंख्यक होकर तुम्हारी सेवा करते हैं, उन्हीं शोभन धन अश्वोंके साथ हमारे सामने आओ।

अर्वन्तो न श्रवसो भिक्षमाणा इन्द्रवायू सुष्टुतिभिर्वसिष्ठाः ।
वाजयन्तः स्ववसे हुवेम यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥

## ६२ सूक्त

वायु देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

आ वायो भूष शुचिपा उप नः सहस्रं ते नियुतो विश्ववार ।
उपो ते अन्धो मद्यमयामि यस्य देव दधिषे पूर्वपेयम् ॥१॥
प्र सोता जीरो अध्वरेष्वस्थात् सोममिन्द्राय वायवे पिबध्यै ।
प्र यद्वां मध्वो अग्रियं भरन्त्यध्वर्यवो देवयन्तः शचीभिः ॥२॥
प्र याभिर्यासि दाश्वांसमच्छा नियुद्भिर्वायविष्टये दुरोणे ।
नि नो रयिं सुभोजसं युवस्व नि वीरं गव्यमश्व्यं च राधः ॥३॥

७ अश्वकी तरह हविर्वाहक, अन्नप्रार्थी और बलेच्छु वसिष्ठगण, उत्तम रक्षणके लिये उत्तम स्तुति द्वारा, इन्द्र और वायुको बुलाते हैं। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।

१ पवित्र सोमको पीनेवाले वायु, हमारे समीप आओ। हे सबके वरणीय, तुम्हारे सब अश्व हजार हैं। वायु, तुम जिस सोमके प्रथम पानके अधिकारी हो, वही मदकर सोम पात्रमें तुम्हारे लिये रखा हुआ है।

२ क्षिप्रकारी और सोमका अभिषव करनेवाले अध्वर्युने इन्द्र और वायुके पीनेके लिये यज्ञमें सोम रखा है। इन्द्र और वायु, देवाभिलाषी अध्वर्युओंने कर्म द्वारा तुम्हारे लिये इस यज्ञमें सोमका अग्र भाग प्रस्तुत किया है।

वायु, गृहमें अवस्थित हव्यदाताके सम्मुख यज्ञके लिये जिन नियुतो (अश्वों) के साथ जाते हो, उन्हीं अश्वोंके साथ आओ। हमें सुन्दर अन्नवाला धन दो। वीर पुत्र तथा गौ और अश्वसे युक्त वैभव दो।

ये वायव इन्द्रमादनास आदेवासो नितोशनासो अर्यः ।
घ्नन्तो वृत्राणि सूरिभिः ष्याम सासह्वांसो युधा नृभिरमित्रान् ॥४॥
आ नो नियुद्भिः शतिनीभिरध्वरं सहस्रिणीभिरुप याहि यज्ञम् ।
वायो अस्मिन्त्सवने मादयस्व यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥५॥

## ६३ सूक्त

इन्द्र और अग्नि देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

शुचिं नु स्तोमं नवजातमद्येन्द्राग्नी वृत्रहणा जुषेथाम् ।
उभाहि वां सुहवा जोहवीमि ता वाजं सद्य उशते धेष्ठा ॥१॥
ता सानसी शवसाना हि भूतं साकम्वृधा शवसा शूशुवांसा ।
क्षयन्तौ रायो यवसस्य भूरेः पृंक्तं वाजस्य स्थविरस्य घृष्वेः ॥२॥
उपो ह यद्विदथं वाजिनो गुर्धीभिर्विप्राः प्रमतिमिच्छमानाः ।
अर्वन्तो न काष्ठां नक्षमाणा इन्द्राग्नी जोहुवतो नरस्ते ॥३॥

४ जो स्तोता इन्द्र और वायुकी तृप्ति करते हैं । वे देव-युक्त हैं; इसलिये वे
विनाशक हैं । उन्हींकी सहायतासे हम शत्रु-विनाशमें समर्थ हों । उन्हीं अपने स्तोताओं
युद्धमें हम शत्रुओंका पराभव कर सकें ।

५ वायु, शतसंख्या और सहस्रसंख्यावाले अपने अश्वोंके साथ हमारे हिंसा-शून्य
समीप आगमन करो । इस यज्ञमें सोम पीकर प्रमत्त होओ । तुम सदा स्वस्ति द्वारा हमें पाल

१ वृत्रघ्न इन्द्र और अग्नि, शुद्ध और नवोत्पन्न मेरा स्तोत्र आज सेवन करो । तुम
बुलाने योग्य हो । तुम दोनोंको बार-बार बुलाता हूँ । यजमान तुम्हारी अभिलाषा करता है ।
अन्न प्रदान करो ।

२ इन्द्र और अग्नि, तुम लोग भली भाँति भजनके योग्य हो । तुम बलकी तरह शत्रुओं
बनो । तुमलोग एक साथ प्रवृद्ध बल द्वारा वर्द्धमान तथा प्रचुर धन और अन्नके ईश्वर
स्थूल और शत्रु-विनाशक अन्न हमें दो ।

३ जो हविवाले और कृपाभिलाषी मेधावी ( विप्र ) लोग अनुष्ठान द्वारा यज्ञको प्राप्त
वे ही नेता लोग— जैसे अश्व युद्ध भूमिको व्याप्त करते हैं वैसे ही—इन्द्र और अग्निके कर्मोंको
उन्हें बार-बार बुलाते हैं ।

गीर्भिर्विप्रः प्रमतिमिच्छमान ईट्टे रयिं यशसं पूर्वभाजम् ।
इन्द्राग्नी वृत्रहणा सुवज्रा प्र नो नव्येभिस्तिरतं देष्णैः ॥४॥
सं यन्मही मिथती स्पर्धमाने तनूरुचा शूरसाता यतैते ।
अदेवयुं विदथे देवयुभिः सत्राहतं सोमसुता जनेन ॥५॥
इमामुषु सोमसुतिमुप न एन्द्राग्नी सौमनसाय यातम् ।
नूचिद्धि परिमम्नाथे अस्माना वां शश्वद्भिर्ववृतीय वाजैः ॥६॥
सो अग्न एना नमसा समिद्धोच्छा मित्रं वरुणमिन्द्रं वोचेः ।
यत् सीमागश्चकृमा तत् सुमृळ तदर्यमादितिः शिश्रथन्तु ॥७॥
एता अग्न आशुषाणास इष्टीर्युवोः सचाभ्यश्याम वाजान् ।
मेन्द्रो नो विष्णुर्मरुतः परिख्यन् यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥८॥

---

४ इन्द्र और अग्नि, कृपाप्रार्थी विप्र यशवाले और प्रथम उपभोग्य धनके लिये स्तुति द्वारा तुम्हारा स्तवन करता है। वृत्रघ्न और सुन्दर आयुधवाले इन्द्र और अग्नि, नये और देने योग्य धनके द्वारा हमें प्रवर्द्धित करो।

५ विशाल, परस्पर युद्ध करती हुई. स्पर्द्धा करनेवाली तथा युद्धमें प्रयत्न करती हुई दोनों शत्रु-सेनाओंको, अपने तेज द्वारा, सदा विनष्ट करो। सोमाभिषव-कर्त्ता और देवाभिलाषी यजमानकी सहायतासे यज्ञमें देवाभिलाष न करनेवाले व्यक्तिका विनाश करो।

६ इन्द्र और अग्नि, सुन्दर मनके लिये हमारी इस सोमाभिषव-कर्ममें आगमन करो। तुमलोग हमें छोड़कर दूसरेको नहीं जानते हो; इसलिये मैं तुम्हें प्रचुर अन्न द्वारा आवर्त्तित करता हूँ।

७ अग्नि, तुम इस अन्न द्वारा समिद्ध होकर मित्र, इन्द्र और मित्रको कहो कि, यह हमारा रक्षणीय है। हमलोगोंने जो अपराध किया है, उससे हमारी रक्षा करो। अर्यमा और अदिति भी हमारे उस अपराधको हटावें।

८ अग्नि, शीघ्र इस यज्ञका आश्रय करते हुए हम एक साथ ही तुम्हारा अन्न प्राप्त करें। इन्द्र, विष्णु और मरुद्गण हमें छोड़कर दूसरेको न देखें। तुम हमें सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो।

# ६४ सूक्त

इन्द्र और अग्नि देवता। वसिष्ठ ऋषि। गायत्री और अनुष्टुप् छन्द।

इयं वामस्य मन्मन इन्द्राग्नी पूर्व्यस्तुतिः अभ्राद्वृष्टिरिवाजनि ॥१॥
शृणुतं जरितुर्हवमिन्द्राग्नी वनतं गिरः। ईशाना पिप्यतं धियः ॥२॥
मा पापत्वाय नो नरेन्द्राग्नी माभिशस्तये। मा नो रीरधतं निदे ॥३॥
इन्द्रे अग्ना नमो बृहत् सुवृक्तिमेरयामहे। धिया धेना अवस्यवः ॥४॥
ता हि शश्वन्त ईलत इत्था विप्रास ऊतये। सबाधो वाजसातये ॥५॥
तावां गीर्भिर्विपन्यवः प्रयस्वन्तो हवामहे। मेधसाता सनिष्यवः ॥६॥
इन्द्राग्नी अवसा गतमस्मभ्यं चर्षणीसहा। मा नो दुःशंस ईशत ॥७॥
मा कस्य नो अररुषो धूर्त्तिः प्रणङ्मर्त्यस्य। इन्द्राग्नी शर्म यच्छतम् ॥८॥

---

१ इन्द्र और अग्नि, जैसे मेघसे वर्षा होती है, वैसे ही इस स्तोतासे यह प्रधान स्तुति हुई है।

२ इन्द्र और अग्नि, स्तोताका आह्वान सुनो। उसकी स्तुतिका भोग करो। तुमलोग ईश्वर अनुष्ठित कर्मकी पूर्त्ति करो।

३ नेता इन्द्र और अग्नि, हमें हीनभाव, पराभव और निन्दाके लिये परवश नहीं करना।

४ रक्षाभिलाषी होकर हम विशाल हव्य, सुन्दर स्तुति और कर्म-युक्त वाक्य, इन्द्र और अग्नि पास भेजते हैं।

५ रक्षणके लिये मेधावी लोग उन दोनों इन्द्र और अग्निकी इस प्रकार स्तुति करते समान बाधा पाये हुए लोग भी अन्न-प्राप्तिके लिये स्तुति करते हैं।

६ स्तोत्रके इच्छुक, अन्नवान् और धनाभिलाषी होकर हम यज्ञकी प्राप्तिके लिये तुम स्तुति द्वारा, बुलावें।

७ इन्द्र और अग्नि, तुम मनुष्यों ( शत्रुओं ) को आभिभूत करते हो। हमारे लिये तुम साथ, आओ। कठोर वचनवाला व्यक्ति हमारा प्रभु न हो।

८ इन्द्र और अग्नि, हमें किसी भी शत्रुकी हिंसा न मिले। हमें सुख दो।

गोमद्धिरण्यवद्वसु यद्वामश्वावदीमहे । इन्द्राग्नी तद्वनेमहि ॥९॥

यत् सोम आ सुते नर इन्द्राग्नी अजोहवुः । सप्तीवन्ता सपर्यवः ॥१०॥

उक्थेभिर्वृत्रहन्तमा या मन्दाना चिदा गिरा । आंगूषैराविवासतः ॥११॥

ताविद्दुःशंसं मर्त्यं दुर्विद्वांसं रक्षस्विनम् ।

आ भोगं हन्मना हतमुदधिं हन्मना हतम् ॥१२॥



## ६५ सूक्त

सरस्वती देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

प्र क्षोदसा धायसा सस्र एषा सरस्वती धरुणमायसी पूः ।

प्रबाबधाना रथ्येव यातिविश्वा अपो महिना सिन्धु रन्याः ॥१॥

९ इन्द्र और अग्नि, हम जो तुम्हारे पास गौ, हिरण्य और स्वर्णसे युक्त धनकी याचना करते हैं, उसका हम भोग कर सकें।

१० सोमके अभिषुत होनेपर कर्म-नेता लोग सेवाभिलाषी होकर उत्तम अश्ववाले इन्द्र और अग्निका बार-बार आह्वान करते हैं।

११ सबसे बढ़कर वृत्र-हन्ता और अतीव आनन्द-मग्न इन्द्र और अग्निको, हम, उक्थ (शस्त्र नामकी स्तुति) और स्तोत्र तथा अन्य स्तवों द्वारा परिचर्या करते हैं।

१२ इन्द्र और अग्नि, तुमलोग दुष्ट धारणा और दुष्ट ज्ञानवाले तथा बलवान् और अपहरण करनेवाले मनुष्यको आयुध द्वारा, घड़ेकी तरह, फोड़ो।



१ यह सरस्वती लौह-निर्मित पुरीकी तरह धारयित्री होकर धारक जलके साथ प्रधावित होती हैं। वह अपनी महिमा द्वारा अन्य सारी बहनेवाली जल-रुपिणी नदियोंको बाधा देते हुए सारथिकी तरह जाती हैं।

एकाचेतत् सरस्वती नदीनां शुचिर्यती गिरिभ्य आसमुद्रात् ।
रायश्चेतन्ती भुवनस्य भूरेर्घृतं पयो दुदुहे नाहुषाय ॥२॥
स वावृधे नर्यो योषणासु वृषा शिशुर्वृषभो यज्ञियासु ।
स वाजिनं मघवद्भ्यो दधाति वि सातये तन्वं मामृजीत ॥३॥
उत स्या नः सरस्वती जुषाणोप श्रवत् सुभगा यज्ञे अस्मिन् ।
मितज्ञुभिर्नमस्यैरियाना राया युजा चिदुत्तरा सखिभ्यः ॥४॥
इमा जुह्वाना युष्मदा नमोभिः प्रति स्तोमं सरस्वति जुषस्व ।
तव शर्मन् प्रियतमे दधाना उप स्थेयाम शरणं न वृक्षम् ॥५॥
अयमु ते सरस्वति वसिष्ठो द्वारा वृतस्य सुभगे व्यावः ।
वर्ध शुभ्रे स्तुवते रासि वाजान्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥६॥



२ नदियोंमें विशुद्धा, पर्वतसे लेकर समुद्रतक जानेवाली और अकेली सरस्वती राजाकी प्रार्थनाको जाना। उन्होंने भुवनस्थ प्रचुर धन प्रदान करके नहुषके लिये (हजार वर्षों घी और दूध दूहा था अर्थात् नहुषको दिया था।

३ मनुष्योंकी भलाईके लिये वर्षा करनेमें समर्थ और शिशु (प्रादुर्भावके समयमें छोटे) (मध्यमस्थान वायु) यज्ञके योग्य योषित (मध्यम-स्थान-वर्ती जल-समूह)के बीच बढ़े थे। वह यज्ञमानोंको बली पुत्र देते हैं और लाभके लिये उनके शरीरका संस्कार करते हैं।

४ शोभन-धना सरस्वती प्रसन्न होकर हमारे इस यज्ञमें स्तुति सुनें। पूजनीय दे घुटने टेककर सरस्वतीके निकट जाते हैं। सरस्वती नित्य धनवाली और अपने सखा लिये अत्यन्त दयावती हैं।

५ सरस्वती हम इस हव्यका हवन करते हुए नमस्कार द्वारा तुम्हारे पास करेंगे। हमारी स्तुतिकी सेवा करो। हमलोग तुम्हारे अतीव प्रिय घरमें अवस्थित अश्रय-भूत वृक्षकी तरह तुम्हारे साथ मिलेंगे।

६ सुधना सरस्वती, तुम्हारे लिये यह वसिष्ठ (स्तोता) यज्ञका द्वार खोलता है। शुभ्र बढ़ो और स्तोताको अन्न दो। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पालन करो।



# ९६ सूक्त

१-३ तक सरस्वती और शेषके सरस्वान् देवता । वसिष्ठ ऋषि । बृहती, सतोबृहती, प्रस्तार-पङ्क्ति और गायत्री छन्द ।

बृहदु गायिषे वचोसुर्या नदीनाम् ।
सरस्वतोमिन्महया सुवृक्तिभिः स्तोमैर्वसिष्ठ रोदसी ॥१॥
उभे यत्ते महिना शुभ्रे अन्धसी अधिक्षियन्ति पूरवः ।
सा नो बोध्यवित्री मरुत्सखा चोद राधो मघोनाम् ॥२॥
भद्रमिद्भद्रा कृणवत् सरस्वत्यकवारी चेतति वाजिनीवती ।
गृणाना जमदग्निवत् स्तुवाना च वसिष्ठवत् ॥३॥
जनीयन्तो न्वग्रवः पुत्रीयन्तः सुदानवः । सरस्वन्तं हवामहे ॥४॥
ये ते सरस्व ऊर्मयो मधुमन्तो घृतश्चुतः । तेभिर्नोऽविता भव ॥५॥

१ वसिष्ठ, तुम नदियोंमें बलवती सरस्वतीके लिये बृहत् स्तोत्र गाओ । द्यावापृथिवीमें वर्त्तमान सरस्वतीकी ही, निर्दोष स्तोत्रों द्वारा पूजा करो ।

२ शुभ्रवर्णा सरस्वती, तुम्हारी महिमा द्वारा मनुष्य दिव्य और पार्थिव दोनों प्रकारका अन्न प्राप्त करता है। तुम रक्षिका होकर हमें जानो । मरुतोंकी सखी होकर तुम हविर्दाताओंके पास धन भेजो ।

३ कल्याण-कारिणी सरस्वती केवल कल्याण करें । सुन्दर-गमना और अन्नवती होकर हमारी प्रज्ञा उत्पन्न करें । जमदग्नि ऋषिकी तरह मेरे स्तव करनेपर तुम वसिष्ठके उपयुक्त स्तोत्र प्राप्त करो ।

४ हम स्त्री और पुत्रके अभिलाषी तथा सुन्दर दानवाले स्तोता हैं । हम सरस्वान् देवताकी स्तुति करते हैं ।

५ सरस्वान, तुम्हारे जो जल-सङ्घ रसवान् और वृष्टि-जल देनेवाले हैं उन्हींके द्वारा हमारे रक्षक होओ ।

पीपिवांसं सरस्वतः स्तनं यो विश्वदर्शतः । भक्षीमहि प्रजामिषम् ॥६॥



## ९७ सूक्त

प्रथमके इन्द्र, तृतीय और नवमके इन्द्र तथा ब्रह्मणस्पति, दशमके इन्द्र और वृहस्पति तथा अवशिष्टके वृहस्पति देवता हैं । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

यज्ञे दिवो नृषदने पृथिव्या नरो यत्र देवयवो मदन्ति ।
इन्द्राय यत्र सवनानि सुन्वे गमन्मदाय प्रथमं वयश्च ॥१॥
आ दैव्या वृणीमहेवांसि बृहस्पतिर्नो मह आ सखायः ।
यथा भवेम मीह्लुषे अनागा यो नो दाता परावतः पितेव ॥२॥
तमु ज्येष्ठं नमसा हविर्भिः सुशेवं ब्रह्मणस्पतिं गृणीषे ।
इन्द्रं श्लोको महि दैव्यः सिषक्तु यो ब्रह्मणो देवकृतस्य राजा ॥३॥
स आ नो योनिं सदतु प्रेष्ठो बृहस्पतिर्विश्ववारो यो अस्ति ।
कामो रायः सुवीर्यस्य तं दात् पर्षन्नो अति सश्चतो अरिष्टान् ॥४॥

६ प्रवृद्ध सरस्वान् देवके स्तनवत् रसाधारको हम प्राप्त हों । वह सरस्वान् सबके द्र हम प्रज्ञा और अन्न प्राप्त करें ।

१ जिस यज्ञमें देवाभिलाषी नेतालोग मत्त होते हैं, पृथिवीके नेताओंके जिस य सवन ( सोम ) इन्द्रके लिये अभिषुत होते हैं, उसी यज्ञमें, हृष्ट होनेके लिये, द्युलोक प्रथम आगमन करें और गमन-परायण अश्वगण भी आवें ।

२ सखालोग, हम देवोंकी रक्षाके लिये प्रर्थना करते हैं । वृहस्पति हमारे हव्यको स्वी जैसे दूर देशसे धन ले आकर पिता पुत्रको देता है, वैसे ही वृहस्पति हमें दान करते हैं काम-वर्षक वृहस्पतिके निकट अपराधी न होने पावें, वैसे ही करो ।

३ ज्येष्ठ और सुन्दर सुखवाले उन ब्रह्मणस्पतिकी, नमस्कार और हव्य द्वारा करता हूँ । जो देव-(स्तोतृ-) कृत मन्त्रके राजा हैं, देवाई श्लोक उन्हीं महान् इन्द्रकी सेवा

४ वही प्रियतम ब्रह्मणस्पति हमारे स्थान (वेदी) पर बैठें । वह सबके वरणीय हैं । और शोभन वीर्यकी जो अभिलाषा है, उसे ब्रह्मणस्पति पूर्ण करें । हम उपद्रवोंसे युक्त हैं अहिंसित करके पार करें ।

तमा नो अर्कममृताय जुष्टमिमे धासुरमृतासः पुराजाः ।
शुचिक्रन्दं यजतं पस्त्यानां बृहस्पतिमनर्वाणं हुवेम ॥५॥
तं शग्मासो अरुषासो अश्वा बृहस्पतिं सहवाहो वहन्ति ।
सहश्चिद्यस्य नीलवत् सधस्थं नभो न रूपमरुषं वसानाः ॥६॥
स हि शुचिः शतपत्रः स शुन्ध्युर्हिरण्यवाशीरिषिरः स्वर्षाः ।
बृहस्पतिः स स्वावेश ऋष्वः पुरू सखिभ्य आसुतिं करिष्ठः ॥७॥
देवी देवस्य रोदसी जनित्री बृहस्पतिं वावृधतुर्महित्वा ।
दक्षाय्याय दक्षता सखायः करद्ब्रह्मणे सुतरा सुगाधा ॥८॥
इयं वां ब्रह्मणस्पते सुवृक्तिर्ब्रह्मेन्द्राय वज्रिणे अकारि ।
अविष्टं धियो जिगृतं पुरन्धीर्जजस्तमर्यो वनुषामरातीः ॥९॥
बृहस्पते युवमिन्द्रश्च वस्वो दिव्यस्येशाथे उत पार्थिवस्य ।
धत्तं रयिं स्तुवते कीरये चिद्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥१०॥



५ प्रथम उत्पन्न हुए अमर देवगण हमें वही यथेष्ट और पूजा-साधन अन्न दें। हम शुद्ध स्तोत्रवाले, गृहियोंके यज्ञ-योग्य और अप्रतिगत बृहस्पतिको बुलाते हैं।

६ सुखकर, रुचिकर, वहनशील और आदित्यकी तरह ज्योतिवाले अश्वगण उन्हीं बृहस्पतिको वहन करें। बृहस्पतिके पास बल और निवासके लिये गृह है।

७ बृहस्पति पवित्र हैं। उनके अनेक वाहन हैं। वह सबके शोधक हैं। वह हित और रमणीय वाद्यवाले हैं। वह गमनशील, स्वर्ग-भोक्ता, दर्शनीय और उत्तम निवासवाले हैं। वह स्तोताओंके लिये अधिक अन्न देते हैं।

८ बृहस्पतिदेवकी जननी देवी द्यावापृथिवी अपनी महिमाके जोरसे बृहस्पतिको वर्द्धित करें। सखालोग, वर्द्धनीय बृहस्पतिको वर्द्धित करो। वह प्रचुर अन्नके लिये जल-राशिको तरल और उनके योग्य बनाते हैं।

९ ब्रह्मणस्पति, तुम्हारी और वज्रवाले इन्द्रके लिये मैंने मन्त्र-रूप सुन्दर स्तुति की। तुम हमारे अनुष्ठानकी रक्षा करो। अनेक स्तुतियाँ सुनो। हम तुम्हारे संभक्त हैं। हमारी आक्रमणकारी शत्रु-सेना विनष्ट करो।

१० बृहस्पति, तुम और इन्द्र—दोनों पार्थिव और स्वर्गीय धनके स्वामी हो। इसलिये स्तोताको धन देते हो। तुम हमें सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो।



## ९८ सूक्त

इन्द्र और बृहस्पति देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

अध्वर्यवोरुणं दुग्धमंशुं जुहोतन वृषभाय क्षितीनाम्।
गौराद्वेदीयाँ अवपानमिन्द्रो विश्वाहेद्याति सुतसोममिच्छन् ॥१॥
यद्दधिषे प्रदिवि चार्वन्नं दिवेदिवे पीतिमिदस्य वक्षि।
उत हृदोत मनसा जुषाण उशन्निन्द्र प्रस्थितान् पाहि सोमान् ॥२॥
जज्ञानः सोमं सहसे पपाथ प्र ते माता महिमानमुवाच।
एन्द्र पप्राथोर्वन्तरिक्षं युधा देवेभ्यो वरिवश्चकर्थ ॥३॥
यद्योधया महतो मन्यमानान्त्साक्षाम तान्बाहुभिः शाशदानान्।
यद्वा नृभिर्वृत इन्द्राभियुध्यास्तं त्वयाजिं सौश्रवसं जयेम ॥४॥
प्रेन्द्रस्य वोचं प्रथमा कृतानि प्र नूतना मघवा या चकार।
यदेददेवीरसहिष्ट माया अथाभवत् केवलः सोमो अस्य ॥५॥

---

१ अध्वर्युओं, मनुष्योंमें श्रेष्ठ इन्द्रके लिये रुचिकर और अभिषुत सोमका हव[न करो।] गौर मृगकी अपेक्षा भी जल्दी दूरस्थित और पीने योग्य सोमको जानकर, सोमका [अभिषव] करनेवाले यजमानको खोजते हुए बराबर आया करते हैं।

२ इन्द्र, पूर्व समयमें जिस शोभन अन्न (सोम)को तुम धारण करते थे, इस स[मय] प्रतिदिन उसी सोमको पीनेकी इच्छा करो। इन्द्र, हृदय और मनसे हमारी इच्छा [से] सम्मुख लाये गये, सोमका पान करो।

३ इन्द्र, जन्म लेनेके साथ ही तुमने, बलके लिये, सोम पान किया था। तुम्हारी मा[ताने] तुम्हारी महिमा बतायी है। तुमने विस्तृत अन्तरीक्षको अपने तेजसे पूर्ण किया है [और] देवोंके लिये तुमने धन उत्पन्न किया है।

४ इन्द्र, जिस समय प्रभूत और अभिमानसे युक्त शत्रुओंके साथ हमारा युद्ध करा[ओगे, उस] समय उन हिंसक शत्रुओंको हाथोंसे ही हम पराजित करेंगे। यदि तुम मरुतोंके साथ स्वयं [युद्ध] करोगे, तब सुन्दर अन्नके कारण उस संग्रामको तुम्हारी सहायतासे हम जीत लेंगे।

५ मैं इन्द्रके पुराने कर्मोंको कहता हूँ। इन्द्रने जो नया कर्म किया है, उसे भी मैं कहूँ[गा।] आसुरी मायाको परास्त किया है, इसलिये केवल इन्द्रके लिये ही सोम है अर्थात् सोमसे [इन्द्रका] असाधारण सम्बन्ध है।

तवेदं विश्वमभितः पशव्यं यत् पश्यसि चक्षसा सूर्यस्य ।
गवामसि गोपतिरेक इन्द्र भक्षीमहि ते प्रयतस्य वस्वः ॥६॥
बृहस्पते युवमिन्द्रश्च वस्वो दिव्यस्येशाथे उत पार्थिवस्य ।
धत्तं रयिं स्तुवते कीरये चिद्यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥

## ९९ सूक्त

४—६ तकके इन्द्र और विष्णु तथा शेषके विष्णु देवता । वसिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

परो मात्रया तन्वा वृधान न ते महित्वमन्वश्नुवन्ति ।
उभे ते विद्म रजसी पृथिव्या विष्णो देव त्वं परमस्य वित्से ॥१॥
न ते विष्णो जायमानो न जातो देव महिम्नः परमन्तमाप ।
उदस्तभ्ना नाकमृष्वं बृहन्तं दाधर्थ प्राचीं ककुभं पृथिव्याः ॥२॥

---

६ इन्द्र, पशुओं (प्राणियों)के लिये हितकर यह जो विश्व चारो ओर अवस्थित है और जिसे तुम सूर्यके तेजसे देखते हो, सो सब तुम्हारा ही है। अकेले ही तुम समस्त गौओंके स्वामी हो। तुम्हारे दिये हुए धनका हम भोग करते हैं ।

७ बृहस्पति, तुम और इन्द्र—दोनों ही पार्थिव और स्वर्गीय धनके स्वामी हो। तुम दोनों स्तोत्र-कर्त्ता स्तोताको धन देते हो । तुम हमें सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो।

१ विष्णु, तुम शब्द-स्पर्शादि पञ्चतन्मात्राओंसे अतीत शरीरसे ( त्रिविक्रम वा वामन अवतारके समय ) बढ़नेपर कोई तुम्हारी महिमा नहीं जान सकता। हम तुम्हारे दोनों लोकों ( पृथिवीसे अन्तरिक्षतक ) को जानते हैं । किन्तु तुम ही, हे देव, परम लोकको जानते हो ।

२ विष्णुदेव, जो पृथिवीमें हो चुके हैं और जो जन्म लेंगे, उनमेंसे कोई भी तुम्हारी महिमाका अन्त नहीं पा सकता। दर्शनीय और विराट् द्युलोकको तुमने ऊपर धारण कर रखा है। तुमने पृथिवीकी पूर्व दिशाको धारण कर रखा है।

इरावती धेनुमती हि भूतं सूयवसिनी मनुषे दशस्या ।
व्यस्तभ्ना रोदसी विष्णवेते दाधर्थ पृथिवीमभितो मयूखैः ॥३॥
उरुं यज्ञाय चक्रथुरु लोकं जनयन्ता सूर्यमुषासमग्निम् ।
दासस्य चिद्वृषशिप्रस्य माया जघ्नथुर्नरा पृतनाज्येषु ॥४॥
इन्द्राविष्णू दृंहिताः शम्बरस्य नव पुरो नवतिं च श्नथिष्टम् ।
शतं वर्चिनः सहस्रं च साकं हथो अप्रत्यसुरस्य वीरान् ॥५॥
इयं मनीषा बृहती बृहन्तोरुक्रमा तवसा वर्धयन्ती ।
ररे वां स्तोमं विदथेषु विष्णो पिन्वतमिषो वृजनेष्विन्द्र ॥६॥
वषट् ते विष्णवास आकृणोमि तन्मे जुषस्व शिपिविष्ट हव्यम् ।
वर्द्धन्तु त्वा सुष्टुतयो गिरो मे यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥७॥

---

३ द्यावापृथिवी, तुम स्तोता मनुष्यको दान करनेकी इच्छासे अन्नवाली, धेनुवाली और सुन्दर जौवाली हुई हो। विष्णु, द्यावापृथिवीको तुमने विविध प्रकारसे नीचे-ऊपर रखा है। सर्वत्रस्थित पर्वत द्वारा तुमने उस पृथिवीको धारण कर रखा है।

४ इन्द्र और विष्णु, सूर्य, अग्नि और उषाको उत्पन्न करके तुमने यजमानके लिये स्वर्गका निर्माण किया है। नेताओ, तुमने वृषशिप्र नामके दासकी मायाको संग्राममें नष्ट किया है।

५ इन्द्र और विष्णु, तुमने शम्बरकी ९९ और दृढ़ पुरियोंको नष्ट किया है। तुमने वर्चि नामके असुरके सौ और हजार वीरोंको (ताकि वें फिर सामने खड़े न हो सकें) नष्ट किया है।

६ यह महती स्तुति वृहत्, विस्तीर्ण, विक्रमसे युक्त और बलवान् इन्द्र तथा विष्णुको बढ़ाती है। विष्णु और इन्द्र, यज्ञस्थलमें तुमलोगोंको स्तोत्र प्रदान किया है। युद्धमें तुम हमारा अन्न बढ़ाओ।

७ विष्णु, तुम्हारे लिये यज्ञमें मुखसे मैंने वषट्कार किया है। शिपिविष्ट (तेजस्वी), हमारे उस हव्यका आश्रय करो। हमारी शोभन स्तुति और वाक्य तुम्हें बढ़ावें। तुम सदा स्वस्ति द्वारा हमें पालन करो।

# १०० सूक्त

विष्णु देवता। वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

नू मर्तो दयते सनिष्यन्यो विष्णव उरुगायाय दाशत्।
प्र यः सत्राचा मनसा यजात एतावन्तं नयमाविवासात् ॥१॥
त्वं विष्णो सुमतिं विश्वजन्यामप्रयुतामेवयावो मतिं दाः।
पर्चो यथा नः सुवितस्य भूरेरश्वावतः पुरुश्चन्द्रस्य रायः ॥२॥
त्रिर्देवः पृथिवीमेष एतां विचक्रमे शतर्चसं महित्वा।
प्र विष्णुरस्तु तवसस्तवीयान्त्वेषं ह्यस्य स्थविरस्य नाम ॥३॥
विचक्रमे पृथिवीमेष एतां क्षेत्राय विष्णुर्मनुषे दशस्यन्।
ध्रुवासो अस्य कीरयो जनास उरुक्षितिं सुजनिमा चकार ॥४॥
प्रतत्ते अद्य शिपिविष्ट नामार्यः शंसामि वयुनानि विद्वान्।
तं त्वा गृणामि तवसमतव्यान् क्षयन्तमस्य रजसः पराके ॥५॥

१ जो मनुष्य बहुतोंके कीर्त्तन-योग्य विष्णुको हव्य प्रदान करता है, जो एक साथ कहे मन्त्रोंसे पूजा करता है और मनुष्योंके हितैषी विष्णुकी सेवा करता है, वही मनुष्य धनकी इच्छा करके उसे शीघ्र प्राप्त करता है।

२ मनोरथ-पूरक विष्णु, सबके लिये हितकारक और दोष-रहित अनुग्रह हमें प्रदान करो। जिससे भली भाँति पाने योग्य, अनेक अश्वोंवाले और बहुतोंके लिये आह्लादक धन प्राप्त किया जाय, ऐसा करो।

३ इन विष्णुदेवने सौ किरणोंसे युक्त पृथिवीपर अपनी महिमासे तीन बार चरण-क्षेप किया अर्थात् पृथिव्यादि तीनों लोकोंको (वामनावतारमें) घेर डाला। वृद्धसे वृद्ध विष्णु हमारे स्वामी हों। प्रवृद्ध विष्णुका रूप दीप्ति-युक्त हैं।

४ इस पृथिवीको मनुष्यके निवासके लिये देनेकी इच्छा करके इन विष्णुने पृथिवीको पद-क्रमण किया था। इन विष्णुके स्तोता निश्चल होते हैं। सुजन्मा विष्णुने विस्तृत निवास-स्थान बनाया था।

५ शिपिविष्ट विष्णु, आज हम स्तुतियोंके स्वामी और ज्ञातव्य विषयोंको जानकर तुम्हारे उस प्रसिद्ध नामका कीर्त्तन करेंगे। तुम प्रवृद्ध हो और हम अवृद्ध हैं, तो भी तुम्हारी स्तुति करेंगे; क्योंकि तुम रज (लोक)के पारमें रहते हो।

किमित्ते विष्णो परिचक्ष्यं भूत् प्रयद्ववक्षे शिपिविष्टो अस्मि ।
मा वर्पो अस्मदप गूह एतद्यदन्यरूपः समिथे बभूथ ॥६॥
वषट् ते विष्णवास आ कृणोमि तन्मे जुषस्व शिपिविष्ट हव्यम्।
वर्धन्तु त्वा सुष्टुतयो गिरो मे यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥

-०——०-

६ विष्णु, मैं जो "शिपिविष्ट" (संयत-रश्मि) नाम कहता हूँ, उसे प्रख्यापित (आ... करना क्या तुम्हें उचित है ? युद्धमें तुमने अन्य प्रकारका रूप धारण किया है। हमारे पाससे शरीर नहीं छिपाओ।

७ विष्णु, तुम्हारे लिये मुखसे मैं वषट्कार करता हूँ; इसलिये, हे शिपिविष्ट, मेरे उस... आश्रय करो। मेरी सुन्दर स्तुति और वाक्य तुम्हें वर्द्धित करें। तुम सदा हमें स्वस्ति द्वारा पाल...

—*—

# षष्ठ अध्याय समाप्त



# सप्तम अध्याय

## १०१ सूक्त

पर्जन्य देवता। अग्निपुत्र कुमार अथवा वसिष्ठ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द। शौनक ऋषिका मत है कि, स्नान करके, उपवास करके और पूर्व-मुख होकर इस सूक्तको और इसके अगले सूक्तका जप करनेपर पाँच रातोंके पश्चात् निश्चय ही वृष्टि होगी।

तिस्रो वाचः प्रवदज्योतिरग्रा या एतद्दुह्रे मधुदोघमूधः ।
स वत्सं कृण्वन् गर्भमोषधीनां सद्यो जातो वृषभो रोरवीति ॥१॥
यो वर्धन् ओषधीनां यो अपां यो विश्वस्य जगतो देव ईशे ।
स त्रिधातु शरणं शर्म यंसत् त्रिवर्तु ज्योतिः स्वभिष्ट्यस्मे ॥२॥
स्तरीरु त्वद्भवति सूत उत्वद्यथावशं तन्वं चक्र एषः ।
पितुः पयः प्रतिगृभ्णाति माता तेन पिता वर्धते तेन पुत्रः ॥३॥

---

१ अग्र भागमें ओङ्कार (वा बिजली)वाले ऋक्, यजुः और साम नामके (अथवा द्रुत, विलम्बित और मध्यम नामके) जो तीन प्रकारके वाक्य (वा मेघ-ध्वनि) जलको दूहते हैं, उन्हीं वाक्यों वा ध्वनियोंको कहो। पर्जन्य ही सहवासी विद्युदग्निको उत्पन्न करते हुए और ओषधियों (वा धान्यों) का गर्भ उत्पन्न करते हुए, शीघ्र ही उत्पन्न होकर, वृषभकी तरह (वा वर्षक होकर), शब्द करते हैं।

२ जो ओषधियों और जलके वर्द्धक हैं, जो सारे संसारके ईश्वर हैं, वह पर्जन्यदेव तीन प्रकारकी भूमियोंसे युक्त गृह और सुख दें। वह तीन ऋतुओं (सूर्यकी ज्योति वसन्तमें प्रातः, ग्रीष्ममें मध्याह्न और शरद्में अपराह्नमें विशेष प्रकाशक होती है) में वर्त्तमान सुन्दर गमनवाली ज्योति हमें दो।

३ पर्जन्यका एक रूप निवृत्त-प्रसवा गौकी तरह है और दूसरा रूप जल-वर्षक है। ये इच्छानुसार अपने शरीरको बनाते हैं। माता (पृथिवी) पिता (द्युलोक) से पय (दूध) लेती है, जिससे द्युलोक (पिता) और प्राणिवर्ग (पुत्र), दोनों वर्द्धित होते हैं।

यस्मिन्विश्वानि भुवनानि तस्थुस्तिस्रो द्यावस्त्रेधा सस्रुरापः ।
त्रयः कोशास उपसेचनासो मध्वः श्चोतन्त्यभितो विरप्शम् ॥४॥
इदं वचः पर्जन्याय स्वराजे हृदो अस्त्वन्तरं तज्जुजोषत् ।
मयोभुवो वृष्टयः सन्त्वस्मे सुपिप्पला ओषधीर्देवगोपाः ॥५॥
स रेतोधा वृषभः शश्वतीनां तस्मिन्नात्मा जगतस्तस्थुषश्च ।
तन्म ऋतं पातु शतशारदाय यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥६॥

## १०२ सूक्त

पर्जन्य देवता । वसिष्ठ ऋषि । गायत्री छन्द ।

पर्जन्याय प्रगायत दिवस्पुत्राय मीह्लुषे । स नो यवसमिच्छतु ॥१॥
यो गर्भमोषधीनां गवां कृणोत्यर्वताम् । पर्जन्यः पुरुषीणाम् ॥२॥

---

४ जिनमें सभी भुवन (प्राणी) अवस्थित हैं, जिनमें द्युलोक आदि तीनों लोक अवस्थित हैं, जिनसे जल तीन प्रकार (पूर्व, पश्चिम और नीचे) से निकलता है और जिन पर्जन्यकी चारों ओर उपसेचन करनेवाले तीन प्रकार (पूर्व, पश्चिम और ऊपर) के मेघ जल बरसाते हैं, वे ही देव हैं ।

५ स्वयं प्रकाश पर्जन्यके लिये यह स्तोत्र किया जाता है। वह स्तोत्र ग्रहण करें। उनके लिये हृदय-ग्राही हो। हमारे लिये सुखकर वृष्टि गिरे । जिनके रक्षक पर्जन्य हैं, वे ओषधियाँ सुफलवती हों।

६ वृषभकी तरह वह पर्जन्य अनेक ओषधियोंके लिये रेत (जल) के धारक हैं। स्थावर जङ्गमकी देह (आत्मा) पर्जन्यमें ही रहती है । पर्जन्यका दिया हुआ जल सौ वर्षतक और मेरी रक्षा करो। तुम हमें सदा स्वस्ति द्वारा पालन करो।

---

१ स्तोताओ, अन्तरीक्षके पुत्र और सेचक पर्जन्यके लिये स्तोत्र गाओ।

२ जो पर्जन्यदेव ओषधियों, गौओं, वड़वाओं ( अश्वजातीयों ) और स्त्रियोंके गर्भ उत्पन्न करते हैं—

तस्मा इदास्ये हविर्जुहोता मधुमत्तमम् । इलां नः संयतं करत् ॥३॥

———

## १०३ सूक्त

मण्डूक देवता । वसिष्ठ ऋषि । अनुष्टुप् और त्रिष्टुप् छन्द । वृष्टिकी इच्छासे वसिष्ठने पर्जन्यकी स्तुति की थी और मण्डूकोंने अनुमोदन । मण्डूकोंको अनुमोदक जानकर वसिष्ठने उनकी ही स्तुति इस सूक्तमें की है ।

संवत्सरं शशयाना ब्राह्मणा व्रतचारिणः ।
वाचं पर्जन्यजिन्वितां प्र मण्डूका अवादिषुः ॥१॥
दिव्या आपो अभि यदेनमायन्दृतिं न शुष्कं सरसी शयानम् ।
गवामह न मायुर्वत्सिनीनां मण्डूकानां वग्नुरत्रा समेति ॥२॥
यदीमेनाँ उशतो अभ्यवर्षीत्तृष्यावतः प्रावृष्यागतायाम् ।
अक्खलीकृत्या पितरं न पुत्रो अन्यो अन्यमुपवदन्तमेति ॥३॥
अन्यो अन्यमनु गृभ्णात्येनोरपां प्रसर्गे यदमन्दिषाताम् ।
मण्डूको यदभिवृष्टः कनिष्कन् पृश्निः सम्पृङ्क्ते हरितेन वाचम् ॥४॥

---

३ उन्हींके लिये देवोंके मुख-रूप अग्निमें अत्यन्त रसवान् हव्यका हवन करो । वह हमारे लिये नियत अन्न दें ।

———

१ एक वर्षका व्रत करनेवाले स्तोताकी तरह वर्षभरतक सोये हुए रहकर मण्डूक ( मेढ़क ) पर्जन्य (मेघ-विशेष ) के लिये प्रसन्नता-कारक वाक्य कहते हैं ।

२ सूखे चमड़ेकी तरह सरोवरोंमें सोये हुए मण्डूकोंके पास जिस समय स्वर्गीय जल आता है, उस समय बछड़ावाली धेनुकी तरह मण्डूकोंका कल-कल शब्द होता है ।

३ वर्षा-कालके आनेपर जिस समय पर्जन्य अभिलाषी और पिपासु मेढ़कोंको जलसे सींचते हैं, उस समय जैसे पुत्र 'अक्खल" शब्द करते हुए पिताके पास जाता है, वैसे ही एक मेढ़क दूसरेके पास जाता है ।

४ जल गिरनेपर जिस समय दो जातियोंके मण्डूक प्रसन्न होते हैं और जिस समय पर्जन्य द्वारा सींचे जाकर लम्बी छलाँगें भरते हुए भूरे रँगके मेढ़क हरित वर्णके मेढ़कके साथ शब्द करते हैं, उस समय एक मण्डूक दूसरेपर अनुग्रह करता है ।

यदेषामन्यो अन्यस्य वाचं शाक्तस्येव वदति शिक्षमाणः ।
सर्वं तदेषां समृधेव पर्व यत् सुवाचो वदथनाध्यप्सु ॥५॥
गोमायुरेको अजमायुरेकः पृश्निरेको हरित एक एषाम् ।
समानं नाम बिभ्रतो विरूपाः पुरुत्रा वाचं पिपिशुर्वदन्तः ॥६॥
ब्राह्मणासो अतिरात्रे न सोमे सरो न पूर्णमभितो वदन्तः ।
संवत्सरस्य तदहः परिष्ठ यन्मण्डूकाः प्रावृषीणं बभूव ॥७॥
ब्राह्मणासः सोमिनो वाचमक्रत ब्रह्म कृण्वन्तः परिवत्सरीणम् ।
अध्वर्यवो घर्मिणः सिष्विदाना आविर्भवन्ति गुह्या न केचित् ॥८॥
देवहितिं जुगुपुर्द्वादशस्य ऋतुं नरो न प्रमिनन्त्येते ।
संवत्सरे प्रावृष्यागतायां तप्ता घर्मा अश्नुवते विसर्गम् ॥९॥

---

५ शिष्य-गुरुकी तरह जिस समय इन मेढ़कोंमें एक दूसरेकी ध्वनिका अनुकरण है और जिस समय हे मण्डूकगण, तुमलोग सुन्दर शब्दवाले होकर जलके ऊपर छलाँग हुए शब्द करते हो, उस समय तुम्हारे शरीरके सारे जोड़ ठीक हो जाते हैं।

६ मेढ़कोंमें किसीकी ध्वनि गौकी तरह है और किसीकी बकरेकी तरह। कोई धू है. कोई हरे रंगका। नाम तो सबका एक है; किन्तु रूप नाना प्रकारके हैं। ये अनेक देशों करते हुए, प्रकट होते हैं।

७ मण्डूको, अतिरात्र नामके सोम-यज्ञमें स्तोताओंकी तरह इस समय भरे हुए चारो ओर शब्द करते हुए (जिस दिन खूब वृष्टि होती है, उस दिन) चारो ओर रहो।

८ सोमसे युक्त और वार्षिक स्तुति करनेवाले स्तोताओंकी तरह ये मेढ़क शब्द क प्रवर्गचारी ऋत्विकोंकी तरह घामसे आर्द्र-शरीर और बिलमें छिपे हुए कुछ मण्डूक वृष्टिमें, प्रकट होते हैं।

९ नेता मण्डूक दैवी नियमकी रक्षा करते हैं, वे बारह महीनोंकी ऋतुओंको नष्ट नहीं वर्ष पूरा होनेपर, वर्षा ऋतुके आनेपर, ग्रीष्मके तापसे पीड़ित मण्डूक गड्ढोंके बन्धनसे छू

उलूकयातुं शुशुलूकयातुं जहि श्वयातुमुत कोकयातुम् ।
सुपर्णयातुमुत गृध्रयातुं दृषदेव प्रमृण रक्ष इन्द्र ॥२२॥
मा नो रक्षो अभिनड्यातुमावतामपोच्छतु मिथुना या किमीदिना ।
पृथिवी नः पार्थिवात्पात्वंहसोन्तरिक्षं दिव्यात् पात्वस्मान् ॥२३॥
इन्द्र जहि पुमांसं यातुधानमुत स्त्रियं मायया शाशदानाम् ।
विग्रीवासो मूरदेवा ऋदन्तु मा ते दृशन्त् सूर्यमुच्चरन्तम् ॥२४॥
प्रतिचक्ष्व विचक्ष्वेन्द्रश्च सोम जागृतम् ।
रक्षोभ्यो वधमस्यतमशनिं यातुमद्भ्यः ॥२५॥



२२ इन्द्र, ऊलूकोंके साथ जो राक्षस हिंसा करते हैं, उन्हें विनष्ट करो। जो क्षुद्र ऊलूक-रूपसे हिंसा करते हैं, उन्हें विनष्ट करो। जो कुक्कुर, चक्रवाक, बाज (श्येन) और गृध्र रूपोंसे हिंसा करते हैं, उन्हें, हे इन्द्र, पाषाणके समान वज्र द्वारा मार डालो।

२३ हमें राक्षस न घेरने पावें। दुःख देनेवाले राक्षसोंके जोड़े दूर हों। ये राक्षस "यह क्या, यह क्या" कहते हुए घूमते हैं। पृथिवी हमें अन्तरीक्षके पापसे रक्षा करे, अन्तरीक्ष हमें स्वर्गीय पापसे बचावे।

२४ इन्द्र, पुरुष-राक्षसका विनाश करो और जो राक्षसी माया द्वारा हिंसा करती है, उसे भी विनष्ट करो। मारना ही जिन राक्षसोंका खेल है, वे कबन्ध ( छिन्न-ग्रीव ) होकर विनष्ट हों। वे उदय-शील सूर्य देखने न पावें।

२५ सोम, तुम और इन्द्र प्रत्येकको देखो और विविध प्रकारसे देखो। जागो और राक्षसोंके लिये वज्र-रूप आयुध फेंको।



# सप्तम मण्डल समाप्त

# अष्टम मण्डल

## ५ अष्टक । ८ मण्डल । ७ अध्याय । १ अनुवाक



## १ सूक्त

इन्द्र देवता । कण्वगोत्रीय मेध्यातिथि और मेधातिथि ऋषि । प्रथमकी दो ऋचाओंके ऋषि, अनन्तर भ्राता कण्वकी मित्रता प्राप्त किये हुए प्रगाथ नामक ऋषि, ३०से ३३ तकके असङ्ग राजपुत्र ऋषि और ३४ मन्त्रके ऋषि असङ्गकी भार्या और अङ्गिराकी कन्या शश्वती । बृहती, सतो और त्रिष्टुप् छन्द ।

माचिदन्यद्विशंसत सखायो मा रिषण्यत ।
इन्द्रमित् स्तोता वृषणं सचा सुते मुहुरुक्था च शंसत ॥१॥
अवक्रक्षिणं वृषभं यथाजुरं गां न चर्षणीसहम् ।
विद्वेषणं संवननोभयङ्करं मंहिष्ठमुभयाविनम् ॥
यच्चिद्धित्वा जना इमे नाना हवन्त ऊतये ।
अस्माकं ब्रह्मेदमिन्द्र भूतु तेहाविश्वा च वर्धनम् ॥३॥

१ सखा स्तोताओ, इन्द्रके सिवा दूसरेकी स्तुति नहीं करना । हिंसित मत होना। सोम होनेपर एकत्र होकर अभीष्ट-वर्षी इन्द्रकी स्तुति करो । बार-बार उक्थ उच्चारण करना ।

२ वृषभकी तरह शत्रुओंके हिंसक, अजर वृषभकी तरह मनुष्योंके विजेता, शत्रुओंके स्तोताओंके भजनीय, दिव्य और पार्थिव धनवाले और दाताओंमें श्रेष्ठ इन्द्रकी स्तुति करो।

३ इन्द्र यद्यपि रक्षाके लिये ये मनुष्य अलग-अलग तुम्हारी स्तुति करते हैं, तो भी यह स्तोत्र ही सदा तुम्हारा वर्द्धक हो ।

वितर्तूर्यन्ते मघवन् विपश्चितोर्यो विपो जनानाम् ।
उपक्रमस्व पुरुरूपमाभर वाजं नेदिष्ठमूतये ॥४॥
महे चन त्वामद्रिवः परा शुल्काय देयाम् ।
न सहस्राय नायुताय वज्रिवो न शताय शतामघ ॥५॥
वस्याँ इन्द्रासि मे पितुरुत भ्रातुरभुञ्जतः ।
माता च मे छदयथः समा वसो वसुत्वनाय राधसे ॥६॥
क्वेयथ क्वेदसि पुरुत्रा चिद्धि ते मनः ।
अलर्षि युध्म खजकृत् पुरन्दर प्र गायत्रा अगासिषुः ॥७॥
प्रास्मै गायत्रमर्चत वावातुर्यः पुरन्दरः ।
याभिः काण्वस्योप बर्हिरासदं यासद्वज्री भिनत् पुरः ॥८॥
ये ते सन्ति दशग्विनः शतिनो ये सहस्रिणः ।
अश्वासो ये ते वृषणो रघुद्रुवस्तेभिर्नः स्तूयमागहि ॥९॥

---

४ धनी इन्द्र, तुम्हारे विद्वान् स्तोता शत्रुओंमें विकम्प उत्पन्न करते हुए सदा ही आपद्से उत्तीर्ण होते हैं। हमारे निकट आओ। तृप्तिके लिये बहुरूपीवाले और निकटस्थित अन्न हमें प्रदान करो।

५ वज्री इन्द्र, तुम्हें महामूल्यमें भी मैं नहीं बेंच सकता। वज्रहस्त, हजार और दस हजारमें भी तुम्हें नहीं बेंच सकता। असीम धनके लिये भी नहीं बेंच सकता।

६ इन्द्र, तुम मेरे पितासे भी अधिक धनी हो। न भागनेवाले मेरे भाईसे भी तुम अधिक धनी हो। निवासी इन्द्र, मेरी माता और तुम सामन होकर मुझे व्यापक धनके लिये पूजित करो।

७ इन्द्र तुम कहाँ गये हो ? कहाँ हो ? तुम्हारा मन नाना दिशाओंमें रहता है। युद्ध-कुशल और युद्धकारी पुरन्दर, आओ। गाता तुम्हारी स्तुति करते हैं।

८ इन इन्द्रके लिये गाने योग्य गान करो। पुरन्दर ( शत्रु-पुरी-भेदक ) इन्द्र सबके लिये संभजनीय हैं। जिन ऋचाओंसे कण्व-पुत्रोंके यज्ञमें वज्री होकर इन्द्र गये थे और जिन ऋचाओंसे शत्रुओंकी पुरियोंको नष्ट किया था, उन्हीं ऋचाओंसे गाने योग्य गान गाओ।

९ इन्द्र, तुम्हारे जो दस योजन चलनेवाले सौ और हजार घोड़े हैं, वे सींचनेवाले शीघ्रगामी हैं। इन्हीं अश्वोंकी सहायतासे शीघ्र आओ।

आ त्वद्य सवर्दुघां हुवे गायत्रवेपसम् ।
इन्द्रं धेनुं सुदुघामन्यामिषमुरुधारामरङ्कृतम् ॥१०॥
यत्तुदत् सूर एतशं वङ्कू वातस्य पर्णिना ।
वहत् कुत्समार्जुनेयं शतक्रतुः त्सरद्गन्धर्वमस्तृतम् ॥११॥
य ऋते चिदभिश्रिषः पुरा जत्रुभ्य आतृदः ।
सन्धाता सन्धिं मघवा पुरूवसुरिष्कर्ता विह्रुतं पुनः ॥१२॥
मा भूम निष्ट्याइवेन्द्र त्वदरणाइव ।
वनानि न प्रजहितान्यद्रिवो दुरोषासो अमन्महि ॥१३॥
अमन्महीदनाशवोऽनुग्रासश्च वृत्रहन् ।
सकृत् सु ते महता शूर राधसानु स्तोमं मुदीमहि ॥१४॥
यदि स्तोमं मम श्रवदस्माकमिन्द्रमिन्दवः ।
तिरः पवित्रं ससृवांस आशवो मन्दन्तु तुग्र्यावृधः ॥१५॥

---

१० आज दूध देनेवाली, प्रशंसनीय वेगवाली और अनायास दुही जानेवाली गाय (स्वरूप इन्द्र) की मैं स्तुति करता हूँ। इसके अतिरिक्त बहुत धाराओंवाली वाञ्छनीया स्वरूप यथेष्ट-कर्त्ता इन्द्रकी मैं स्तुति करता हूँ।

११ जिस समय सूर्यने "एतश" नामके राजर्षिको कष्ट दिय था, उस समय वक्रगामी वायु-वेगसे चलनेवाले दोनों अश्वोंने अर्जुन-पुत्र कुत्स ऋषिको ढोया था। बहुविधकर्मा किरण-धारक और अहिंसित सूर्यको, छद्म-वेशसे, आक्रमण करने गये थे।

१२ जो इन्द्र सन्धान-(संघटन-) द्रव्यके विना ही, गर्दनसे रुधिर निकलनेके पहले ही, जोड़ देते हैं, वही धनी—बहु-धनी—इन्द्र विच्छिन्नका पुनः संस्कार कर देते हैं।

१३ इन्द्र, तुम्हारी दयासे हम नीच न होने पावें; दुःखी न हों। क्षीण वनोंकी तरह हम पुत्रादि-शून्य न हों। वज्रधर इन्द्र, हमें दूसरे जला न सकें। घरमें रहते हुए हम तुम्हारी स्तुति करते हैं।

१४ वृत्र-घातक, शीघ्रता-रहित और उग्रता-शून्य होकर हम धीरे-धीरे तुम्हारी स्तुति करते हैं। वीर, एक बार यथेष्ट धनके साथ हम तुम्हारे लिये सुन्दर स्तोत्र कहेंगे।

१५ यदि इन्द्र हमारा स्तोत्र सुनें, तो, उसी समय, हमारे सोम उन्हें प्रसन्न कर सकेंगे। वह सोम वक्र भावसे स्थित "दशापवित्र" से पवित्र किये गये हैं और "एक धन" आदि द्वारा वर्द्धमान हुए हैं; इस लिये सब सोम शीघ्र मदकारी हो गये हैं।

गोमायुरदादजमायुरदात् पृश्निरदाद्धरितो नो वसूनि ।
गवां मण्डूका ददतः शतानि सहस्रसावे प्रतिरन्त आयुः ॥१०॥



## १०४ सूक्त

६, १२ और १३ के सोम, ११ के "देव", ८ और १६के इन्द्र, १७ के ग्रावा, १८ के मरुत्, १० और १४ के अग्नि, १९से २३ तक इन्द्र, २३के पूर्वार्द्धमें वसिष्ठकी प्रार्थना और अपरार्द्धके पृथिवी और अन्तरीक्ष देवता हैं। शेष मन्त्रोंके देवता हैं राक्षस नाशक इन्द्र और सोम। वसिष्ठ ऋषि। जगती, त्रिष्टुप् और अनुष्टुप् छन्द।

इन्द्रासोमा तपतं रक्ष उब्जतं न्यर्पयतं वृषणा तमोवृधः ।
परा शृणीतमचितोन्योषतं हतं नुदेथां निशिशीतमत्रिणः ॥१॥
इन्द्रासोमा समघशंसमभ्यघं तपुर्ययस्तु चरुरग्निवाँइव ।
ब्रह्मद्विषे क्रव्यादे घोरचक्षसे द्वेषो धत्तमनवायं किमीदिने ॥२॥
इन्द्रासोमा दुष्कृतो वव्रे अन्तरनारम्भणे तमसि प्रविध्यतम् ।
यथा नातः पुनरेकश्चनोदयत्तद्वामस्तु सहसे मन्युमच्छवः ॥३॥

---

१० धेनुकी तरह शब्द करनेवाले मण्डूक हमें धन दें। बकरेकी तरह शब्द करनेवाले मेढ़क हमें धन दें। भूरे रंग ( धूम्रवर्ण ) मण्डूक हमें धन दें। हरे रंगके मण्डूक हमें धन दें। हजार वनस्पतियोंकी उत्पादक वर्षा ऋतुमें मण्डूकगण असीम गायें देते हुए हमारी आयु बढ़ावें।



१ इन्द्र और सोम, तुम राक्षसोंको दुःख दो और मारो। अभीष्ट-वर्षक-द्वय, अन्धकारमें बढ़ते हुए राक्षसोंको नीच कर दो। अज्ञानी राक्षसोंको विमुख करके हिंसित करो, जलाओ, मार फेंको और दूर कर दो। भक्षक राक्षसोंको जर्जर करके फेंक दो।

२ इन्द्र और सोम, अनर्थ प्रशंसक और आक्रामक राक्षसको शीघ्र ही दबा दो। तुम्हारे तेजसे तपे हुए राक्षसको, अग्निमें फेंके गये "चरु" की तरह, विलुप्त करो। ब्राह्मणोंके द्वेषी, मांस-भक्षक, घोर-नेत्र तथा कठोर-वक्ता राक्षसके प्रति जैसे सदा द्वेष रहे, वैसे करो।

३ इन्द्र और सोम, दुष्कर्मी राक्षसोंको, वारक मध्यस्थलमें निरवलम्ब अन्धकारमें, फेंककर मारो, ताकि वहाँसे एक भी राक्षस फिर ऊपर न उठ सके। तुम्हारा वह प्रसिद्ध क्रोधवाला बल दबानेमें समर्थ हो।

अघशंसाय तर्हणम् ।
इन्द्रासोमा वर्तयतं दिवो वधं सम्पृथिव्या अघशंसाय तर्हणम् ।
उत्तक्षतं स्वर्यं पर्वतेभ्यो येन रक्षो वावृधानं निजूर्वथः ॥४॥
इन्द्रासोमा वर्तयतं दिवस्पर्यग्नितप्तेभिर्युवमश्महन्मभिः ।
तपुर्वधेभिरजरेभिरत्रिणो नि पर्शाने विध्यतं यन्तु निस्वरम् ॥५॥
इन्द्रासोमा परिवां भूतु विश्वत इयं मतिः कक्ष्याश्वेव वाजिना ।
यां वां होत्रं परिहिनोमि मेधयेमा ब्रह्माणि नृपतीव जिन्वतम् ॥६॥
प्रति स्मरेथां तुजयद्भिरेवैर्हतं द्रुहो रक्षसो भङ्गुरावतः ।
इन्द्रासोमा दुष्कृते मा सुगं भूद्यो नः कदाचिदभिदासति द्रुहा ॥७॥
यो मा पाकेन मनसा चरन्तमभिचष्टे अनृतेभिर्वचोभिः ।
आप इव काशिना सङ्गृभीता असन्नस्त्वासत इन्द्र वक्ता ॥८॥
ये पाकशंसं विहरन्त एवैर्ये वा भद्रं दूषयन्ति स्वधाभिः ।
अहये वा तान् प्रददातु सोम आ वा दधातु निर्ऋतेरुपस्थे ॥९॥

---

४ इन्द्र और सोम, अन्तरीक्षसे घातक आयुध उत्पन्न करो। अनर्थकारीके लिये इस घातक आयुध उत्पन्न करो। मेघसे वह संतापक वज्र उत्पन्न करो, जिससे प्रवृद्ध राक्षस... किया है।

५ इन्द्र और सोम, अन्तरीक्षसे चारो ओर आयुध भेजो। अग्निसे संतप्त, तापक प्रहार... और पत्थरके विकार-भूत घातक अस्त्रोंसे राक्षसोंके पार्श्व स्थानोंको फाड़ो। वे राक्षस चुपचाप...

६ इन्द्र और सोम, बगलको बाँधनेवाली रस्सी जैसे घोड़ेको बाँधती है, वैसे ही ... स्तुति तुम्हें प्राप्त हो। तुम बली हो। स्मरण-शक्तिके बल मैं इस स्तोत्रको प्रेरित करता... राजालोग धनसे पूरण करते हैं, वैसे ही तुमलोग इन स्तोत्रोंको फलवाले करो।

७ इन्द्र और सोम, शीघ्रगामी अश्वकी सहायतासे अभिगमन करो। द्रोही और भञ्जक... मारो। पापी राक्षसको सुख न हो; क्योंकि द्रोह-युक्त होकर वह राक्षस हमें कभी न कभी मार...

८ विशुद्ध मनसे रहनेवाले मुझे जो राक्षस झूठी बातोंवाला बनाता है, हे इन्द्र, ... वादी राक्षस, मुट्ठीमें बाँधे हुए जलकी तरह, अस्तित्व-शून्य हो जाय।

९ सत्यवादी मुझे जो अपने स्वार्थके लिये लाञ्छित करते हैं एवम् कल्याण-वृत्ति मु... होकर दोषी बनाते हैं, उन्हें सोम साँपके ऊपर गिरा दें अथवा उन्हें पाप-देवताकी गोदमें...

यो नो रसं दिप्सति पित्वो अग्ने यो अश्वानां यो गवां यस्तनूनाम् ।
रिपुः स्तेनः स्तेयकृद्दभ्रमेतु नि ष हीयतां तन्वा तनाच ॥१०॥
परः सो अस्तु तन्वा तना च तिस्रः पृथिवीरधो अस्तु विश्वा ।
प्रतिशुष्यतु यशो अस्य देवा यो नो दिवा दिप्सति यश्च नक्तम् ॥११॥
सुविज्ञानम् चिकितुषे जनाय सच्चासच्च वचसी पस्पृधाते ।
तयोर्यत् सत्यं यतरदृजीयस्तदित् सोमोऽवति हन्त्यासत् ॥१२॥
न वाउ सोमो वृजिनं हिनोति न क्षत्रियं मिथुरा धारयन्तम् ।
हन्ति रक्षो हन्त्यसद्वदन्तमुभाविन्द्रस्य प्रसितौ शयाते ॥१३॥
यदि वाहमनृतदेव आस मोघं वा देवां अप्यूहे अग्ने ।
किमस्मभ्यं जातवेदो हृणीषे द्रोघवाचस्ते निर्ऋथं सचन्ताम् ॥१४॥
अद्या मुरीय यदि यातुधानो अस्मि यदि वायुस्ततप पूरुषस्य ।
अधा स वीरैर्दशभिर्वियूया यो मा मोघं यातुधानेत्याह ॥१५॥

१० अग्नि, जो राक्षस हमारे अन्नका सार विनष्ट करनेकी इच्छा करता है और जो अश्वों, गौओं और सन्तानोंका सार नष्ट करनेको इच्छा करता है, वह शत्रु, चोर और धनापहारी हिंसा पावे, वह अपने शरीर और सन्तानके साथ नष्ट हो जाय।

११ वह राक्षस शरीर और सन्तानसे रहित हो। तीनों व्यापक लोकोंके नीचे वह चला जाय। जो राक्षस हमें दिन और रात मारनेकी इच्छा करता है, हे देवो, उसका यश सूख जाय।

१२ विद्वान्को यह विदित है कि, सत्य और असत्य वचन परस्पर प्रतिस्पर्द्धा करते हैं। उनमें जो सत्य और सरलतम है, उसीका पालन सोम करते हैं और असत्यकी हिंसा करते हैं।

१३ सोमदेव पापी और बल-युक्त मिथ्यावादीको नहीं छोड़ते, मार देते हैं। वह राक्षसको मारते हैं और असत्यवादीको भी मारते हैं। वे मारे जाकर इन्द्रके बन्धनमें रहते हैं।

१४ यद्यपि मैं असत्य देवोंवाला हूँ अथवा यद्यपि मैं वृथा देवोंके निकट जाता हूँ, तो भी हे धनी अग्नि, क्यों मेरे प्रति क्रुद्ध होते हो। मिथ्यावादी लोग तुम्हारी हिंसाको विशेष रूपसे प्राप्त करें।

१५ यदि मैं (वसिष्ठ) राक्षस हूँ अथवा यदि मैं पुरुषकी आयु नष्ट करता हूँ, तो मैं अभी मर जाऊँ अथवा मुझे जो वृथा राक्षस कहकर सम्बोधन करता है, उसके दस वीर पुत्र (सारा परिवार) नष्ट हो जायँ।

यो मायातुं यातुधानेत्याह यो वा रक्षाः शुचिरस्मीत्याह ।
इन्द्रस्तं हन्तु महता बधेन विश्वस्य जन्तोरधमस्पदीष्ट ॥१६॥
प्र या जिगाति खर्गलेव नक्तमप द्रुहा तन्वं गूहमाना ।
वव्राँ अनन्ताँ अवसा पदीष्ट ग्रावाणो घ्नन्तु रक्षस उपब्दैः ॥१७॥
वितिष्ठध्वं मरुतो विक्ष्विच्छत गृभायत रक्षसः सम्पिनष्टन ।
वयो ये भूत्वी वतयन्ति नक्तभिर्ये वा रिपो दधिरे देवे अध्वरे ॥१८॥
प्रवर्तय दिवो अश्मानमिन्द्र सोमसितं मघवन्त् संशिशाधि ।
प्राक्तादपाक्तादधरादुदक्तादभि जहि रक्षसः पर्वतेन ॥१९।
एत उ त्ये पतयन्ति श्वयातव इन्द्रं दिप्सन्ति दिप्सवो दाभ्यम् ।
शिशीते शक्रः पिशुनेभ्यो बधं नूनं सृजदशनिं यातुमद्भ्यः ॥२०॥
इन्द्रो यातुनामभवत् पराशरो हविर्मथीनामभ्याविवासताम् ।
अभिदु शक्रः परशुर्यथा वनं पात्रेव भिन्दन्त् सत एति रक्षसः ॥२१॥

---

१६ जो राक्षस मुझ अराक्षसको "राक्षस" कहकर सम्बोधन करता है और जो राक्षस "शुद्ध" समझता है, उसे महान् आयुध द्वारा इन्द्र विनष्ट करें। वह सारे प्राणियोंमें अधम पतित हो ।

१७ जो राक्षसी रात्रि-समय द्रोहिणी होकर उल्लूकी तरह अपने शरीरको चलती है, वह निम्नमुखी होकर अनन्त गर्त्तमें पतित हो जाय । अभिषव-शब्दोंसे पत्थर भी विनष्ट करें ।

१८ मरुतो, तुमलोग प्रजामें विविध रीतियोंसे निवास करो। जो राक्षस पक्षी रात्रिमें आते हैं और जो प्रदीप यज्ञमें हिंसा करते हैं, उन्हें चाहो, पकड़ो और चूर्ण

१९ इन्द्र, अन्तरीक्षसे वज्र प्रेरित करो । धनी इन्द्र, सोम द्वारा तीक्ष्ण यजमानको करो। ग्रन्थि-युक्त वज्र द्वारा पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तरसे राक्षसोंको विनष्ट करो।

२० ये राक्षस कुकुरोंके साथ मारते-काटते आते हैं । जो राक्षस मारनेकी इच्छासे सनीय इन्द्रकी हिंसा करनेकी इच्छा करते हैं, उन कपटियोंको मारनेके लिये इन्द्र वज्रको रहे हैं । इन्द्र शीघ्र राक्षसोंके लिये वज्र फेंकें ।

२१ इन्द्र हिंसकोंके भी हिंसक हैं । जैसे फरसा वनको काटता है और जैसे मुद्गर नोंको फोड़ता है, वैसे ही इन्द्र, हव्य-मन्थनकर्त्ता और अभिमुख-आगमन-कर्त्ताके लिये, विनाश करते हुए आ रहे हैं।

आ त्वद्य सधस्तुतिं वावातुः सख्युरागहि ।
उपस्तुतिर्मघोनां प्र त्वावत्वधा ते वश्मि सुष्टुतिम् ॥१६॥
सोता हि सोममद्रिभिरेमेनमप्सु धावत ।
गव्या वस्त्रेव वासयन्त ईम्नरो निर्धुक्षन्वक्षणाभ्यः ॥१७॥
अध ज्मो अध वा दिवो बृहतो रोचनादधि ।
अया वर्द्धस्व तन्वा गिरा ममा जाता सुक्रतो पृण ॥१८॥
इन्द्राय सु मदिन्तमं सोमं सोता वरेण्यम् ।
शक्र एणं पीपयद्विश्वया धिया हिन्वानं न वाजयुम् ॥१९॥
मा त्वा सोमस्य गल्दया सदा याचन्नहं गिरा ।
भूर्णिं मृगं न सवनेषु चुक्रुधं क ईशानं न याचिषत् ॥२०॥
मदेनेषितं मदमुग्रमुग्रेण शवसा ।
विश्वेषां तरुतारं मदच्युतं मदे हि ष्मा ददाति नः ॥२१॥

१६ इन्द्र, अपने सेवक स्तोताकी, अन्योंके साथ की जाती, स्तुतिकी ओर आज शीघ्र आओ । अन्य हविवालोंका स्तोत्र तुम्हारे पास जाय । इस समय मैं भी तुम्हारी सुन्दर स्तुतिकी इच्छा करता हूँ ।

१७ अध्वर्युओ, पत्थरोंसे सोमका अभिषव करो और इसे जलमें धोओ । गोचर्मकी तरह मेघोंके द्वारा शरीर ढककर मरुद्गण नदियोंके लिये जल दूहते हैं ।

१८ इन्द्र, पृथिवी, अन्तरीक्ष अथवा विशाल प्रकाशित प्रदेशसे आकर मेरी इस विस्तृत स्तुति द्वारा वर्द्धित होओ । सुयज्ञ इन्द्र, हमारे यहाँ उत्पन्न मनुष्योंको अभिलषित फलसे पूर्ण करो ।

१९ अध्वर्युओ, इन्द्रके लिये तुम सबसे अधिक मदकर सोम प्रस्तुत करो । इन्द्र सारी क्रियाओं द्वारा प्रसन्नता-दायक और अन्नाभिलाषी यजमानको वर्द्धित करो ।

२० इन्द्र, सवनों (यज्ञों) में सोम प्रस्तुत करते और स्तुति तथा सदा प्रार्थना करते हुए मैं तुम्हें क्रुद्ध करूँ । तुम भरण-कर्त्ता और सिंहकी तरह भयङ्कर हो । संसारमें ऐसा कौन है, जो तुमसे याचना नहीं करता ?

२१ उग्र बलवाले इन्द्र, मद उत्पन्न करनेवाले स्तोता द्वारा प्रस्तुत मदकर सोमका पान करें । सोम-पानसे हर्ष उत्पन्न होनेपर इन्द्र हमें शत्रु-जेता और गर्व-ध्वंसक पुत्र देते हैं ।

शेवारे वार्या पुरु देवो मर्ताय दाशुषे ।
स सुन्वते च स्तुवते च रासते विश्वगूर्तो अरिष्टुतः ॥२२॥
ऐन्द्र याहि मत्स्व चित्रेण देव राधसा ।
सरो न प्रास्युदरं सपीतिभिरा सोमेभिरुरु स्फिरम् ॥२३॥
आ त्वा सहस्रमाशतं युक्ता रथे हिरण्यये ।
ब्रह्मयुजो हरय इन्द्र केशिनो वहन्तु सोमपीतये ॥२४॥
आ त्वा रथे हिरण्यये हरी मयूरशेप्या ।
शितिपृष्ठा वहतां मध्वो अन्धसो विवक्षणस्य वीतये ॥२५॥
पिबात्वस्य गिर्वणः सुतस्य पूर्वपा इव ।
परिष्कृतस्य रसिन इयमासुतिश्चारुर्मदाय पत्यते ॥२६॥
य एको अस्ति दंसना महाँ उग्रो अभि व्रतैः ।
गमत् स शिप्री न स योषदा गमद्धवं न परिवर्जति ॥२७॥

२२ इन्द्रदेव सुख-जनक यज्ञमें हव्य देनेवाले यजमानके लिये बहु-वरणीय धन। वही सोमाभिषव-कर्त्ता और स्तोताको धन देते हैं। वह सारे कार्यों में उद्यत और प्रशस्य हैं।

२३ इन्द्र, आओ। देव, तुम दर्शनीय धन द्वारा हृष्ट होओ। एकत्र पीत सोम द्वारा विस्तीर्ण और वृद्ध उदर, सरोवरकी तरह, पूर्ण करो।

२४ इन्द्र, शत-सङ्ख्यक और सहस्र-सङ्ख्यक अश्व, सोमपानके लिये, हिरण्मय रथपर इन्द्रको वहन करें वे अश्व इन्द्रसे युक्त और केशवाले हैं।

२५ श्वेत-पृष्ठ और मयूर वर्णवाले अश्व मधुर स्तुतिके योग्य सोमको पीने हिरण्मय रथसे इन्द्रको ले जायँ।

२६ स्तुति–योग्य इन्द्र, प्रथम सोम-पाताकी तरह इस अभिषुत सोमका पान परिष्कृत और रसवाला है। यह आसव (सोम)- मदकारक और शोभन है। यह मदकारक सम्पन्न किया गया है।

२७ जो इन्द्र अपने कर्म द्वारा अकेले सबको परास्त करते हैं और जो कर्मसे शीघ्र और शिरस्त्राण ( शिप्र ) वाले हैं, वही इन्द्र आवें। वह पृथक् न हों। वह हमारे स्तोत्रमें आगमन करें। हमें छोड़ें नहीं।

त्वं पुरं चरिष्णवं बधैः शुष्णस्य सम्पिणक् ।
त्वं भा अनुचरो अध द्विता यदिन्द्र हव्यो भुवः ॥२८॥
मम त्वा सूर उदिते मम मध्यन्दिने दिवः ।
मम प्रपित्वे अपिशर्वरे वसवा स्तोमासो अवृत्सत ॥२९॥
स्तुहि स्तुहीदेते घाते मंहिष्ठासो मघोनाम् ।
निन्दिताश्वः प्रपथी परमज्या मघस्य मेध्यातिथे ॥३०॥
आ यदश्वान्वनन्वतः श्रद्धयाहं रथे रुहम् ।
उत वामस्य वसुनश्चिकेतति यो अस्ति याद्वः पशुः ॥३१॥
य ऋज्रा मह्यं मामहे सह त्वचा हिरण्यया ।
एष विश्वान्यभ्यस्तु सौभगासङ्गस्य स्वनद्रथः ॥३२॥
अध प्लायोगिरति दासदन्यानासङ्गो अग्ने दशभिः सहस्रैः ।
अधोक्षणो दश मह्यं रुशन्तो नलाइव सरसो निरतिष्ठन् ॥३३॥

---

२८ इन्द्र, तुमने शुष्ण असुरके संचरणशील निवासस्थानको वज्रसे चूर्ण कर डाला था। म स्तोता और यज्ञ-कर्त्ताके द्वारा आह्वानके योग्य हो। दीप्तिमान् होकर तुमने शुष्णका अनुगन किया था।

२९ सूर्योदय होनेपर तुम मेरे सारे स्तोत्रोंको आवर्त्तित करो। दिनके मध्यमें मेरी स्तुति- आवर्त्तित करो। दिनके अन्तमें मेरे स्तोत्रको आवर्त्तित करो। रातमें भी मेरी स्तुतिको ावर्त्तित करो।

३० मेध्यातिथि, बार-बार मेरी (राजर्षि आसङ्ग की) स्तुति करो। मेरी प्रशंसा करो। धन- नोंमें हम (आसङ्ग लोग) सबसे अधिक धन देनेवाले हैं। मेरी शक्ति (वीर्य) से दूसरेके अश्व ाये गये हैं। मेरा पथ उत्कृष्ट है, मेरा आयुध उत्कृष्ट है।

३१ आहारके अन्तमें श्रद्धा-युक्त होकर मैंने तुम्हारे रथको जोता था। मैं मनोरम दान करना नता हूँ। मैं यदुवंशोत्पन्न और पशुवाला हूँ।

३२ जिन्होंने (आसङ्गने), हिरण्मय चर्मास्तरणके साथ, गतिशील धन मुझे (मेध्यातिथिको) ान किया था, वह शब्द करनेवाले रथसे युक्त होकर शत्रुओंके सारे धनको जीत डालें।

३३ अग्नि, प्लयोगके पुत्र आसङ्ग दस हजार गायोंका दान करनेसे दानमें सारे दाताओंको घ गये। अनन्तर सेचन-समर्थ और दीप्यमान् सारे पशु, सरोवरसे नलकी तरह, (आसङ्गसे) निकल थे।

अन्वस्य स्थुरं ददृशे पुरस्तादनस्थ ऊरुरवरम्बमाणः ।
शश्वती नार्यभिचक्ष्याह सुभद्रमर्य भोजनं बिभर्षि ॥३४॥

---

## २ सूक्त

इन्द्र देवता। कण्वगोत्रीय मेधातिथि और अङ्गिरागोत्रीय प्रियमेध ऋषि। अनुष्टुप् और गायत्री

इदं वसो सुतमन्धः पिबा सुपूर्णमुदरम् ।
अनाभयिन्ररिमाते ॥१॥
नृभिर्धूतः सुतो अश्नैरव्यो वारैः परिपूतः ।
अश्वो न निक्तो नदीषु ॥२॥
तं ते यवं यथा गोभिः स्वादुमकर्म श्रीणन्तः ।
इन्द्र त्वास्मिन्त्सधमादे ॥३॥

---

३४ आसङ्गके आगे (गुह्य देशमें) "स्थूल" देखा जाता है। वह अस्थि (हड्डी) से रहित और नीचेकी ओर लम्बायमान है। आसङ्गकी शश्वती नामकी स्त्रीने उसे देखकर कहा, उत्तम भोग-साधक वस्तुको तुम धारण करते हो।*

---

१ वासयिता इन्द्र, इस अभिषुत सोमका पान करो। तुम्हारा उदर पूर्ण हो। इन्द्र, तुम्हें हम सोम देंगे।

२ नेताओं द्वारा धोया गया और वस्त्र द्वारा अभिषुत तथा मेष-लोमसे परिपूत सोम, नहाये हुए अश्वकी तरह, शोभा पा रहा है।

३ इन्द्र, हमने जौकी तरह उक्त सोम तुम्हारे लिये, क्षीर आदिमें मिलाकर, स्वादिष्ट इसलिये हे इन्द्र, इस यज्ञमें वैसा सोम पीनेके लिये मैं तुम्हें बुलाता हूँ।

* प्लयोग नामक राजाके पुत्र आसङ्ग शाप-ग्रस्त होकर स्त्री बन गये थे। अनन्तर थिके प्रभावसे उन्होंने पुरुषत्व प्राप्त किया था। शश्वती उनकी स्त्री और अङ्गिराकी इस सूक्तकी ऋषिका वही है।

इन्द्र इत् सोमपा एक इन्द्रः सुतपा विश्वायुः । अन्तर्देवान्मर्त्यांश्च ॥४॥
न यं शुक्रो न दुराशीर्न तृप्रा उरुव्यचसम् । अपस्पृण्वते सुहार्दम् ॥५॥
गोभिर्यदीमन्ये अस्मन्मृगं न व्रा मगयन्ते । अभित्सरन्ति धेनुभिः ॥६॥
त्रय इन्द्रस्य सोमाः सुतासः सन्तु देवस्य । स्वे क्षये सुतपाव्नः ॥७॥
त्रयः कोशासः श्चोतन्ति तिस्रश्चम्वः सुपूर्णाः । समाने अधि भार्मन् ॥८॥
शुचिरसि पुरुनिःष्ठाः क्षीरैर्मध्यत आशीर्तः । दध्ना मन्दिष्ठः शूरस्य ॥९॥
इमे त इन्द्र सोमास्तीव्रा अस्मे सुतासः । शुक्रा आशिरं याचन्ते ॥१०॥
ताँ आशीरं पूरोलासमिन्द्रेमं सोमं श्रीणीहि ।
रेवन्तं हि त्वा श्रृणोमि ॥११॥

---

४ देवों और मनुष्योंके बीच इन्द्र ही समस्त सोमके पानके अधिकारी हैं । अभिषुत सोम पीनेवाले इन्द्र ही सब प्रकारके अन्नोंसे युक्त हैं ।

५ जिन विस्तृत व्यापक इन्द्रको प्रदीप्त सोम अप्रसन्न नहीं करता, दुर्लभ आश्रयण द्रव्य (क्षीरादि) वाला सोम जिन्हें अप्रसन्न नहीं करता तथा तृप्ति करनेवाले अन्य पुरोडाशादि जिन्हें अप्रसन्न नहीं करते, उन इन्द्रकी हम स्तुति करते हैं ।

६ जाल आदिसे रोके गये मृगको जैसे व्याध खोजते हैं, उसी प्रकार हमसे दूसरे जो ऋत्विक् और यजमान आदि संस्कृत सोम द्वारा इन्द्रका अन्वेषण करते हैं और जो स्तुतियोंसे, कुत्सित रूपसे, इन्द्रके पास जाते हैं, वे उनको नहीं पाते ।

७ अभिषुत सोमको पीनेवाले इन्द्रदेवके लिये तीन प्रकार (सवन-त्रय) के सोम यज्ञ-गृहमें बनाया जाय ।

८ ऋत्विकोंका एकमात्र भरण करनेवाले यज्ञमें तीन प्रकारके कोश ( सोम प्रस्तुत करनेके कलश ) सोमका क्षरण ( स्रवण ) करते हैं । तीनों चमस ( सवन-त्रयके ) भी सोम-पूर्ण हैं ।

९ सोम, तुम पवित्र और अनेक पात्रोंमें अवस्थित हो और बीचमें क्षीर तथा दधि द्वारा मिश्रित हो । तुम वीर इन्द्रको सबसे अधिक प्रमत्त करो ।

१० इन्द्र, तुम्हारे ये सोम तीव्र हैं । हमारे अभिषुत और दीप्त मिश्रण द्रव्य (क्षीरादि ) तुम्हारी कामना ( याचना ) करते हैं ।

११ इन्द्र, उन सोमों और मिश्रण द्रव्यको मिलाओ । पुरोडाश और सोमको मिलाओ । जिससे मैं तुम्हें धनवान् सुनूँ ।

हृत्सु पीतासो युध्यन्ते दुर्मदासो न सुरायाम् ।
ऊधर्न नग्ना जरन्ते ॥१२॥
रेवाँ इन्द्रेवतः स्तोता स्यात्त्वावतो मघोनः ।
प्रेदु हरिवः सुतस्य ॥१४॥
उक्थं चन शस्यमानमगोररिरा चिकेत । न गायत्रं गीयमानम् ॥१४
मा न इन्द्र पीयत्नवे माशर्धते परादाः ।
शिक्षा शचीवः शचीभिः ॥१५॥
वयमु त्वा तदिदर्था इन्द्र त्वायन्तः सखायः ।
कण्व उक्थेभिर्जरन्ते ॥१६॥
न घेमन्यदा पपन वज्रिन्नपसो नविष्टौ । तवेदु स्तोमं चिकेत ॥१७
इच्छन्ति देवाः सुन्वन्तं न स्वप्नाय स्पृहयन्ति । यन्ति प्रमादमतन्द्रा

१२ जैसे सुराके पीये जानेपर दुष्ट मत्तता सुरापायीको प्रमत्त करनेके लिये उसके करणमें युद्ध करती है, वैसे ही, हे इन्द्र, पिये हुए सोम हृदयोंमें युद्ध करते हैं। जैसे दूधसे भरे हुए स्तनको लोग रक्षा करते हैं, इन्द्र, तुम सोम-पूर्ण हो; स्तोता लोग उसी तरह तुम्हारी रक्षा करते

१३ हर्यश्व, तुम धनी हो। तुम्हारा स्तोता धनी हो। तुम्हारी तरह धनी और प्रसिद्ध स्तोता प्रभु होता है।

१४ इन्द्र स्तुति-रहितके शत्रु हैं। वह गाया जाता हुआ उक्थ जान सकते हैं। इस योग्य गान गाया जाता है।

१५ इन्द्र, तुम बधिक रिपुके हाथमें मुझे नहीं छोड़ना। अभिषव करनेवालेके हाथमें नहीं शक्तिमान् इन्द्र, तुम अपने कर्मबलसे हमें धन देना।

१६ इन्द्र, हम तुम्हारे सखा हैं। तुम्हारी कामना करते हैं। हमारा प्रयोजन तुम्हारा स्तोत्र ही है। हम तुम्हारी स्तुति करते हैं। कण्वगोत्रीय उक्थ द्वारा तुम्हारी स्तुति करते हैं।

१७ वज्री इन्द्र, तुम कर्मवान् हो। तुम्हारे अभिनव यज्ञमें मैं दूसरा स्तोत्र नहीं उच्चारण केवल तुम्हारे स्तोत्रको ही मैं जानता हूँ।

१८ सोमाभिषव करनेवाले यजमानकी इच्छा देवता लोग सदा करते हैं। सोये हुए मनुष्य इच्छा नहीं करते। देवता लोग आलस्य शून्य होकर मदकर सोम प्राप्त करते हैं।

ओ षु प्र याहि वाजेभिर्मा हृणीथा अभ्य स्मान् । महाँ इव युवजानिः ॥१९॥
मो ष्वद्य दुर्हणावान्त्सायं करदारे अस्मत् । अश्रीरइव जामाता ॥२०॥
विद्मा ह्यस्य वीरस्य भूरिदावरीं सुमतिम् । त्रिषु जातस्य मनांसि ॥२१॥
आ तू षिञ्च कण्वमन्तं न घा विद्म शवसानात् । यशस्तरं शतमूतेः ॥२२॥
ज्येष्ठेन सोतरिन्द्राय सोमं वीराय शक्राय । भरा पिबन्नर्याय ॥२३॥
यो वेदिष्ठो अव्यथिष्वश्वावन्तं जरितृभ्यः वाजं स्तोतृभ्यो गोमन्तम् ॥२४॥
पन्यंपन्यमित् सोतार आधावत मद्याय । सोमं वीराय शूराय ॥२५॥
पाता वृत्रहा सुतमाघा गमन्नारे अस्मत् । नियमते शतमूतिः ॥२५॥
एह हरी ब्रह्मयुजा शग्मा वक्षतः सखायम् । गीर्भिः श्रुतं गिर्वणसम् ॥२७॥

१९ इन्द्र, अन्नके साथ हमारे सामने उत्तम रीतिसे आओ । जैसे युवती भार्या पानेपर गुणी व्यक्ति उसके ऊपर क्रुद्ध नहीं होते, वैसे ही, इन्द्र, तुम हमारे प्रति क्रुद्ध नहीं होना ।

२० दुःसहनीय इन्द्र, आज हमारे पास आओ । बुलाये जानेपर कुत्सित जामाताके समान सन्ध्या-काल नहीं करना ।

२१ हम इन वीर इन्द्रकी बहुत धन देनेवाली कल्याणकारिणी अनुग्रह-बुद्धिको जानते हैं । तीनों लोकोंमें आविर्भूत इन्द्रको हम जानते हैं ।

२२ अध्वर्यु, कण्वगोत्रीय स्तोतालोग इन्द्रके लिये शीघ्र सोमका हवन करें । अति बली और प्रभूत रक्षावाले इन्द्रकी अपेक्षा अधिक यशस्वीको हम नहीं जानते ।

२३ अभिषव करनेवाले अध्वर्यु, वीर, शक्तिशाली और मानव-हितैषी इन्द्रके लिये मुख्य रूपसे सोम प्रदान करो । वह सोमका पान करें ।

२४ जो सुखकर स्तोताओंको अच्छी तरह जानते हैं, वही इन्द्र होत्रादिको और स्तोतागणको बहुत अश्वोंवाला और गौओंवाला अन्न दें ।

२५ अभिषवकारियो, तुमलोग मत्त करने योग्य, वीर और शूर इन्द्रके लिये स्तुति-योग्य सोम दो ।

२६ सोमपानमें परायण और वृत्रहन्ता इन्द्र आवें । हम दूर न जायँ । बहु-रक्षावाले इन्द्र शत्रुओंको तिरस्कृत करें ।

२७ स्तोत्रवाले और सुखावह दोनों अश्व इस यज्ञमें स्तुति द्वारा विश्रुत और आश्रय-योग्य सखा इन्द्रको ले आवें ।

स्वादवः सोमा आयाहि श्रीताः सोमा आयाहि ।
शिप्रिन्नृषीवः शचीवो नायमच्छा सधमादम् ॥२८॥
स्तुतश्च यास्त्वा वर्धन्ति महे राधसे नृम्णाय । इन्द्र कारिणं वृधन्त
गिरश्च यास्ते गिर्वाह उक्था च तुभ्यं तानि । सत्रा दधिरे शवांसि
एवेदेष तुविकूर्मिर्वाजाँ एको वज्रहस्तः । सनादमृक्तो दयते ॥३१॥
हन्ता वृत्रं दक्षिणेनेन्द्रः पुरूपुरुहूतः । महान्महीभिः शचीभिः ॥३२॥
यस्मिन्विश्वाश्चर्षणय उत च्यौत्ना ज्रयांसि च ।
अनु घेन्मन्दी मघोनः ॥३३॥
एष एतानि चकारेन्द्रो विश्वा योऽति शृण्वे वाजदावा मघोनाम् ॥
प्रभर्ता रथं गव्यन्तमपाकाच्चिद्यमवति इनो वसु स हि वोढा ॥

२८ शिरस्त्राण, ऋषि और शक्तिवाले इन्द्र, यह स्वादिष्ट सोम है । तुम आओ
सोम मिश्रण द्रव्य ( क्षीरादि ) में मिश्रित हुए हैं । आओ । तुम प्रसन्नता-प्रिय हो। स्तोता
स्तुति करता है ।

२९ इन्द्र, वर्द्धन-परायण स्तोता लोग और सारे स्तोत्र, महान् धन और बलकी प्राप्ति
तुम्हें बढ़ाते हैं ।

३० स्तुतियों द्वारा वहनीय इन्द्र तुम्हारे लिये जो स्तोत्र और उक्थ हैं, वे सत्य
तुम्हारे बलको धारण करते हैं ।

३१ इन्द्र, बहुकर्मा, एक और वज्रपाणि हैं । वह सदासे शत्रुओंके लिये अजेय
स्तोताको बल देते हैं ।

३२ इन्द्रने दाहिने हाथसे वृत्रका बध किया है। वह अनेक स्थानोंमें बहुबार बुलाये
वह नाना प्रकारकी क्रियाओं द्वारा महान् हैं ।

३३ सारी प्रजा जिन इन्द्रके अधीन है और जिन इन्द्रमें अच्युत बल और अभिनव
इन्द्र यजमानोंके अनुमोदक हों ।

३४ इन्द्रने ये सारे काम किये हैं । वह सर्वत्र विश्रुत हैं, वह
अन्नदाता हैं ।

३५ प्रहरणशील इन्द्र, जिस गमनशील और गवाभिलाषी स्तोताको अपक्व बुद्धि
बचाते हैं, वह स्तोता स्वामी होकर धनका वाहक होता है ।

सनिता विप्रो अर्वद्भिर्हन्ता वृत्रं नृभिः शूरः। सत्योविता विधन्तम् ॥३६॥
यजध्वैनं प्रियमेधा इन्द्रं सत्राचा मनसा। यो भूत् सोमैः सत्यमद्वा ॥३७॥
गाथश्रवसं सत्पतिं श्रवस्कामं पुरुत्मानम्।
कण्वासो गात वाजिनम् ॥३८
य ऋते चिद्गास्पदेभ्यो दात् सखा नृभ्यः शचीवान्।
ये अस्मिन् काममश्रियन् ॥३६॥
इत्था धीवन्तमद्रिवः काण्वं मेध्यातिथिम्।
मेषो भूतोभि यन्नयः ॥४०॥
शिक्षा विभिन्दो अस्मै चत्वार्ययुता ददत्।
अष्टा परः सहस्रा ॥४१॥
उत सु त्ये पयोवृधा माकी रणस्य नप्त्या।
जनित्वनाय मामहे ॥४२॥

---

३६ अश्वकी सहायतासे धनी इन्द्र जाने योग्य स्थानपर जाते हैं। वह शूर हैं। वह नेता मरुतोंकी सहायतासे वृत्रासुरका बध करते हैं। वह अपने सेवक यजमानके रक्षक और सत्य-स्वरूप हैं।

३७ प्रियमेध ऋषि, इन्द्रके लिये, उनमें मन लगाकर, यज्ञ करो। सोम पानेपर इन्द्र प्रसन्न होते हैं। उनका हर्ष निष्फल नहीं होता।

३८ कण्व-पुत्रो, तुम साधुके रक्षक, अन्नाभिलाषी, नाना-देशगामी, वेगवान् और गेय-यशा इन्द्रकी स्तुति करो।

३६ पद-चिन्ह न रहनेपर भी सखा और सुकर्मा इन्द्रने नेता देवोंको फिर गायें दी थीं। देवोंने अभिलषित पदार्थको इन्द्रसे पाया था।

४० वज्री इन्द्र, मेष-रूपसे सामने जाते हुए तुमने इस प्रकार स्तुति करनेवाले कण्वपुत्र मेध्यातिथिको प्राप्त किया था।

४१ विभिन्दु ( नामक राजा ), तुम दाता हो। तुमने मुझे चालीस हजार धन दिया है। अनन्तर आठ हजार दान दिया है।

४२ प्रख्यात, जल-वर्द्धक और प्राणि-रचयिता स्तोताके प्रति अनुग्रह-शील द्यावापृथिवीकी, धनोत्पत्तिके लिये, मैंने स्तुति की है।

—:०:—

# ३ सूक्त

२१—२४ तकके मन्त्रोंमें कुरुयानके पुत्र पाकस्थान राजाकी स्तुति की गयी है; इसलिये वही देवता हैं। शेषके इन्द्र हैं। कण्वगोत्रीय मेध्यातिथि ऋषि। बृहती, सतोबृहती, अनुष्टुप् गायत्री छन्द।

पिबा सुतस्य रसिनो मत्स्वा न इन्द्र गोमतः।
आपिर्नो बोधि सधमाद्यो वृधेऽस्माँ अवन्तु ते धियः ॥१॥
भूयाम ते सुमतौ वाजिनो वयं मा नः स्तरभिमातये।
अस्मान् चित्राभिरवतादभिष्टिभिरा नः सुम्नेषु यामय ॥२॥
इमा उ त्वा पुरूवसो गिरो वर्द्धन्तु या मम।
पावकवर्णाः शुचयो विपश्चितोऽभि स्तोमैरनूषत ॥३॥
अयं सहस्रमृषिभिः सहस्कृतः समुद्रइव पप्रथे।
सत्यः सो अस्य महिमा गृणे शवो यज्ञेषु विप्रराज्ये ॥४॥
इन्द्रमिद्देवतातय इन्द्रं प्रयत्यध्वरे।
इन्द्रं समीके वनिनो हवामह इन्द्रं धनस्य सातये ॥५॥

---

१ इन्द्र, हमारे रसवान् और दुग्ध-युक्त अभिषुत सोमको पीकर तृप्त होओ। तुम हमारे मत्त होने योग्य हो। बन्धु होकर हमें वर्द्धित करनेके लिये तुम प्रवृद्ध होओ। तुम्हारी बुद्धि रक्षा करे।

२ तुम्हारी कृपा-बुद्धिमें हम हविवाले हों। शत्रुके लिये हमें नहीं मारना। अनेक हमें बचाओ। हमें सदा सुखी करो।

३ बहु-धनवान् इन्द्र, मेरी ये स्तुति-रूप बातें तुम्हें वर्द्धित करें। अग्निदेवके सामने तेजस्वी विशुद्ध विद्वान् तुम्हारी स्तुति करते हैं।

४ इन्द्र सहस्र ऋषियोंसे बल प्राप्त करके विस्तीर्ण हुए हैं। इनकी यथार्थ प्रख्याति और बल, यज्ञमें, विप्रोंके राज्यमें, स्तुत होते हैं।

५ यज्ञके प्रारम्भमें हम इन्द्रको बुलाते हैं और यज्ञकी समाप्तिमें भी इन्द्रको बुलाते मत्त होकर, धन-प्राप्तिके लिये, इन्द्रको बुलाते हैं।

इन्द्रो मह्ना रोदसी पप्रथच्छव इन्द्रः सूर्यमरोचयत् ।
इन्द्रे ह विश्वा भुवनानि येमिर इन्द्रे सुवानास इन्दवः ॥६॥
अभि त्वा पूर्वपितय इन्द्र स्तोमेभिरायवः ।
समीचीनास ऋभवः समस्वरन्रुद्रा गृणन्त पूर्व्यम् ॥७॥
अस्येदिन्द्रो वावृधे वृष्ण्यं शवो मदे सुतस्य विष्णवि ।
अद्यातमस्य महिमानमायवोऽनुष्टुवन्ति पूर्वथा ॥८॥
तत्त्वा यामि सुवीर्यं तद्ब्रह्म पूर्वचित्तये ।
येना यतिभ्यो भृगवे धने हिते येन प्रस्कण्वमाविथ ॥९॥
येना समुद्रमसृजो महीरपस्तदिन्द्र वृष्णि ते शवः ।
सद्यः सो अस्य महिमा न संनशे यं क्षोणीरनुचक्रदे ॥ १०॥
शग्धी न इन्द्र यत्त्वा रयिं यामि सुवीर्यम् ।
शग्धि वाजाय प्रथमं सिषासते शग्धि स्तोमाय पूर्व्य ॥११॥

६ अपने बलकी महिमासे इन्द्रने द्यावापृथिवीको विस्तारित किया है। इन्द्रने सूर्यको दीप्त किया है। सारे भुवन इन्द्र द्वारा नियमित हैं। सोम भी इन्हीं इन्द्रमें नियमित हैं।

७ इन्द्र, स्तोता लोग, सभी देवोंसे पहले सोम पानके लिये, स्तोत्र द्वारा तुम्हारी स्तुति करते हैं। समीचीन ऋभुगण भली भाँति तुम्हारी ही स्तुति करते हैं। इन्द्र तुम प्राचीन हो। रुद्रोंने तुम्हारी ही स्तुति की है।

८ अभिषुत सोमके पीनेसे सारे शरीरमें मत्तता चढ़नेपर इन्द्र इस यजमानका ही वीर्य और बल बढ़ाते हैं। प्राचीन समयके समान ही आज मनुष्यगण इन्द्रके उन्हीं गुणोंकी स्तुति करते हैं।

९ इन्द्र, तुम शोभन वीर्यवाले हो। प्रथम लाभके लिये तुमसे मैं उत्तम अन्नकी माँग करता हू। जिसके द्वारा कर्म-रहित लोगोंसे हितकर धन लेकर तुमने भृगुको दिया है और जिसके द्वारा प्रस्कण्वकी तुमने रक्षा की हैं, उसी वीर्य और अन्नको मैं माँगता हूँ।

१० इन्द्र, जिस बलके द्वारा तुमने समुद्रको यथेष्ठ जल दिया है, तुम्हारा वही बल मनोरथ-पूरक है। तुम्हारी महिमा व्यापनीय नहीं है। इस महिमाका अनुधावन पृथिवी करती है।

११ इन्द्र, जिस शोभन वीर्यवाले धनको मैं तुमसे माँग रहा हूँ, वह धन दो। भजनाभिलाषी और हविवाले यजमानको सर्व-प्रथम धन दो। प्राचीन इन्द्र, इसके अनन्तर स्तोताको देना।

शग्धी नो अस्य यद्ध पौरमाविथ धिय इन्द्र सिषासतः ।
शग्धि यथा रुशमं श्यावकं कृपमिन्द्र प्रावः स्वर्णरम् ॥१२॥
कन्नव्यो अतसीनां तुरो गृणीत मर्त्यः ।
नहीन्वस्य महिमानमिन्द्रियं स्वर्गृणन्त आनशुः ॥१३॥
कदु स्तुवन्त ऋतयन्त देवत ऋषिः को विप्र ओहते ।
कदा हवं मघवन्निन्द्र सुन्वतः कदु स्तुवत आगमः ॥१४॥
उदु त्ये मधुमत्तमा गिरः स्तोमास ईरते ।
सत्राजितो धनसा अक्षितोतयो वाजयन्तो रथाइव ॥१५॥
कण्वाइव भृगवः सूर्याइव विश्वमिद्धीतमानशुः ।
इन्द्रं स्तोमेभिर्महयन्त आयवः प्रियमेधासो अस्वरन् ॥१६॥
युक्ष्वा हि वृत्रहन्तम हरी इन्द्र परावतः ।
अर्वाचीनो मघवन्त्सोमपातय उग्र ऋष्वेभिरागहि ॥१७॥

---

१२ इन्द्र, स्तोत्र-भजन-कारी जिस धनसे तुमने राजा पुरुके पुत्रकी रक्षा की थी, यजमानको दो। जैसे रुशम, श्यावक और कृप नामक राजर्षियोंकी तुमने रक्षा की है, हविवाले यजमानोंकी रक्षा करो।

१३ सन्तत गमन करनेवाली स्तुतियोंका प्रेरक कौन अभिनव मनुष्य इन्द्रकी स्तुति शक्ति रखता है? सुखलभ्य इन्द्रकी स्तुति करनेवाले लोग इन्द्रकी इन्द्रिय और महिमा प्राप्त कर सकते ।

१४ इन्द्र, तुम देवता हो। कौन स्तोता तुम्हारे लिये यज्ञ-सम्पादनाभिलाषकी शक्ति है? कौन मेधावी ऋषि तुम्हारी स्तुतिको वहन कर सकता है? इन्द्र, स्तोताके बुलानेपर आते हो? स्तोताके पास कब आते हो?

१५ प्रसिद्ध और अतीव मधुर वाक्य तथा स्तोत्र, शत्रु-विजयी, धन-भाक्, अक्षय और अन्नाभिलाषी रथकी तरह, कहे जाते हैं ।

१६ कण्वोंकी तरह भृगुओंने सूर्य-किरणोंके समान ध्यात और व्याप्त इन्द्रको ... था। प्रियमेध नामके मनुष्योंने इन्द्रकी पूजा करते हुए स्तोत्र द्वारा इन्द्रकी ही पूजा की।

१७ वृत्रका भली भाँति वध करनेवाले इन्द्र, अपने हरि-द्वयको रथमें जोतो। धनी उग्र हो। दर्शनीय मरुतोंके साथ सोम-पानके लिये दूर देशसे हमारे अभिमुख आओ।

इमे हि ते कारवो वावशुर्धिया विप्रासो मेधसातये ।
स त्वं नो मघन्निन्द्र गिर्वणो वेनो न शृणुधी हवम् ॥१८॥
निरिन्द्रबृहतीभ्यो वृत्रं धनुभ्यो अस्फुरः ।
निरर्बुदस्य मृगयस्य मायिनो निः पर्वतस्य गा आजः ॥१६॥
निरग्नयो रुरुचुर्निरु सूर्यो निः सोम इन्द्रियो रसः ।
निरन्तरीक्षादधमो महामहिं कृषे तदिन्द्र पौंस्यम् ॥२०॥
यं मे दुरिन्द्रो मरुतः पाकस्थामा कौरयाणः ।
विश्वेषां त्मना शोभिष्ठमुपेव दिवि धावमानम् ॥२१॥
रोहितं मे पाकस्थामा सुधुरं कक्ष्यप्राम् ।
अदाद्रायो विबोधनम् ॥२२॥
यस्मा अन्ये दश प्रति धुरं वहन्ति वह्नयः ।
अस्तं वयो न तुग्र्यम् ॥२३॥

---

१८ इन्द्र, कर्म-कर्त्ता और मेधावी ये यजमान यज्ञसेवनके लिये तुम्हारी ही स्तुति करते हैं। धनी और स्तुति पात्र इन्द्र, कामी पुरुषके समान हमारा आह्वान सुनो।

१६ इन्द्र, महाधनुष्के द्वारा तुमने वृत्रका बध किया है। मायावी अर्बुद और मृगयका तुमने विनाश किया है। पर्वतसे गौओंको निकाला है।

२० इन्द्र, जब तुमने अन्तरीक्षसे महान् और हनन-शील वृत्रको हटा दिया था, तब बलका प्रकाश किया था। उस समय सारे अग्नि, सूर्य और इन्द्रके सेवनीय सोमरस भी प्रदीप्त हुए थे।

२१ इन्द्र और मरुतोंने मुझे जो दिया था, कुरुयानके पुत्र पाकस्थामाने भी मुझे वही दिया था। वह धन सारे धनोंके बीच स्वर्गमें जाते हुए और प्रभा-युक्त सूर्यके समान शोभा पाता है।

२२ पाकस्थामाने मुझे लोहित-वर्ण, सुन्दर-वहन-प्रदेश, बन्धन-रज्जु-पूरक और नाना प्रकारके धनोंका प्रापक अश्व दिया था।

२३ उस अश्वके दस प्रतिनिधि अश्व मुझे ढोते हैं। इसी प्रकार अश्वोंने तुग्र-पुत्र भुज्युको ढोया था।

आत्मा पितुस्तनुर्वास ओजोदा अभ्यञ्जनम् ।
तुरीयमिद्रोहितस्य पाकस्थामानं भोजं दातारमब्रवम् ॥२४॥



## ४ सूक्त

१६—२१ के कुरङ्गदान, १५—१८ के पूषा अथवा इन्द्र और शेषके इन्द्र देवता हैं। देवातिथि ऋषि। उष्णिक्, बृहती और सतोबृहती छन्द ।

यदिन्द्र प्रागपागुदक् न्यग्वा हूयसे नृभिः ।
सिमा पुरू नृषूतो अस्यानवेसि प्रशर्ध तुर्वशे ॥१॥
यद्वा रुमे रुशमे श्यावके कृप इन्द्र मादयसे सचा ।
कण्वासस्त्वा ब्रह्मभिः स्तोमवाहस इन्द्रा यच्छन्त्यागहि ॥२॥
यथा गौरो अपा कृतं तृष्यन्नेत्यवेरिणम् ।
आपित्वे नः प्रपित्वे तूयमागहि कण्वेषु सु सचा पिब ॥३॥

---

२४ पाकस्थामा अपने पिताके उपयुक्त पुत्र हैं । वह निवासदाता तथा स्पष्ट ... देनेवाले हैं। वह शत्रुओंके हिंसक और रिपुओंके भोजयिता हैं। लोहित-वर्ण अश्व देनेवाले ... स्थामाकी मैं स्तुति करता हूँ ।

---

१ इन्द्र, यद्यपि तुम पूर्व, पश्चिम, उत्तर और दक्षिण देशोंके रहनेवाले स्तोता... बुलाये जाते हो; तथापि आनुक राजाके पुत्रके लिये स्तोताओं द्वारा तुम प्रेरित हो... तुर्वशके लिये भी स्तोताओं द्वारा प्रेरित हो जाते हो ।

२ इन्द्र, यद्यपि तुम रुम, रुमश, श्यावक और कृप नामक राजाओंके साथ प्र... करते हो; तथापि स्तोत्र-वाहक कण्वलोग तुम्हें स्तोत्र प्रदान करते हैं; आओ ।

३ जैसे गौर मृग तृणार्त्त होकर जल-पूर्ण और तृण-शून्य स्थानको जान जाता है, हे इन्द्र, सखित्व प्राप्त हो जानेपर तुम हमारे सम्मुख शीघ्र आओ । हम कण्व-पुत्र हैं। ... एकत्र सोम पान करो ।

मन्दन्तु त्वा मघवन्निन्द्रेन्दवो राधोदेयाय सुन्वते ।
आमुष्या सोममपिबश्चमू सुतं ज्येष्ठं तद्दधिषे सहः ॥४॥
प्र चक्रे सहसा सहो बभञ्ज मन्युमोजसा ।
विश्वे त इन्द्र पृतनायवो यहो नि वृक्षाइव येमिरे ॥५॥
सहस्रेणेव सचते यवीयुधा यस्त आनलुपस्तुतिम् ।
पुत्रं प्रावर्गं कृणुते सुवीर्ये दाश्नोति नमउक्तिभिः ॥६॥
मा भेम माश्रमिष्मोग्रस्य सख्ये तव ।
महत्ते वृष्णो अभिचक्ष्यं कृतं पश्येम तुर्वशं यदुम् ॥७॥
सव्यामनु स्फिग्यं वावसे वृषा न दानो अस्य रोषति ।
मध्वा सम्पृक्ताः सारघेण धेनवस्तूयमेहि द्रवा पिब ॥८॥
अश्वी रथी सुरूप इद्गोमाँ इदिन्द्र ते सखा ।
श्वात्रभाजा वयसा सचते सदा चन्द्रो याति सभामुप ॥९॥

---

४ धनवान् इन्द्र, सोम अभिषव-कर्त्ताको धन देनेके लिये तुम्हें प्रमत्त करें। तुमने सोमपान किया हैं। यह सोम अभिषवण-फलक ( चमस ) द्वारा अभिषुत किया गया है; इसलिये यह अतीव प्रशस्य है। इसीके लिये तुमने महान् बलको धारण कर रखा है।

५ अपने वीर-कर्मके द्वारा इन्द्रने शत्रुओंको दबाया हैं। उन्होंने बलके द्वारा परकीय क्रोधको नष्ट किया है। महान् इन्द्र, सारे युद्धेच्छु शत्रुओंको तुमने वृक्षकी तरह निश्चल किया है।

६ इन्द्र, जो तुम्हारा स्तोत्र करता है, वह सहस्र-सङ्ख्यक वज्रायुध ( वीर ) प्राप्त करता है और जो नमस्कार द्वारा हव्य प्रदान करता है, वह शोभन वीर्यवाला और शत्रुघातक पुत्र प्राप्त करता है।

७ इन्द्र, तुम उग्र हो। तुम्हारी मित्रता प्राप्त करके हम नहीं डरेंगे, थकेंगे भी नहीं। तुम अभीष्ट-वर्षक हो। तुम्हारे सारे महान् कर्मोंको प्रकाशित करना ठीक है। हमने तुर्वश और यदुको देखा है।

८ काम-वर्षक इन्द्रने अपनी बायीँ कमरसे सारे प्राणियोंको आच्छादित किया है। हविर्दाता इन्द्रका क्रोध नहीं उत्पन्न करता। मधुमक्षिकासे उत्पन्न मधुद्वारा संस्पृष्ट और प्रसन्नता-दाता सोमके सम्मुख शीघ्र आओ। उस सोमके पास जाओ और उसे पियो।

९ इन्द्र, तुम्हारा सखा ही अश्ववाला, रथवाला, गौवाला और रूपवाला है। वह सदा शीघ्र धन प्राप्त करता है और सबके लिये आह्लाद-जनक होकर सभामें जाता है।

ऋश्यो न तृष्यन्नवपानमा गहि पिबा सोमं वशाँ अनु ।
निमेघमानो मघवन्दिवेदिव ओजिष्ठं दधिषे सहः ॥१०॥
अध्वर्यो द्रावया त्वं सोममिन्द्रः पिपासति ।
उप नूनं युयुजे वृषणा हरी आ च जगाम वृत्रहा ॥११॥
स्वयं चित्स मन्यते दाशुरिर्जनोयत्रा सोमस्य तृम्पसि ।
इदं ते अन्नं युज्यं समुक्षितं तस्येहि प्रद्रवा पिब ॥१२॥
रथेष्ठायाध्वर्जवः सोममिन्द्राय सोतन ।
अधि ब्रध्नस्याद्रयो विचक्षते सुन्वन्तो दाश्वध्वरम् ॥१३॥
उप ब्रध्नं वावाता वृषणा हरी इन्द्रमपसु वक्षतः ।
अर्वाञ्चं त्वा सप्तयोऽध्वरश्रियो वहन्तु सवनेदुप ॥१४॥
प्र पूषणं वृणीमहे युज्याय पुरूवसुम् ।
स शक्र शिक्ष पुरुहूत नो धिया तुजे राये विमोचन ॥१५॥

---

१० ऋश्य नामक मृगकी तरह तुम पात्रमें लाये गये सोमके सम्मुख आओ और इ पान करो। धनवान् इन्द्र, तुम प्रतिदिन निम्नमुख वृष्टिको गिराते हुए अतीव तेजस्वी धारण करो ।

११ अध्वर्यु, इन्द्र सोम पीनेकी इच्छा करते हैं। तुम सोमका अभिषव करो। दोनों अ आज जोते गये हैं। वृत्रघ्न आये हैं।

१२ इन्द्र, जिसके सोमसे तुम सन्तुष्ट होते हो, वह हव्यदाता स्वयं ही उस बा सकता है। तुम्हारे योग्य सोम पात्रमें सींचा गया है। आओ, उसके पास जाओ और उसे पि

१३ अध्वर्युओ, इन्द्र रथपर हैं। उनके लिये सोम प्रस्तुत करो। अभिषवके लिये चर्मप मूल पत्थरके ऊपर पत्थर यजमानके लिये यज्ञ-निष्पादक सोमका अभिषव करते हुए बा शोभा पा रहे हैं ।

१४ हमारे कर्ममें अन्तरीक्षमें विचरण करनेवाले और सींचनेमें समर्थ हरि नामके इन्द्रको ले आवें। इन्द, यज्ञ-सेवी और गतिशील दोनों अश्व तुम्हें सवनोंके समीप ले जायँ।

१५ मैत्रीकी प्राप्तिके लिये हम बहु धनवाले पूषाका वरण करते हैं। शक्र, अनेकों द्वारा आ पाप-विमोचक पूषन्; अपनी बुद्धिके द्वारा धनकी प्राप्ति और शत्रु-विनाशके लिये हमें सम इच्छा करो ।

सन्नः शिशीहि भुरिजोरिव क्षुरं रास्व रायो विमोचन ।
त्वे तन्नः सुवेदमुस्रियं वसु यं त्वं हिनोषि मर्त्यम् ॥१६॥
वेमि त्वा पूषन्नृञ्जसे वेमि स्तोतव आघृणे ।
न तस्य वेम्यरणं हि तद्वसो स्तुषे पज्राय साम्ने ॥१७॥
परा गावो यवसं कच्चिदाघृणे नित्यं रेक्णो अमर्त्य ।
अस्माकं पूषन्नविता शिवो भव मंहिष्ठो वाजसातये ॥१८॥
स्थूरं राधः शताश्वं कुरुङ्गस्य दिविष्टिषु ।
राज्ञस्त्वेषस्य सुभगस्य रातिषु तुर्वशेष्वमन्महि ॥१९॥
धीभिः सातानि काण्वस्य वाजिनः प्रियमेधैरभिद्युभिः ।
षष्टिं सहस्रानु निर्मजामजे निर्यूथानि गवामृषिः ॥२०॥
वृक्षाश्चिन्मे अभिपित्वे अरारणुः । गां भजन्त मेहनाश्वं भजन्त मेहना ॥२१॥

---

१६ (नाईकी) बाँहमें रहनेवाले छुरेकी तरह हमें तीक्ष्ण-बुद्धि करो। हे पाप-विमोचक, हमें धन दो। तुम्हारा गोधन हमारे लिये सुलभ हो। तुम मनुष्यके लिये यह धन भेजा करते हो।

१७ पूषन्, मैं तुम्हें प्रसाधित करनेकी इच्छा करता हूँ। दीप्तिमान् पूषन्, तुम्हारी स्तुति करनेकी इच्छा करता हूँ। अन्य देवोंकी स्तुति करनेकी मैं इच्छा नहीं करता; क्योंकि वे असुखकर हैं। निवास-प्रद, स्तोता और साम-मन्त्र-युक्त पज्र (कक्षीवान्) को अभिलषित धन दो।

१८ दीप्तिवाले और अमर पूषन्, किसी समय हमारी गायें चरनेके लिये लौटती हैं। हमारा गो-रूप धन नित्य हो। तुम हमारे रक्षक और मङ्गलकर होओ। अन्न-दानके लिये महान् होओ।

१९ कुरुङ्ग नामके दीप्त और सौभाग्यवान् राजाकी स्वर्ग-प्राप्तिके लिये यज्ञ और दानमें मनुष्योंके बीच हमने प्रचुर और सौ अश्वोंसे युक्त धनको प्राप्त किया था।

२० कण्व-पुत्र और हविवाले मेधातिथि तथा उनके स्तोताओं द्वारा भजनके योग्य तथा दीप्ति पाये हुए प्रियमेध नामके ऋषियों द्वारा सेवित एवम् अतीव पवित्र साठ हज़ार गौओंको मैं (देवातिथि) सबके अन्तमें प्राप्त किया।

२१ मेरे धन पानेपर वृक्षोंने भी हर्ष ध्वनि की थी कि, इन्होंने प्रशंसनीय गोधन और अश्वधन प्राप्त किया है।

# सप्तम अध्याय समाप्त

# अष्टम अध्याय

## ५ सूक्त

अश्वि-द्वय देवता। अन्तकी पाँच आधी ऋचाओंमें कशु नामक राजाके दानकी कथा है, वही देवता हैं। कण्वगोत्रीय ब्रह्मातिथि ऋषि। गायत्री, बृहती और अनुष्टुप् छन्द।

दूरादिहेव यत् सत्यरुणप्सुरशिश्वितत्। वि भानुं विश्वधातनत् ॥१॥
नृवद्दस्रा मनोयुजा रथेन पृथुपाजसा। सचेथे अश्विनोषसम् ॥२॥
युवाभ्यां वाजिनीवसू प्रति स्तोमा अदृक्षत। वाचं दूतो यथोहिषे ॥३॥
पुरुप्रिया ण ऊतये पुरुमन्द्रा पुरूवसू। स्तुषे कण्वासो अश्विना ॥४॥
मंहिष्ठा वाजसातमेषयन्ता शुभस्पती। गन्तारा दाशुषो गृहम् ॥५॥

---

१ दूरसे ही निकटमें विद्यमान दिखाई देनेवाली और दीप्त रूपवाली उषा जिस समय ... थोंको श्वेत-वर्ण कर देती हैं, उस समय दीप्तिको अनेक प्रकारसे विस्तारित करती हैं। ... द्वय, मन्त्रोंको सुननेके लिये तुम भी प्रादुर्भूत होओ।)

२ दर्शनीय अश्विद्वय, तुमलोग नेताओंके समान हो। इच्छा मात्रसे ही अश्वोंमें ... और प्रचुर अन्नसे युक्त रथसे तुमलोग उषाके साथ मिलो।

३ अन्न-युक्त और धन-सम्पन्न अश्विद्वय, अपने लिये बनाये गये स्तोत्रोंको ... दूत स्वामीके वचनके लिये प्रार्थना करता है, वैसे ही हम तुम्हारे वाक्यके लिये ... करते हैं।

४ तुम बहुतोंके प्रिय, अनेकोंके आनन्द-दाता और बहु धनवाले हो। हम कण्ववंशी ... हम अपनी रक्षाके लिये अश्वि द्वयकी प्रार्थना करते हैं।

५ तुमलोग पूज्य हो। सबसे अधिक अन्न देनेवाले हो। शोभन धनके स्वामी हो। ... मङ्गल-प्रद और हव्यदाताके गृहमें जाया करते हो।

ता सुदेवाय दाशुषे सुमेधामवितारिणीम् । घृतैर्गव्यूतिमुक्षतम् ॥६॥
आ नः स्तोममुप द्रवत्तूयं श्येनेभिराशुभिः । यातमश्वेभिरश्विना ॥७॥
येभिस्तिस्रः परावतो दिवो विश्वानि रोचना । त्रीँरक्तून् परिदीयथः ॥८॥
उत नो गोमतीरिष उत सातीरहर्विदा । वि पथः सातये सितम् ॥९॥
आ नो गोमन्तमश्विना सुवीरं सुरथं रयिम् । वोळ्हमश्वावतीरिषः ॥१०॥
वावृधाना शुभस्पती दस्रा हिरण्यवर्तनी । पिबतम् सोम्यं मधु ॥११॥
अस्मभ्यं वाजिनीवसू मघवद्भ्यश्च सप्रथः । छर्दिर्यन्तमदाभ्यम् ॥१२॥
नि षु ब्रह्म जनानां याविष्टं तूयमा गतम् । मो ष्वन्याँ उपारतम् ॥१३॥
अस्य पिबतमश्विना युवं मदस्य चारुणः । मध्वो रातस्य धिष्ण्या ॥१४॥
अस्मे आवहतं रयिं शतवन्तं सहस्रिणम् । पुरुक्षुं विश्वधायसम् ॥१५॥

६ जो हव्यदाता सुन्दर देवतावाला है, उसके लिये तुमलोग उत्तम यज्ञसे युक्त और अविनाशी गोचर-भूमिको जलके द्वारा सिक्त करो ।

७ अश्विद्वय, अश्वोंपर चढ़कर अत्यन्त शीघ्र हमारे स्तोत्रकी ओर आओ । इन अश्वोंकी गति प्रशंसनीय है ।

८ अश्विद्वय, तीन दिन और तीन रात सारे दीप्ति-युक्त स्थानोंपर अश्व-साहाय्यसे दूरसे गमन करो ।

९ तुमलोग प्रभात-समयमें स्तुतिके योग्य हो । हमारे लिये गौसे युक्त अन्न और सम्भोगके योग्य धन दो । इन सबके भोगके लिये मार्ग दो ।

१० अश्वि-द्वय, हमारे लिये गौ, पुत्र, सुन्दर रथ और अश्वसे युक्त धन ले आओ ।

११ शोभन पदार्थोंके स्वामी, दर्शनीय, हिरण्मय और मार्गसे युक्त अश्वि-द्वय, प्रवृद्ध होकर सोममय मधुका पान करो ।

१२ अन्न और धनसे युक्त अश्वि-द्वय, हम धनी हैं । हमें चारो ओर विस्तृत और अहिंसनीय गृह प्रदान करो ।

१३ तुमलोग मनुष्यके स्तोत्रकी रक्षा करो । शीघ्र आओ । दूसरेके पास नहीं जाना ।

१४ स्तुति-योग्य अश्वि-द्वय, तुम हमारा दिया हुआ मदकर, मनोहर और मधुर सोम-भागका पान करो ।

१५ हमारे लिये सौ और हजार प्रकारके एवम् अनेक निवासोंसे युक्त तथा सबका धारण करनेमें समर्थ धन ले आओ ।

पुरुत्रा चिद्धि वां नरा विह्वयन्ते मनीषिणः । वाघद्भिरश्विना गतम् ॥
जनासो वृक्तबर्हिषो हविष्मन्तो अरङ्कृतः । युवां हवन्ते अश्विना ॥
अस्माकमद्य वामयं स्तोमो वाहिष्ठो अन्तमः ।
युवाभ्यां भूत्वश्विना ॥१८॥
यो ह वां मधुनो दृतिराहितो रथचर्षणे । ततः पिबतमश्विना ॥१९॥
तेन नो वाजिनीवसू पश्वे तोकाय शं गवे । वहतं पीवरीरिषः ॥२०॥
उत नो दिव्या इष उत सिन्धूँ रहर्विदा । अप द्वारेव वर्षथः ॥२१॥
कदा वां तौग्र्यो विधत्समुद्रे जहितो नरा ।
यद्वां रथो विभिस्पतात् ॥२२॥
युवं कण्वाय नासत्यापिरिप्ताय हर्म्ये । शश्वदूतीर्दशस्यथः ॥२३॥
ताभिरा यातमूतिभिर्नव्यसीभिः सुशस्तिभिः । यद्वां वृषण्वसू हुवे ॥

१६ नेतृ-द्वय, मनीषीलोग अनेक देशोंमें तुम्हें बुलाते हैं । अश्वि-द्वय वाहक अश्वों... तासे आओ ।

१७ हव्य-सम्पन्न और पर्याप्त कार्य करनेवाले मनुष्य कुश तोड़ते हुए तुम्हें बु...

१८ अश्वि-द्वय, हमारा यह स्तोत्र ( मन्त्र ) सर्वापेक्षा अधिक तुमलोगोंका वाह... तुम्हारा समीप-वर्त्ती हो ।

१९ अश्वि-द्वय, जो मधु-पूर्ण चर्म-पात्र मध्यस्थानमें रखा हुआ है, उससे मधु...

२० अन्नसे युक्त और धनवान् अश्विद्वय, हमारे पशु, पुत्र और गौओंके लिये... प्रवृद्ध अन्न अनायास ले आओ ।

२१ प्रभात-कालमें जानने योग्य अश्वि-द्वय, स्वर्गीय और वाञ्छनीय जल, हमारे... द्वारसे ही सिञ्चित करो ।

२२ नेता अश्वि-द्वय, समुद्रमें फेंके जानेपर तुग्र-पुत्र भुज्युने स्तुति द्वारा कब तु... सेवा की थी कि, तुम्हारा रथ अश्वोंके साथ गया था ।

२३ नासत्य-द्वय, प्रासाद ( हर्म्य ) के नीचे असुरों द्वारा बाँधे गये कण्वको तुमलोगों... प्रकारकी रक्षा प्रदान की थी ।

२४ वर्षण-परायण और धनसे युक्त अश्वि-द्वय, जिस समय तुमलोगोंको बुलाता... समय उसी अभिनव और प्रशस्य रक्षणके साथ आओ ।

यथा चित् कण्वमावतं प्रियमेधमुपस्तुतम् । अत्रिं शिञ्जारमश्विना ॥२५॥

यथोत कृत्व्ये धनेंशुं गोष्वगस्त्यम् । यथा वाजेषु सोभरिम् ॥२६॥

एतावद्वां वृषण्वसू अतो वा भूयो अश्विना ।
गृणन्तः सुम्नमीमहे ॥२७॥

रथं हिरण्यवन्धुरं हिरण्याभीशुमश्विना ।
आ हि स्थाथो दिविस्पृशम् ॥२८॥

हिरण्ययी वां रभिरीषा अक्षो हिरण्ययः । उभा चक्रा हिरण्यया ॥२९॥

तेन नो वाजिनीवसू परावतश्चिदा गतम् । उपेमां सुष्टुतिं मम ॥३०॥

आ वहेथे पराकात् पूर्वीरश्नन्तावश्विना । इषो दासीरमर्त्या ॥३१॥

आ नो द्युम्नैराश्रवोभिरा राया यातमश्विना । पुरुश्चन्द्रा नासत्या ॥३२॥

---

२५ अश्वि-द्वय, तुमलोगोंने जैसे कण्व, प्रियमेध, उपस्तुत और स्तोता अत्रिकी रक्षा की थी, वैसे ही हमारी रक्षा करो।

२६ धनके लिये अंशु, गौओंके लिये अगस्त्य और अन्नके लिये सौभारकी जैसे तुमने रक्षा की थी, वैसे ही हमारी रक्षा करो।

२७ वर्षणशील और धन-सम्पन्न अश्वि-द्वय, स्तुति करते हुए हम "इतना" अथवा इससे भी अधिक धनकी याचना करते हैं।

२८ अश्विद्वय, सुवर्ण-निर्मित सारथि-स्थानवाले और सुवर्णमय प्रग्रह (लगाम) वाले रथपर अवस्थान करो।

२९ अश्वि-द्वय, तुम्हारे प्रापणीय रथकी ईषा (लाङ्गल-दण्ड) सोनेकी है, अक्ष (चक्र-मण्डल) सोनेके हैं और दोनों चक्र सोनेके हैं।

३० अन्न और धनवाले अश्वि-द्वय, इस रथपर दूर देशसे भी आओ। हमारी इस शोभन स्तुतिके पास गमन करो।

३१ अमर अश्वि-द्वय, दासोंकी अनेक नगरियोंको भग्न करते हुए तुमलोग दूर देशसे अन्न ले आओ।

३२ अनेकोंके मित्र और सत्य-स्वभाव अश्वि-द्वय, हमारे पास अन्नके साथ आगमन करो। यशके साथ आगमन करो और धनके साथ आगमन करो।

एह वां प्रुषितप्सवो वयो वहन्तु पर्णिनः । अच्छा स्वध्वरं जनम् ॥३३॥
रथं वामनुगायसं य इषा वर्तते सह । न चक्रमभि बाधते ॥३४॥
हिरण्ययेन रथेन द्रवत्पाणिभिरश्वैः । धीजवना नासत्या ॥३५॥
युवं मृगं जागृवांसं स्वदथो वा वृषणवसू ।
ता नः पृंक्तमिषा रयिम् ॥३६॥
ता मे अश्विना सनीनां विद्यातं नवानाम् ।
यथा चिच्चैद्यः कशुः शतमुष्ट्रानां ददत्सहस्रा दश गोनाम् ॥३७॥
यो मे हिरण्यसन्दृशो दश राज्ञो अमंहत ।
अधस्पदा इच्चैद्यस्य कृष्टयश्चर्मम्ना अभितो जनाः ॥३८॥
माकिरेना पथा गाद्येनेमे यन्ति चेदयः ।
अन्यो नेत् सूरिरोहते भूरिदावत्तरो जनः ॥३९॥



३३ अश्वि-द्वय, स्निग्ध रूपवाले और पक्षियोंकी तरह शीघ्रगामी अश्व तुम्हें सुन्दर मनुष्यके पास ले जायँ।

३४ जो रथ अश्वके साथ वर्त्तमान है और स्तोताओंके द्वारा प्रशंसित है, तुम्हारा वह समूहको बाधा नही देता।

३५ मनके समान वेगवान् अश्वि-द्वय, क्षिप्त पदवाले और अश्वोंसे युक्त हिरण्मय रथसे आओ।

३६ वर्षण करनेवाले धनसे युक्त अश्वि-द्वय, तुमलोग सदा जागरूक और अन्वेषणीय ... वाले हो। वही तुमलोग हमें अन्न दो।

३७ अश्वि-द्वय, तुमलोग अभिनव और सम्भजनीय धनको जानो। चेदि-वंशीय कशु राजाने जैसे सौ ऊँट और दस हजार गायें दी थीं; सो सब जानो।

३८ जिन कशु राजाने मेरी सेवाके लिये सोनेके समान चमकनेवाले दस राजाओंको ... उन कशुके पैरोंके नीचे सारी प्रजा रहती है।

३९ जिस मार्गसे ये चेदि-वंशीय जाते हैं, उससे दूसरा कोई नहीं जा सकता। कशुसे अधिकतर दान-परायण और विद्वान् व्यक्ति स्तोताके लिये दान नहीं करता।

## २ अनुवाक । ६ सूक्त

इन्द्र देवता। शेषकी तीन ऋचाओंमें परशु नामके राजाके पुत्र तिरिन्दिरके दानकी प्रशंसा की गयी है; इसलिये इन तीनोंके वही देवता हैं। वत्स ऋषि। गायत्री छन्द।

महाँ इन्द्रो य ओजसा पर्जन्यो वृष्टिमाँइव । स्तोमैर्वत्सस्य वावृधे ॥१॥

प्रजामृतस्य पिप्रतः प्रयद्भरन्त वह्नयः । विप्रा ऋतस्य वाहसा ॥२॥

कण्वा इन्द्रं यदक्रत स्तोमैर्यज्ञस्य साधनम् । जामि ब्रुवत आयुधम् ॥३॥

समस्य मन्यवे विशो विश्वा नमन्त कृष्टयः। समुद्रायेव सिन्धवः ॥४॥

ओजस्तदस्य तित्विष उभे यत्समवर्तयत् । इन्द्रश्चर्मेव रोदसी ॥५॥

वि चिद्वृत्रस्य दोधतो वज्रेण शतपर्वणा । शिरो बिभेद वृष्णिना ॥६॥

इमा अभि प्र णोनुमो विपमग्रेषु धीयतः ।

अग्नेः शोचिर्न दिद्युतः ॥७॥

गुहा सतीरुपत्मना प्र यच्छोचन्त धीतयः । कण्वा ऋतस्य धारया ॥८॥

---

१ जो इन्द्र पर्जन्यके समान बलमें महान् हैं, वह पुत्रतुल्य स्तोताके स्तोत्र द्वारा वर्द्धित होते हैं।

२ जिस समय आकाशको पूर्ण करनेवाले अश्व यज्ञकी प्रजा इन्द्रको वहन करते हैं, उस समय विद्वान् लोग यज्ञके प्रापक स्तोत्र द्वारा स्तुति करते हैं।

३ कण्वोंने स्तोत्र द्वारा इन्द्रको यज्ञ-साधक बनाया है; इसीलिये लोग इन्द्रको भ्राता कहते हैं।

४ जैसे नदियाँ समुद्रको प्रणाम करती हैं, वैसे ही समस्त मानव-प्रजा इन्द्रके क्रोधके भयसे इन्द्रको स्वयं प्रणाम करती है।

५ जिस बलके द्वारा इन्द्र द्यावापृथिवीको चमड़ेकी तरह भली भाँति रखते हैं, वह बल दीप्त हुआ था।

६ इन्द्रने काँपते हुए वृत्रके मस्तकको सौ धारोंवाले और पराक्रमशाली वज्रके द्वारा छेद डाला।

७ स्तोताओंके आगे हमलोग, अग्निकी दीप्तिकी तरह, दीप्यमान इन स्तोत्रोंको बार-बार कहेंगे।

८ गुहामें वर्तमान जो स्तुतियाँ स्वयमेव इन्द्रके पास जाकर दीप्त होती हैं, उन्हें कण्वलोग सोमकी धारासे युक्त करें।

प्र तमिन्द्र नशीमहि रयिं गोमन्तमश्विनम्। प्र ब्रह्म पूर्वचित्तये॥
अहमिद्धि पितुष्परि मेधामृतस्य जग्रभ। अहं सूर्यइवाजनि ॥१०॥
अहं प्रत्नेन मन्मना गिरः शुम्भामि कण्ववत्। येनेन्द्रः शुष्ममिद्दधे॥
ये त्वामिन्द्र न तुष्टुवुर्ऋषयो ये च तुष्टुवुः। ममेद्वर्धस्व सुष्टुतः॥
यदस्य मन्युरध्वनीद्विवृत्रं पर्वशो रुजन्। अपः समुद्रमैरयत् ॥१३॥
नि शुष्ण इन्द्र धर्णसिं वज्रं जघथ दस्यवि। वृषा ह्युग्र शृण्विषे॥
न द्याव इन्द्रमोजसा नान्तरिक्षाणि वज्रिणम्। न विव्यचन्त भूमयः॥
यस्त इन्द्र महीरपः स्तभूयमान आशयत्। नि तं पद्यासु शिश्नथः॥
य इमे रोदसी मही समीची समजग्रभीत्। तमोभिरिन्द्र तं गुहः॥

९ इन्द्र, हम गौ और अश्वसे युक्त धन प्राप्त करें और दूसरोंके पहले ही, ज्ञानके लि... प्राप्त करें।

१० मैंने ही पिता और सत्य रूप इन्द्रकी कृपा प्राप्त की है। मैं सूर्यके समान प्रकाशित हु...

११ कण्वकी तरह मैं नित्य स्तोत्र द्वारा वाक्योंको अलङ्कृत करता हूँ। ...द्वारा इन्द्र बल प्राप्त करते हैं।

१२ इन्द्र, जो तुम्हारी स्तुति नहीं करते और जो ऋषि (मन्त्र-द्रष्टा) तुम्हारी स्तुति करते... दोनोंके बीच मेरी स्तुति भली भाँति स्तुत होकर वृद्धि प्राप्त करे।

१३ जिस समय इन्द्रके क्रोधने वृत्रको टुकड़े-टुकड़े करते हुए शब्द किया था, ... इन्द्रने समुद्रके प्रति वृष्टि-जल भेजा था।

१४ इन्द्र, तुमने दस्यु शुष्णके प्रति धारण करने योग्य वज्रका आघात किया था। ... तुम अभीष्टवर्षी हो।

१५ द्युलोक इन्द्रको बल द्वारा व्याप्त नहीं कर सकते, अन्तरीक्ष वज्रधर इन्द्रको ... कर सकते और भूलोक भी इन्द्रको नहीं व्याप्त कर सकते।

१६ इन्द्र, जिस वृत्रने तुम्हारे महान् जलको अन्तरीक्षमें रोककर व्याप्त कर र... वृत्रको तुमने गति-परायण जलके बीच मारा था।

१७ जिस वृत्रने महती और सङ्गता द्यावापृथिवीको ढक रखा था, इन्द्र, उसे तु... और अनन्त मरण-लक्षण अन्धकारमें घुसा दिया।

य इन्द्र यतयस्त्वा भृगवो ये च तुष्टुवुः । ममेदुग्र श्रुधी हवम् ॥१८॥
इमास्त इन्द्र पृश्नयो घृतं दुहत आशिरम् । एनामृतस्य पिप्युषीः ॥१९॥
या इन्द्र प्रस्वस्त्वासा गर्भमचक्रिरन् । परि धर्मेव सूर्यम् ॥२०॥
त्वामिच्छवसस्पते कण्वा उक्थेन वावृधुः । त्वां सुतास इन्दवः ॥२१॥
तवेदिन्द्र प्रणीतिषूत प्रशस्तिर द्रिवः । यज्ञो वितन्त साय्यः ॥२२॥
आ न इन्द्र महीमिषं पुरं न दर्षि गोमतीम् । उत प्रजां सुवीर्यम् ॥२३॥
उतत्यदाश्वश्व्यं यदिन्द्र नाहुषीष्वा । अग्रे विक्षु प्रदीदयत् ॥२४॥
अभि व्रजं न तत्निषे सूर उपाकचक्षसम् । यदिन्द्र मृळयासि नः ॥२५॥
यदङ्ग तविषीयस इन्द्र प्रराजसि क्षितीः । महाँ अपार ओजसा ॥२६॥
तं त्वा हविष्मतीर्विश उपब्रुवत ऊतये । उरुज्रयसमिन्दुभिः ॥२७॥

१८ ओजस्वी इन्द्र, जो यति अङ्गिरोगण तुम्हारी स्तुति करते हैं और जो भृगुलोग तुम्हारी स्तुति करते हैं, उन सबमें मेरा स्तोत्र सुनो।

१९ इन्द्र, ये यज्ञ-वर्द्धिका गायें घी और दूध देती हैं।

२० इन्द्र, इन प्रसव करनेवाली गायोंने मुखसे तुम्हारे द्वारा प्रदत्त अन्नका भक्षण करके सूर्यके चारो ओर जलकी तरह गर्भ धारण किया था।

२१ बलाधीश इन्द्र, उक्थ द्वारा कण्वलोग तुम्हें वर्द्धित करते हैं। अभिषुत सोमोंने तुम्हें वर्द्धित किया था।

२२ वज्रवान् इन्द्र, तुम्हारे पथ-प्रदर्शक बननेपर उत्तम स्तुति और प्रवृद्ध यज्ञ किया जाता है।

२३ इन्द्र, हमारे लिये महान् और गो-युक्त अन्नकी रक्षा करने और वीर्यवान् पुत्र आदि दान करनेकी इच्छा करो।

२४ इन्द्र, नहुष राजाकी प्रजाओंके सामने शीघ्रगामी और अश्वसे युक्त जो बल तुमने प्रदान किया है, हमें उसे दो।

२५ इन्द्र, तुम प्राज्ञ हो। इस समय निकटसे दर्शनीय गोशालाको पूर्ण करो और हमें सुखी करो।

२६ इन्द्र, बलके समान आचरण करो। मनुष्योंके राजा बनो। बल द्वारा तुम महान् और अपराजेय हो।

२७ इन्द्र, तुम बहुत व्यापक हो। हविवाले लोग सोम द्वारा तुम्हें तृप्त करनेके लिये, तुम्हारे पास आकर, स्तुति करते हैं।

उपह्वरे गिरीणां सङ्गथे च नदीनाम् । धिया विप्रो अजायत ॥२८॥
अतः समुद्रमुद्वतश्चिकित्वाँ अवपश्यति । यतो विपान एजति ॥२९॥
आदित् प्रत्नस्य रेतसो ज्योतिष्पश्यन्ति वासरम् ।
परो यदिध्यते दिवा ॥३०॥
कण्वास इन्द्र ते मतिं विश्वे वर्द्धन्ति पौंस्यम् ।
उतो शविष्ठ वृष्ण्यम् ॥३१॥
इमां म इन्द्र सुष्टुतिं जुषस्व प्र सु मामव ।
उत प्र वर्धया मतिम् ॥३२॥
उत ब्रह्मण्या वयं तुभ्यं प्रवृद्ध वज्रिवः । विप्रा अतक्ष्म जीवसे ॥३३॥
अभि कण्वा अनूषतापो न प्रवता यतीः । इन्द्रं वनन्वती मतिः ॥३४॥
इन्द्रमुक्थानि वावृधुः समुद्रमिव सिन्धवः । अनुत्तमन्युमजरम् ॥३५॥

---

२८ पर्वतोंके प्रान्तमें, नदियोंके सङ्गम-स्थलपर, यज्ञ-क्रिया करनेपर मेधावी इन्द्र उत्पन्न करते हैं ।

२९ सर्व-व्यापक इन्द्र, जो संसारमें विहार करते हैं, वही विद्वान् इन्द्र ऊर्ध्व निम्न मुखसे समुद्रको देखते हैं ।

३० द्युलोकके ऊपर जिस समय इन्द्र दीप्ति प्राप्त करते हैं, उसी समय प्राचीन इन्द्रकी निवासप्रद ज्योतिका लोग दर्शन करते हैं ।

३१ इन्द्र, समस्त कण्वगण तुम्हारी बुद्धि और बलको बढ़ाते हैं । हे श्रेष्ठ तुम्हारे वीर-कर्मका भी वर्द्धन करते हैं ।

३२ इन्द्र, तुम हमारी इस सुन्दर स्तुतिकी सेवा करो । हमें भली भाँति बचाओ । बुद्धिको प्रवर्द्धित करो ।

३३ प्रवृद्ध और वज्रधर इन्द्र, हम मेधावी हैं । जीवनके निमित्त तुम्हारे लिये हमने स्तोत्र कि

३४ कण्वलोग स्तुति करते हैं । निम्नाभिमुख गमन-शील जलोंकी तरह रमणी स्तुति इन्द्रकी सेवाके उपयुक्त हो जाती है ।

३५ जैसे नदियाँ समुद्रको बढ़ाती हैं, वैसे ही मन्त्र इन्द्रको बढ़ाते हैं । इन्द्र अजर कोपका निवारण कोई नहीं कर सकता ।

आ नो याहि परावतो हरिभ्यां हर्यताभ्याम् । इममिन्द्र सुतं पिब ॥३६॥
त्वामिद्वृत्रहन्तम जनासो वृक्तबर्हिषः । हवन्ते वाजसातये ॥३७॥
अनु त्वा रोदसी उभे चक्रं न वर्त्येतशम् ।
अनु सुवानास इन्दवः ॥३८॥
मन्दस्वा सु स्वर्णर उतेन्द्र शर्यणावति । मत्स्वा विवस्वतो मती ॥३९॥
वावृधान उप द्यवि वृषा वज्र्यरोरवीत् । वृत्रहा सोमपातमः ॥४०॥
ऋषिर्हि पूर्वजा अस्येक ईशान ओजसा । इन्द्र चोष्कूयसे वसु ॥४१॥
अस्माकं त्वा सुताँ उप वीतपृष्ठा अभि प्रयः ।
शतं वहन्तु हरयः ॥४२॥
इमां सु पूर्व्यां धियं मधोर्घृतस्य पिप्युषीम् ।
कण्वा उक्थेन वावृधुः ॥४३॥
इन्द्रमिद्विमहीनां मेधे वृणीत मर्त्यः । इन्द्रं सनिष्युरूतये ॥४४॥

३६ इन्द्र, सुन्दर रथपर चढ़कर दूर देशसे हमारे पास आओ । अभिषुत सोमका पान करो ।

३७ सबकी अपेक्षा अधिक शत्रु-संहारक इन्द्र, जो लोग कुश काटते हैं, वे अन्न-प्राप्तिके लिये तुम्हें बुलाते हैं ।

३८ इन्द्र, जैसे रथ-चक्र अश्वका अनुगमन करते हैं, वैसे ही द्यावापृथिवी तुम्हारा अनुगमन करती है। अभिषुत सोम भी तुम्हारा अनुवर्त्तन करते हैं ।

३९ इन्द्र, शर्यणादेश (कुरुक्षेत्रके समीप)के तड़ागके पास समस्त ऋत्विकोंके द्वारा आरब्ध यज्ञमें तृप्त होओ । सेवककी स्तुतिसे आनन्द लो ।

४० प्रवृद्ध, काम-वर्षक, वज्रवान्, अतीव सोम-पाता और वृत्रघ्न इन्द्र द्युलोकके पास बोलते हैं ।

४१ इन्द्र, तुम पूर्वोत्पन्न ऋषि हो । अद्वितीय बल द्वारा तुम सारे देवोंके स्वामी हुए हो । तुम बार-बार धन दो ।

४२ प्रशस्त पृष्ठवाले सौ अश्व, हमारे अभिषुत सोम और अन्नके लिये, तुम्हें ले आवें ।

४३ उक्थ ( मन्त्र ) द्वारा कण्वलोग पूर्वजों द्वारा कृत और मधुर जलकी वर्द्धयित्री याग-क्रियाको बढ़ावें ।

४४ देवगण विशेष रूपसे महान् हैं । उनके बीच इन्द्रको ही, मनुष्य लोग, धनेच्छु होकर, रक्षणके लिये, वरण करते हैं ।

अर्वाञ्चन्त्वा पुरुष्टुत प्रियमेधस्तुता हरी । सोमपेयाय वक्षतः ॥४५॥
शतमहं तिरिन्दिरे सहस्रं पर्शावाददे । राधांसि याद्वानाम् ॥४६॥
त्रीणि शतान्यर्वतां सहस्रा दश गोनाम् । ददुष्पज्राय साम्ने ॥४७॥
उदानट् ककुहो दिवमुष्ट्रान् चतुर्युजो ददत् ।
श्रवसा याद्वं जनम् ॥४८॥



## ७ सूक्त

मरुद्गण देवता । कण्वगोत्रीय वत्स ऋषि । गायत्री छन्द ।

प्र यद्वस्त्रिष्टुभमिषं मरुतो विप्रो अक्षरत् । वि पर्वतेषु राजथ ॥१॥
यदङ्ग तविषीयवो यामं शुभ्रा अचिध्वम् । नि पर्वता अहासत ॥२॥
उदीरयन्त वायुभिर्वाश्रासः पृश्निमातरः । धुक्षन्त पिप्युषीमिषम् ॥३॥

४५ अनेकों द्वारा स्तुत इन्द्र, यज्ञ-प्रिय ऋषियों द्वारा स्तुत दो अश्व, सोम पानके लिये, तु... सामने ले आवें ।

४६ यदुओंमें परशुके पुत्र तिरिन्दिरके निकट सौ और सहस्र धन मैंने ग्रहण किये हैं।

४७ तिरिन्दिर राजाओंने पज्र और सामको तीन सौ अश्व और दस सौ गायें दी थीं।

४८ तिरिन्दिर राजाने, उन्नत होकर, चार स्वर्ण-भारोंसे युक्त ऊटोंको देते हुए यदुओं... रूपसे देते हुए कीर्त्तिके द्वारा स्वर्गको व्याप्त किया था ।



१ मरुतो, जिस समय विद्वान् व्यक्ति तीनों सवनोंमें (सोम-रूप) प्रशस्त अन्न ( अग्निमें )... उस समय तुमलोग पर्वतोंमें दीप्ति पाते हो ।

२ बलाभिलाषी और शोभन मरुतो, जिस समय तुमलोग रथको अश्व द्वारा जोतते... समय पर्वत भी चलने (काँपने) लगते हैं ।

३ शब्दकर्त्ता और पृश्निके पुत्र मरुद्गण ( वायुके चलाक देवता ) वायुओंके द्वारा ... ऊपर उठाते और वृद्धिकर अन्न दान करते हैं ।

वपन्ति मरुतो मिहं प्र वेपयन्ति पर्वतान् । यद्यामं यान्ति वायुभिः ॥४॥
नि यद्यामाय वो गिरिर्नि सिन्धवो विधर्मणे । महे शुष्माय येमिरे ॥५॥
युष्माँ उ नक्तमूतये युष्मान्दिवा हवामहे । युष्मान् प्रयत्यध्वरे ॥६॥
उदु त्ये अरुणप्सवश्चित्रा यामेभिरीरते । वाश्रा अधिष्णुना दिवः ॥७॥
सृजन्ति रश्मिमोजसा पन्थां सूर्याय यातवे । ते भानुभिर्वितस्थिरे ॥८॥
इमां मे मरुतो गिरमिमं स्तोममृभुक्षणः । इमं मे वनता हवम् ॥९॥
त्रीणि सरांसि पृश्नयो दुदुह्रे वज्रिणे मधु । उत्सं कवन्धमुद्रिणम् ॥१०
मरुतो यद्ध वो दिवः सुम्नायन्तो हवामहे । आ तू न उपगन्तन ॥११॥
यूयं हिष्ठा सुदानवो रुद्रा ऋभुक्षणो दमे । उत प्रचेतसो मदे ॥१२॥

---

४ जिस समय मरुद्गण, वायुओंके साथ, जाते हैं, उस समय वे वर्षा गिराते और पर्वतोंको कँपाते हैं ।

५ तुम्हारे रथके लिये पर्वतोंकी गति नियत है । नदियाँ रक्षा और महान् बलके लिये, तुम्हारे गमनके अर्थ, नियत हैं ।

६ हम तुम्ह, रात्रिको रक्षाके लिये बुलाते हैं, दिनमें भी तुम्हें बुलाते हैं और यज्ञ आरम्भ होनेपर तुम्हें बुलाते हैं ।

७ वे ही अरुण वर्णवाले, आश्चर्य-भूत ( विचित्र ) और शब्दकर्त्ता मरुद्गण रथके द्वारा द्युलोकके ऊपर, अग्र भागसे, जाते हैं ।

८ जो मरुद्गण सूर्यके गमनके लिये किरणयुक्त मार्गका सृजन करते हैं, वह तेजके द्वारा अवस्थिति करते हैं ।

९ मरुतो, मेरे इस वाक्यका आश्रयण करो । हे महान् मरुतो, इस स्तोत्रका आश्रय करो । मेरे इस आह्वानकी सेवा करो ।

१० पृश्नियोंने ( मरुतोंकी माताओंने ) वज्री इन्द्रके लिये मधुर सोम-रसको उत्स ( निर्झर ), कबन्ध ( जल ) और अद्रि ( मेघ )—इन तीन सरोवरोंसे दूहा था ।

११ मरुतो, जिस समय अपने सुखाभिलाषके लिये हम स्वर्गसे तुम्हें बुलाते हैं, उस समय शीघ्र ही हमारे पास आओ ।

१२ सुन्दर दानमें परायण और महातेजस्वी रुद्र-पुत्रो, तुमलोग यज्ञ-गृहमें मदकर सोम पीनेपर उत्तम ज्ञानसे युक्त हो जाते हो ।

आ नो रयिं मदच्युतं पुरुक्षुं विश्वधायसम् । इयर्ता मरुतो दिवः
अधीव यग्दिरीणां यामं शुभ्रा अचिध्वम् । सुवानैर्मन्दध्व इन्दुभिः
एतावतश्चिदेषां सुम्नं भिक्षेत मर्त्यः । अदाभ्यस्य मन्मभिः ॥
ये द्रप्साइव रोदसी धमन्त्यनु वृष्टिभिः । उत्सं दुहन्तो अक्षितम् ।
उदु स्वानेभिरीरत उद्रथैरुदु वायुभिः । उत् स्तोमैः पृश्निमातरः ॥
येनाव तुर्वशं यदुं येन कण्वं धनस्पृतम् । राये सुतस्य धीमहि ॥
इमा उ वः सुदानवो घृतं न पिप्युषारिषः । वर्धान् काण्वस्य मन्म
क्व नूनं सुदानवो मदथा वृक्तबर्हिषः । ब्रह्मा को वः सपर्यति ॥
नहि ष्म यद्ध वः पुरा स्तोमेभिर्वृक्तबर्हिषः । शर्धां ऋतस्य जिन्व
समु त्ये महतीरपः सं क्षोणी समु सूर्यम् । सं वज्रं पर्वशो दधुः

१३ मरुतो, स्वर्गसे हमारे लिये मद-स्रावी, बहु-निवासदाता और सबका भर समर्थ धन ले आओ ।

१४ शुभ्र मरुतो, जिस समय तुमलोग पर्वतके ऊपर अपना यान ले जाते हो, उस सुत सोमके बलसे प्रमत्त होते हो ।

१५ स्तोता स्तोत्रोंके द्वारा अहिंसनीय मरुतोंके पास अपने सुखके लिये भिक्षा माँ

१६ मरुत् लोग अक्षीण मेघका दोहन करते हुए, जल-बिन्दुकी तरह, वृष्टि द्वारा द्यावा भली भाँति व्याप्त करते हैं ।

१७ पृश्निके पुत्र मरुत् लोग शब्द करते हुए ऊपर जाते हैं । रथ द्वारा ऊपर वायु द्वारा ऊपर जाते हैं । मन्त्र द्वारा ऊपर जाते हैं ।

१८ जिस रक्षणके द्वारा यदु और तुर्वशकी तुमलोगोंने रक्षा की थी और जिसके द्वारा कण्वकी रक्षा की है, धनके लिये हम उसका ही ध्यान करते हैं ।

१९ उत्तम दान देनेवाले मरुतो, घृतके समान शरीरको पुष्ट करनेवाले इस अन्न गोत्रोत्पन्न स्तोत्रके समान, वर्द्धित करो ।

२० मरुतो, तुम दान-परायण हो । तुम्हारे लिये कुश काटे गये हैं । इस समय तुम मत्त हो रहे हो ? कौन स्तोता तुम्हारी सेवा करता है ?

२१ हे प्रवृत्त-यज्ञ मरुतो, तुमलोग जो पूर्व ही दूसरोंके द्वारा किये गये स्तोत्रोंसे अपने बलोंको प्रसन्न करते हो, वह ठीक नहीं है ।

२२ उन मरुतोंने ओषधियोंके साथ जलको मिलाया था, द्यावापृथिवीको उनके अवस्थित किया था और सूर्यको स्थापित किया था । उन्होंने वृत्रके प्रत्येक अङ्गको काटकर धारण किया था ।

वि वृत्रं पर्वशो ययुर्वि पर्वताँ अराजिनः । चक्राणा वृष्णि पौंस्यम् ॥२३॥
अनु त्रितस्य युध्यतः शुष्ममावन्नुत क्रतुम् । अन्विन्द्रं वृत्रतूर्ये ॥२४॥
विद्युद्धस्ता अभिद्यवः शिप्राः शीर्षन् हिरण्ययीः । शुभ्रा व्यञ्जत श्रिये ॥२५॥
उशना यत् परावत उक्ष्णो रन्ध्रमयातन । द्यौर्न चक्रदद्भिया ॥२६॥
आ नो मखस्य दावनेऽश्वैर्हिरण्यपाणिभिः । देवास उप गन्तन ॥२७॥
यदेषां पृषती रथे प्रष्टिर्वहति रोहितः । यान्ति शुभ्रा रिणन्नपः ॥२८॥
सुषोमे शर्यणावत्यार्जीके पस्त्यावति । ययुर्निचक्रया नरः ॥२९॥
कदा गच्छाथ मरुत इत्था विप्रं हवमानम् । मार्डीकेभिर्नाधमानम् ॥३०॥
कद्ध नूनं कधप्रियो यदिन्द्रमजहातन । को वः सखित्व ओहते ॥३१॥
सहो षु णो वज्रहस्तैः कण्वासो अग्निं मरुद्भिः । स्तुषे हिरण्यवाशीभिः ॥३२॥

---

२३ अराजक और वीर्यके समान बल बढ़ानेवाले मरुद्गणने पर्वतकी तरह वृत्रको टुकड़े-टुकड़े कर दिया था।

२४ मरुद्गणने योद्धा त्रितके बलकी रक्षा की थी, त्रितके कर्मकी रक्षा की था और वृत्र-वधके लिये इन्द्रकी रक्षा की थी।

२५ आयुध-हस्त, दीप्तिमान और शोभन मरुत् लोग, शोभाके लिये मस्तकपर सोनेका शिर-स्त्राण (शिप्र) धारण किया था।

२६ मरुतो, स्तोताओंकी इच्छा करके अभीष्टवर्षी रथके बीच दूर देशसे तुम लोग आये थे। उस समय द्युलोकवर्त्ती जनताके समान पृथिवीके प्राणी भी वेगसे काँप गये थे।

२७ देवता लोग ( मरुत् लोग ) यज्ञके दानके लिये सोनेके पैरोंवाले अश्वोंपर चढ़कर आवें।

२८ इन मरुतोंके रथपर जिस समय श्वेत बिन्दुओ वाली मृगी ओर शीघ्रगामी रोहित मृग प्राप्त होते हैं, उस समय शोभन मरुद्गण जाते और जल प्रवाहित होता है।

२९ नेता मरुद्गण शोभन सोमवाले और यज्ञ-गृहसे संयुक्त हैं। वे ऋजीका देशके शर्यणा नामक सरोवर ( कुरुक्षेत्रके निकटस्थ ) में रथचक्रको निम्नमुख करके जाते हैं।

३० मरुतो, कब तुमलोग इस प्रकारसे आह्वान करनेवाले और याचक मेधावी ( विप्र ) स्तोताके पास सुख-हेतु धनके साथ आओगे ?

३१ तुमलोग स्तुतिसे प्रसन्न होते हो। तुमलोगोंने इन्द्रका कब परित्याग किया था ? तुम्हारी मित्रताके लिये किसने प्रार्थना की थी ?

३२ कण्वगण, वज्रहस्त और सोनेके तक्षण करनेवाले आयुध ( काष्ठादिको चिकना करने-वाले यन्त्र ) से युक्त मरुतोंके साथ अग्निकी स्तुति करो।

ओषु वृष्णः प्रयज्यूना नव्यसे सुविताय । ववृत्यां चित्रवाजान् ॥३३॥
गिरयश्चिन्नि जिहते पर्शानासो मन्यमानाः । पर्वताश्चिन्नि येमिरे ॥३४॥
आक्ष्णयावानो वहन्त्यन्तरिक्षेण पततः । धातारः स्तुवते वयः ॥३५॥
अग्निर्हि जानि पूर्व्यश्छन्दो न सूरो अर्चिषा । ते भानुभिर्वि तस्थिरे ॥३६॥

## ८ सूक्त

अश्विद्वय देवता । कण्वगोत्रज सध्वंसाख्य ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

आ नो विश्वाभिरूतिभिरश्विना गच्छतं युवम् ।
दस्रा हिरण्यवर्तनी पिबतं सोम्यं मधु ॥१॥
आ नूनं यातमश्विना रथेन सूर्यत्वचा ।
भुजी हिरण्यपेशसा कवी गम्भीरचेतसा ॥२॥
आ यातं नहुषस्पर्यान्तरिक्षात् सुवृक्तिभिः ।
पिबाथो अश्विना मधु कण्वानां सवने सुतम् ॥३॥

---

३३ मैं वर्षक, यजनीय और विचित्र बलवाले मरुतोंको, सुख-लभ्य धनके लिये, आ... ( घूर्णित वा द्रवीकृत ) करता हूँ ।

३४ सारे गिरि पीड़ित वा आघात-प्राप्त और बाधा-प्राप्त होनेपर भी अपने स्थानसे... नहीं होते। पर्वत ( मेघ ) भी नियत ही रहते हैं ।

३५ बहुदूर-व्यापक गमन करनेवाले अश्व आकाश-मार्गसे जाते हुए मरुतोंको ले आ... वे स्तोताको अन्न देते हैं ।

३६ तेजोबलसे अग्निदेवने, स्तवनीय सूर्यकी तरह, सबके मुख्य होकर जन्म ग्रहण... है। मरुद्गण दीप्ति-बलसे नाना स्थानोंमें रहते हैं ।

---

१ अश्विद्वय, तुमलोग दर्शनीय हो। तुम्हारा रथ सोनेका है। सारे रक्षणोंके साथ आ... करो। सोममय मधुका पान करो।

२ अश्विद्वय, तुमलोग भोक्ता हो, हिरण्मय शरीरवाले हो, क्रान्त-कर्मा ( कवि ) हो... प्रशस्त ज्ञानवाले हो। सूर्यके समान भासमान रथपर चढ़कर अवश्य हमारे पास आओ।

३ अश्विद्वय, निर्दोष स्तुति द्वारा अन्तरीक्षसे मनुष्य-लोककी ओर आओ और कण्व... योंके यज्ञमें अभिषुत सोमका पान करो।

आ नो यातं दिवस्पर्यान्तरिक्षादधप्रिया ।
पुत्रः कण्वस्य वामिह सुषाव सोम्यं मधु ॥४॥
आ नो यातमुपश्रुत्यश्विना सोमपीतये ।
स्वाहा स्तोमस्य वर्धना प्र कवी धीतिभिर्नरा ॥५॥
यच्चिद्धि वां पुर ऋषयो जुहूरेऽवसे नरा ।
आ यातमश्विना गतमुपेमां सुष्टुतिं मम ॥६॥
दिवश्चिद्रोचनादध्या नो गन्तं स्वर्विदा ।
धीभिर्वत्सप्रचेतसा स्तोमेभिर्हवनश्रुता ॥७॥
किमन्ये पर्यासतेऽस्मत् स्तोमेभिरश्विना ।
पुत्रः कण्वस्य वामृषिर्गीर्भिर्वत्सो अवीवृधत् ॥८॥
आ वां विप्र इहावसेऽह्वत् स्तोमेभिरश्विना ।
अरिप्रा वृत्रहन्तमा ता नो भूतं मयोभुवा ॥९॥

---

४ कण्व ऋषिके पुत्र इस यज्ञमें तुम्हारे लिये सोममय मधुका अभिषव करते हैं; इसलिये हे अश्विद्वय, इस लोकके प्रति प्रसन्न होकर तुमलोग द्युलोक और अन्तरीक्षसे आओ।

५ अश्विद्वय, सोमपानके लिये हमारे स्तुतिवाले इस यज्ञमें आओ। वर्द्धक, कवि और नेता अश्विद्वय, अपनी बुद्धि और कर्मसे स्तोताको वृद्धि दो।

६ नेता अश्विद्वय, प्राचीन समयमें ऋषियोंने जब तुम्हें, रक्षाके लिये, बुलाया, तब तुम आये थे। इसलिये मेरी इस सुन्दर स्तुतिके पास आओ।

७ सूर्यके ज्ञाता अश्विद्वय, तुमलोग द्युलोक और अन्तरीक्षसे हमारे पास आओ। स्तोताके प्रति प्रकृष्ट ज्ञानवाले अश्विद्वय, बुद्धिके साथ तुम आओ। आह्वान सुननेवाले अश्विद्वय, स्तोत्रके साथ तुम आओ।

८ मुझसे अतिरिक्त दूसरा कौन स्तोत्र द्वारा अश्विद्वयकी उपासना कर सकता है? कण्वके पुत्र वत्स ऋषि स्तुति द्वारा तुम्हें वर्द्धित करते हैं।

९ अश्विद्वय, इस यज्ञमें स्तोता (विप्र) ने रक्षणके लिये स्तुति द्वारा तुम्हें बुलाया है। हे निष्पाप और शत्रु-घातकोंमें श्रेष्ठ अश्विद्वय, तुम हमारे लिये सुखदाता होओ।

आ यद्वां योषणा रथमतिष्ठद्वाजिनीवसू ।
विश्वान्यश्विना युवं प्र धीतान्यगच्छतम् ॥१०॥
अतः सहस्रनिर्णिजा रथेना यातमश्विना ।
वत्सो वां मधुमद्वचोऽशंसीत् काव्यः कविः ॥११॥
पुरुमन्द्रा पुरूवसू मनातरा रयीणाम् ।
स्तोमं मे अश्विनाविममभि वह्नी अनूषाताम् ॥१२॥
आ नो विश्वान्यश्विना धत्तं राधांस्यह्रया ।
कृतं न ऋत्वियावतो मा नो रीरधतं निदे ॥१३॥
यन्नासत्या परावति यद्वा स्थो अध्यम्बरे ।
अतः सहस्रनिर्णिजा रथेना यातमश्विना ॥१४॥
यो वां नासत्यावृषिर्गीर्भिर्वत्सो अवीवृधत् ।
तस्मै सहस्रनिर्णिजमिषं धत्तं घृतश्चुतम् ॥१५॥

---

१० धन और अन्नसे युक्त अश्विद्वय, योषित् (सूर्या) तुम्हारे रथपर चढ़ी थी। तुमलोग समस्त अभिलषित पदार्थ प्राप्त करो।

११ अश्विद्वय, तुमलोग जिन लोकोंमें हो, वहाँसे अनेक रूपोंवाले रथपर चढ़कर काव्य (कविके पुत्र) और कवि (मेधावी) वत्स ऋषिने मधुमय वाक्यका उच्चारण किया।

१२ बहु-मद-युक्त, धन-दाता और जगद्वाहक अश्विद्वय, मेरे इस स्तोत्रकी प्रशंसा

१३ अश्विद्वय, हमारे लिये अलज्जाकारक सारा धन दो। हमें प्रजोत्पादन-रूप कर्मवाले हमें निन्दकोंके वशीभूत नहीं करना।

१४ सत्यस्वभाव अश्विनीकुमारो, तुम चाहे दूर रहो अथवा पासमें रहो, चाहे जिस में रहो, सहस्र रूपोंवाले रथसे आगमन करो ।

१५ नासत्य-द्वय, जिन वत्स ऋषिने स्तुति द्वारा तुम्हें वर्द्धित किया है, उनके लिये रूपोंवाला और घी चुलानेवाला अन्न दो ।

प्रास्मा ऊर्जं घृतश्चुतमश्विना यच्छतं युवम् ।
यो वां सुम्नाय तुष्टवद्वसूयाद्दानुनस्पती ॥१६॥
आ नो गन्तं रिशादसेमं स्तोमं पुरुभुजा ।
कृतं नः सुश्रियो नरेमा दातमभिष्टये ॥१७॥
आ वां विश्वाभिरूतिभिः प्रियमेधा अहूषत ।
राजन्तावध्वराणामश्विना यामहूतिषु ॥१८॥
आ नो गन्तं मयोभुवाश्विना शम्भुवा युवम् ।
यो वां विपन्यू धीतिभिर्गीर्भिर्वत्सो अवीवृधत् ॥१९॥
याभिः कण्वं मेधातिथिं याभिर्वशं दशव्रजम् ।
याभिर्गोशर्यमावतं ताभिर्नोवतं नरा ॥२०॥
याभिर्नरा त्रसदस्युमावतं कृत्व्ये धने ।
ताभिः ष्वस्माँ अश्विना प्रावतं वाजसातये ॥२१॥

---

१६ अश्विद्वय, उन स्तोताके लिये तुम घृत-धारासे युक्त और बलिष्ठ अन्न प्रदान करो। दानाधिपतियो, इन्होंने तुमलोगोंके सुखके लिये स्तुति की थी। यह अपने लिये धनकी इच्छा करते हैं ।

१७ रिपु-भक्षक और बहुत हविके खानेवाले नेता अश्विद्वय, तुमलोग हमारी स्तुतिकी ओर आओ और हमें शोभन सम्पदासे युक्त करो तथा पार्थिव पदार्थ प्रदान करो ।

१८ प्रियमेध नामक ऋषियोंने देवोंके आह्वानके समय तुम्हें, सारे संरक्षणोंके साथ, बुलाया था। तुमलोग यज्ञमें शोभा पाओ।

१९ सुखदाता, आरोग्यप्रद और स्तुति-योग्य अश्विद्वय, जिन वत्स ऋषिने स्तुति द्वारा तुम्हें वर्द्धित किया है, उनके सामने आओ।

२० जिन संरक्षणोंसे तुमने कण्व, मेधातिथि, वश, दशव्रज और गोशर्यकी तुमने रक्षा की थी, नेता अश्विद्वय, उनके द्वारा हमारी रक्षा करो ।

२१ नेता अश्विद्वय, जिन रक्षणोंसे प्राप्तव्य धनके लिये, तुमने त्रसदस्युकी रक्षा की थी, उन्हींके द्वारा हमें, अन्न-लाभके लिये, भली भाँति बचाओ।

प्र वां स्तोमाः सुवृक्तयो गिरो वर्धन्त्वश्विना ।
पुरुत्रा वृत्रहन्तमा ता नो भूतं पुरुस्पृहा ॥२२॥
त्रीणि पदान्यश्विनोराविः सान्ति गुहा परः ।
कवी ऋतस्य पत्मभिरर्वाग्जीवेभ्यस्परि ॥२३॥



## ६ सूक्त

अश्विद्वय देवता । शशकर्ण ऋषि । गायत्री, बृहती, ककुप्, त्रिष्टुप्, विराट्, जगती और अनुष्टुप् छन्द ।

आ नूनमश्विना युवं वत्सस्य गन्तमवसे ।
प्रास्मै यच्छतमवृकं पृथु च्छर्दिर्युयुतं या अरातयः ॥१॥
यदन्तरिक्षे यद्दिवि यत् पञ्च मानुषाँ अनु ।
नृम्णं तद्धत्तमश्विना ॥२॥
ये वां दंसांस्यश्विना विप्रासः परिमामृशुः ।
एवेत् कण्वस्य बोधतम् ॥३॥

२२ बहु-रक्षक और शत्रु-नाशकोंमें श्रेष्ठ अश्विद्वय, दोष-शून्य स्तोत्र और वाक्य वर्द्धित करें । हमारे लिये तुम लोग बहु-विध अभिलषणीय होओ ।

२३ अश्वि-द्वयका तीन चक्रोंवाला रथ अदृश्य (गुहामें) रहकर पीछे प्रकट होता है । दर्शी अश्विद्वय, यज्ञके कारण-भूत रथके द्वारा हमारे सामने आओ ।

१ अश्विद्वय, वत्स ऋषिकी रक्षाके लिये तुमलोग अवश्य ही गये थे । इन ऋषिको शून्य और विस्तीर्ण गृह प्रदान करो । उनके शत्रुओंको दूर कर दो ।

२ अश्विद्वय, जो धन अन्तरीक्ष और स्वर्गमें वर्त्तमान है और जो पञ्चश्रेणी ( चार वर्ण निषाद )में है, वही धन प्रदान करो ।

३ अश्वि-द्वय, जिन विप्र ( मेधावी स्तोता )ने तुमलोगोंके कर्मों (सेवाओं )का बार-बार किया है, उन्हें जानो । फलतः कण्व-पुत्रोंके कामोंको समझो ।

अयं वां घर्मो अश्विना स्तोमेन परिषिच्यते ।
अयं सोमो मधुमान्वाजिनीवसू येन वृत्रं चिकेतथः ॥४॥
यदप्सु यद्वनस्पतौ यदोषधीषु पुरुदंससा कृतम् ।
तेन माविष्टमश्विना ॥५॥
यन्नासत्या भुरण्यथो यद्वा देव भिषज्यथः ।
अयं वां वत्सो मतिभिर्न विन्धते हविष्मन्तं हि गच्छथः ॥६॥
आ नूनमश्विनोर्ऋषिः स्तोमं चिकेत वामया ।
आ सोमं मधुमत्तमं घर्मं सिञ्चादथर्वणि ॥७॥
आ नूनं रघुवर्तनिं रथं तिष्ठाथो अश्विना ।
आ वां स्तोमा इमे मम नभो न चुच्यवीरत ।८॥
यदद्य वां नासत्योक्थैराचुच्युवीमहि ।
यद्वा वाणीभिरश्विनेवेत् काण्वस्य बोधतम् ॥९॥

---

४ अश्विद्वय, तुम्हारा घर्म (हविका याज्ञिक कड़ाहा) स्तोत्र द्वारा आर्द्र किया जाता है। अन्न और धनवाले अश्विद्वय, जिस सोमके द्वारा तुमने वृत्रको जाना था, वह मधुमान् सोम यही है।

५ विविध-कर्मा अश्विद्वय, जल, वनस्पति और ओषधियों (लतादि)में जो तुमने भेषज किया है, उसके द्वारा हमारी रक्षा करो।

६ सत्य-स्वभाव देवो, तुमलोगोंने जगत्का परिपोषण किया है और सबको नीरोग बनाया है। स्तुतिसे वत्स ऋषि तुम्हें नहीं प्राप्त करते। तुमलोग हविवालोंके पास जाते हो।

७ वत्स ऋषि (इस सूक्तके वक्ता)ने उत्तम बुद्धिके द्वारा अश्वि-द्वयके स्तोत्रको जाना था। वत्स (मैं) ने अतीव मधुर सोम और घर्म (हविर्विशेष)को, अथर्वा द्वारा मथित अग्निमें फेंका था।

८ अश्विद्वय, तुमलोग शीघ्रगामी रथपर चढ़ो। मेरे ये स्तोत्र सूर्यकी तरह तेजस्वी तुम्हारे सामने जाते हैं।

९ सत्य-स्वभाव अश्विद्वय, आज मन्त्रों द्वारा तुम्हें हम जैसे ले आते हैं और जैसे वाणी (स्तोत्र)के द्वारा तुम्हें हम ले आते हैं, वैसे ही काण्वपुत्रके (मेरे) स्तोत्रोंको जानो।

यद्वा कक्षीवाँ उत यद्व्यश्व ऋषिर्यद्वान्दीर्घतमा जुहाव ।
पृथी यद्वां वैन्यः सादनेष्वेवेदतो अश्विना चेतयेथाम् ॥१०॥
यातं छर्दिष्पा उत नः परस्पा भूतं जगत्पा उत नस्तनूपा ।
वर्तिस्तोकाय तनयाय यातम् ॥११॥
यदिन्द्रेण सरथं याथो अश्विना यद्वा वायुना भवथः समोकसा ।
यदादित्येभिर्ऋभुभिः सजोषसा यद्वा विष्णोर्विक्रमणेषु तिष्ठथः ॥१२॥
यदद्याश्विनावहं हुवेय वाजसातये ।
यत् पृत्सु तुर्वणे सहस्तच्छ्रेष्ठमश्विनोरवः ॥१३॥
आ नूनं यातमश्विनेमा हव्यानि वां हिता ।
इमे सोमासो अधि तुर्वशे यदाविमे कण्वेषु वामथ ॥१४॥
यन्नासत्या पराके अर्वाके अस्ति भेषजम् ।
तेन नूनं विमदाय प्रचेतसा छर्दिर्वत्साय यच्छतम् ॥१५॥

---

१० अश्विद्वय, कक्षीवान् ऋषिने जैसे तुम्हें बुलाया था और जैसे व्यश्व तथा दीर्घतमा ऋषि एवम् वेन राजाके पुत्र पृथीने जैसे यज्ञ-गृहमें तुम्हें बुलाया था, वैसे ही मैं स्तुति करता हूँ। स्तोत्रको जानो।

११ अश्विद्वय, तुमलोग गृह-पालक होकर आओ। तुमलोग अतीव पोषक हो। तुम और शरीरके पालक होओ। पुत्र और पौत्रके गृहमें आओ।

१२ अश्विद्वय, यदि तुमलोग इन्द्रके साथ एक रथपर जाते हो, यदि वायुके साथ स्थान-वासी हो, यदि अदितिके पुत्र ऋतु आदिके साथ प्रसन्न हो और यदि पाद-क्षेपके साथ तीनों लोकोंमें अवस्थान करते हो, तो आओ।

१३ जिस समय मैं संग्रामके लिये अश्विद्वयको बुलाता हूँ, उस समय वे आवें। मारनेमें अश्विद्वयका जो विजयी रक्षण है, वही श्रेष्ठ है।

१४ अश्विद्वय, ये हव्य तुम्हारे लिये बनाये गये हैं। तुमलोग अवश्य आओ। यह तुर्वश और यदुमें वर्त्तमान है। यह तुम्हारे लिये संस्कृत है और कण्व-पुत्रोंको दिया गया

१५ नासत्य ( सत्य-स्वभाव ) अश्विद्वय, दूर अथवा निकटमें जो भेषज है, उसके हे प्रकृष्ट ज्ञानवाले अश्विद्वय, विमदके समान वत्सको भी गृह प्रदान करो।

विद्मा ते अग्ने त्रेधा त्रयाणि विद्म ते धाम विभृता पुरुत्रा ।
विद्मा ते नाम परमं गुहा यद्विद्मा तमुत्सं यत आजगन्थ ॥२॥
समुद्रे त्वा नृमणा अप्स्वन्तर्नृचक्षा ईधे दिवो अग्न ऊधन् ॥
तृतीये त्वा रजसि तस्थिवांसमपामुपस्थे महिषा अवर्धन् ॥३॥
अक्रन्ददग्निः स्तनयन्निव द्यौः क्षामा रेरिहद्वीरुधः समञ्जन् ॥
सद्यो जज्ञानो वि हीमिद्धो अख्यदा रोदसी भानुना भात्यन्तः ॥४॥
श्रीणामुदारो धरुणो रयीणां मनीषाणां प्रार्पणः सोमगोपाः ।
वसुः सूनुः सहसो अप्सु राजा विभात्यग्र उषसामिधानः ॥५॥
विश्वस्य केतुर्भुवनस्य गर्भ आ रोदसी अपृणाज्जायमानः ॥
वीळुं चिदद्रिमभिनत् परायञ्जना यदग्निमयजन्त पञ्च ॥६॥

---

२ अग्नि, हम तुम्हारी तीन प्रकारकी तीन मूर्त्तियोंको जानते हैं। अनेक स्थलोंमें तुम्हारा जो स्थान है, उसे भी जानते हैं। तुम्हारे निगूढ़ नामको भी हम जानते हैं। जिस उत्पत्ति-स्थानसे तुम आये हो, उसे भी हम जानते हैं।

३ नर-हितैषी वरुणदेवने तुम्हें समुद्रके बीचमें, जलके भीतर, जला रखा है। आकाशके स्तनस्वरूप जो सूर्य हैं, उसके बीचमें भी तुम प्रज्वलित हो। तुम अपने तीसरे स्थान मेघलोकमें, वृष्टिजलमें, रहते हो। प्रधान प्रधान देवता तुम्हारा तेज बढ़ाते हैं।

४ अग्निका घोरतर शब्द हुआ—मानो आकाशमें वज्रपात हो रहा है। अग्नि पृथिवीको चाटते हैं, लता आदिका आलिङ्गन करते हैं। यद्यपि अग्नि अभी जनमें हैं, तो भी विशेष रूपसे प्रज्वलित और विस्तृत हुए हैं। द्यावापृथिवीमें किरण-विस्तार करनेसे अग्निकी शोभा हुई है।

५ प्रभातके प्रथम भागमें अग्नि प्रज्वलित होते हैं, तो उनकी कैसी शोभा होती है! वह कितनी शोभा प्रकट करते हैं! अग्नि अशेष सम्पत्तियोंके आधार-स्वरूप हैं। वह स्तोत्र-वचनोंकी स्फूर्त्ति कर देते हैं, सोमरसकी रक्षा करते हैं। अग्नि धन-स्वरूप हैं, वह बलके पुत्र हैं, वह जलके बीचमें रहते हैं।

६ वह समस्त पदार्थोंको प्रकाशित करते हैं। वह जलके भीतर जन्म ग्रहण करते हैं। जन्म लेते ही उन्होंने द्यावापृथिवीको परिपूर्ण किया। जिस समय पाँच वर्णोंने मनुष्योंके अग्निके लिये यज्ञ किया, उस समय वह सुघटित मेघकी ओर जाकर और मेघको फाड़कर जल ले आये।

उशिक् पावको अरतिः सुमेधा मर्तेष्वग्निरमृतो निधायि ॥
इयर्ति धूममरुषं भरिभ्रदुच्छुक्रेण शोचिषा द्यामिनक्षन् ॥७॥
दृशानो रुक्म उर्विया व्यद्यौद्दुर्मर्षमायुः श्रिये रुचानः ।
अग्निरमृतो अभवद्वयोभिर्यदेनं द्यौर्जनयत् सुरेताः ॥८॥
यस्ते अद्य कृणवद्भद्रशोचेऽपूपं देव घृतवन्तमग्ने ।
प्र तं नय प्रतरं वस्यो अच्छाभि सुम्नं देवभक्तं यविष्ठ ॥९॥
आ तं भज सौश्रवसेष्वग्न उक्थउक्थ आ भज शस्यमाने ।
प्रियः सूर्ये प्रियो अग्ना भवात्युज्जातेन भिनददुज्जनित्वैः ॥१०॥
त्वामग्ने यजमाना अनु द्यून्विश्वा वसु दधिरे वार्याणि ।
त्वया सह द्रविणमिच्छमाना व्रजं गोमन्तमुशिजो वि वव्रुः ॥११॥

---

७ अग्नि हवि चाहते हैं। वह सबको पवित्र करते हैं। वह चारो ओर जाते हैं। वनमें उत्कृष्टता है। वह स्वयं अमर हैं; परन्तु मारनेवाले मनुष्योंमें रहते हैं। रुचिकर रूप धारण करके वह गति-विधि करते हैं और शुक्लवर्ण आलोकके द्वारा आकाशको परिपूर्ण करते हैं।

८ अग्नि देखनेमें ज्योतिर्मय हैं। उनकी दीप्ति महान् हैं। वह दुर्द्धर्ष दीप्तिके साथ जाते-जाते शोभा-सम्पन्न होते हैं। अग्नि वनस्पति-स्वरूप अन्न पाकर अमर हुए। दिव्यलोकने अग्निका जन्म दिया है। दिव्यलोक ( द्यौ ) की जन्मदानशक्ति कैसी सुन्दर है!

९ मङ्गलमयी ज्वालावाले अभिनव अग्नि, जिस व्यक्तिने आज तुम्हारे लिये घृत-युक्त पिष्टक (पुरोडाश) प्रस्तुत किया है, उस उत्कृष्ट व्यक्तिको तुम उत्तम-उत्तम धनकी ओर ले जाओ, उस देवभक्तको सुख-स्वाच्छन्द्यकी ओर ले जाओ।

१० जिसी समय उत्तमोत्तम अन्नके साथ क्रिया-कलाप अनुष्ठित होता है, उसी समय तुम यजमानके अनुकूल होओ। वह सूर्यके पास प्रिय हो, अग्निके पास प्रिय हो। उसके जो पुत्र हैं वा जो होगा, उसके साथ वह शत्रु-संहार करे।

११ अग्नि, प्रतिदिन यजमान लोग तुम्हारे लिये उत्तमोत्तम नाना वस्तुएं पूजामें देते हैं। विद्वान् देवोंने, तुम्हारे साथ एकत्र होकर, धन-कामनाओंको पूर्ण करनेके लिये, गायोंसे भरे गोष्ठ-द्वारका उद्घाटन किया था।

अस्ताव्यग्निर्नरां सुशेवो वैश्वानर ऋषिभिः सोमगोपाः ॥
अद्वेषे द्यावापृथिवी हुवेम देवा धत्त रयिमस्मे सुवीरम् ॥१२॥

१२ मनुष्योंमें जिनकी सुन्दर मूर्त्ति है और जो सोमकी रक्षा करते हैं, ऋषियोंने उन्हीं अग्निकी स्तुति की। द्वेष-शून्य द्यावापृथिवीको हम बुलाते हैं। देवो, हमें लोकबल और धनबल दो।

# अष्टम अध्याय समाप्त

# सप्तम अष्टक समाप्त



# ऋग्वेद-संहिता

[ सरल-हिन्दी-टीका-सहित ]

## अष्टम अर्थात् अन्तिम अष्टक




टीकाकार

**पण्डित रामगोविन्द त्रिवेदी वेदान्तशास्त्री**

("दर्शन-परिचय," "हिन्दी-विष्णुपुराण," "हिन्दीपुस्तक-कोष," "राजर्षि प्रह्लाद," "भक्त ध्रुव," "महासती मदालसा," "रत्नावली" आदिके लेखक, "आर्यमहिला" (बनारस), "विश्वदूत" (रंगून), "सेनापति" (कलकत्ता), "गङ्गा" (सुलतानगंज) आदिके भूतपूर्व सम्पादक, "गीता-प्रचारक महामण्डल" (मोरिशस) के जन्मदाता, "दक्षिण अफ्रीकन सनातनधर्ममहामण्डल" (डरबन, नेटाल) के आजीवन सभापति तथा भारतधर्ममहामण्डल (बनारस) के महोपदेशक)

—*और*—

**पण्डित गौरीनाथ झा व्याकरणतीर्थ**

(प्राइवेट सेक्रेटरी, बनैलीराज्याधिपति साहित्य-विभूषण कुमार कृष्णानन्द सिंह बहादुर तथा "वैदिक-पुस्तकमाला" के अन्यतम जन्मदाता एवम् अध्यक्ष)





प्रकाशक

**पण्डित गौरीनाथ झा व्याकरणतीर्थ**

सञ्चालक, "वैदिकपुस्तकमाला," सुलतानगंज (ई० आई० आर०)

मूल्य २) रु० | जेष्ठ, १९९३ विक्रमीय | प्रथम संस्करण २०००

मिथिला प्रेस,
खलीफाबाग, भागलपुरमें मुद्रित

## "वैदिक-पुस्तकमाला"की नियमावली

(१) इस "माला"में हिन्दी-अनुवाद-सहित चारो वेद और विशेषतः वैदिक-ग्रन्थ-पुष्प ही गूँथे जायँगे।

(२) ।।) भेजकर "माला"के स्थायी ग्राहक बननेवालोंको किसी भी पुस्तक-पर डाक खर्च नहीं देना पड़ेगा।

(३) स्थायी ग्राहकोंको "माला"में प्रकाशित सभी पुस्तकोंको खरीदना होगा।

(४) "माला" में प्रकाशित पुस्तकें वी० पी० से भेजी जायँगी।

संचालक, "वैदिक-पुस्तकमाला," सुलतानगंज (ई० आई० आर०)

# निवेदन

करोड़ों हिन्दुओंका विश्वास है कि, ईश्वरकी ही तरह वेद नित्य हैं शाश्वत हैं, अपौरुषेय हैं और ऋषियोंने समाधि-दशामें, अपने विशुद्धान्तःकरणमें, वेदोंको उसी रूपमें प्राप्त किया था, जिस रूपमें—छन्द, वाक्य, शब्द और अक्षरके रूपमें—वे इन दिनों पाये जाते हैं। अनन्त हिन्दुओंकी धारणा है कि, वेद ईश्वर-कृत हैं और ईश्वरके श्वास-प्रश्वासके समान वे सदा ईश्वरके साथ रहनेवाले हैं। बहुतोंकी दृढ़ आस्था है कि, "वेदोऽखिलो धर्म-मूलम्"—सारा वेद धर्मकी जड़ है, प्राथमिक कारण है। अनेक विदेशी और कुछ देशी पुरातत्त्वज्ञ विद्वानोंकी सम्मति है कि, मृत्फलक-लिपिमें लिखी असीरियाकी एक अधूरी पुस्तकको छोड़कर संसारकी सबसे प्राचीन पुस्तक वेद (विशेषतः ऋग्वेद) हैं और आर्यजातिका इतिहास, समाज-व्यवस्था, राष्ट्रधर्म, वीरता, सदाचार, देश-सेवा, कला, त्याग, सत्य आदि जाननेके लिये वेद ही साधन हैं।

इस प्रकार चाहे जिस दृष्टिसे देखिये, वेदोंका गौरव गेय है, स्तुत्य है और उनका प्रचार करना उतना ही आवश्यक है, जितना अक्षरसे परिचय करना। परन्तु दुःख और आश्चर्य है कि, व्यर्थ रूढ़ियों और निःसार कामोंमें पानीकी तरह करोड़ों रुपये बहानेवाली हिन्दूजाति अपने प्राणप्रिय और पूजनीय वेदोंकी ओरसे एकदम उदासीन है—दर्शनों और धर्मशास्त्रके बड़े-बड़े आचार्यतक वेदाध्ययनसे कोसों दूर भागते हैं! और तो और, जिस हिन्दीको भारतकी जातीय महासभा—इंडियन नेशनल कांग्रेस—राष्ट्रभाषा स्वीकार कर चुकी है और जिसमें आजकल प्रतिदिन दर्जनों ऊल-जुलूल ग्रन्थतक निकला करते हैं, उसमें भी वाच्यार्थका अनुधावन करनेवाला सम्पूर्ण ऋग्वेदका आजतक अनुवाद नहीं हो सका है!!! क्या हिन्दूजातिके रसातल पहुँच जानेका यह सबसे बड़ा उदाहरण नहीं है? क्या हिन्दू-हृदयकी भाव-भूमि एकान्त ऊसर नहीं हो गयी है? जिन वेदोंकी रक्षाके लिये ऋषि-मुनियों, कुमारिल, शङ्कर और दयानन्द आदिने संसारके समस्त ऐश्वर्योंको ठुकरा दिया था और अज्ञेय कालसे कण्ठस्थ कर वेदोंको सुरक्षित रखनेमें असङ्ख्य ब्राह्मणोंने अपने प्राणोंकी आहुति दे डाली थी, उनकी इतनी उपेक्षा करना हमारे पतनका घृणित और प्रताड़ित रूप नहीं है? धिग्जीवनम्!!

हम शतशः साधुवाद देते हैं और अनन्त कालतक समस्त हिन्दूजाति भी कोटिशः धन्यवाद देगी उन बनैलीराज्याधिपति साहित्यविभूषण कुमार कृष्णानन्द सिंह बहादुरको, जिनकी प्रसिद्ध दान-परायणता, धर्म-भक्ति और साहित्य-प्रेमके कारण वर्त्तमान "वैदिक-पुस्तकमाला" स्थापित

हुई, "गङ्गा"का विश्व-विख्यात "वेदाङ्क" निकला और राष्ट्रभाषामें सम्पूर्ण ऋग्वेदका अनुवाद हो गया। यही नहीं, कुमार बहादुरकी और हमारी यह भी प्रबल अभिलाषा है कि, उक्त "पुस्तक-माला"के द्वारा निखिल वैदिक साहित्यका हिन्दी-अनुवाद कर दिया जाय और इसके कई विभाग खोलकर संस्कृत-साहित्यके सभी अमूल्य ग्रन्थोंका सरस सरल हिन्दी-अनुवाद भी प्रकाशित कर दिया जाय। इस सदिच्छाके अनुसार वेदान्त, भक्ति आदिपर कई ग्रन्थ लिखे जा चुके हैं, जो "वैदिक-पुस्तमाला"के स्थायी ग्राहकोंकी सेवामें शीघ्र ही पहुंचेंगे। कुमार बहादुरको और हमारे पाठकोंको मालूम है कि, ऋग्वेदका संस्कृत-अनुवाद कमसे कम १५०) रु० में मिलता है और हिन्दीमें एक अधूरा आर्य-सामाजिक ऋग्वेदानुवाद ४८) रु० में पाया जाता है। परन्तु देशकी दरिद्र जनताके ऊपर ध्यान रखकर कुमार बहादुर और हमारी कामनाके अनुकूल वर्त्तमान सम्पूर्ण "सटीक ऋग्वेद-संहिता"का मूल्य केवल लागत भर १६) रु० ही रखा गया है। पुस्तक-माला"के और इसके अन्यान्य विभागोंके ग्रन्थोंका मूल्य भी लागत भर ही रखा जायगा—ऐसा ही कुमार बहादुर और हमने सदाके लिये निश्चय कर डाला है।

कई वेद-भक्तोंकी राय है कि, "अनेक जन्म-जन्मान्तरोंतक घोर तपस्या किये विना और इस जीवनमें निर्विकल्प समाधिके द्वारा जीवन्मुक्ति प्राप्त किये विना कोई वेदोंका न तो अर्थ समझ सकता है और न अनुवाद ही कर सकता है।" हम स्वीकार करते हैं कि, हममें ये गुण नहीं हैं और न हम इस मतके पोषक ही हैं। हम इस बातको अवश्य मानते हैं कि, नैरुक्त, नैदान, ऐतिहासिक, ब्रह्मवादी, याज्ञिक, परिव्राजक, नास्तिक, स्वरमुक्तिवादी आदि कितने ही ऐसे सम्प्रदाय हैं, जो वेदार्थके सम्बन्धमें विभिन्न मत रखते हैं। औपमन्यु, कौत्स, यास्क, स्कन्द स्वामी, भरत स्वामी, रावण, भट्टभास्कर, वेङ्कट माधव, सायण, महीधर, उव्वट, सत्यव्रत, दयानन्द, तिलक, पावगी, ए० सी० दास०, राथ, ग्रिफिथ, मैक्समूलर, लुड्विग, लांगलोआ, रेले दाराशिकोह आदि आदि वेद-समीक्षकों और वेद-टीकाकारोंकी अर्थ-सम्बन्धिनी अनेकानेक सम्मतियां हैं—हम यह भी जानते हैं। परन्तु साधारण दृष्टिसे विचार किया जाय, तो इन तीन मतवादोंमें ही ये सारे सम्प्रदाय और विद्वान् चले आते हैं—आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक। हमारी क्षुद्र बुद्धिके अनुसार ये तीनों ही मत वेदोंमें यथास्थान हैं। इनमेंसे एकको ही लेकर सारे मन्त्रोंकी खींचतान करके एकसा ही अर्थ निकालना केवल साम्प्रदायिक मनोवृत्तिका परिचायक है—निरपेक्षता, उदारता और दृष्टिव्यापकताका नहीं। हमारी समझसे वेदोंके प्रकृत अर्थको जाननेके साधन ऐतरेय, तैत्तिरीय, शतपथ, गोपथ आदि ब्राह्मणग्रन्थ, निरुक्त, प्रातिशाख्य, बृहद्देवता, सर्वानुक्रमणी, कल्पसूत्र, पाणिनीय व्याकरण, जैमिनीय मीमांसा आदि संस्कृत-ग्रन्थ और स्कन्द स्वामी, उद्गीथ, वेङ्कट माधव, सायण, महीधर उव्वट आदिके प्राचीन भाष्य ही हैं—ग्रीक, लैटिन आदिका कोरा अभ्यास और केवल अध्यात्मवादकी काल्पनिक उड़ान नहीं। हमने संस्कृत-साहित्यके

उक्त ग्रन्थों और भाष्योंकी समीक्षासे ही अपना वर्त्तमान हिन्दी-अनुवाद पूरा किया है और निर्वचन, निरीक्षण, प्रयोग, व्यवहार आदिसे समर्थित मन्त्रगत वाक्यों, शब्दों तथा अक्षरोंका हिन्दी-अर्थ लिखा है। इसमें सन्देह नहीं कि, आर्यजातिकी धार्मिक, सामाजिक और ऐतिहासिक मर्यादाका सायणने पूरा-पूरा अनुगमन करके और वेदार्थ-प्रकाशक ग्रन्थों तथा वेद-भाष्योंके द्वारा अनुमोदन प्राप्त करके ही अपना अधिकांश भाष्य लिखा है। इसीलिये अधिकांश स्थलोंमें हमारा हिन्दी-अनुवाद भी सायण-भाष्यका ही अनुवाद है। परन्तु जहां सायणाचार्यने एक ही मन्त्र वा शब्दके अनेक अर्थ किये हैं अथवा जहाँ-कहीं उन्होंने वाच्यार्थके सिवा ध्वनितार्थको छोड़ दिया है, वहाँ हमने उक्त प्रामाणिक ग्रन्थों और भाष्योंकी आलोचना कर जैसा कुछ आध्यात्मिक, आधिदैविक वा अधिभौतिक अर्थ पाया है, उसे लिखा है। सायणाचार्यने भी यथास्थान ये तीनों अर्थ लिखे हैं; परन्तु कहीं-कहीं उन्होंने भी अवश्य ही खींचतान की है। हमारा मतलब इतना ही था कि, वैदिक शब्दोंका जो कुछ प्रकृत अर्थ है, वह राष्ट्रभाषामें लिख दिया जाय— और इतने संक्षेपमें लिख दिया जाय कि, भारतकी दरिद्र जनताके लिये पुस्तकका कमसे कम मूल्य रखा जा सके। इसीलिये, ग्रन्थकी आकार-वृद्धि और मूल्य-वृद्धिके डरसे, हमने मन्त्रोंके स्वर-चिह्न और पद-पाठ आदि भी नहीं दिये हैं। यदि हम चाहते, तो प्रत्येक मन्त्रके पद, क्रम, जटा, माला, शिखा, लेखा, ध्वज, दण्ड, रथ, घन आदि देकर, प्राचीन ग्रन्थों और भाष्योंके उद्धरण देकर, सारे मतवादों और निखिल आलोचना-प्रत्यालोचनाओंको देकर, प्रत्येक मन्त्रके अनेकानेक अर्थ कर सरलार्थ, भावार्थ विशदार्थ और तुलनात्मक आलोचनाएं देकर प्रथम अष्टकको ही महाभारतसे भी बड़ा रूप दे सकते थे, खुशीसे उसका मूल्य २००) रु० रख सकते थे और प्रथम अष्टकमें ही अपना सारा जीवन खपाकर शेष सात अष्टकोंको अछूते रख सकते थे! परन्तु जैसा कि, कहा गया है, हमारा उद्देश ऋग्वेदका संक्षिप्त और प्रकृत अर्थ करके जनताके लिये उसे सुलभ बना देना भर था। यथाशक्ति इसी उद्देशका हमने पालन किया और हमें सन्तोष है कि, देश और विदेशके प्रायः सभी बड़े-बड़े वेदज्ञों तथा पत्र-पत्रिकाओंने हमारे कार्यकी बड़ी प्रशंसा की। इन विद्वानों और पत्र-पत्रिकाओंको यहाँ एक बड़ी नाम-सूची देकर हम पाठकोंका समय लेना उचित नहीं समझते।

हाँ, यह अवश्य ही प्रकट सत्य है कि, हमारे संक्षिप्त अर्थसे ऋग्वेदके सम्बन्धके सारे सन्देहोंकी निवृत्ति नहीं हो सकती, यज्ञ-रहस्य, देवता-विज्ञान आदिका तत्त्व नहीं खुल जाता और वैदिक साहित्यकी सैकड़ो बातें धुंधले चित्रोंसे बाहर नहीं आ जातीं। इसीलिये हमने बहुत पहले ही "वेद रहस्य" नामका एक प्रकाण्ड ग्रन्थ लिखना निश्चित किया था। "सटीक ऋग्वेद संहिता" समाप्त हो गयी है; इसलिये 'वेद-रहस्य"का ही अब प्रकाशन किया जायगा। यह ग्रन्थ अनेक खण्डोंमें प्रकाशित किया जायगा। "वैदिक-पुस्तकमाला"के अगले 'पुष्प"में "सटीक ऋग्वेद-

संहिता"की समूची मन्त्र-सूची और 'वेद-रहस्य"का कुछ अंश रहेगा । इसके अनन्तर "वेद-रहस्य"के अगले खण्ड निकलेंगे । इस ग्रन्थमें वैदिक साहित्यकी अथसे इतितक सारी बातें आ जायंगी ।

यहाँ यह बात लिख देना भी हम आवश्यक समझते हैं कि, ऋग्वेद संहिताके सामने यजुर्वेद, सामवेद और अथर्वेद बहुत ही छोटे छोटे ग्रन्थ हैं । ऋग्वेदके सैकड़ों मन्त्र यजुर्वेदमें हैं। ऋग्वेदके नवम मण्डलके प्रायः सारे मन्त्रोंसे सामवेद भरा पड़ा है और दशम मण्डलके अधिकांश मन्त्र अथर्ववेदमें हैं। फलतः ऋग्वेदका भली भाँति अध्ययन कर लेनेपर अन्य तीनों वेदोंमें बहुत ही कम ज्ञातव्य बातें रह जाती हैं। इसके सिवा इन तीनों वेदोंका हिन्दी-अनुवाद भी कई स्थानोंसे निकल चुका है। इसीलिये हमने निश्चित किया है कि, "वेद-रहस्य"को प्रकाशित कर लेनेके अनन्तर इन तीनों वेदोंका अनुवाद निकाला जाय। निश्चय ही हमारे ग्रन्थमें अधिक अभिनवता रहेगी। यही रीति हमारे पाठकोंको भी रुचिकर होगी ।

"वेद-रहस्य"में जिन विषयोंकी विस्तृत आलोचना होगी, उनमेंसे कुछ निम्नलिखित होंगे—

१ वेदका स्वरूप
२ वेदके अष्टक, मण्डल, अनुवाक आदि
३ वेदके पद, क्रम, जटा आदि
४ वेदोक्त देवता, ऋषि, छन्द, विनियोग आदि
५ वेदकी शाखाएँ
६ वेदके कोष तथा व्याकरण आदि
७ वेद और निरुक्त
८ वेदकी नित्यता
९ वेदकी अनित्यता ( आधुनिक दृष्टिसे )
१० वेद और इतिहास
११ वेद-काल-निर्णय
१२ वेदके प्राचीन भाष्यकार
१३ वेदमें आर्य-निवास
१४ वेद और अन्य शास्त्र
१५ वैदिक धर्म और अन्य धर्म
१६ वैदिक यज्ञ
१७ वैदिक देवता-वाद
१८ वैदिक सभ्यता
१९ वेद-कालीन राष्ट्र
२० वेदमें जातिविभाग
२१ वेद-कालीन युद्ध
२२ वैदिक हिन्दू-समाज
२३ वेद और ईश्वर
२४ वेद और सृष्टि
२५ वेद और बलि
२६ वेद और स्वर्ग-नरक
२७ वेद और विज्ञान
२८ वेद और गणित
२९ अप्राप्य वैदिक ग्रन्थ
३० मन्त्रोंमें क्रिया, वचन, लिङ्ग आदिका व्यत्यय
३१ वेद और अवस्ता, शुकिंग आदि
३२ वेद और विदेशी विद्वान
३३ विश्वकी भाषाओंमें वैदिक साहित्य
३४ वेद और विविध सम्प्रदाय
३५ जैनियों आदिके वेद
३६ वैदिक भूगोल
३७ वेद और समुद्रयात्रा
३८ वैदिक साहित्यकी विशालता आदि आदि

इस सूचीमें अभी कोई क्रम नहीं रखा गया है, हम केवल स्मृतिसे, नमूनेकी तरह, कुछ विषय लिख रहे हैं। अवश्य ही "वेद-रहस्य"के निकलनेमें बहुत श्रम और समय लगेगा। अपने पाठकोंको हम राय देते हैं कि, इस सूचीके अनेक विषयोंको जाननेके लिये तबतक हमारे द्वारा सम्पादित "गङ्गा"के विशेषाङ्क "वेदाङ्क" को ही वे मँगा देखें। उसका मूल्य २॥) रु० है।

अपनी अल्पज्ञता और अज्ञताके कारण इस ग्रन्थमें विद्यमान त्रुटियोंके लिये हम विद्वानोंसे बार-बार क्षमा-याचना करते हैं।

कृष्णगढ़,
ज्येष्ठ पूर्णिमा, १९९३ विक्रमीय

रामगोविन्द त्रिवेदी
गौरीनाथ झा

---

# अष्टम (अन्तिम) अष्टककी कुछ जानने योग्य बातें

इन्द्रके द्वारा आथर्वण दध्यङ्का शिरश्छेद १०।४८।२
त्वष्टाके द्वारा निर्मित इन्द्रका लोहेका वज्र १०।४८।३
गुङ्गुओंके देशमें
इन्द्र द्वारा दिवोदासकी प्रतिष्ठा १०।४८।८
कुत्स ऋषिके वशमें
वेतसु देशका किया जाना १०।४९।४
इन्द्रके द्वारा निन्यानवे नगरों
और सात शत्रु-पुरियोंका विध्वंस १०।४९।८
अखिल-ब्रह्माण्ड-दर्शक इन्द्र १०।५०।४
३३३९ देवोंके द्वारा अग्निका पूजन १०।५२।६
चारो वर्णों और निषादका उल्लेख ✓ १०।५५।२
३३ देवोंका उल्लेख १०।५५।३
प्रजापति और उषाका संगमन १०।६१।५
सावर्णि मनुके भोजनके लिये
यदु और तुर्वका पशु-दान १०।६२।१०
राजा नहुषके पुत्र ययातिके यज्ञकी बात १०।६३।१
सरस्वती, सरयू
आदि इक्कीस नदियोंका उल्लेख १०।६४।९
अश्विद्वयके द्वारा भुज्युको विपत्तिसे
बचाना, वध्रिमतीको पिङ्गल-वर्ण पुत्र देना,
विमद ऋषिको सुन्दरी भार्या देना और विश्वक
ऋषिको विष्णाप्व नामका पुत्र देना १०।६५।१२
धानकी कोठीका उल्लेख १०।६८।३
सूपसे सत्तूका फटकना १०।७१।२
हल जोतना १०।७१।९ ✓
अदितिसे दक्ष और
दक्षसे अदितिकी उत्पत्ति १०।७२।४ ✓
सिन्धु, गङ्गा, यमुना, सरस्वती, पंजाबकी पाँच नदियों तथा सिन्धुकी पूर्वी और पश्चिमी नदियोंका मार्मिक विवरण १०।७५ सूक्त
चादर, मघा, पूर्वा फाल्गुनी
और उत्तरा फाल्गुनीका उल्लेख १०।८५।१३
बधूके वस्त्रसे पतिके
शरीरको ढकनेसे हानि १०।८५।३०
मलिन, दूषित, अग्राह्य
और फटे वस्त्रका उल्लेख १०।८५।३४—३५
नवोढ़ा बधूको सास, ससुर, ननद
और देवरकी स्वामिनी बननेका उपदेश १०।८५।४६
वराह और कुक्कुरका उल्लेख १०।८६.४
इन्द्रके द्वारा साँढ़ोंका भक्षण १०।८६।१४ ✓
इन्द्र और इन्द्राणीमें
संगमनकी बात-चीत १०।८६।१६—१७
मनु-पुत्री पर्शुका
बीस पुत्रोंको उत्पन्न करना १०।८६।२३
अग्निके लौह-दन्त १०।८७।२
उड़नेवाले पक्षियों और सर्पका उल्लेख १०।८८।४
"सर्वमेध" (जिसमें सबका
हवन किया जाता है) १०।८८।९ ✓



भारत-प्रसिद्ध गिद्धौर-राज्यके अधिपति

महाराजा चन्द्रमौलीश्वरप्रसाद सिंह बहादुर

# समर्पण

जो वैदिक धर्मके अनन्य भक्त हैं, जिनका हिन्दी-साहित्य प्रेम भारत-प्रसिद्ध है, जो हिन्दू-जातिके अभ्युदयके लिये सदा चिन्तित रहते हैं, जो हिन्दू-संस्कृतिके उन्नयनके लिये पानीकी तरह रुपये बहाते रहते हैं, जिनकी दान-परायणतासे कितनी ही संस्थाएँ चल रही हैं, जो विद्वानों और ब्राह्मणोंके आश्रय-स्थल हैं, जो प्रजाकी भलाई करना ही अपना पवित्र राज-धर्म समझते हैं, जो अध्ययन और मननमें ही अपना अधिक समय व्यतीत करते हैं, जो शासन-निपुणता, सदाचारिता, दान परायणता, निरहंकारिता और धार्मिकताकी दिव्य मूर्ति हैं, उन

वीर-व्याघ्र, मृगया-प्रवीण, चन्देलक्षत्रियकुलभूषण और भारतवर्षके प्राचीन राज्य

गिद्धौरराज्यके स्वनामधन्य अधिपति

## महाराजा चन्द्रमौलीश्वरप्रसाद सिंह बहादुर

—के—

कमनीय कर-कमलोंमें

सप्रेम समर्पित

रामगोविन्द त्रिवेदी
गौरीनाथ झा



# ऋग्वेद-संहिता

( हिन्दी-टीका-सहित )



## ८ अष्टक । १० मण्डल । १ अध्याय । ४ अनुवाक ।

### ४६ सूक्त

अग्नि देवता । भालन्दन वत्सप्रि ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

प्र होता जातो महान्नभोविन्नृषद्वा सीददपामुपस्थे ।
दधिर्यो धायि स ते वयांसि यन्ता वसूनि विधते तनूपाः ॥१॥
इमं विधन्तो अपां सधस्थे पशुं न नष्टं पदैरनुग्मन् ।
गुहा चतन्तमुशिजो नमोभिरिच्छन्तो धीरा भृगवोऽविन्दन् ॥२॥

१ जो अग्नि मनुष्यों ( वा विद्युद्रूपसे अन्तरीक्ष ) में रहते हैं, जो जल ( वा कर्मोंके समीप वेदीपर ) में रहते हैं और जो आकाशके ज्ञानी हैं ( क्योंकि आकाशमें ही अग्निका जन्म हुआ है ); वह गुणोंके कारण पूज्य होकर इस समय यजमानोंके होता हुए हैं। अग्नि, यज्ञ-धारक होकर, वेदीपर रखे गये हैं। वत्सप्रि, तुम उनकी पूजा करते हो। वह तुम्हारे देह-रक्षक होकर तुम्हें अन्न और सम्पत्ति दें।

२ जलके बीच स्थित अग्निको परिचारक ऋषियोंने, चोरोंसे अपहृत पशुके समान, खोजा। ऋषियोंमें अभिलाषी और पण्डित भृगुवंशीयोंने स्तुति करते-करते एकान्त स्थानमें स्थित अग्निको प्राप्त किया।

इमं त्रितो भूर्यविन्ददिच्छन्वैभूवसो मूर्धन्यघ्न्यायाः ।
स शेवृधो जात आ हर्म्येषु नाभिर्युवा भवति रोचनस्य ॥३॥
मन्द्रं होतारमुशिजो नमोभिः प्राञ्चं यज्ञं नेतारमध्वराणाम् ।
विशामकृण्वन्नरतिं पावकं हव्यवाहं दधतो मानुषेषु ॥४॥
प्र भूर्जयन्तं महां विपोधां मूरा अमूरं पुरां दर्माणम् ।
नयन्तो गर्भं वनां धियं धुर्हिरिश्मश्रुं नार्वाणं धनर्चम् ॥५॥
नि पस्त्यासु त्रितः स्तभूयन् परिवीतो योनौ सीददन्तः ।
अतः सङ्गृभ्या विशां दमूना विधर्मणायन्त्रैरीयते नॄन् ॥६॥
अस्याजरासो दमामरित्रा अर्चद्धूमासो अग्नयः पावकाः ।
श्वितीचयः श्वात्रासो भुरण्यवो वनर्षदो वायवो न सोमाः ॥७॥
प्र जिह्वया भरते वेपो अग्निः प्र वयुनानि चेतसा पृथिव्याः ।
तमायवः शुचयन्तं पावकं मन्द्रं होतारं दधिरे यजिष्ठम् ।८॥

---

३ पानेकी इच्छावाले विभूवसके पुत्र त्रित ऋषिने इन महान् अग्निको भूमिपर पाया। सुखके वर्द्धक और यजमान-गृहोंमें उत्पन्न तरुण अग्नि स्वर्ग-फलके नाभि हैं।

४ अभिलाषी ऋषियोंने मदकर, होता, आहवनीय, यजनीय, यज्ञके प्रापक, गतिशील, शोधक, हविर्वाहक और मनुष्योंमें प्रजापति अग्निको स्तुतियोंसे प्रसन्न किया।

५ स्तोता, तुम विजयी, महान् और मेधावियोंके धारक अग्निकी स्तुति करो। सभी मनुष्य ज्ञानी, पुरियोंके ध्वंसक, अरणि-गर्भ, स्तुत्य, हरित लोमवाले, ज्वालासे युक्त और प्रीति-स्तोत्र अग्निको हवि देकर अपने कर्म पा लेते हैं।

६ अग्निकी गार्हपत्य आदि तीन मूर्त्तियाँ हैं। अग्नि यजमान-गृहोंको स्थिर करनेवाले और ज्वालाओंवाले हैं। वह यज्ञ-गृहमें अपनी वेदीपर बैठते हैं। अग्नि प्रजा द्वारा प्रदत्त हवि आदि लेकर यजमानोंके लिये दानेच्छुक होकर तथा प्रजाके लिये शत्रुओंके दमनके साथ देवोंके पास जाते हैं।

७ इस यजमानके पास अनेक अग्नि हैं, जो सब अजर, शत्रुओंके शासक, पूजनीय ज्वालाओंवाले, शोधक, श्वेतवर्ण, क्षिप्रधर्मा, भरणशील, वनमें रहनेवाले और सोमके समान शीघ्रगामी हैं।

८ जो अग्नि ज्वालाके द्वारा कर्मका धारण करते हैं और जो पृथिवीके रक्षणके लिये अनुग्रह-पूर्वक स्तोत्रोंको धारण करते हैं, गतिशील मनुष्य उन दीप्त, शोधक, स्तवनीय, आह्वाता और यजनीय अग्निको धारण करते हैं।

द्यावा यमग्निं पृथिवी जनिष्टामापस्त्वष्टा भृगवो यं सहोभिः ।
ईळेन्यं प्रथमं मातरिश्वा देवास्ततक्षुर्मनवे यजत्रम् ॥९॥
यं त्वा देवा दधिरे हव्यवाहं पुरुस्पृहो मानुषासो यजत्रम् ।
स यामन्नग्ने स्तुवते वयो धाः प्र देवयन्यशसः सं हि पूर्वीः ॥१०॥

## ४७ सूक्त

वैकुण्ठ इन्द्र देवता । × आङ्गिरस सप्तगु ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

जगृभ्मा ते दक्षिणमिन्द्र हस्तं वसूयवो वसुपते वसूनाम् ।
विद्मा हि त्वा गोपतिं शूर गोनामस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिन्दाः ॥१॥
स्वायुधं स्ववसं सुनीथं चतुःसमुद्रं धरुणं रयीणाम् ।
चर्कृत्यं शंस्यं भूरिवारमस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिं दाः ॥२॥

९ ये वे ही अग्नि हैं, जिन्हें द्यावापृथिवीने जन्म दिया है, जिन्हें जल, त्वष्टा और भृगुओंने स्तोत्रादि साधनोंसे प्राप्त किया था, जो स्तुत्य हैं और जिन्हें मातरिश्वा (वायु) और अन्य देवोंने मनुष्योंके (वा मनुके) यज्ञको करनेके लिये बनाया है।

१० अग्नि, तुम हविर्वाहक हो । देवोंने तुम्हें धारण किया है। अभिलाषी मनुष्योंने यज्ञके लिये तुम्हें धारण किया है। अग्नि, यज्ञमें मुझ स्तोताको अन्न दो । अग्नि, देव-भक्त यजमान यश प्राप्त करता है।

१ अनेक धनोंके स्वामी इन्द्र, धनाभिलाषी हम तुम्हारे दाहिने हाथको पकड़ते हैं। शूर इन्द्र, तुम्हें हम अनेक गौओंके स्वामी जानते हैं । फलतः हमें विचित्र और वर्षक धन दो ।

२ तुम्हें हम शोभन अस्त्र और शोभन रक्षणवाले, सुन्दर नेत्रवाले, चारो समुद्रोंको जलसे परिपूर्ण करनेवाले, धन-धारक, बार-बार स्तुत्य और दुःखोंको निवारक जानते हैं । इन्द्र, तुम हमें विचित्र और वर्षक धन दो ।

× सायणाचार्यका कथन है कि, विकुण्ठा नामकी एक स्त्रीने, इन्द्रके समान पुत्रकी प्राप्तिके लिये, कृच्छ्रचान्द्रायण व्रत किया था। इन्द्र दूसरा इन्द्र नहीं देखना चाहते थे; इसलिये स्वयं उन्होंने ही जन्म ग्रहण किया; इसलिये "वैकुण्ठ इन्द्र" नाम पड़ गया ।

सुब्रह्माणं देववन्तं बृहन्तमुरुं गभीरं पृथुबुध्नमिन्द्र ।
श्रुत ऋषिमुग्रमभिमातिषाहमस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिं दाः ॥३॥
सनद्वाजं विप्रवीरं तरुत्रं धनस्पृतं शूशुवांसं सुदक्षम् ।
दस्युहनं पूर्भिदमिन्द्र सत्यमस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिं दाः ॥४॥
अश्वावन्तं रथिनं वीरवन्तं सहस्रिणं शतिनं वाजमिन्द्र ।
भद्रव्रातं विप्रवीरं स्वर्षामस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिं दाः ॥५॥
प्र सप्तगुमृतधीतिं सुमेधां बृहस्पतिं मतिरच्छा जिगाति ।
य आङ्गिरसो नमसोपसद्योऽस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिं दाः ॥६॥
वनीवानो मम दूतास इन्द्रं स्तोमाश्चरन्ति सुमतीरियानाः ।
हृदिस्पृशो मनसा वच्यमाना अस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिं दाः ॥७॥
यत्त्वा यामि दद्धि तन्न इन्द्र बृहन्तं क्षयमसमं जनानाम् ।
अभि तद्द्यावापृथिवी गृणीतामस्मभ्यं चित्रं वृषणं रयिं दाः ॥८॥

---

३ इन्द्र, तुम हमें स्तुति-परायण, देव-भक्त, महान्, विशाल-मूर्त्ति, गभीर, सुप्रतिष्ठित, प्रसिद्ध-ज्ञान, तेजस्वी, शत्रु-दमन-कर्त्ता, पूज्य और वर्षक पुत्र-रूप धन दो।

४ इन्द्र, अन्न पाये हुए, मेधावी, तारक, धन-पूरक, वर्द्धमान, शोभन-बल, शत्रु-घातक, शत्रु-पुरियोंके भेदक, सत्यकर्मा, विचित्र और वर्षक पुत्र-स्वरूप धन हमें दो।

५ इन्द्र, अश्व-युक्त, रथी, वीर-सम्पन्न, अनडुह गौओं आदिसे युक्त, अन्नवान्, कल्याणकारी सेवकोंसे युक्त, विप्रोंसे वेष्टित, सबके लिये सेवक, पूज्य और वर्षक पुत्र-, स्वरूप धन हमें दो।

६ सत्यकर्मा, शोभन-प्रज्ञ और मन्त्र-स्वामी गुरु सप्तगुके पास स्तुति जाती है। मैं अङ्गिरोगोत्रोत्पन्न हूं। नमस्कारके साथ देवोंके पास जाता हूँ। हमारे लिये पूज्य और वर्षक धन दो।

७ मैं जो सब सुन्दर भावोंसे युक्त स्तुतियाँ तैयार करता हूँ, उनका अन्तःकरणसे पाठ करता हूं। ये स्तुतियाँ श्रोताओंके हृदयको छूती हैं। श्रोता लोग, दूतके समान, इन्द्रके निकट प्रार्थना करते हैं। हमें पूज्य और वर्षक धन दो।

८ मैं जो तुमसे माँगता हूं, वह मुझे दो। मुझे एक ऐसा विशाल निवास-स्थान दो, जैसा किसीके भी पास न हो। द्यावापृथिवी इस बातका अनुमोदन करें। हमें पूज्य और वर्षक धन दो।

# ४८ सूक्त

इन्द्र देवता। इन्द्र ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द।

अहं भुवं वसुनः पूर्व्यस्पतिरहं धनानि सं जयामि शश्वतः ।
मां हवन्ते पितरं न जन्तवोऽहं दाशुषे विभजामि भोजनम् ॥१॥
अहमिन्द्रो रोधो वक्षो अथर्वणस्त्रिताय गा अजनयमहेरधि ।
अहं दस्युभ्यः परि नृम्णमाददे गोत्रा शिक्षं दधीचे मातरिश्वने ॥२॥
मह्यं त्वष्टा वज्रमतक्षदायसं मयि देवासोऽवृजन्नपि क्रतुम् ।
ममानीकं सूर्यस्येव दुष्टरं मामार्यन्ति कृतेन कर्त्वेन च ॥३॥
अहमेतं गव्ययमश्व्यं पशुं पुरीषिणं सायकेना हिरण्ययम् ।
पुरू सहस्रा नि शिशामि दाशुषे यन्मा सोमास उक्थिनो अमन्दिषुः ॥४॥
अहमिन्द्रो न परा जिग्य इद्धनं न मृत्यवेऽव तस्थे कदाचन ।
सोममिन्मा सुन्वन्तो याचता वसु न मे पूरवः सख्ये रिषाथन ॥५॥

१ मैं ही धनका मुख्य स्वामी हूं। शत्रु-धनको जीतनेवाला भी मैं ही हूं। मुझे ही मनुष्य बुलाते हैं। जैसे पुत्र पिताको धन देते हैं, वैसे ही मैं भी हविर्दाता यजमानको अन्न देता हूं।

२ मैंने दध्यङ् (आथर्वण) ऋषिका शिर काट डाला था (क्योंकि दध्यङ्ने इन्द्रके मना करने पर भी गोपनीय मधुविद्याको अश्विद्वयको बता दिया था)। कुएँमें गिरे त्रितके उद्धारके लिये मैंने मेघमें जल दिया था। मैंने शत्रुओंसे धन लिया था। मातरिश्वाके पुत्र दधीचिके लिये बरसनेकी इच्छासे मैंने जल-रक्षक मेघोंको मारा था।

३ त्वष्टाने मेरे लिये लोहेका वज्र बनाया था। मेरे लिये देवता लोग यज्ञ करते हैं। मेरी सेना सूर्यके ही समान दुर्गम्य हैं। वृत्र-वधादि करनेके कारण मेरे पास सब जाते हैं।

४ जिस समय यजमान मुझे स्तोत्र और सोमके द्वारा तृप्त करते हैं, उस समय मैं शत्रुके गौ, अश्व, हिरण्य और क्षीर आदिसे युक्त पशुदलको, आयुधसे, जीतता हूं और दाता यजमानके शत्रु-विनाशके लिये अनेकानेक शस्त्रोंको तेज करता हूं।

५ मैं सब धनोंका स्वामी हूं। मेरे धनका कोई पराभव नहीं कर सकता। मेरे भक्त कभी मृत्यु-पात्र नहीं होते अथवा मैं मृत्युके सामने कभी नीचा नहीं होता हूं। यजमानो, मनोऽभिलषित धन मुझसे ही माँगो। पुरुओ, मनुष्य लोग मेरी मैत्री नहीं नष्ट करें।

अहमेतान्छाश्वसतो द्वाद्वेन्द्रं ये वज्रं युधयेऽकृण्वत ।
आह्वयमानाँ अव हन्मनाहनं दृह्ला वदन्ननमस्युर्नमस्विनः ॥६॥
अभीदमेकमेको अस्मि निष्षालभी द्वा किमु त्रयः करन्ति ।
खले न पर्षान् प्रति हन्मि भूरि किं मा निन्दन्ति शत्रवोऽनिन्द्राः ॥७॥
अहं गुङ्गुभ्यो अतिथिग्वमिष्करमिषं न वृत्रतुरं विक्षु धारयम् ।
यत् पर्णयघ्न उत वा करञ्जहे प्राहं महे वृत्रहत्ये अशुश्रवि ॥८॥
प्र मे नमी साप्य इषे भुजे भूद्गवामेषे सख्या कृणुत द्विता ।
दिद्युं यदस्य समिथेषु मंहयमादिदेनं शंस्यमुक्थ्यं करम् ॥९॥
प्र नेमस्मिन्ददृशे सोमो अन्तर्गोपा नेममाविरस्था कृणोति ।
स तिग्मशृङ्गं वृषभं युयुत्सन्द्रुहस्तस्थौ बहुले बद्धो अन्तः ॥१०॥

---

६ जो प्रबल निश्वास करके, दो-दो करके, अस्त्रधारक इन्द्रके साथ युद्ध करनेको प्रस्तुत हुए थे और जो स्पर्द्धाके साथ मुझे बुलाते थे, कठोर वाक्य कहते हुए उन्हें मैंने ऐसा आघात किया कि, वे मर गये। वे नत हुए; मैं नत होनेका नहीं।

७ एक शत्रु आवे, तो उसे भी हरा सकता हूं। दो आवें, तो उन्हें भी हरा सकता हूं। यदि तीन ही आवें, तो मेरा क्या बिगाड़ सकते हैं? जैसे किसान, धान मलनेके समय, अनायास ही पुराने धान्य-स्तम्भोंको मल डालता है, वैसे ही निष्ठुर शत्रुओंको मैं मार डालता हूं।

८ मैंने ही गुङ्गुओंके देशमें, प्रजाके बीच, अतिथिग्वके पुत्र दिवोदासको प्रतिष्ठित किया था। वह गुङ्गुओंके शत्रुओंका संहार करते हैं, विपत्तिका निवारण करते हैं और अन्नके समान उनका पालन करते हैं। पर्णय और करञ्ज नामके शत्रुओंके बधसे युक्त संग्राममें मैं भली भाँति विख्यात हुआ था।

९ मेरा स्तोता सबके लिये आश्रयणीय, अन्नवान् और भोगदाता हैं। मेरे स्तोताको लोग गोदाता और मित्र मानते हैं। मैं अपने स्तोताकी विजयके लिये, युद्धमें, आयुध ग्रहण करता हूं। स्तोताको मैं स्तुत्य करता हूं।

१० दोमेंसे एक सोम-यज्ञ करता है। पालक इन्द्रने उसके लिये वज्र धारण करके उसे श्री-सम्पन्न बनाया। तीक्ष्णतेजा सोम, यज्ञ-कर्त्ताके साथ शत्रु युद्ध करनेको उद्यत हुआ; परन्तु अन्धकारके बीच बँध गया।

आदित्यानां वसूनां रुद्रियाणां देवो देवानां न मिनामि धाम ।
ते मा भद्राय शवसे ततक्षुरपराजितमस्तृतमषाह्ळम् ॥११॥



## ४९ सूक्त

वैकुण्ठ इन्द्र देवता । इन्द्र ऋषि । जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

अहं दां गृणते पूर्व्यं वस्वहं ब्रह्म कृणवं मह्यं वर्धनम् ।
अहं भुवं यजमानस्य चोदितायज्वनयः साक्षि विश्वस्मिन् भरे ॥१॥
मां धुरिन्द्रं नाम देवता दिवश्च ग्मश्चापां च जन्तवः ।
अहं हरि वृषणा विव्रता र ू अहं वज्रं शवसे धृष्ण्वाददे ॥२॥
अहमत्कं कवये शिश्नथं हथैरहं कुत्समावमाभिरूतिभिः ।
अहं शुष्णस्य श्नथिता वधर्यमन्न यो रर आर्यन्नाम दस्यवे ॥३॥

११ इन्द्र आदित्यों वस्तुओं और रुद्रों (वा मरुतों) के स्थानको नहीं नष्ट करते । मुझ अपराजित, अहिंसित और अनभिभूतको इन देवोंने कल्याण और अन्नके लिये बनाया है ।



१ स्तोताको मैंने मुख्य धन दिया । यज्ञानुष्ठान मेरे लिये वर्द्धक है । अपने लिये यजमानके धनका प्रेरक मैं ही हूं । अयाज्ञिकको सारे संग्रामोंमें हराता हूं ।

२ स्वर्गके देवता, भूचर और जलचर जन्तु मेरा नाम इन्द्र रखे हुए हैं । युद्धमें जानेके लिये मैं हरितवर्ण, पौरुषशाली, विविध कर्मा और लघुगामी अश्वोंको रथमें जोतता हूं । धर्षक वज्रको, बलके लिये, धारण करता हूं ।

३ मैंने, उशना ऋषिके मङ्गलके लिये, अत्क नामक व्यक्तिको, प्रहारके द्वारा, ताड़ित किया था । मैंने रक्षाके उपयोगी अनेक कार्य करके कुत्सको बचाया था । शुष्णके बधके लिये मैंने वज्र धारण किया था । दस्युजातिका नाम मैंने आर्य नहीं रखा ।

स्मदिभं च रन्धयम् ॥
अहं पितेव वेतसूँरभिष्टये तुग्रं कुत्साय स्मदिभं च रन्धयम् ॥
अहं भुवं यजमानस्य राजनि प्र यद्भरे तुजये न प्रियाधृषे ॥४॥
अहं रन्धयं मृगयं श्रुतर्वणे यन्माजिहीत वयुना चनानुषक् ।
अहं वेशं नम्रमायवेऽकरमहं सव्याय पड्गृभिमरन्धयम् ॥५॥
अहं स यो नववास्त्वं बृहद्रथं सं वृत्रेव दासं वृत्रहारुजम् ॥
यद्वर्धयन्तं प्रथयन्तमानुषग्दूरे पारे रजसो रोचनाकरम् ॥६॥
अहं सूर्यस्य परि याम्याशुभिः प्रैतशेभिर्वहमान ओजसा ।
यन्मा सावो मनुष आह निर्णिज ऋधक्कृषे दासं कृत्व्यं हथैः ॥७॥
अहं सप्तहा नहुषो नहुष्टरः प्राश्रावयं शवसा तुर्वशं यदुम् ॥
अहं न्यन्यं सहसा सहस्करं नव व्राधतो नवतिं च वक्षयम् ॥८॥

---

४ मैंने पिताके समान वेतसु नामका देश कुत्स ऋषिके वशमें कर दिया था। तुग्र और स्मदिभको भी कुत्सके वशमें कर दिया था। मैं यजमानको श्री-सम्पन्न कर देता हूं। पुत्र समझकर उसे प्रिय वस्तु देता हू, जिससे वह दुर्द्धर्ष हो उठे।

५ मैंने उस समय श्रुतर्वा ऋषिके वशमें मृगय असुरको कर दिया था, जिस समय उन्होंने मेरी स्तुति की थी। मैंने वेशको आयुके और षड्गृभिको सव्यके वशमें कर दिया था।

६ वृत्रबधके समान ही मैंने नववास्त्व और बृहद्रथका बध किया था। उस समय ये दोनों वर्द्ध-मान और प्रसिद्ध हो रहे थे। इन्हें मैंने उज्वल संसारसे बाहर निकाल दिया था।

७ शीघ्रगामी अश्वोंके द्वारा ढोये जाकर मैं अपने तेजसे सूर्यकी चारो ओर प्रदक्षिणा करता हूं। जिस समय यजमानके सोमाभिषवके लिये मुझे बुलाया जाता है, उस समय हथियारोंसे मैं मारने योग्य शत्रुको दूर करता हूं।

८ मैं सात शत्रु-पुरियोंको ध्वस्त करनेवाला हूं। मैं सबसे बड़ा बन्धन-कर्त्ता हूं। बली जानकर मैंने तुर्वश और यदुको प्रसिद्ध किया है। मैंने अन्य स्तोताओंको बलिष्ठ बनाया है। मैंने निन्यानबे नगरोंको नष्ट किया है।

अहं सप्त स्रवतो धारयं वृषा द्रवित्न्वः पृथिव्यां सीरा अधि ।
अहमर्णांसि वि तिरामि सुक्रतुर्युधा विदं मनवे गातुमिष्टये ॥९॥
अहं तदासु धारयं यदासु न देवश्चन त्वष्टाधारयद्रुशत् ।
स्पार्हं गवामूधःसु वक्षणास्वा मधोर्मधु श्वात्र्यं सोममाशिरम् ॥१०॥
एवा देवाँ इन्द्रो विव्ये नॄन् प्र च्यौत्नेन मघवा सत्यराधाः ।
विश्वेत्ता ते हरिवः शचीवोऽभि तुरासः स्वयशो गृणन्ति ॥११॥

## ५० सूक्त

देवता और ऋषि पूर्ववत्। जगती, अभिसारिणी, त्रिष्टुप् आदि छन्द।

प्र वो महे मन्दमानायान्धसोऽर्चा विश्वानराय विश्वाभुवे ।
इन्द्रस्य यस्य सुमखं सहो महि श्रवो नृम्णं च रोदसी सपर्यतः ॥१॥

---

९ मैं जल-वर्षक हूं। जो सात सिन्धु आदि नदियाँ, द्रवरूपसे, पृथिवीपर प्रवाहित हो रही हैं, उन सबको मैंने ही यथास्थान रखा है। मैं शोभन-कर्मा हूं। मैं ही जल-वितरण करता हूं। युद्ध करके मैंने यज्ञकर्त्ताके लिये मार्ग परिष्कृत कर दिया है।

१० गायोंके स्तनमें मैंने ऐसा स्पृहणीय, दीप्त और मधुर दुग्ध रखा है, जैसा कोई भी देवता नहीं रख सकता। वह स्तन नदीके समान दूधका वहन करता है। सोमके साथ मिलानेपर दुग्ध बहुत ही सुखकर हो जाता है।

११ (ऋषि—रूपसे इन्द्रकी उक्ति—) इस प्रकार इन्द्र अपने प्रभावसे देवों और मनुष्योंको सौभाग्य-सम्पन्न करते हैं। इन्द्रके पास धन है; वही यथार्थ धनी हैं। विविध-कर्मा और अश्व-युक्त इन्द्र, तुम्हारा काय तुम्हारे अधीन है। अतीव व्यस्त होकर ऋत्विक् लोग तुम्हारा उन कार्योंकी प्रशंसा करते हैं।



१ स्तोता, तुम्हारे महान् सोमसे इन्द्र प्रसन्न होते हैं। वह सबके नेता और सबके सृष्टि कर्त्ता हैं। उनकी पूजा करो। इन्द्रकी आश्चर्यजनक शक्ति, विपुल कीर्त्ति और सुख-सम्पत्तिकी सारा द्युलोक और मनुजलोक, प्रशंसा करता है।

सो चिन्नु सख्या नर्य इन स्तुतश्चर्कृत्य इन्द्रो मावते नरे ।
विश्वासु धूर्षु वाजकृत्येषु सत्पते वृत्रे वाप्स्वभि शूर मन्दसे ॥२॥
के ते नर इन्द्र ये त इषे ये ते सुम्नं सधन्यमियक्षान् ।
के ते वाजायासुर्याय हिन्विरे के अप्सु स्वासूर्वरासु पौंस्ये ॥३॥
भुवस्त्वमिन्द्र ब्रह्मणा महान् भुवो विश्वेषु सवनेषु यज्ञियः ।
भुवो नॄँश्च्यौत्नो विश्वस्मिन् भरे ज्येष्ठश्च मन्त्रो विश्वचर्षणे ॥४॥
आवा नु कं ज्यायान्यज्ञवनसो महीं त ओमात्रां कृष्टयो विदुः ।
असो नु कमजरो वर्धाश्च विश्वेदेता सवना तूतुमा कृषे ॥५॥
एता विश्वा सवना तूतुमा कृषे स्वयं सूनो सहसो यानि दधिषे ।
वराय ते पात्रं धर्मणे तना यज्ञो मन्त्रो ब्रह्मोद्यतं वचः ॥६॥

२ इन्द्र सबके स्तुत्य और सबके प्रभु हैं। वह बन्धुके समान मनुष्यके हितैषी हैं। मेरे समान मनुष्यको उनकी सदा सेवा करनी चाहिये। वीर और साधु-पालक इन्द्र, सब प्रकारके बड़े कार्यों और बल-साध्य व्यापारके समय तथा मेघसे वृष्टि-प्राप्तिके लिये तुम्हारी स्तुति करनी चाहिये।

३ इन्द्र, वे सौभाग्यशाली कौन हैं, जो तुमसे अन्न, धन और सुख-सम्पदा पानेके अधिकारी हैं। वे कौन हैं, जो तुम्हें असुर-वध-समर्थ बल पानेके लिये सोमरस प्रेरित करते हैं। वे कौन हैं, जो अपनी उर्वरा भूमिमें वृष्टि-जल और पौरुष पानेके लिये सोमरस प्रदान करते हैं।

४ इन्द्र, यज्ञानुष्ठानके द्वारा तुम महान् हुए हो। सारे यज्ञोंमें तुम यज्ञ-भाग पानेके अधिकारी हो। तुम सारे हो युद्धोंमें प्रधान-प्रधान शत्रुओंके ध्वंसक हुए हो। अखिल-ब्रह्माण्ड-दर्शक इन्द्र, तुम सर्व-श्रेष्ठ मन्त्र-रूप हो।

५ तुम सर्व-श्रेष्ठ हो। यजमानोंकी रक्षा करो। मनुष्य जानते हैं कि, तुम्हारे पास महती रक्षा प्राप्त की जाती है। तुम अजर होओ, बढ़ो। ऐसा करो कि, यह सोम-याग शीघ्र सम्पन्न हो।

६ बली इन्द्र जिन सोम-यज्ञोंको तुम धारण किये रहते हो, उनको शीघ्र सम्पन्न करते हो तुम्हारे पास आश्रय पानेके लिये यह सोमपात्र, यह सम्पत्ति, यह यज्ञ, यह मन्त्र और यह पवित्र वाक्य उद्यत हैं।

ये ते विप्र ब्रह्मकृतः सुते सचा वसूनां च वसुनश्च दावने ।
प्र ते सुम्नस्य मनसा पथा भुवन्मदे सुतस्य सोम्यस्यान्धसः ॥७॥



## ५१ सूक्त

अग्नि आदि देव-वृन्द देवता तथा ऋषि। त्रिष्टुप् आदि छन्द ।

महत्तदुल्बं स्थविरं तदासीद्येनाविष्टितः प्रविवेशिथापः ।
विश्वा अपश्यद्बहुधा ते अग्ने जातवेदस्तन्वो देव एकः ॥१॥
को मा ददर्श कतमः स देवो यो मे तन्वो बहुधा पर्यपश्यत् ।
क्वाह मित्रावरुणा क्षियन्त्यग्नेर्विश्वाः समिधो देवयानीः ॥२॥
ऐच्छाम त्वा बहुधा जातवेदः प्रविष्टमग्ने अप्स्वोषधीषु ।
तं त्वा यमो अचिकेच्चित्रभानो दशान्तरुष्यादतिरोचमानम् ॥३॥

---

७ मेधावी इन्द्र, स्तोत्र-निरत स्तोता लोग नाना प्रकारका धन पानेकी इच्छासे एकत्र होकर तुम्हारे लिये सोम-यज्ञ करते हैं। वे, सोम-रूप अन्न प्रस्तुत होनेके पश्चात् जिस समय आमोद-आह्लाद प्रारम्भ होता है, उस समय स्तुति-रूप साधनसे सुख-लाभके अधिकारी हों।

---

१ (अग्निहविर्वहन-कार्यमें उद्युक्त होकर जलमें छिप गये थे। उन्हींके प्रति देवोंकी उक्ति—) अग्नि, तुम अतीव प्रकाण्ड और स्थूल आच्छादनसे वेष्टित होकर जलमें पैठे थे। ज्ञात-प्रज्ञ अग्नि, तुम्हारे अनेक प्रकारके शरीरको एक देवताने देखा।

२ (अग्निकी उक्ति—) मुझे किसने देखा था? वह कौन देवता हैं, जिन्होंने मेरी नाना प्रकारकी देहको देखा था? मित्र और वरुण, अग्निकी वह दीप्त और देवयान-साधन देह कहा है, कहो तो?

३ (देवोंकी उक्ति—) ज्ञातप्रज्ञ अग्नि, जल और औषधियोंमें तुम पैठे हो। तुम्हें हम खोजते हैं। विचित्र किरणोंवाले अग्नि, यम, तुम्हें देखकर, पहचान गये। यमने देखा कि, तुम अपने दस स्थानों (तीन भुवन, अग्नि, वायु, आदित्य, जल, ओषधि, वनस्पति और प्राणि-शरीर) से भी अधिक दीप्त हो रहे हो।

होत्रादहं वरुण बिभ्यदायन्नेदेव मा युनजन्नत्र देवाः ।
तस्य मे तन्वो बहुधा निविष्टा एतमर्थं न चिकेताहमग्निः ॥४॥
एहि मनुर्देवयुर्यज्ञकामोऽरंकृत्या तमसि क्षेष्यग्ने ।
सुगान् पथः कृणुहि देवयानान्वह हव्यानि सुमनस्यमानः ॥५॥
अग्नेः पूर्वे भ्रातरो अर्थमेतं रथीवाध्वानमन्वावरीवुः ।
तस्माद्भिया वरुण दूरमायं गौरो न क्षेप्नोरविजे ज्यायाः ॥६॥
कुर्मस्त आयुरजरं यदग्ने यथा युक्तो जातवेदो न रिष्याः ।
अथा वहासि सुमनस्यमानो भागं देवेभ्यो हविषः सुजात ॥७॥
प्रयाजान्मे अनुयाजांश्च केवलानूर्जस्वन्तं हविषो दत्त भागम् ।
घृतं चापां पुरुषं चौषधीनामग्नेश्च दीर्घमायुरस्तु देवाः ॥८॥

---

४ ( अग्निकी उक्ति—) वरुण, मैं होताके कार्यसे भय पाकर चला आया हूं । मैं चाहता हूं कि देवता लोग अब होम-कार्यमें नियुक्त न करें । इसीलिये मेरी देह नाना स्थानोंमें गयी है । मैं (अग्नि) अब ऐसा कार्य नहीं करना चाहता ।

५ ( देवोंकी उक्ति —) अग्नि, आओ । मनुष्य यज्ञाभिलाषी हुआ है । वह यज्ञका सारा आयोजन कर चुका है और तुम अन्धकारमें हो । देवोंसे होमीय द्रव्य पानेकी इच्छासे सरल मार्ग कर दो । प्रसन्न-चेता होकर हविका वहन करो ।

६ ( अग्निकी उक्ति—) देवो, जैसे रथी दूर मार्गको जाता है, वैसे ही मेरे जेष्ठ तीन भ्राता ( भूपति, भुवनपति और भूतपति ) इस कार्यको करते हुए नष्ट हो गये इसी डरसे मैं दूर चला आया हूं । जैसे श्वेत हरिण धनुर्द्धारीकी ज्यासे डरता है, वैसे ही मैं डरता हूं ।

७ ( देवोंको उक्ति—) ज्ञातप्रज्ञ अग्नि, हम तुम्हें जरारहित आयु देते हैं । इससे तुम नहीं मरोगे। कल्याण-मूर्ति अग्नि, प्रसन्न-चित्त होकर देवोंके पास यथाभाग हव्य ले जाओ ।

८ ( अग्निकी उक्ति—) देवो, यज्ञका प्रथम हविर्भाग ( प्रयाज ) और शेष हविर्भाग ( अनुयाज ) तथा अतीव विपुल भाग मुझे दो । जलका सारभाग घृत, ओषधिसे उत्पन्न प्रधान भाग और दीर्घ आयु दो ।

तव प्रयाजा अनुयाजाश्च केवल ऊर्जस्वन्तो हविषः सन्तु भागाः ।
तवाग्ने यज्ञोऽयमस्तुसर्वस्तुभ्यं नमन्तां प्रदिशश्चतस्रः ॥९॥

## ५२ सूक्त

विश्वदेवगण देवता । अग्नि ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

विश्वेदेवाः शास्तन मा यथेह होता वृतो मनवै यन्निषद्य ।
प्र मे ब्रूत भागधेयं यथा वो येन पथा हव्यमा वो वहानि ॥१॥
अहं होता न्यसीदं यजीयान्विश्वे देवा मरुतो मा जुनन्ति ।
अहरहरश्विनाध्वर्यवं वां ब्रह्मा समिद्भवति साहुतिर्वाम् ॥२॥
अयं यो होता किरु स यमस्य कमप्यूहे य समञ्जन्ति देवाः ।
अहरहर्जायते मासिमास्यथा देवा दधिरे हव्यवाहम् ॥३॥
मां देवा दधिरे हव्यवाहमपम्लुतं बहु कृच्छ्रा चरन्तम् ।
अग्निर्विद्वान्यज्ञं नः कल्पयाति पञ्चयामं त्रिवृतं सप्ततन्तुम् ॥४॥

---

९ (देवोंका कथन—) अग्नि, प्रयाज, अनुयाज, विपुल और असाधारण हविर्भाग तुम्हें मिलेगा। वे सारे यज्ञ भी तुम्हारे ही हों। चारो दिशाएँ तुम्हारे पास अवनत हों।

---

१ विश्वदेव, तुमने मुझे होताके रूपमें वरण किया है। मैं यहाँ बैठकर जो मन्त्र पढ़ूँगा, उसे कह दो। मेरा भाग कौन है और तुम लोगोंका भाग कौन है, यह मुझे कह दो। जिस मार्गसे तुम्हारे पास मैं होमीय द्रव्य ले जाऊंगा, वह भी कह दो।

२ होता होकर मैं यज्ञ करूंगा। इसीसे बैठा हुआ हूं। सारे देवों और मरुतोंने मुझे इस कार्यमें नियुक्त किया है। अश्विद्वय, तुम्हें प्रतिदिन अध्वर्युका कार्य करना होता है। उज्ज्वल सोम स्तोतृ-रूप हो रहे हैं। तुम दोनों सोम पीते हो।

३ होताको क्या करना होता है? होता यजमानके जिस द्रव्यका हवन करते हैं, वह देवोंको मिलता है। प्रतिदिन और प्रतिमास होम होता है। इस कार्यमें देवोंने अग्निको हव्यवाहक नियुक्त किया है।

४ मैं (अग्नि)ने पलायन किया था। मैं अनेक प्रकारके कष्ट करता था। मुझे देवोंने हव्य-वाहन नियुक्त किया है। विद्वान् अग्नि हमारे यज्ञका आयोजन करते हैं। यज्ञके पाँच मार्ग हैं। उसमें तीन बार सोमका निष्पीड़न (सवन-त्रय) किया जाता है और सात छन्दोंमें स्तव किया जाता है।

आ वो यदद्यमृतत्वं सुवीरं यथा वो देवा वरिवः कराणि ।
आ वाह्वोर्वज्रमिन्द्रस्य धेयामथेमा विश्वाः पृतना जयाति ॥५॥
त्रीणि शता त्री सहस्राण्यग्निं त्रिंशच्च देवा नव चासपर्यन् ।
औक्षन् घृतैरस्तृणन् बर्हिरस्मा आदिद्धोतारं न्यसादयन्त ॥६॥



## ५३ सूक्त

अग्नि देवता। देवतागण ऋषि। त्रिष्टुप् और जगती छन्द।

यमैच्छाम मनसा सोऽयमागाद्यज्ञस्य विद्वान् परुषश्चिकित्वान् ।
स नो यक्षद्देवताता यजीयान्नि हि षत्सदन्तरः पूर्वो अस्मत् ॥१॥
अराधि होता निषदा यजीयानभि प्रयांसि सुधितानि हि ख्यत् ।
यजामहै यज्ञियान् हन्त देवाँ ईलामहा ईड्याँ आज्येन ॥२॥

---

५ देवो, मैं तुम्हारी सेवा करता हूं। इसलिये तुमसे प्रार्थना करता हूं कि, मुझे अमर करो और सन्तान दो। मैं इन्द्रके दोनों हाथोंमें वज्र देता हूं। तभी वह इन सारी शत्रु-सेनाओंको जीतते हैं।

६ तीन हजार तीन सौ उनतालीस देवताओंने अग्निकी सेवा की हैं। अग्निको उन्होंने घृतसे अभिषिक्त किया हैं, उनके लिये कुश बिछा दिया है और उन्हें होताके रूपमें यज्ञमें बैठाया है।

---

१ मनसे जिन अग्निकी हम कामना करते थे, वह आ गये हैं। अग्नि यज्ञको जानते हैं। वह अपने अङ्गोंको सम्पूर्ण करते हैं। उनके समान कोई भी यज्ञकर्त्ता नहीं है। वह हमारा यजन करें। यजनीय देवोंके मध्य वह वेदीपर बैठे हुए हैं।

२ अग्नि होता और श्रेष्ठ यज्ञकर्त्ता हैं। वेदीपर बैठकर आहुतिके योग्य हुए हैं। अग्नि भली भाँति रखे हुए चरु, पुरोडाश आदिको चारो ओरसे देख रहे हैं। इस लिये कि, आहुतिपात्र देवोंका शीघ्र यज्ञ किया जाय और स्तुत्य देवोंकी स्तुति की जाय।

साध्वीमकर्देववीतिं नो अद्य यज्ञस्य जिह्वामविदाम गुह्याम् ।
स आयुरागात् सुरभिर्वसानो भद्रामकर्देवहूतिं नो अद्य ॥३॥
तदद्य वाचः प्रथमं मसीय येनासुराँ अभि देवा असाम ।
ऊर्जाद उत यज्ञियासः पञ्च जना मम होत्रं जुषध्वम् ॥४॥
पञ्च जना मम होत्रं जुषन्तां गोजाता उत ये यज्ञियासः ।
पृथिवी नः पार्थिवात् पात्वंहसोऽन्तरिक्षं दिव्यात् पात्वस्मान् ॥५॥
तन्तुं तन्वन्रजसो भानुमन्विहि ज्योतिष्मतः पथो रक्ष धिया कृतान् ।
अनुल्बणं वयत जोगुवामपो मनुर्भव जनया दैव्यं जनम् ॥६॥
अक्षानहो नह्यतनोत सोम्या इष्कृणुध्वं रशना ओत पिंशत ।
अष्टावन्धुरं वहताभितो रथं येन देवासो अनयन्नभि प्रियम् ॥७॥

---

३ हम लोगोंका देवागमन-रूप यज्ञ-कार्य है, उसे अग्नि सुसम्पन्न करें। यज्ञकी जो गूढ़ जिह्वा (अग्नि) है, उसे हम पा चुके हैं। अग्नि सुरभि होकर और दीर्घ आयु पाकर आये हैं। देवाह्वान-रूप यज्ञको अग्निने पूर्ण किया है।

४ जिस वाक्यका उच्चारण करनेपर हम असुरोंका पराभव कर सकें, उस सर्व श्रेष्ठ वाक्यका हम उच्चारण करें। अन्नभक्षक, यज्ञ-योग्य और पञ्चजनो (देवमनुष्यादिको), तुम लोग हमारे होम-कार्यका सेवन करो।

५ पञ्चजन (देवादि) मेरे होत्रका सेवन करें। हव्यके लिये उत्पन्न और यज्ञार्ह देवता मेरे होत्रका सेवन करें। पृथिवी हमें पापसे बचावे। अन्तरिक्ष हमें पापसे बचावे।

६ अग्नि, यज्ञ विस्तार करते हुए इस लोकके दीप्ति-कर्त्ता सूर्यके अनुगामी बनो (सूर्यमण्डलमें पैठो)। सत्कर्म द्वारा जिन ज्योतिर्मय मार्गों (देवयानों) को प्राप्त किया जाता है, उनकी रक्षा करो। वह अग्नि स्तोताओंका कार्य निर्दोष कर दें। अग्नि, तुम स्तवनीय बनो और देवोंको यज्ञाभिगामी करो।

७ (यज्ञागमनेच्छु देवता कहते हैं—) सोम-योग्य देवो, रथमें जोतने योग्य घोड़ोंको रथमें जोतो। घोड़ेका लगाम साफ करो। घोड़ोंको अलङ्कृत करो। आठ सारथियोंके बैठने योग्य रथोंको, सूर्य-रथके साथ, यज्ञमें ले जाओ। इसी रथसे देवता अपनेको ले जाते हैं।

अश्मन्वती रीयते सं रभध्वमुत्तिष्ठत प्र तरता सखायः ।
अत्रा जहाम ये असन्नशेवाः शिवान्वयमुत्तरेमाभि वाजान् ॥८॥
त्वष्टा माया वेदपसामपस्तमो बिभ्रत्पात्रा देवपानानि शन्तमा ।
शिशीते नूनं परशुं स्वायसं येन वृश्चादेतशो ब्रह्मणस्पतिः ॥९॥
सतो नूनं कवयः संशिशीत वाशीभिर्याभिरमृताय तक्षथ ।
विद्वांसः पदा गुह्यानि कर्तन येन देवासो अमृतत्वमानशुः ॥१०॥
गर्भे योषामदधुर्वत्समासन्यपीच्येन मनसोत जिह्वया ।
स विश्वाहा सुमना योग्या अभि सिषासनिर्वनते कार इज्जितिम् ॥११॥

—:०:—

## ५४ सूक्त

इन्द्र देवता । वामदेवीय बृहदुक्थ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

तां सु ते कीर्तिं मघवन्महित्वा यत्त्वा भीते रोदसी अह्वयेताम् ।
प्रावो देवाँ आतिरो दासमोजः प्रजायै त्वस्यै यदशिक्ष इन्द्र ॥१॥

८ अश्मन्वती नामकी नदी बह रही है। प्रस्तुत होकर इसे लाँघ जाओ। मित्र देवो, जो कुछ असुख था, उसे छोड़कर और नदी पार कर हम अन्न पावेंगे।

९ त्वष्टा पात्र निर्माण करना जानते हैं। उन्होंने देवोंके लिये अतीव सुन्दर पान पात्र बनाये हैं। वह उत्तम लोहेसे बनाये गये कुठारको तेज कर रहे हैं। उसीसे ब्रह्मणस्पति पात्र बनानेके योग्य काठकोकाटते हैं।

१० मेधावियो, जिन कुठारोंसे अमृत-पानके लिये ( अमर होनेके लिये ) पात्र बनाया करते हो, उन्हें भली भाँति तेज करो। विद्वानो, तुम ऐसा गोपनीय वास-स्थान बनाओ, जिससे देव अमर हुए थे।

११ मृत गायोंमेंसे एक गायको ऋभुओंने रखा और उसके मुखमें एक बछड़ा भी रखा। उनकी इच्छा देवता बननेकी थी। इस कार्यको सम्पन्न करनेका उपाय उनका कुठार है। प्रतिदिन ऋभुगण अपने योग्य उत्तमोत्तम स्तोत्र ग्रहण करते हैं। वह अवश्य शत्रुजयकर्त्ता हैं।

१ धनी इन्द्र, तुम्हारी महती कीर्तिका मैं वर्णन करता हूं। जिस समय द्यावापृथिवीने डरकर तुम्हें बुलाया, उस समय तुमने देवोंकी रक्षा की, दस्युदलका संहार किया और यजमानका बल प्रदान किया।

यदचरस्तन्वा वावृधानो बलानीन्द्र प्रब्रुवाणो जनेषु ।
मायेत् सा ते यानि युद्धान्याहुर्नाद्य शत्रुं ननु पुरा विवित्से ॥२॥
क उ नु ते महिमनः समस्यास्मत् पूर्व ऋषयोऽन्तमापुः ।
यन्मातरं च पितरं च साकमजनयथास्तन्वः स्वायाः ॥३॥
चत्वारि ते असुर्याणि नामादाभ्यानि महिषस्य सन्ति ।
त्वमंग तानि विश्वानि वित्से येभिः कर्माणि मघवन्चकर्थ ॥४॥
त्वं विश्वा दधिषे केवलानि यान्याविर्या च गुहा वसूनि ।
काममिन्मे मघवन्मा वि तारीस्त्वमाज्ञाता त्वमिन्द्रासि दाता ॥५॥
यो अदधाज्ज्योतिषि ज्योतिरन्तर्यो असृजन्मधुना सं मधूनि ।
अध प्रियं शूषमिन्द्राय मन्म ब्रह्मकृतो बृहदुक्थादवाचि ॥६॥

२ इन्द्र, तुमने अपने शरीरको बढ़ाकर और अपने सारे कार्योंकी घोषणा कर जिन सब बलसाध्य व्यापारोंको सम्पन्न किया, वह सब माया मात्र हैं; तुम्हारे सारे युद्धमें माया भर है। इस समय तो तुम्हारा कोई भी शत्रु नहीं है। क्या पहले था? यह भी सम्भव नहीं।

३ इन्द्र, हमसे पहले किसी ऋषिने तुम्हारी अखिल महिमाका अन्त पाया था। तुमने अपने ही शरीरसे अपने माता-पिताको ( द्यावापृथिवीको ) एक साथ उत्पन्न किया था।

४ तुम महान् हो। तुम्हारे चार असुर-घातक और अहिंसनीय शरीर हैं। धनी इन्द्र, उन्हीं शरीरोंसे तुम अपने बड़े कार्योंको करते हो।

५ प्रकट और छिपी हुई—दोनों तरहकी सम्पत्तियोंको तुम अधिकारमें करते हो। इन्द्र, मेरी अभिलाषा पूरी करो। तुम स्वयं दान करनेकी आज्ञा करते हो और स्वयं दान देते हो।

६ जिन्होंने ज्योतिर्मय पदार्थोंमें ज्योति स्थापित की है और जिन्होंने मधु देकर सोमरस आदि मधुर वस्तुओंकी सृष्टि की है, उनके लिये बृहदुक्थ मन्त्रोंके कर्त्ता ऋषिने प्रिय और बलकर स्तोत्र किया था।

# ५५ सूक्त

देवता, ऋषि, छन्द आदि पूर्ववत् ।

दूरं तन्नाम गुह्यं पराचैर्यत्त्वा भीते अह्वयेतां वयोधै ।
उदस्तभ्नाः पृथिवीं द्यामभीके भ्रातुः पुत्रान्मघवन्तित्विषाणः ॥१॥
महत्तन्नाम गुह्यं पुरुस्पृग्येन भूतं जनयो येन भव्यम् ।
प्रत्नं जातं ज्योतिर्यदस्य प्रियं प्रियाः समविशन्त पञ्च ॥२॥
आ रोदसी अपृणादोत मध्यं पञ्च देवाँ ऋतुशः सप्तसप्त ।
चतुस्त्रिंशता पुरुधा विचष्टे सरूपेण ज्योतिषा विव्रतेन ॥३॥
यदुष औच्छः प्रथमा विभानामजनयो येन पुष्टस्य पुष्टम् ।
यत्ते जामित्वमवरं परस्या महन्महत्या असुरत्वमेकम् ॥४॥

१ इन्द्र, तुम्हारा शरीर दूर है। पराङ्मुख होकर मनुष्य उसको छिपाते हैं। जिस समय द्यावापृथिवी उसको अन्नके लिये बुलाते हैं, उस समय तुम अपने पासकी मेघराशिको प्रदीप्त करते हो और पृथिवीसे आकाशको ऊपर पकड़ रखते हो।

२ तुम्हारा विस्तृत स्थानोंमें व्याप्त गुह्य शरीर ( अन्तरिक्ष ) अत्यन्त प्रकाण्ड है। उससे तुमने भूत और भविष्यको उत्पन्न किया है। जिस ज्योतिर्मय वस्तुओंको उत्पन्न करनेकी इच्छा हुई, उससे सब प्राचीन वस्तुएं उत्पन्न हुई; उससे पञ्चजन ( चारो वर्ण और निषाद ) प्रसन्न हुए।

३ इन्द्र ( सूर्यात्मक ) ने अपने शरीर ( वातेज ) से द्युलोक, भूलोक और अन्तरिक्षको पूर्ण किया। इन्द्र, समय-समयपर पाँच जातियों ( देव, मनुष्य, पितर, असुर और राक्षस ) और सात तत्त्वों ( सात मरुद्गण, सात सूर्य-किरण, सात लोक आदि ) को, अपने प्रदीप्त नानाविध कार्योंके द्वारा, धारण करते हो। वह सब कार्य एक ही भावसे चलते हैं। इस सम्बन्धमें मेरे तीस देवता ( आठ वसु, एकादश रुद्र, द्वादश आदित्य, प्रजापति, वषट्कार और विराट् ) इन्द्रकी सहायता करते हैं।

४ उषा, नक्षत्र आदि आलोकधारी पदार्थोंमें तुमने सबसे पहले आलोक दिया है। जो पुष्ट है, उसको तुमने और भी पुष्ट किया है। तुम ऊपर रहती हो; किन्तु निम्नस्थ मनुष्योंके साथ तुम्हारा बन्धुत्व है। यह तुम्हारे महत्त्व और एक ही प्रकृष्ट-बलत्व है।

विधुं दद्राणं समने बहूनां युवानं सन्तं पलितो जगार ।
देवस्य पश्य काव्यं महित्वाद्या ममार स ह्यः समान ॥५॥
शाक्मना शाको अरुणः सुपर्ण आ यो महः शूरः सनादनीलः ।
यच्चिकेत सत्यमित्तन्न मोघं वसु स्पार्हमुत जेतोत दाता ॥६॥
ऐभिर्ददे वृष्ण्या पौंस्यानि येभिरौक्षद्वृत्रहत्याय वज्री ।
ये कर्मणः क्रियमाणस्य मह्न ऋतेकर्ममुदजायन्त देवाः ॥७॥
युजा कर्माणि जनयन्विश्वौजा अशस्तिहा विश्वमनास्तुराषाट् ।
पीत्वी सोमस्य दिव आ वृधानः शूरो निर्युधाधमद्दस्यून् ॥८॥

## ५६ सूक्त

विश्वदेवगण देवता । वामदेव-पुत्र बृहदुक्थ ऋषि । त्रिष्टुप् और जगती छन्द

इदन्त एकं पर ऊ त एकं तृतीयेन ज्योतिषा संविशस्व ।
संवेशने तन्वश्चारुरेधि प्रियो देवानां परमे जनित्रे ॥१॥

---

५ जिस समय ( कालात्मक ) इन्द्र युवा रहते हैं, उस समय सब कार्य करते हैं; उन द्रावकके भयसे युद्धमें कितने ही शत्रु भागते हैं; परन्तु अनेक कालोंका वृद्ध काल उनका ग्रास कर लेता है । उनकी महत्त्वजनक क्षमता देखिये कि, वह कल जीवित थे, आज मर गये ।

६ एक सुन्दर पक्षी ( इन्द्रात्मक ) आ रहा है । उसका बल अद्भुत है—सर्व-समर्थ है । वह महान्, विक्रान्त, प्राचीन और बिना घोसलेका है । वह जो करना चाहता है, वह अवश्य ही हो जाता है । वह अभिलषणीय सम्पत्तिको जीतता और उसे स्तोताओंको दे डालता है ।

७ वज्रधर इन्द्रने मरुतोंके साथ वर्षक बलको प्राप्त किया । मरुतोंके साथ इन्द्रने वृष्टि बरसायी और वृत्रका बध करके पृथिवीको अभिषिक्त किया । महान् इन्द्र जिस समय वह कार्य करते हैं, उस समय स्वयं मरुद्गण वृष्टिकी उत्पत्तिके कार्यमें लग जाते हैं ।

८ मरुतोंकी सहायतासे इन्द्र यह कर्म करते हैं । उनका तेज सर्वगन्ता है । वह राक्षसोंको मारते हैं । उनका मन विश्व-व्यापी है । वह क्षिप्र-विजयी हैं । इन्द्रने आकाशसे आकर और सोम पान करके अपने शरीरको बढ़ाया और आयुधसे असुरों ( दस्युओं ) को मारा ।

१ ( अपने मृत पुत्र वाजीसे ऋषि कहते हैं— ) तुम्हारा एक अंश यह अग्नि है । एक अंश यह वायु है । तुम्हारा तीसरा अंश ज्योतिर्मय आत्मा है । इन तीन अंशोंके द्वारा तुम अग्नि, वायु और सूर्यमें पैठो । अपने शरीरके प्रवेशके समय तुम कल्याण-मूर्त्ति धारण करो और देवोंमें उन सर्वश्रेष्ठ और पितृ-स्वरुप सूर्यके भुवनमें प्रिय होओ ।

तनूष्टे वाजिन्तन्वं नयन्ती वाममस्मभ्यं धातु शर्म तुभ्यम् ।
अहुतो महो धरुणाय देवान्दिवीव ज्योतिः स्वमामिमीयाः ॥२॥
वाज्यसि वाजिनेना सुवेनीः सुवितः स्तोमं सुवितो दिवं गाः ।
सुवितो धर्म प्रथमानु सत्या सुवितो देवान्सुवितोऽनु पत्म ॥३॥
महिम्न एषां पितरश्चनेशिरे देवा देवेष्वदधुरपि क्रतुम् ।
समविव्यचुरुत यान्यत्विषुरैषां तनूषु निविविशुः पुनः ॥४॥
सहोभिर्विश्वं परिचक्रमू रजः पूर्वा धामान्यमिता मिमानाः ।
तनूषु विश्वा भुवना नि येमिरे प्रासारयन्त पुरुध प्रजा अनु ॥५॥
द्विधा सूनवोऽसुरं स्वर्विदमास्थापयन्त तृतीयेन कर्मणा ।
स्वां प्रजां पितरः पित्र्यं सह आवरेष्वदधुस्तन्तुमाततम् ॥६॥

---

२ वाजी, पृथिवी तुम्हारे शरीरको ग्रहण करती है। वह हमारे लिये प्रीतिजनक हो; तुम्हारा भी कल्याण करें। तुम स्थान-भ्रष्ट न होकर, ज्योति धारण करनेके लिये, देवों और आकाशस्थ सूर्यके साथ अपनी आत्माको मिला दो।

३ पुत्र, तुम बलसे बली और सुन्दर हो। जिस प्रकार तुमने उत्तम स्तोत्र किया था, उसी प्रकार उत्तम स्वर्गमें जाओ। उत्तम धर्मका तुमने अनुष्ठान किया है; इस लिये उत्तम फल पाओ। उत्तम देवता और उत्तम सूर्यके साथ मिलो।

४ हमारे पितर, देवताके समान, महिमाके अधिकारी हुए हैं। उन्होंने देवत्व प्राप्त करके देवोंके साथ क्रिया-कलाप किया है। जो सब ज्योतिर्मय पदार्थ दीप्ति पाते हैं, वे उनके साथ मिल गये हैं; वे देवोंके शरीरमें पैठ गये हैं।

५ अपनी शक्तिसे वे पितर सारे ब्रह्माण्डको घूम चुके हैं। जिन सब प्राचीन भुवनोंमें कोई नहीं जाता, वे वहाँ गये हैं। अपने शरीरसे उन्होंने सारे भुवनोंको आयत्त कर लिया है। प्रजावृन्दके प्रति नाना प्रकारसे अपना प्रभाव विस्तारित किया है।

६ सूर्यके पुत्र-रूप देवोंने तृतीय कार्य (पुत्रोत्पत्ति-रूप) के द्वारा स्वर्गज्ञाता वा सर्वज्ञ और बली सूर्यको दो (प्रातः सायं) प्रकारसे स्थापित किया है। मेरे पितरोंने सन्तानोत्पत्ति करके सन्तानोंके शरीरमें पैतृक बल स्थापित किया। वे चिरस्थायी वंश रख गये।

नावा न क्षोदः प्रदिशः पृथिव्याः स्वस्तिभिरति दुर्गाणि विश्वा ।
स्वां प्रजां बृहदुक्थो महित्वावरेष्वदधादा परेषु ॥७॥



## ५७ सूक्त

मन देवता । बन्धु, श्रुतबन्धु और विप्रबन्धु आदि ऋषि । गायत्री छन्द ।

मा प्र गाम पथो वयं मा यज्ञादिन्द्र सोमिनः ।
मान्त स्थुर्नो अरातयः ॥१॥
यो यज्ञस्य प्रसाधनस्तन्तुर्देवेष्वाततः । तमाहुतं नशीमहि ॥२॥
मनो न्वाहुवामहे नाराशन्सेन सोमेन । पितॄणां च मन्मभिः ॥३॥
आ त एतु मनः पुनः क्रत्वे दक्षाय जीवसे । ज्योक् च सूर्यं दृशे ॥४॥
पुनर्नः पितरो मनो ददातु दैव्यो जनः । जीवं व्रातं सचेमहि ॥५॥

---

७ जैसे लोग नौकासे जलको पार करते है, जैसे स्थलपर पृथिवीकी भिन्न दिशाका अतिक्रम करते हैं और जैसे कल्याणके द्वारा सारी विपदाओंसे उद्धार होता है, वैसे ही बृहदुक्थ ऋषिने, अपनी शक्तिसे, अपने मृत पुत्रको अग्नि आदि पार्थिव पदार्थों और सूर्य आदि दूरवर्ती पदार्थोंमें मिला दिया ।



१ इन्द्र, हम सुपथसे कुपथमें न जायं। हम सोमवालेके गृहसे दूर न जायं । हमारे बीच शत्रु न आने पावें ।

२ जिन अग्निसे यज्ञको सिद्धि होती हैं और जो, पुत्र-स्वरूप होकर, देवोंके पास तक विस्तृत हैं, उन अग्निका हवन किया जाय और हम उन्हें प्राप्त कर लें ।

३ नराशंस (पितर) के सम्बन्धके सोमके द्वारा हम मनको बुलाते हैं । पितरोंके स्तोत्रके द्वारा मनको बुलाते हैं ।

४ (भ्राता सुबन्धु,) तुम्हारा मन फिर आवे। कार्य करो, बल प्रकट करो । जीवित रहो औ सूर्यके दर्शन करो ।

५ हमारे पूर्व-पुरुष मनको फिरा द और देवोंको फिरा दें ।हम प्राण और उसका सब कुछ आनुषङ्गिक प्राप्त करें ।

वयं सोम ब्रते तव मनस्तनूषु बिभ्रतः । प्रजावन्तः सचेमहि ॥६॥



## ५८ सूक्त

मृत सुबन्धुका मन, प्राण आदि देवता । सुबन्धुके भ्राता बन्धु आदि ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

यत्ते यमं वैवस्वतं मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥१॥
यत्ते दिवं यत् पृथिवीं मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥२॥
यत्ते भूमिं चतुर्भृष्टिं मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥३॥
यत्ते चतस्रः प्रदिशो मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥४॥
यत्ते समुद्रमर्णवं मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥५॥

---

६ सोम, हम देहमें मनको धारण करते हैं । हम सन्तति-युक्त होकर तुम्हारे कार्यमें मिलें ।

---

१ विवस्वान्‌के पुत्र यमके पास, दूरपर, तुम्हारा जो मन गया है, उससे हम लौटा लाते हैं । तुम इस संसारमें निवासके लिये जी रहे हो ।

२ तुम्हारा जो मन अत्यन्त दूर स्वर्ग अथवा पृथिवीपर चला गया है, उसे हम लौटा लाते हैं । तुम संसारमें निवासके लिये जीते हो ।

३ चारो ओर लुढ़क पड़नेवाला जो तुम्हारा मन अतीव दूरदर्शी देशमें गया है, उसे हम लौटाते हैं । तुम संसारमें निवासके लिये जीते हो ।

४ तुम्हारा मन जो चारो ओर अतीव दूरस्थ प्रदेशमें चला गया है, उसको हम लौटाते हैं । तुम संसारमें निवासके लिये जीते हो ।

५ तुम्हारा जो मन अतीव दूरवर्त्ती और जलसे परिपूर्ण समुद्रमें गया है, उसे हम लौटाते हैं । तुम संसारमें निवासके लिये जीवित हो ।

यत्ते मरीचीः प्रवतो मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥६॥
यत्ते अपो यदोषधीर्मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥७॥
यत्ते सूर्यं यदुषसं मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥८॥
यत्ते पर्वतान्बृहतो मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥९॥
यत्ते विश्वमिदं जगन्मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥१०॥
यत्ते पराः परावतो मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥११॥

---

६ तुम्हारा जो मन चारो ओर विकीर्ण किरण-मण्डलमें पैठा हैं, उसे हम लौटाते हैं। संसारमें तुम निवासके लिये वर्त्तमान हो।

७ तुम्हारा जो मन दूरस्थ जलके भीतर वा वृक्षलतादिके मध्यमें गया हैं, उसे हम लौटाते हैं। संसारमें निवासके लिये तुम विद्यमान हो।

८ तुम्हारा जो मन दूरवर्ती सूर्य वा उषाके बोच गया है, उसे हम लौटाते हैं। संसारमें निवासके लिये तुम विद्यमान हो।

९ तुम्हारा जो मन दूरस्थ पर्वतमालाओंके ऊपर चला गया है, उसे हम लौटाते हैं। संसारमें निवासके लिये तुम वर्त्तमान हो।

१० तुम्हारा जो मन इस समस्त विश्वमें अतीव दूर चला गया है, उसे हम लौटाते हैं। संसारमें निवासके लिये तुम हो।

११ तुम्हारा जो मन दूरसे भी दूर, उससे दूर, किसी स्थानपर चला गया है, उसे हम लौटाते हैं। संसारमें निवासके लिये तुम जीते हो।

यत्ते भूतं च भव्यं च मनो जगाम दूरकम् ।
तत्त आवर्तयामसीह क्षयाय जीवसे ॥१२॥

## ५९ सूक्त

निऋ॒ति असुनीति आदि देवता। बन्धु आदि ऋषि। त्रिष्टुप् पङ्क्ति, महापङ्क्ति आदि छन्द।

प्र तार्यायुः प्रतरं नवीयः स्थातारेव क्रतुमता रथस्य ।
अध च्यवान उत्तवीत्यर्थं परातरं सु निर्ऋतिर्जिहीताम् ॥१॥
सामन्तु राये निधिमन्वन्नं करामहे सु पुरुध श्रवांसि ।
ता नो विश्वानि जरिता ममत्तु परातरं सुनिर्ऋतिर्जिहीताम् ॥२॥
अभीष्वर्यः पौंस्यैर्भवेम द्यौर्न भूमिं गिरयो नाज्रान् ।
ता नो विश्वानि जरिता चिकेत परातरं सु निर्ऋतिर्जिहीताम् ॥३॥

---

१२ तुन्हारा जो मन भूत वा भविष्यत्—किसी दूर स्थानपर चला गया है, उसे हम लौटाते हैं। संसारमें निवासके लिये तुम जीते हो।

---

१ जैसे कर्मकुशल सारथिके होनेपर रथपर चढ़ा व्यक्ति सुख प्राप्त करता है, वैसे ही सुबन्धुकी परमायु यौवनसे युक्त होकर बढ़े। जिसकी आयुका ह्रास होता है, वह अपनी आयुकी वृद्धि चाहता है। निर्ऋति (पापदेवता) दूर हों।

२ परमायुः-स्वरूप सम्पति पानेके लिये, साम-गानके साथ, हम अन्न और भक्षणीय द्रव्यकी राशि इकट्ठी करते हैं। हमने निर्ऋतिकी स्तुति की है। वह सारे अन्नोंके भोजनमें प्रीति प्राप्त करें और दूर देश जायं।

३ बलके द्वारा हम शत्रुओंको हरावेंगे। जैसे पृथ्वीके ऊपर आकाश रहता है, वैसे ही हम शत्रुओंके ऊपर स्थान प्राप्त करें। जैसे मेघकी गति पर्वतके द्वारा रोकी जाती है, वैसे ही हम शत्रु को गति को रोके। हमारे स्तोत्रको निर्ऋति सुनें और दूर चले जायं।

मो षु णः सोम मृत्यवे परादाः पश्येम नु सूर्यमुच्चरन्तम् ।
द्युभिर्हितो जरिमा सूनो अस्तु परातरं सु निर्ऋतिर्जिहीताम् ॥४॥
असुनीते मनो अस्मासु धारय जीवातवे सु प्रतिरा न आयुः ।
रारन्धि नः सूर्यस्य सन्दृशि घृतेन त्वं तन्वं वर्धयस्व ॥५॥
असुनीते पुनरस्मासु चक्षुः पुनः प्राणमिह नो धेहि भोगम् ।
ज्योक् पश्येम सूर्यमुच्चरन्तमनुमते मृळया नः स्वस्ति ॥६॥
पुनर्नो असुं पृथिवी ददातु पुनर्द्यौर्देवी पुनरन्तरिक्षम् ।
पुनर्नः सोमस्तन्वं ददातु पुनः पूषा पथ्यां या स्वस्तिः ॥७॥
शं रोदसी सुबन्धवे यह्वी ऋतस्य मातरा ।
भरतामप यद्रपो द्यौः पृथिवि क्षमा रपो मो षु ते किं चनाममत् ॥८॥

---

४ सोम, हमें मृत्युके हाथमें नहीं देना। हम सूर्यका उदय देख सकें। हमारी वृद्धावस्था दिन दिन सुखसे बीते। निर्ऋति दूर हों।

५ असुनीति ( प्राण-नेत्री ) देवी, हमारी ओर मन करो। हम जीवित रहें; इसलिये हमें उत्कृष्ट परमायु प्रदान करो। जहाँ तक सूर्यकी दृष्टि है, वहाँ तक हमें रहने दो। हम तुम्हें घी देते हैं, उससे अपना शरीर पुष्ट करो।

६ असुनीति, हमें फिर नेत्र दो। फिर हमारे प्राणको हमारे पास उपस्थित करो। हमें भोग करने दो। हम चिर काल तक सूर्योदय देख सकें। अनुमति, जिससे हमारा विनाश न हो, इस प्रकार हमें सुखी करो।

७ पुनः पृथिवी हमको प्राण दान करें। फिर द्युलोक और अन्तरिक्ष हमें प्राण दें। सोम हमें फिर शरीर दें। पूषा हमें ऐसा हितकर वाक्य प्रदान करें, जिससे हमारा कल्याण हो।

८ महती और मातृ-स्वरूपा द्यावापृथिवी सुबन्धुका कल्याण करें। द्युलोक और विस्तृत पृथिवी सारे अमङ्गलोंको दूर कर दें। सुबन्धु, वह किसी भी प्रकार तुम्हारा अनिष्ट न कर सकें।

अव द्वके अव त्रिका दिवश्चरन्ति भेषजा ।
क्षमा चरिष्णवेककं भरतामप यद्रपो द्यौः
पृथिवि क्षमा रपो मो षु ते किं चनाममत् ॥९॥
समिन्द्रेरय गामनड्वाहं य आवहदुशीनराण्या अनः ।
भरतामप यद्रपो द्यौः पृथिवि क्षमा रपो मो षु ते किं चनाममत् ॥१०॥



## ६० सूक्त

राजा असमाति आदि देवता । बन्धु आदि ऋषि । गायत्री आदि छन्द ।

आ जनं त्वेषसंदृशं माहीनानामुपस्तुतम् । अगन्म बिभ्रतो नमः ॥१॥
असमातिं नितोशनं त्वेषं निययिनं रथम् । भजेरथस्य सत्पतिम् ॥२॥

---

९ स्वर्गमें जो दो वा तीन औषध हैं, (उनमें दोको अश्विनीकुमार और तीनको सरस्वती व्यवहारमें लाती हैं,) उनमें एक पृथिवीपर विचरण करता है । (फलतः एक ही औषध है) । सो सब सुबन्धुकी प्राण-रक्षा करें । द्युलोक और विस्तृत पृथिवी सारे अमङ्गलोंको दूर कर दें । सुबन्धु, किसी भी प्रकारसे तुम्हारा अनिष्ट न कर सकें ।

१० इन्द्र, जो नृप उशीनरकी पत्नी (वा ओषधि) का शकट ले गया था, उसे प्रेरित करो । द्युलोक और विस्तृत पृथिवी सारे अमङ्गलोंको दूर कर दें । सुबन्धु, किसी भी प्रकारसे तुम्हारा अनिष्ट न कर सकें ।



१ असमाति राजाका जनपद अतीव उज्ज्वल है । महान् लोग इस देशकी प्रशंसा करते हैं । नम्र होकर हम उस देशमें गये ।

२ शत्रु-संहार करनेवाले असमाति राजाकी मूर्त्ति अत्यन्त प्रदीप्त है । रथपर चढ़ने पर जैसे अनेक अभिप्राय सिद्ध होते हैं, वैसे ही असमाति राजाके पास जानेपर अनेक अभिलाष सिद्ध होते हैं । उन्होंने भजेरथ राजाके वंशमें जन्म लिया है । वह शिष्ट-पालक है ।

यो जनान्महिषाँइवातितस्थौ पवीरवान्। उतापवीरवान्युधा ॥३॥
यस्येक्ष्वाकुरुप व्रते रेवान्मराय्येधते। दिवीव पञ्च कृष्टयः ॥४॥
इन्द्र क्षत्रासमातिषु रथप्रोष्ठेषु धारय। दिवीव सूर्यं दृशे ॥५॥
अगस्त्यस्य नद्भ्यः सप्ती युनक्षि रोहिता।
पणीन्न्यक्रमीरभि विश्वान्राजन्नराधसः ॥६॥
अयं मातायं पितायं जीवातुरागमत्।
इदं तव प्रसर्पणं सुबन्धवेहि निरिहि ॥७॥
यथा युगं वरत्रया नह्यन्ति धरुणाय कम्।
एवा दाधार ते मनो जीवातवे न मृत्यवेऽथो अरिष्टतातये ॥८॥
यथेयं पृथिवी मही दाधारेमान्वनस्पतीन्।
एवा दाधार ते मनो जीवातवे न मृत्यवेऽथो अरिष्टतातये ॥९॥

३ वह हाथमें तलवार धारण करें वा न करें। उनका ऐसा बल-वीर्य है कि, जैसे सिंह भैसों को मार गिराता है, वैसे ही वह मनुष्योंको गिरा देते हैं।

४ धनी और शत्रु-संहारक इक्ष्वाकु राजा रक्षा-कार्यमें नियुक्त हैं। पञ्च (चार वर्ण और निषाद) मनुष्य स्वर्ग-सुखका भोग करें।

५ इन्द्र, जैसे सबके दर्शनके लिये तुमने आकाशमें सूर्यको रख दिया है, वैसे ही रथारूढ़ असमाति राजाका अनुगामी होनेके लिये वीरोंको नियुक्त करो।

६ राजन्, अगस्त्यके दौहित्रों वा आनन्दी बन्धु आदिके लिये दो लोहित घोड़ोंको रथमें जोतो। जो सब व्यवसायी नितान्त कृपण हैं, कभी दान नहीं करते, उन सबको हराओ।

७ जो अग्नि आये हैं, वे माता, पिता और प्राणदाता औषध हैं। सुबन्धु, तुम्हारा यही शरीर है। इसमें आकर बैठो।

८ जैसे रथ धारण करनेके लिये रज्जु (पाश) से दोनों काष्ठोंको बाँधते हैं, वैसे ही अग्निने तुम्हारे मनको धारण कर रखा है, ताकि तुम जीवित और कल्याण-स्वरूप बनो और तुम्हारी मृत्यु दूर हो।

९ जैसे यह विस्तीर्ण पृथिवी विशाल-विशाल वृक्षोंको धारण किये हुए है, वैसे ही अग्निने तुम्हारे मनको धारण कर रखा है, ताकि तुम जीवित और कल्याण-स्वरूप रहो और तुम्हारी मृत्यु दूर हो।

यमादहं वैवस्वतात् सुबन्धोर्मन आभरम् ।
जीवातवे न मृत्यवेऽथो अरिष्टतातये ॥१०॥
न्यग्वातोऽववाति न्यक्तपति सूर्यः ।
नीचीनमघ्न्या दुहे न्यग् भवतु ते रपः ॥११॥
अयं मे हस्तो भगवानयं मे भगवत्तरः ।
अयं मे विश्वभेषजोऽयं शिवाभिमर्शनः ॥१२॥

## ५ अनुवाक । ६१ सूक्त

विश्वदेव देवता । मनु-पुत्र नाभा नेदिष्ठ ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

इदमित्था रौद्रं गूर्तवचा ब्रह्म क्रत्वा शच्यामन्तराजौ ।
क्राणा यदस्य पितरा मंहनेष्ठाः पर्षत् पक्थे अहन्ना सप्त होतॄन् ॥१॥

१० विवस्वान्के पुत्र यमराजसे मैंने सुबन्धुका मन अपहृत किया है, इससे वह जीवित और कल्याण-स्वरूप होंगे और उनकी मृत्यु दूर होगी ।

११ वायु द्युलोकसे नीचेके लोकमें बहते हैं, सूर्य ऊपरसे नीचो तपते हैं । गायका दूध नीचे दूहा जाता है। वैसे ही हे सुबन्धु, तुम्हारा अकल्याण नीचे गमन करे ।

१२ मेरा हाथ क्या ही सौभाग्यशाली है! यह अत्यन्त सौभाग्यशाली है। यह सबके लिये भेषज है; इसके स्पर्शसे कल्याण होता है।

१ नाभा नेदिष्टके माता, पिता, भ्राता आदि, विषय-विभाग करते समय, नाभा नेदिष्टको भाग न देकर रुद्रकी स्तुति करने लगे । इससे नाभा नेदिष्ट रुद्र-स्तव करनेको उद्यत होकर अङ्गिरा लोगोंके यज्ञमें उपस्थित हुए और यज्ञके छठे दिनमें वह लोग जो भूल गये थे, वह सब सात होताओंसे कहकर यज्ञ समाप्त किया।

स इद्दानाय दभ्याय वन्वन्च्यवानः सूदैरमिमीत वेदिम् ।
तूर्वयाणो गूर्तवचस्तमः क्षोदो न रेत इतऊति सिञ्चत् ॥२॥

मनो न येषु हवनेषु तिग्मं विपः शच्या वनुथो द्रवन्ता ।
आ यः शर्याभिस्तुविनृम्णो अस्याश्रीणीतादिशं गभस्तौ ॥३॥

कृष्णा यद्गोष्वरुणीषु सीदद्दिवो नपाताश्विना हुवे वाम् ।
वीतं मे यज्ञमागतं मे अन्नं ववन्वांसा नेषमस्मृतध्रू ॥४॥

प्रथिष्ट यस्य वीरकर्ममिष्णदनुष्ठितं नु नर्यो अपौहत् ।
पुनस्तदा वृहति यत् कनाया दुहितुरा अनुभृतमनर्वा ॥५॥

मध्या यत् कर्त्वमभवदभीकेक ामं कृण्वाने पितरि युवत्याम् ।
मनानग्रेतो जहतुर्वियन्ता सानौ निषिक्तं सुकृतस्य योनौ ॥६॥

---

२ रुद्रदेव स्तोताओंको धन देनेके लिये और शत्रुओंको नष्ट करनेके लिये उन्हें अस्त्रादि देते हुए वेदीपर जाकर बैठ गये । जैसे मेघ जल बरसाता है, वैसे ही रुद्रदेव उपस्थित होकर, वक्तृता देते हुए, चारो ओर अपनी क्षमताका प्रदर्शन करने लगे ।

३ अश्विद्वय, मैं यज्ञमें प्रवृत्त हुआ हूं । जो अध्वर्यु मेरे हाथकी अँगुलियाँ पकड़ कर और विस्तृत हविका संग्रह करके, तुम्हारा नाम लेते हुए, चरु पाक करता है, उसी स्तोता अध्वर्युका यज्ञीय उद्योग देखकर, मनके समान द्रुत वेगसे, तुमलोग यज्ञमें जाते हो ।

४ जिस समय रात्रिका अन्धकार नष्ट होता है और प्रातः कालकी लाल आभा दिखाई देने लगती है, उस समय, हे द्युलोक-पुत्र अश्विद्वय, तुम्हें मैं बुलाता हूं । तुम हमारे यज्ञमें पधारो । मेरा अन्न लो । दो ग्राहक अश्वोंके समान उसे खाओ । हमारा अनिष्ट नहीं करना ।

५ जो प्रजापतिका वीर्य पुत्रोत्पादनमें समर्थ है, वह बढ़कर निकला । प्रजापतिने मनुष्योंके हितके लिये रेतका त्याग किया । अपनी सुन्दरी कन्या ( उषा ) के शरीरमें ब्रह्मा वा प्रजापतिने उस शुक्र ( वीर्य वा रेत ) का सेक किया ।

६ जिस समय पिता युवती कन्या ( उषा ) के ऊपर पूर्वोक्त रूपसे रतिकामी हुए और दोनोंका संगमन हुआ, उस समय दोनोंके परस्पर-संगमनसे अल्प शुक्रका सेक हुआ । सुकर्मके आधार-स्वरूप एक उन्नत स्थानमें उस शुक्रका सेक हुआ ।

पिता यत् स्वां दुहितरमधिष्कन् क्ष्मया रेतः संजग्मानो निषिंञ्चत् ।
स्वाध्योऽजनयन्ब्रह्म देवा वास्तोष्पतिं व्रतपां निरतक्षन् ॥७॥
स ईं वृषा न फेनमस्यदाजौ स्मदा परैदप दभ्रचेताः ।
सरत् पदा न दक्षिणा परावृङ् न ता नु मे पृशन्यो जगृभ्रे ॥८॥
मक्षु न वह्निः प्रजाया उपब्दिरग्निं न नग्न उप सीददूधः ।
सनितेध्मं सनितोत वाजं स धर्ता जज्ञे सहसा यवीयुत् ॥९॥
मक्षू कनायाः सख्यं नवग्वा ऋतं वदन्त ऋतयुक्तिमग्मन् ।
द्विबर्हसो य उप गोपमागुरदक्षिणासो अच्युता दुधुक्षन् ॥१०॥
मक्षू कनायाः सख्यं नवीयो राधो न रेत ऋतमित्तुरण्यन् ।
शुचि यत्ते रेक्ण आयजन्त सबर्दुघायाः पय उस्रियायाः ॥११॥

७ जिस समय पिताने अपनी कन्या ( उषा ) के साथ संभोग किया, उस समय पृथिवीके साथ मिलकर शुक्रका सेक किया। सुकृती देवोंने इससे व्रतरक्षक ब्रह्म ( वास्तोष्पति वा रूद्र ) का निर्माण किया।

८ जैसे इन्द्र, नमुचिके वध-कालमें, युद्धमें फेन फेंकते हुए आये थे, वैसे ही मेरे पाससे वास्तोष्पतिने प्रतिगमन किया। वह जिस पैरसे आये थे, उसीसे लौट गये। अङ्गिरा लोगोंने मुझे दक्षिणा-स्वरुप जो गायें दी थीं, उन्हें उन्होंने दूर किया। अनायास ग्रहण-समर्थ होनेपर भी उन्होने गायों को नहीं लिया।

९ प्रजाके उत्पीड़क और अग्निके समान दाहक राक्षस आदि सहसा इस यज्ञमें नहीं आ सकते; क्योंकि इस यज्ञकी रक्षा रुद्र कर रहे हैं। रातको भी नग्न राक्षस यज्ञीय अग्निके पास नहीं आ सकते। यज्ञके रक्षक अग्नि काठोंको लेते हुए और अन्नका वितरण करते हुए आविर्भूत हुए और राक्षसोंके साथ युद्धमें प्रवृत्त हुए।

१० नौ मास तक यज्ञानुष्ठान करते करते अङ्गिरा लोग गायें पाया करते हैं। उन्होंने कमनीय स्तुति की सहायतासे, यज्ञ-वचनोंको कहते कहते, यज्ञकी समाप्ति की। इह लोक और परलोक, दोनों स्थानों में वृद्धि प्राप्त की और इन्द्र के पास गये। उन्होंने दक्षिणा-विहीन यज्ञ (सत्र नामक यज्ञ) करके अविनाशी फल प्राप्त किया।

११ अङ्गिरा लोगोंने जिस समय अमृतके समान दूध देनेवाली गायोंके उज्ज्वल और पवित्र दूधको यज्ञमें दिया, उस समय सुन्दर स्तोत्रोंके द्वारा, नयी सम्पदाके समान, अभिषिक्त वृष्टि—जल प्राप्त किया।

पश्वा यत् पश्चा वियुता बुधन्तेति ब्रवीति वक्तरी रराणः ।
वसोर्वसुत्वा कारवोऽनेहा विश्वं विवेष्टि द्रविणमुप क्षु ॥१२॥
तदिन्न्वस्य परिषद्वानो अग्मन् पुरू सदन्तो नार्षदं बिभित्सन् ।
वि शुष्णस्य संग्रथितमनर्वा विदत् पुरुप्रजातस्य गुहा यत् ॥१३॥
भर्गो ह नामोत यस्य देवाः स्वर्ण ये त्रिषधस्थे निषेदुः ।
अग्निर्ह नामोत जातवेदाः श्रुधी नो होतर्ऋतस्यहोताध्रुक् ॥१४॥
उत त्या मे रौद्रावर्चिमन्ता नासत्याविन्द्र गूर्तये यजध्यै ।
मनुष्वद्वृक्तबर्हिषे रराणा मन्दू हितप्रयसा विक्षु यज्यू ॥१५॥
अयं स्तुतो राजा वन्दि वेधा अपश्च विप्रस्तरतिः स्वसेतुः ।
स कक्षीवन्तं रेजयत् सो अग्निं नेमिं न चक्रमर्वतो रघुद्रु ॥१६॥

---

१२ ऐसा कहा गया है कि, इन्द्र यज्ञकर्त्ताका इतना स्नेह करते हैं कि, जिसका पशु खो गया है, उसके जानते या अनजानते ही, अतीव धनी, कुशल और निष्पाप पशुको खोज देते हैं ।

१३ सुस्थिर इन्द्र जिस समय बहु—विस्तारक शुष्णके निगूढ़ मर्मको खोजकर उसे मारते हैं अथवा नृषदके पुत्रको विदीर्ण करते हैं, उस समय उनके अनुचर, नाना प्रकारसे, उन्हें घेरकर उनके साथ जाते हैं ।

१४ जो देवता, स्वर्गके समान, यज्ञ—स्थान (कुश) में बैठते हैं, वह अग्निके तेजका नाम "भर्ग" रखते हैं । अग्निके एक तेजका नाम "जातवेदा" है । होम-निष्पादक अग्नि, तुम्हीं यज्ञके होता हो । तुम्हीं, अनुकूल होकर, हमारे आह्वानको सुनते हो ।

१५ इन्द्र, वे दो दीप्त—मूर्त्ति और रुद्रपुत्र अश्विद्वय मेरे स्तोत्र और यज्ञको ग्रहण करें । जैसे वे मनुके यज्ञमें प्रसन्न होते हैं, वैसे ही मेरे यज्ञमें भी प्रसन्न हों । मैंने कुश बिछाया है । प्रजाको धन दें और यज्ञका ग्रहण करें ।

१६ सवश्रेष्ठ सोमकी स्तुति सब करते हैं—हम भी करते हैं । क्रिया-कुशल सोम स्वयं ही सेतु हैं । वह जलको पार करते हैं । जैसे शीघ्रगामी घोड़े चक्रोंकी परीधिको कँपाते हैं, वैसे ही कक्षीवान् और अग्निको भी कँपाते हैं ।

स द्रिबन्धुर्वैतरणो यष्टा सबर्धुं धेनुमस्वं दुहध्यै ।
सं यन्मित्रावरुणा वृञ्ज उक्थैर्ज्येष्ठेभिरर्यमणं वरूथैः ॥१७॥
तद्बन्धुः सूरिर्दिवि ते धियन्धा नाभा नेदिष्ठो रपति प्रवेनन् ।
सा नो नाभिः परमास्य वा घाहं तत्पश्चा कतिथश्चिदास ॥१८॥
इयं मे नाभिरिह मे सधस्थमिमे मे देवा अयमस्मि सर्वः ।
द्विजा अह प्रथमजा ऋतस्येदं धेनुरदुहज्जायमाना ॥१९॥
अधासु मन्द्रो अरतिर्विभावाव स्यति द्विवर्तनिर्वनेषाट् ।
ऊर्ध्वा यच्छ्रेणिर्न शिशुर्दन्मक्षू स्थिरं शेवृधं सूत माता ॥२०॥
अधा गाव उपमातिं कनाया अनु श्वान्तस्य कस्य चित् परेयुः ।
श्रुधि त्वं सुद्रविणो नस्त्वं याळाश्वघ्नस्य वावृधे सूनृताभिः ॥२१॥

१७ अग्नि यह लोक, परलोक—दोनों स्थानोंके हितैषी हैं । वह तारक और यज्ञ—कर्त्ता है । जब कि, अमृतके समान दूध देनेवाली गाय दूध नहीं देती, तब उसे प्रसववती करके वह दुग्धदायिनी बनाते हैं । मित्र, वरुण और आर्यमाको उत्तमोत्तम स्तोत्रोंके द्वारा संतुष्ट किया जाता है ।

१८ स्वर्गस्थ सूर्य, मैं तुम्हारा बन्धु नाभा नेदिष्ट हूं । तुम्हारी स्तुति करता हूं । मेरी इच्छा है कि, मैं गायें प्राप्त करूं । द्युलोक [स्वर्ग] हमारा और सूर्यका उत्तम उत्पत्ति-स्थान है । सूर्यसे मेरा कितने पुरुषका अन्तर ही है ?*

१९ द्युलोक ही मेरा उत्पत्ति-स्थान है; यहीं मैं रहता हूं । सारे देवता वा किरणें मेरे अपने हैं । मैं सब हूं । द्विज लोग सत्यरूप ब्रह्मासे प्रथम उत्पन्न हुए हैं । यज्ञ-स्वरूपा गाय वा माध्यमिकी वाक्ने उत्पन्न होकर यह सब उत्पन्न किया ।

२० आनन्दके साथ जाकर अग्नि चारो ओर अपना स्थान ग्रहण करते हैं । यह उज्ज्वल, इस लोक और परलोकमें सहायक और काठोंको हरानेवाले हैं । इनकी ज्वाला ऊपर उठती है । अग्नि स्तुत्य हैं । अग्निकी माता अरणि इन सुस्थिर और सुखावह अग्निको शीघ्र उत्पन्न करती है ।

२१ उत्तमोत्तम स्तोत्र कहते-कहते मुझ नाभा नेदिष्टको श्रान्ति हो गयी है । मेरी स्तुतियाँ इन्द्रके पास गयी हैं । धनी अग्नि, सुनो । हमारे इन इन्द्रका यज्ञ करो । मैं अश्वघ्न वा अश्वमेध यज्ञ करनेवाले (मनु) का पुत्र हूं । मेरी स्तुतिसे तुम बढ़ते हो ।

*सूर्यके पुत्र मनु हैं और मनुके नाभा नेदिष्ट हैं ।

अध त्वमिन्द्र विद्ध्यस्मान्महो राये नृपते वज्रबाहुः ।
रक्षा च नो मघोनः पाहि सूरीननेहसस्ते हरिवो अभिष्टौ ॥२२॥
अध यद्राजाना गविष्टौ सरत् सरण्युः कारवे जरण्युः ।
विप्रः प्रेष्ठः स ह्येषां बभूव परा च वक्षदुतपर्षदेनान् ॥२३॥
अधा न्वस्य जेन्यस्य पुष्टौ वृथा रेभन्त ईमहे तदू नु ।
सरण्युरस्य सूनुरश्वो विप्रश्चासि श्रवसश्च सातौ ॥२४॥
युवोर्यदि सख्यायास्मे शर्धाय स्तोमं जुजुषे नमस्वान् ।
विश्वत्र यस्मिन्ना गिरः समीचीः पूर्वीव गातुर्दाशत् सूनृतायै ॥२५॥
स गृणानो अद्भिर्देववानिति सुबन्धुर्नमसा सूक्तैः ।
वर्धदुक्थैर्वचोभिरा हि नूनं व्यध्वैति पयस उस्रियायाः ॥२६॥

२२ वज्रधर और नरेन्द्र इन्द्र, तुम जानो कि, हमने प्रचुर धनकी कामना की है। हम तुम्हारी स्तुति करते और तुम्हें हवि देते हैं। हमारी रक्षा करो। हरि नामके दो घोड़ों वाले इन्द्र, तुम्हारे पास जाकर हम अपराधी न हों।

२३ दीप्त मूर्त्तिवाले मित्र और वरुण, गाय पानेकी इच्छासे अङ्गिरा लोग यज्ञ करते थे। सर्वग नाभा नेदिष्ट स्तोत्राभिलाषी होकर उनके निकट गया। मैं (नाभा नेदिष्ट) ने स्तोत्र किया और यज्ञको समाप्त किया। इसी लिये मैं उनका अत्यन्त प्रिय विप्र हुआ हूं।

२४ इस समय हम, गोधन पानेकी इच्छासे, अनायास ही, स्तुति करते हुए जयशील वरुणके पास जाते हैं। शीघ्रगामी अश्व उन वरुणका पुत्र हैं। वरुण, तुम मेधावी और अन्न देनेवाले हो।

२५ मित्र और वरुण, अन्नवान् पुरोहित स्तुति करते हैं। इस लिये कि, तुम हमारे प्रति अनुकूल होगे। तुम्हारा बन्धुत्व अतीव हितकर है! तुम्हारा बन्धुत्व पानेपर सारे स्थानोंमें स्तोत्र-वाक्य उच्चारित होंगे। जैसे चिर-परिचित पथ सुखकर होता है, वैसे ही तुम्हारा बन्धुत्व हमारी स्तुतियोंको सुखकर करे।

२६ परम बन्धु वरुण, देवोंके साथ, उत्तमोत्तम स्तोत्र और नमस्कार प्राप्त करके प्रवृद्ध हों। गायके दूधकी धारा उनके यज्ञके लिये बहे।

त ऊ षु णो महो यजत्रा भूत देवास ऊतये सजोषाः ।
ये वाजाँ अनयता वियन्तो ये स्था निचेतारो अमूराः ॥२७॥

२७ देवो, तुम्हीं यज्ञपानेके अधिकारी हो । हमारी भली भाँति रक्षाके लिये, तुम सब मिलो । अङ्गिरा लोगो, उद्योगी होकर तुमने मुझे अन्न दिया है । तुम्हारा मोह विनष्ट हो गया है । इस समय तुम गोधन प्राप्त करो ।

# प्रथम अध्याय समाप्त

# द्वितीय अध्याय

## ६२ सूक्त

विश्वदेव आदि देवता। नाभा नेदिष्ठ ऋषि। जगती आदि छन्द।

ये यज्ञेन दक्षिणया समक्ता इन्द्रस्य सख्यममृतत्वमानश।
तेभ्यो भद्रमङ्गिरसो वो अस्तु प्रति गृभ्णीत मानवं सुमेधसः ॥१॥
य उदाजन् पितरो गोमयं वस्वृतेनाभिन्दन् परिवत्सरे बलम्।
दीर्घायुत्वमङ्गिरसो वो अस्तु प्रतिगृभ्णीत मानवं सुमेधसः ॥२॥
य ऋतेन सूर्यमारोहयन्दिव्यप्रथयन् पृथिवीं मातरं वि।
सु प्रजास्त्वमङ्गिरसो वो अस्तु प्रतिगृभ्णीत मानवं सुमेधसः ॥३॥
अयं नाभा वदति वल्गु वो गृहे देवपुत्रा ऋषयस्तच्छृणोतन।
सुब्रह्मण्यमङ्गिरसो वो अस्तु प्रतिगृभ्णीत मानवं सुमेधसः ॥४॥

---

१ अङ्गिरा लोगो, तुम लोग यज्ञीय द्रव्य (हवि आदि) और दक्षिणासे, एक साथ, इन्द्रका बन्धुत्व और अमरत्व प्राप्त कर चुके हो। तुम्हारा कल्याण हो। सुधी अङ्गिरोगण, इस समय तुम मुझ मनु-पुत्रको ग्रहण करो। मैं भली भाँति यज्ञ करूँगा।

२ अङ्गिरोगण, तुम लोग हमारे पितृ-सदृश हो। तुम लोग अपहृत गायको ले आये थे। तुम लोगोंने वर्ष भर यज्ञ करके "बल" नामक असुरको नष्ट किया था। तुम लोग दीर्घायु बनो। अङ्गिरोगण, इस समय तुम मुझे मनु-पुत्र (मानव) को ग्रहण करो। मैं भली भाँति यज्ञ करूँगा।

३ तुम लोगोंने सत्यरूप यज्ञके द्वारा द्युलोकमें सूर्यको स्थापित किया है और सबकी निर्मात्री पृथिवीको प्रसिद्ध किया है। तुम्हें सन्तति हो। अङ्गिरोगण, इस समय तुम मुझ मानवको ग्रहण करो। मैं भली भाँति यज्ञ करूँगा।

४ देवपुत्र ऋषियो (अङ्गिरा लोगो), यह नाभा नेदिष्ठ तुम्हारे यज्ञमें कल्याणमय वचन कहता है। सुनो। तुम लोग शोभन ब्रह्म-तेज प्राप्त करो अङ्गिरोगण, इस समय तुम मुझ मानवको ग्रहण करो। मैं भली भाँति यज्ञ करूँगा।

विरूपास इदृषयस्त इद्गम्भीरवेपसः ।
ते अङ्गिरसः सूनवस्ते अग्नेः परि जज्ञिरे ॥५॥
ये अग्नेः परि जज्ञिरे विरूपासो दिवस्परि ।
नवग्वो नु दशग्वो अङ्गिरस्तमः सचा देवेषु मंहते ॥६॥
इन्द्रेण युजा निःसृजन्त वाघतो व्रजं गोमन्तमश्विनम् ।
सहस्रं मे ददतो अष्टकर्ण्यः श्रवो देवेष्वक्रत ॥७॥
प्र नूनं जायतामयं मनुस्तोक्मेव रोहतु ।
यः सहस्रं शताश्वं सद्यो दानाय मंहते ॥८॥
न तमश्नोति कश्चन दिवइव सान्वारभम् ।
सावर्ण्यस्य दक्षिणा वि सिन्धुरिव पप्रथे ॥९॥
उत दासा परिविषे स्मद्दिष्टी गोपरीणसा । यदुस्तुर्वश्च मामहे ॥१०॥

५ ये ऋषि लोग नाना-रूप हैं। अङ्गिरा लोग गम्भीर कर्मवाले हैं । अङ्गिरा लोग अग्निके पुत्र हैं। ये चारो ओर प्रादुर्भूत हुए हैं ।

६ जो विविध रूप अङ्गिरा लोग अग्निके द्वारा द्युलोकमें चारो ओर प्रादुर्भुत हुए, उनमेंसे किसीने नौ मास तक और किसीने दस मास तक यज्ञ करनेके पश्चात् गोधन प्राप्त किया । देवोंके साथ अवस्थित अङ्गिरा लोगोंमें श्रेष्ठ अङ्गिरा मुझे धन देते हैं ।

७ कर्मकर्त्ता अङ्गिरा लोगोंने इन्द्रकी सहायता प्राप्त करके अश्वों और गौओंसे युक्त गोष्ठका उद्धार किया । उनके कान लम्बे-लम्बे हैं । उन्हों ने एक सहस्र गायें मुझे देकर देवोंके लिये यज्ञीय अश्व दिया ।

८ जलसे सींचे हुए वीजके समान कर्म-फल-युक्त सावर्णि मनु बढ़ें । मनु, इसी समय, सौ अश्व और सहस्र गायें अभी देनेको प्रस्तुत हैं ।

९ मनुके समान कोई भी दान देनेमें समर्थ नहीं है । स्वर्गके उच्च प्रदेशके समान वह उन्नत भावसे अवस्थित हैं। सावर्णि मनुका दान, नदीके समान, सर्वत्र विस्तृत है ।

१० कल्याणकारक, गौओंसे युक्त और दासके समान स्थित यदु और तुर्व नामक राजर्षि मनुके भोजनके लिये पशु देते हैं ।

सहस्रदा ग्रामणीर्मा रिषन्मनुः सूर्येणास्य यतमानैतु दक्षिणा ।
सावर्णेर्देवाः प्रतिरन्त्वायुर्यस्मिन्नश्रान्ता असनाम वाजम् ॥११॥



## ६३ सूक्त

पथ्या और स्वस्ति देवता । प्लुतिके पुत्र गय ऋषि । जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

परावतो ये दिधिषन्त आप्यं मनुप्रीतासो जनिमा विवस्वतः ।
ययातेर्ये नहुष्यस्य बर्हिषि देवा आसते ते अधिब्रुवन्तु नः ॥१॥
विश्वा हि वो नमस्यानि वन्द्या नामानि देवा उत यज्ञियानि वः ।
ये स्थ जाता अदितेरद्भ्यस्परि ये पृथिव्यास्ते म इह श्रुता हवम् ॥२॥
येभ्यो माता मधुमत् पिन्वते पयः पीयूषं द्यौरदितिरद्रिबर्हाः ।
उक्थशुष्मान्वृषभरान्त्स्वप्नसस्ताँ आदित्याँ अनुमदा स्वस्तये ॥३॥

---

११ मनु सहस्र गौओंके दाता और मनुष्योंके नेता हैं। उनका कोई अनिष्ट नहीं कर सकता। मनुकी दक्षिणा सूर्यके साथ तीनों लोकोंमें प्रसिद्ध हो। सावर्णि ( सवर्ण-पुत्र ) मनु की आयु देवता लोग बढ़ावें। सारे कर्म करनेवाले हम अन्न प्राप्त करें।

---

१ जो सब देवता दूर देशसे आकर मनुष्योंके साथ मैत्री करते हैं, जो देवता, प्रसन्न किये जाकर, विवस्वान्के पुत्र मनुकी सन्तानोंको धारण करते हैं और जो देवता नहुषपुत्र ययाति राजाके यज्ञमें उपविष्ट होते हैं, वे धनादि-प्रदानके द्वारा हमें सम्मान-युक्त करें।

२ देवो, तुम्हारे सब नाम नमस्कारके योग्य, स्तुत्य और यज्ञ-योग्य हैं। जो देवता अदिति, जल वा पृथिवीसे उत्पन्न हुए हैं, वे तुम लोग मेरे आह्वानको सुनो।

३ सबको बनानेवाली पृथिवी जिन देवोंके लिये मधुर दुग्ध बहाती हैं औ जिनके लिये मेघवान् और अविनाशी आकाश अमृतको धारण करता है, उन सब अदिति-पुत्र देवोंकी स्तुति करो। इससे मङ्गल होगा। उनकी शक्ति प्रशंसनीय है। वे वृष्टिको ले आते हैं। उनका कार्य अत्यन्त सुन्दर है।

नृचक्षसो अनिमिषन्तो अर्हणा बृहद्देवासो अमृतत्वमानशुः ।
ज्योतीरथा अहिमाया अनागसो दिवो वर्ष्माणं वसते स्वस्तये ॥४॥
सम्राजो ये सुवृधो यज्ञमाययुरपरिह्वृता दधिरे दिवि क्षयम् ।
ताँ आविवास नमसा सुवृक्तिभिर्महो आदित्याँ अदितिं स्वस्तये ॥५॥
को वः स्तोमं राधति यं जुजोषथ विश्वेदेवासो मनुषो यति ष्ठन ।
को वोऽध्वरं तुविजाता अरं करद्यो नः पर्षदत्यंहः स्वस्तये ॥६॥
येभ्यो होत्रां प्रथमामायेजे मनुः समिद्धाग्निर्मनसा सप्त होतृभिः ।
त आदित्या अभयं शर्म यच्छत सुगा नः कर्त सुपथा स्वस्तये ॥७॥
य ईशिरे भुवनस्य प्रचेतसो विश्वस्य स्थातुर्जगतश्च मन्तवः ।
ते नः कृतादकृतादेनसस्पर्यद्या देवासः पिपृता स्वस्तये ॥८॥

४ कर्मनिष्ठ मनुष्योंके बिना पलक गिराये दर्शकने देवता लोगोंके सेवनके लिये व्यापक अमृतत्व प्राप्त किया है। उनका रथ ज्योतिर्मय है। उनके कार्यमें विघ्न नहीं है; वे निष्पाप हैं। लोगोंके मङ्गलके लिये वह उन्नत देशमें रहते हैं।

५ अपने तेजसे विराजमान और सुप्रवृद्ध जो देवता यज्ञमें आते हैं और जो अहिंसित होकर द्युलोकमें रहते हैं, उन सब महान् देवों और अदितिका कल्याणके लिये नमस्कार और शोभन स्तुतियोंसे सेवन करो।

६ देवो, मुझे छोड़कर तुम लोगोंकी स्तुति कौन कर सकता है? ज्ञाता और सन्तानवाले देवो, जो यज्ञ पापसे बचाकर कल्याण देता है, मुझे छोड़कर उस यज्ञका आयोजन कौन कर सकता है?

७ अग्निको प्रज्वलित करके मनुने, श्रद्धावान् चित्तसे, सात होताओंके साथ, जिन देवोंको उत्तम होमीय द्रव्य दिया है, वे सब देवता हमें अभय दें, सुखी करें, हमें सर्वत्र सुभीता दें और कल्याण दें।

८ उत्तम ज्ञानी और सबके ज्ञाता देवता स्थावर संसार और जङ्गम लोकके ईश्वर हैं। वैसे देवो, इस समय हमें अतीत और भविष्यत् पापोंसे बचाकर कल्याण दो।

भरेष्विन्द्रं सुहवं हवामहेऽहोमुचं सुकृतं दैव्यं जनम् ।
अग्निमित्रं वरुणं सातये भगं द्यावापृथिवी मरुतः स्वस्तये ॥९॥

सुत्रामाणं पृथिवीं द्यामनेहसं सुशर्माणमदितिं सुप्रणीतिम् ।
दैवीं नावं स्वरित्रामनागसमस्रवन्तीमारुहेमा स्वस्तये ॥१०॥

विश्वे यजत्रा अधिवोचतोतये त्रायध्वं नो दुरेवाया अभिह्रुतः ।
सत्यया वो देवहूत्या हुवेम शृण्वतो देवा अवसे स्वस्तये ॥११॥

अपामीवामप विश्वमनाहुतिमपारातिं दुर्विदत्रामघायतः ।
आरे देवा द्वेषो अस्मद्युयोतनोरु णः शर्म यच्छता स्वस्तये ॥१२॥

अरिष्टः समर्त्तो विश्व एधते प्र प्रजाभिर्जायते धर्मणस्परि ।
यमादित्यासो नयथा सुनीतिभिरति विश्वानि दुरिता स्वस्तये ॥१३॥

---

९ हम सब यज्ञोंमें इन्द्रको बुलाते हैं। उन्हें बुलानेमें आनन्द आता है। हम देवोंको बुलाते हैं। वे पापसे छुड़ाते हैं। उनका कार्य सुन्दर है। कल्याण और धन पानेकी इच्छासे हम अग्नि, मित्र, वरुण, भग, द्यावापृथिवी और मरुतोंको बुलाते हैं।

१० मङ्गलके लिये हम द्युलोक-रूपिणी नौकापर चढ़कर देवत्व प्राप्त करें। इस नौकापर चढ़नेसे रक्षणका कोई भय नहीं रहता। यह विस्तृत हो। इसपर चढ़नेसे सुखी हुआ जाता है। यह अक्षय है। इसका संगठन सुदृढ़ है। इसका आवरण सुन्दर है। यह निष्पाप और अविनश्वर है।

११ यजनीय देवो, रक्षाके लिये हमसे कहो। विनाशक दुर्गतिसे हमें बचाओ। सत्यरूप यज्ञका आयोजन करके हम तुम्हें बुलाते हैं। सुनो, रक्षा करो और कल्याण दो।

१२ देवो, हमारे रोगों और सब प्रकारकी पाप-बुद्धिको दूर करो। हमें दान-शून्य बुद्धि न हो। दुष्टकी दुर्बुद्धिको दूर करो। हमारे शत्रुओंको अत्यन्त दूर ले जाओ। हमें विशिष्ट सुख और कल्याण दो।

१३ अदितिके पुत्र देवो, तुम जिसे उत्तम मार्ग दिखाकर और सारे पापोंसे पार करके कल्याणमें ले जाते हो, वैसा कोई भी व्यक्ति श्री—वृद्धि-शाली होता है। उसका कोई अनिष्ट नहीं होता। वह धर्म्म-कर्म्म करता है। उसका वंश बढ़ता है

यं देवासोऽवथ वाजसातौ यं शूरसाता मरुतो हिते धने ।
प्रातर्यावाणं रथमिन्द्र सानसिमरिष्यन्तमारुहेमा स्वस्तये ॥१४॥
स्वस्ति नः पथ्यासु धन्वसु स्वस्त्यप्सु वृजने स्वर्वति ।
स्वस्ति नः पुत्रकृथेषु योनिषु स्वस्ति राये मरुतो दधातन ॥१५॥
स्वस्तिरिद्धि प्रपथे श्रेष्ठा रेक्णस्वत्यभि या वाममेति ।
सा नो अमा सो अरणे नि पातु स्वावेशा भवतु देवगोपा ॥१६॥
एवा प्लुतेः सूनुरवीवृधद्वो विश्व आदित्या अदिते मनीषी ।
ईशानासो नरो अमर्त्येनास्तावि जनो दिव्यो गयेन ॥१७॥

---

१४ देवो, अन्न-प्राप्तिके लिये तुम लोग जिस रथकी रक्षा करते हो और मरुतो, युद्ध के समय सञ्चित धनकी प्राप्तिके लिये तुम लोग जिस रथकी रक्षा करते हो, इन्द्र, उसी प्रातःकाल युद्धमें जाने वाले रथको प्राप्त (वा भजन) करना चाहिये। उसे कोई ध्वस्त नहीं कर सकता। उसीपर चढ़कर हम कल्याण-भाजन हों ।

१५ सुपथ और मरुस्थल दोनों, स्थानोंमें हमारा कल्याण हो । जल और युद्ध, दोनोंमें हमारा कल्याण हो । उस सेनाके बीच हमारा कल्याण हो, जहाँ अस्त्र-शस्त्र फेंके जाते हैं । पुत्रोत्पादक स्त्री-योनिमें हमारा कल्याण हो (अर्थात् गर्भ न गिरने पावे)। देवो, धन-लाभ के लिये हमारा मङ्गल करो ।

१६ जो पृथिवी मार्ग जानेमें मङ्गलमयी है, जो सर्वश्रेष्ठ धनसे परिपूर्ण है और जो वरणीय यज्ञ-स्थानमें उपस्थित है, वह गृह और अरण्य, दोनों स्थानोंमें हमारी रक्षा करे। उसके रक्षक देवता लोग हैं। हम सुखसे पृथिवीपर निवास करें ।

१७ देवो और अदिति, प्राज्ञ प्लुति-पुत्र गयने इस प्रकारसे तुम लोगोंकी संवर्द्धना की । देवोंकी प्रसन्नतासे मनुष्य प्रभुत्व पाया करते हैं । गयने देवोंकी स्तुति की ।

# ६४ सूक्त

विश्वदेव देवता। गय ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द।

कथा देवानां कतमस्य यामनि सुमन्तु नाम शृण्वतां मनामहे ।
को मृळाति कतमो नो मयस्करत् कतम ऊती अभ्यावर्वर्तति ॥१॥
क्रतूयन्ति क्रतवो हृत्सु धीतयो वेनन्ति वेनाः पतयन्त्यादिशः ।
न मर्डिता विद्यते अन्य एभ्यो देवेषु मे अधि कामा अयंसत ॥२॥
नराशंसं पूषणमगोह्यमग्निं देवेद्धमभ्यर्चसे गिरा ।
सूर्यामासा चन्द्रमसा यमं दिवि त्रितं वातमुषसमक्तुमश्विना ॥३॥
कथा कविस्तुवीरवान् कया गिरा बृहस्पतिर्वावृधते सुवृक्तिभिः ।
अज एकपात् सुहवेभिर्ऋक्वभिरहिः शृणोतु बुध्न्यो हवीमनि ॥४॥

---

१ यज्ञमें देवता लोग हमारा स्तोत्र सुनें। देवोंमेंसे किस देवताका स्तोत्र, किस उपायसे, भली भाँति, हम बनावें ? कौन हमारे ऊपर कृपा करेंगे ? कौन सुखका विधान करेंगे ? हमारे रक्षणके लिये कौन हमारे पास आवेंगे ?

२ हमारे अन्तःकरणमें निहित प्रज्ञा अग्निहोत्र आदि करनेकी इच्छा करती हैं। प्रज्ञा देवोंकी इच्छा करती है। हमारी अभिलाषाएं देवोंके पास आती हैं। उनके सिवा और कोई सुखदाता नहीं है। इन्द्रादि देवोंमें हमारी अभिलाषाएं नियत हैं।

३ धनदानके द्वारा पोषक और दूसरोंके द्वारा अगम्य पूषा देवताकी, स्तुतिके द्वारा, पूजा करो। देवोंमें प्रदीप्त अग्निकी स्तुति करो। सूर्य, चन्द्र, यम, दिव्यलोकवासी त्रित, वायु, उषा, रात्रि और अश्विद्वयका स्तोत्र करो।

४ ज्ञानी अग्नि किस प्रकार अनेक स्तोताओंवाले होते हैं और किस स्तुतिसे सम्मान-युक्त होते हैं ? शोभन स्तुतिसे बृहस्पति देवता बढ़ते हैं। अज एकपात् और अहिर्बुध्न्य नामके देवता, हमारे आह्वान-कालमें, सुरचित स्तवोंको सुनें।

६

दक्षस्य वादिते जन्मनि व्रते राजाना मित्रावरुणा विवाससि ।
अतूर्तपन्थाः पुरुरथो अर्यमा सप्तहोता विषुरूपेषु जन्मसु ॥५॥
ते नो अर्वन्तो हवनश्रुतो हवं विश्वे शृण्वन्तु वाजिनो मितद्रवः ।
सहस्रसा मेधसाताविव त्मना महो ये धनं समिथेषु जभ्रिरे ॥६॥
प्र वो वायुं रथयुजं पुरन्धिं स्तोमैः कृणुध्वं सख्याय पूषणम् ।
ते हि देवस्य सवितुः सवीमनि क्रतुं सचन्ते सचितः सचेतसः ॥७॥
त्रिः सप्त सस्रा नद्यो महीरपो वनस्पतीन् पर्वताँ अग्निमूतये ।
कृशानुमस्तॄन्तिष्यं सधस्थ आ रुद्रं रुद्रेषु रुद्रियं हवामहे ॥८॥
सरस्वती सरयुः सिन्धुरूर्मिभिर्महो महीरवसा यन्तु वक्षणीः ।
देवीरापो मातरः सूदयित्न्वो घृतवत् पयो मधुमन्नो अर्चत ॥९॥

---

५ अविनश्वर पृथिवी, सूर्यके जन्मके समय तुम मित्र और वरुण राजाओंकी सेवा करती हो। विशाल रथपर चढ़कर सूर्य धीरे—धीरे जाते हैं। उनका जन्म नाना मूर्त्तियोंमें होता है। उनके आह्वान-कर्त्ता सप्तर्षि हैं।

६ इन्द्रके जो घोड़े स्वयं युद्धके समय शत्रुओंसे महान् धन ले आते हैं, जो यज्ञके समय सदा ही सहस्र धन देते हैं और जो सुशिक्षित अश्वोंके समान परिमित रूपसे चरण-निक्षेप करते हैं, वे सब हमारा आह्वान सुनें। निमन्त्रण ग्रहण करनेमें वे कभी विरत नहीं होते।

७ स्तोताओ, रथ-योजक वायु, बहुकर्मकर्त्ता इन्द्र और पूषाकी स्तुति करके अपनी मैत्री स्वीकार कराओ। वे सब एकमना और अनन्यमना होकर प्रभात-कालमें यज्ञमें उपस्थित होते हैं।

८ सरस्वती, सरयू, सिन्धु आदि इक्कीस प्रकाण्ड नदियां, वनस्पतियों, पर्वतों, अग्नि, सोम-पालक कृशानु गन्धर्व, वाण-चालक गन्धर्वों, नक्षत्र, हविःपात्र रुद्र और रुद्रोंमें प्रधान रुद्रको, यज्ञमें, रक्षाके लिये, हम बुलाते हैं।

९ महती और तरङ्गशालिनी सरस्वती, सरयू सिन्धु आदि इक्कीस नदियां, रक्षणके लिये, आवें। जल-प्रेरक, मातृ-भूत ये सब देवियां घृत और मधुके समान जल-दान करें।

उत माता बृहद्दिवा शृणोतु नस्त्वष्टा देवेभिर्जनिभिः पिता वचः ।
ऋभुक्षा वाजो रथस्पतिर्भगो रण्वः शंसः शशमानस्य पातु नः ॥१०॥
रण्वः सन्दृष्टौ पितुमाँइव क्षयो भद्रा रुद्राणां मरुतामुपस्तुतिः ।
गोभिः ष्याम यशसो जनेष्वा सदा देवास इळया सचेमहि ॥११॥
यां मे धियं मरुत इन्द्र देवा अददात वरुण मित्र यूयम् ।
तां पीपयत पयसेव धेनुं कुविद्गिरो अधिरथे वहाथ ॥१२॥
कुविदङ्ग प्रति यथा चिदस्य नः सजात्यस्य मरुतो बुबोधथ ।
नाभा यत्र प्रथमं संनसामहे तत्र जामित्वमदितिर्दधातु नः ॥१३॥
ते हि द्यावापृथिवी मातरा मही देवी देवाञ्जन्मना यज्ञिये इतः ।
उभे बिभृत उभयं भरीमभिः पुरू रेतांसि पितृभिश्च सिञ्चतः ॥१४॥

१० महद्दीप्ति देवमाता हमारा आह्वान सुनें। देवपिता त्वष्टा, अपने पुत्र देवों और देवपत्नियोंके, साथ, हमारा वचन सुनें। ऋभुक्षा, इन्द्र, वाज, रथपति भग और स्तुत्य मरुद्गण, स्तुतिके लिये, हमारी रक्षा करें।

११ अन्नसे भरे गृहके समान मरुत् लोग देखनेमें रमणीय हैं। रुद्र-पुत्र मरुतोंकी स्तुति कल्याण देनेवाली होती है। मनुष्योंमें हम गोधनसे धनी होकर यशस्वी हों। देवो, सदा हम अन्नसे मिलें।

१२ मरुद्गण, इन्द्र, देववृन्द, वरुण और मित्र, जैसे गाय दूधसे भरी रहती है, वैसे ही तुम लोगोंसे पाये हुए कर्मका फल सुसम्पन्न करो। हमारे स्तोत्रको सुनकर और रथपर चढ़कर तुम लोग यज्ञमें आये हो।

१३ मरुतो, तुम लोगोंने जैसे प्रथम अनेक वार हमारे बन्धुत्वकी रक्षा की है, वैसे ही इस समय भी करो। हम जिस स्थानपर सर्व-प्रथम वेदी बनाते हैं, वहाँ अदिति (वा पृथिवी) मनुष्योंके साथ हमें बन्धुत्व प्रदान करें।

१४ सबको बनानेवाले, महान्, दीप्तिशील और यज्ञ-योग्य द्यावापृथिवी जन्मके साथ ही इन्द्रादिको प्राप्त करते हैं। द्यावापृथिवी नानाविध रक्षणोंसे देवों और मनुष्योंकी रक्षा करते हैं पालक देवोंके साथ मिलकर द्यावापृथिवी जलको क्षरित करते हैं।

वि षा होत्रा विश्वमश्नोति वार्यं बृहस्पतिररमतिः पनीयसी ।
ग्रावा यत्र मधुषुदुच्यते बृहदवीवशन्त मतिभिर्मनीषिणः ॥१५॥
एवा कविस्तुवीरवाँ ऋतज्ञा द्रविणस्युर्द्रविणसश्चकानः ।
उक्थेभिरत्र मतिभिश्च विप्रोऽपीपयद्गयो दिव्यानि जन्म ॥१६॥
एवा प्लुतेः सूनुरवीवृधद्वो विश्व आदित्या अदिते मनीषी ।
ईशानासो नरो अमर्त्येनास्तावि जनो दिव्यो गयेन ॥१७॥



## ६५ सूक्त

विश्वदेव देवता । वसुक्रु-पुत्र वसुकर्ण ऋषि । जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

अग्निरिन्द्रो वरुणो मित्रो अर्यमा वायुः पूषा सरस्वती सजोषसः ।
आदित्या विष्णुर्मरुतः स्वर्बृहत् सोमो रुद्रो अदितिर्ब्रह्मणस्पतिः ॥१॥

---

१५ महानोंकी पालिका, यथेष्ट स्तुतिवाली, देवोंका स्तोत्र करनेवाली और सोमाभिषवके कारण महान् कही जानेवाली वाणी ( वा मन्त्र ) सारे स्वीकरणीय धनको व्याप्त करती है । स्तोता लोग स्तोत्रोंसे देवोंको यज्ञकामी बनाते हैं ।

१६ क्रान्तप्रज्ञ, बहुस्तुति-सम्पन्न, यज्ञ-ज्ञाता, धनेच्छु और मेधावी गय ऋषिने प्रचुर-धन-कामना करके इस प्रकारके उक्थों ( मन्त्र-विशेष ) और स्तवोंसे देवोंकी स्तुति की ।

१७ देवो और अदिति, ज्ञानी प्लुति-पुत्र गयने इस प्रकारसे तुम लोगों की संवर्द्धना की । देवोंकी प्रसन्नतासे मनुष्य प्रभुत्व प्राप्त करते हैं । गयने देवोंकी स्तुति की ।



१ अग्नि, इन्द्र वरुण, मित्र, अर्यमा, वायु, पूषा, सरस्वती, आदित्यगण, विष्णु, मरुत्, महान् स्वर्ग, सोम, रुद्र, अदिति और ब्रह्मणस्पति मिलकर अपनी महिमासे अन्तरिक्षको पूरित करते हैं ।

इन्द्राग्नी वृत्रहत्येषु सत्पती मिथो हिन्वाना तन्वा समोकसा ।
अन्तरिक्षं मह्या पप्रुरोजसा सोमो घृतश्रीर्महिमानमीरयन् ॥२॥
तेषां हि मह्ना महतामनर्वणां स्तोमाँ इयर्म्यृतज्ञा ऋतावृधाम् ।
ये अप्सवमर्णवं चित्रराधसस्ते नो रासन्तां महये सुमित्र्याः ॥३॥
स्वर्णरमन्तरिक्षाणि रोचना द्यावाभूमी पृथिवीं स्कम्भुरोजसा ।
पृक्षाइव महयन्तः सुरातयो देवाः स्तवन्ते मनुषाय सूरयः ॥४॥
मित्राय शिक्ष वरुणाय दाशुषे या सम्राजा मनसा न प्रयुच्छतः ।
ययोर्धाम धर्मणा रोचते बृहद्ययोरुभे रोदसी नाधसी वृतौ ॥५॥
या गौर्वर्तनिं पर्येति निष्कृतं पयो दुहाना व्रतनीरवारतः ।
सा प्रब्रुवाणा वरुणाय दाशुषे देवेभ्यो दाशद्धविषा विवस्वते ॥६॥

२ इन्द्र और अग्नि शिष्टोंके रक्षक हैं। ये युद्धके समय इकट्ठे होकर अपनी शक्तिसे शत्रुओंको भगा देते हैं तथा प्रकाण्ड आकाशको अपने तेजसे भरते हैं। घृत-युक्त सोमरस उनके बलको बढ़ा देता है।

३ महत्तम, अविचल और यज्ञ-वर्द्धक देवता लोगोंके लिये होनेवाले यज्ञमें मैं स्तुति करता हूं। जो सुन्दर मेघोंसे जल बरसाते हैं, वे ही परम सखा देवता हमें धन देकर श्रेष्ठ करें।

४ उन्हीं देवोंने, अपनी शक्तिसे, सबके नायक सूर्य, आकाशस्थ ग्रहों, नक्षत्रों, द्युलोक, भूलोक और पृथिवीको यथास्थान नियत कर रखा है। धनदाताओंके समान उत्तम दान करके ये देवता मनुष्योंको श्रेष्ठ बनाते हैं। ये मनुष्योंको धन देते हैं; इसीलिये इनकी स्तुति की जाती है।

५ मित्र और दाता वरुणको होमीय द्रव्य (हवि आदि) दो। ये दोनों राजाओंके भी राजा हैं; ये कभी असावधान नहीं होते, इनका धाम भली भाँति धृत होकर अत्यन्त प्रकाश कर रहा है। इनके पास, याचकके समान, द्यावापृथिवी अवस्थित हैं।

६ जो गाय स्वयं पवित्र स्थान यज्ञमें आती है, वह दूध देते हुए यज्ञ-कर्मको सम्पन्न करती है। मेरी इच्छा है कि, वह गाय दाता वरुण और अन्यान्य देवोंको होमीय द्रव्य दे और मुझ देव-सेवककी रक्षा करे।

दिवक्षसो अग्निजिह्वा ऋतावृध ऋतस्य योनिं विमृशन्त आसते ।
द्यां स्कभित्व्यप आ चक्रुरोजसा यज्ञं जनित्वी तन्वी नि मामृजुः ॥७॥
परिक्षिता पितरा पूर्वजावरी ऋतस्य योना क्षयतः समोकसा ।
द्यावापृथिवी वरुणाय सव्रते घृतवत् पयो महिषाय पिन्वतः ॥८॥
पर्जन्यावाता वृषभा पुरीषिणेन्द्रवायू वरुणो मित्रो अर्यमा ।
देवाँ आदित्याँ अदितिं हवामहे ये पार्थिवासो दिव्यासो अप्सु ये ॥९॥
त्वष्टारं वायुमृभवो य ओहते दैव्या होतारा उषसं स्वस्तये ।
बृहस्पतिं वृत्रखादं सुमेधसमिन्द्रियं सोमं धनसा ऊ ईमहे ॥१०॥
ब्रह्म गामश्वं जनयन्तओषधीर्वनस्पतीन् पर्वताँ अपः ।
सूर्यं दिवि रोहयन्तः सुदानव आर्या व्रता विसृजन्तो अधि क्षमि ॥११॥

७ जो देवता अपने तेजसे आकाशको परिपूर्ण करते हैं, अग्नि ही जिनकी जीभ हैं और जो यज्ञकी वृद्धि करते हैं, वे अपना अपना स्थान समझ कर यज्ञमें बैठते हैं । वे आकाशको धारण करके अपने बलसे जलको निकालते हैं और यजनीय हविको अपने शरीर में रख लेते हैं ।

८ द्यावापृथिवी सर्व-व्यापक हैं । ये सबके माता-पिता हैं । सबसे प्रथम उत्पन्न हैं । दोनों का स्थान एक ही है । दोनों ही यज्ञ-स्थानमें निवास करते हैं । दोनों ही एकमना होकर उन पूजनीय वरुणको घृत-युक्त दूध देते हैं ।

९ मेघ और वायु काम-वर्षक हैं । ये जल वाले हैं । इन्द्र. वायु, वरुण, मित्र, अदिति-पुत्र देवों और अदितिको हम बुलाते हैं । जो देवता द्युलोक, भूलोक और जलमें उत्पन्न हुए हैं, उनको भी बुलाते हैं ।

१०. ऋभुओ, जो सोम, तुम्हारे मङ्गलके लिये, देवोंको बुलानेवाले त्वष्टा और वायुके पास जाते हैं और जो बृहस्पति तथा ज्ञानी और वृत्रघ्न इन्द्रके पास जाते हैं, उन्हीं इन्द्रको सन्तुष्ट करनेवाले सोमसे हम धन माँगते हैं ।

११ देवोंने अन्न, गौ, अश्व, वृक्ष, लता, पर्वत और पृथिवीको उत्पन्न किया है और सूर्यको आकाशमें चढ़ाया है । उनका दान अतीव शोभन है; उन्होंने पृथिवीपर उत्तमोत्तम कार्य किये हैं ।

भुज्युमंहसः पिपृथो निरश्विना श्यावं पुत्रं वध्रिमत्या अजिन्वतम् ।
कमद्युवं विमदायोहथुर्युवं विष्णाप्वं विश्वकायाव सृजथः ॥१२॥
पावीरवी तन्यतुरेकपादजो दिवो धर्ता सिन्धुरापः समुद्रियः ।
विश्वे देवासः शृणवन् वचांसि मे सरस्वती सह धीभिः पुरन्ध्या ॥१३॥
विश्वे देवाः सह धीभिः पुरन्ध्या मनोर्यजत्रा अमृता ऋतज्ञाः ।
रातिषाचो अभिषाचः स्वर्विदः स्वर्गिरो ब्रह्म सूक्तं जुषेरत ॥१४॥
देवान् वसिष्ठो अमृतान् ववन्दे ये विश्वा भुवनाभि प्रतस्थुः ।
ते नो रासन्तामुरुगायमद्य यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥१५॥



## ६६ सूक्त

देवता, ऋषि, छन्द आदि पूर्ववत् ।

देवान् हुवे बृहच्छ्रवसः स्वस्तये ज्योतिष्कृतो अध्वरस्य प्रचेतसः ।
ये वावृधुः प्रतरं विश्ववेदस इन्द्रज्येष्ठासो अमृता ऋतावृधः ॥१॥

---

१२ अश्विद्वय, तुमने भुज्युको विपत्तिसे बचाया है। बध्रिमती नामक रमणीको एक पिङ्गल-वर्ण पुत्र दिया था, विमद ऋषिको सुन्दरी भार्या दी थी और विश्वक ऋषिको विष्णाप्व नामक पुत्र दिया था ।

१३ आयुधवाली और मधुरा माध्यमिकी वाक्, आकाश-धारक अज एकपात्, सिन्धु, आकाशीय जल, विश्वदेव और अनेक कर्मों तथा ज्ञानोंसे संयुक्त सरस्वती मेरे बचनको सुनें ।

१४ अनेक कर्मों और ज्ञानोंसे युक्त, मनुष्यके यज्ञमें यजनीय, अमर, सत्यज्ञाता, हविका ग्रहण करनेवाले, यज्ञमें मिलनेवाले और सब कुछ जाननेवाले इन्द्रादि देवता हमारी स्तुतियों और उत्तम तथा निवेदित अन्नको ग्रहण करें ।

१५ वसिष्ठ-वंशमें उत्पन्न इन ऋषिने अमर देवोंकी स्तुति की । जो देवता सारे भुवनोंमें रहते हैं, वे आज हमें कीर्त्तिकर अन्न दें। देवो, तुम हमें कल्याणके साथ बचाओ ।



१ जो देवता प्रचुर अन्न वाले, आदित्य-तेजके कर्त्ता, प्रकृष्ट-ज्ञानी, सर्वधनी, इन्द्र वाले, अमर और यज्ञसे प्रवृद्ध हैं, उनको निर्विघ्न यज्ञ-समाप्तिके लिये मैं बुलाता हूं ।

इन्द्रप्रसूता वरुणप्रशिष्टा ये सूर्यस्य ज्योतिषो भागमानशुः ।
मरुद्गणे वृजने मन्म धीमहि माघोने यज्ञं जनयन्त सूरयः ॥२॥
इन्द्रो वसुभिः परिपातु नो गयमादित्यैर्नो अदितिः शर्म यच्छतु ।
रुद्रो रुद्रेभिर्देवो मृळयाति नस्त्वष्टा नो ग्नाभिः सुविताय जिन्वतु ॥३॥
अदितिर्द्यावापृथिवी ऋतं महदिन्द्राविष्णू मरुतः स्वर्बृहत् ।
देवाँ आदित्याँ अवसे हवामहे वसून्रुद्रान्त्सवितारं सुदंससम् ॥४॥
सरस्वान् धीभिर्वरुणो धृतव्रतः पूषा विष्णुर्महिमा वायुरश्विना ।
ब्रह्मकृतो अमृता विश्ववेदसः शर्म नो यंसन्त्रिवरूथमंहसः ॥५॥
वृषा यज्ञो वृषणः सन्तु यज्ञिया वृषणो देवा वृषणो हविष्कृतः ।
वृषणा द्यावापृथिवी ऋतावरी वृषा पर्जन्यो वृषणो वृषस्तुभः ॥६॥
अग्नीषोमा वृषणा वाजसातये पुरुप्रशस्ता वृषणा उपब्रुवे ।
यावीजिरे वृषणो देवयज्यया ता नः शर्म त्रिवरूथं वि यन्सतः ॥७॥

---

२ इन्द्रके द्वारा कार्योंमें प्रेरित और वरुणके द्वारा अनुमोदित होकर जिन्होंने ज्योतिर्मय सूर्यके गति-पथको परिपूर्ण किया है, उन्हीं शत्रु-संहारक मरुतोंके स्तोत्रका हम चिन्तन करते हैं। विद्वानो, इन्द्र-पुत्रोंके यज्ञका आयोजन करो।

३ वसुओंके साथ इन्द्र हमारे गृहकी रक्षा करें। आदित्योंके साथ अदिति हमें सुख दें। रुद्र-पुत्र मरुतोंके साथ रुद्रदेव हमें सुखी करें। पत्नी-सहित त्वष्टा हमारा सुख बढ़ावें।

४ अदिति, द्यावापृथिवी, महान् सत्य अग्नि, इन्द्र, विष्णु, मरुत्, विशाल स्वर्ग, आदित्यगण, वसुगण, रुद्रगण और उत्तम दाता सूर्यको हम बुला रहे हैं। ये हमारी रक्षा करें।

५ ज्ञानी समुद्र, कर्म-निष्ठ वरुण, पूषा, महिमा वाले विष्णु, वायु, अश्विद्वय, स्तोताओंको अन्न देनेवाले, ज्ञानी, पापियोंके नाशक और अमर देवतागण तीन तल्लों वाला गृह हमें दें।

६ यज्ञ अभिलषित फल दे। यज्ञीय देवता कामना पूरी करें। देवता, हवि आदि जुटाने वाले, यज्ञाधिष्ठात्री द्यावापृथिवी, पर्जन्य और स्तोता—सभी हमारी कामना पूरी करें।

७ अन्न पानेके लिये अभीष्टदाता अग्नि और सोमका मैं स्तोत्र करता हूं। सारा संसार उन्हें दाता कहकर प्रशंसित करता है। उन दोनोंको ही पुरोहित लोग यज्ञमें पूजा देते हैं। वह हमें तीन तल्लों वाला घर दें।

धृतव्रताः क्षत्रिया यज्ञनिष्कृतो बृहद्दिवा अध्वराणामभिश्रियः ।
अग्निहोतार ऋतसापो अद्रुहोऽपो असृजन्ननु वृत्रतूर्ये ॥८॥
द्यावापृथिवी जनयन्नभि व्रताप ओषधीर्वनिनानि यज्ञिया ।
अन्तरिक्षं स्वरा पप्रुरूतये वशं देवासस्तन्वी निमामृजुः ॥९॥
धर्तारो दिव ऋभवः सुहस्ता वातापर्जन्या महिषस्य तन्यतोः ।
आप ओषधीः प्रतिरन्तु नो गिरो भगो रातिर्वाजिनो यन्तु मे हवम् ॥१०॥
समुद्रः सिन्धू रजो अन्तरिक्षमज एकपात्तनयित्नुरर्णवः ।
अहिर्बुध्न्यः शृणवद्वचांसि मे विश्वे देवास उत सूरयो मम ॥११॥
स्याम वो मनवो देववीतये प्राञ्चं नो यज्ञं प्रणयत साधुया ।
आदित्या रुद्रा वसवः सुदानव इमा ब्रह्म शस्यमानानि जिन्वत १२॥

---

८ जो कर्त्तव्य-पालनमें सदा तत्पर हैं, जो बली हैं, जो यज्ञको अलङ्कृत करते हैं, जिनकी दीप्ति महान् है, जो यज्ञमें आते हैं, जिन्हें अग्नि बुलाते हैं और जो सत्यपात्र हैं, उन्हीं देवोंने, वृत्र-युद्धके समयमें, वृष्टि-जल रचा ।

९ अपने कार्यके द्वारा द्यावापृथिवी, जल, वनस्पति और यज्ञोपयोगी उत्तमोत्तम द्रव्य बनाकर देवोंने अपने तेजसे आकाश और स्वर्गको परिपूर्ण कर दिया । उन्होंने यज्ञके साथ अपनेको मिलाकर यज्ञको अलङ्कृत किया ।

१० ऋभुओंका हाथ सुन्दर है; वे आकाशके धारक हैं । वायु और मेघका शब्द महान् होता है । जल और वनस्पति हमारे स्तोत्रको बढ़ावें । धनदाता भग और अर्यमा मेरे यज्ञमें पधारें ।

११ समुद्र, नदी, धूलिमय पृथिवी, आकाश, अज एकपात्, गर्जनशील मेघ और अहिर्बुध्न्य मेरा आह्वान सुनें ।

१२ देव, हम मनु-सन्तान हैं । तुम्हें हम यज्ञ दे सकें । हमारे सदासे प्रचलित यज्ञको तुम भली भाँति सम्पन्न करो । आदित्यो, रुद्रो और वसुओ, तुम्हारी दान-शक्ति शोभन है । स्तोत्रोंको सुनें ।

दैव्या होतारा प्रथमा पुरोहित ऋतस्य पन्थामन्वेमि साधुया ।
क्षेत्रस्य पतिं प्रतिवेशमीमहे विश्वान्देवाँ अमृताँ अप्रयुच्छतः ॥१३॥
वसिष्ठासः पितृवद्वाचमक्रत देवाँ ईळाना ऋषिवत् स्वस्तये
प्रीताइव ज्ञातयः काममेत्यास्मे देवासोऽव धूनुता वसु ॥१४॥
देवान् वसिष्ठो अमृतान् ववन्दे ये विश्वा भुवनाभि प्रतस्थुः ।
ते नो रासन्तामुरुगायमद्य यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ॥१५॥

---

## ६७ सूक्त

बृहस्पति देवता । आङ्गिरस अयास्य ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

इमां धियं सप्तशीर्ष्णीं पिता न ऋतप्रजातां बृहतीमविन्दत् ।
तुरीयं स्विज्जनयद्विश्वजन्योऽयास्य उक्थमिन्द्राय शंसन् ॥१॥

---

१३ जो दो व्यक्ति देवोंको बुलानेवाले हैं और जो सर्व-श्रेष्ठ पुरोहित हैं, उन अग्नि और आदित्यकी हविसे सेवा करता हूं। मैं निर्विघ्न यज्ञ-मार्गको जा रहा हूं । हमारे पास रहने-वाले क्षेत्रपति ( देवता ) और अमर देवोंकी, आश्रय देनेके लिये, हम प्रार्थना करते हैं । प्रार्थना पूरी करनेको वे सावधान रहते हैं ।

१४ वसिष्ठके समान ही वसिष्ठके वंशजोंने स्तुति की । उन्होंने मङ्गलके लिये वसिष्ठ ऋषिके समान देव-पूजा की। देवो, अपने मित्रके समान आकर, सन्तुष्ट मनसे, अभीष्ट फल दो ।

१५ वसिष्ठ-वंशोत्पन्न इन ऋषिने अमर देवोंकी स्तुति की है । जो देवता अपने तेज-से सारे भवनोंमें रहते हैं, वे आज हमें कीर्तिकर अन्न दें । देवो, मङ्गलके लिये तुम हमारी रक्षा करो ।

---

१ हमारे पितरों (अङ्गिरा लोगों)ने सात छन्दोंवाले विशाल स्तोत्रकी रचना की थी । उसकी सत्यसे उत्पत्ति हुई। संसारके हितैषी अयास्य ऋषिने इन्द्रकी प्रशंसा करते हुए, एक पदके स्तोत्रको बनाया ।

ऋतं शंसन्त ऋजु दीध्याना दिवस्पुत्रासो असुरस्य वीराः ।
विप्रं पदमङ्गिरसो दधाना यज्ञस्य धाम प्रथमं मनन्त ॥२॥
हंसैरिव सखिभिर्वावदद्भिरश्मन्मयानि नहना व्यस्यन् ।
बृहस्पतिरभिकनिक्रदद्गा उत प्रास्तौदुच्च विद्वाँ अगायत् ॥३॥
अवो द्वाभ्यां पर एकया गा गुहा तिष्ठन्तीरनृतस्य सेतौ ।
बृहस्पतिस्तमसि ज्योतिरिच्छन्नुदुस्रा आकर्वि हि तिस्र आवः ॥४॥
विभिद्या पुरं शयथेमपाचीं निस्त्रीणि साकमुदधेरकृन्तत् ।
बृहस्पतिरुषसं सूर्यं गामर्कं विवेद स्तनयन्निव द्यौः ॥५॥
इन्द्रो बलं रक्षितारं दुघानां करेणेव विचकर्त्ता रवेण ।
स्वेदाञ्जिभिराशिरमिच्छमानोऽरोदयत् पणिमा ग अमुष्णात् ॥६॥

२ अङ्गिरा लोगोंने यज्ञके सुन्दर स्थानमें जाना निश्चित किया । वे सत्यवादी हैं, उनके मनका भाव सरल है, वे स्वर्गके पुत्र हैं, वे महाबली हैं और बुद्धिमानोंके समान आचरण करते हैं ।

३ हंसोंके समान ही बृहस्पतिके सहायकोंने कोलाहल करना प्रारम्भ किया । उनकी सहायतासे बृहस्पतिने प्रस्तरमय द्वारको खोल दिया । भीतर रोकी गयी गायें चिल्लाने लगीं । वह उत्तम रूपसे स्तोत्र और उच्चैः स्वरसे गान करने लगे ।

४ गायें नीचे एक द्वारके द्वारा और ऊपर दो द्वारोंके द्वारा अन्धकार वा अधर्मके आलयस्वरूप उस गुहामें छिपायी गयी थीं । अन्धकारके बीच प्रकाश ले जानेकी इच्छासे बृहस्पतिने तीनों द्वारोंको खोलकर गायोंको निकाल दिया ।

५ रातको चुपचाप सोकर पुरीके पिछले भागको तोड़ा और समुद्र-तुल्य उस गुहाके तीनों द्वारोंको खोल दिया ( अथवा उषा, सूर्य और गायको बाहर कर दिया ) । प्रातःकाल उन्होंने पूजनीय सूर्य और गायको एक साथ देखा । उस समय वह मेघके समान वीर-हुङ्कार करते थे ।

६ जिस बलने गायको रोका था, उसे इन्द्र ( वा बृहस्पति ) ने अपनी हुङ्कारसे ही छिन्न कर डाला—मानों अस्त्रसे ही उसे मारा है । मरुतोंके साथ मिलनेकी इच्छासे उन्होंने पापको रुलाया और गायोंको लिया ।

स ईं सत्येभिः सखिभिः शुचद्भिर्गोधायसं वि धनसैरदर्दः ।

ब्रह्मणस्पतिर्वृषभिर्वराहैर्घर्मस्वेदेभिर्द्रविणं व्यानट् ॥७॥

ते सत्येन मनसा गोपतिं गा इयानास इषणयन्त धीभिः ।

बृहस्पतिर्मिथोऽवद्यपेभिरुदुस्रिया असृजत स्वयुग्भिः ॥८॥

तं वर्धयन्तो मतिभिः शिवाभिः सिंहमिव नानदतं सधस्थे ।

बृहस्पतिं वृषणं शूरसातौ भरेभरे अनुमदेम जिष्णुम् ॥९॥

यदा वाजमसनद्विश्वरूपमा द्यामरुक्षदुत्तराणि सद्म ।

बृहस्पतिं वृषणं वर्धयन्तो नाना सन्तो बिभ्रतो ज्योतिरासा ॥१०॥

सत्यामाशिषं कृणुता वयोधै कीरिं चिद्ध्यवथ स्वेभिरेवैः ।

पश्चा मृधो अपभवन्तु विश्वास्तद्रोदसी शृणुतं विश्वमिन्वे ॥११॥

---

७ अपने सत्यवादी, दीप्तिमान् और धनदाता सहायकोंके साथ उन्होंने गायोंको रोकने-वाले बलको विदीर्ण किया। वर्षक, जल लानेवाले और प्रदीप्त-गमन मरुतोंके साथ उन सामस्तोत्रके अधिपतिने गोधनको अधिकृत किया।

८ मरुतोंने, सत्य-चेता होकर, अपने कर्मोंसे गायोंको प्राप्त करते हुए, बृहस्पतिको गोपति बनानेकी इच्छा की। परस्पर सहायक अपने मरुतोंके साथ बृहस्पतिने गायोंको बाहर किया।

९ अन्तरिक्षमें सिंहके समान शब्द करनेवाले, कामोंके वर्षक और विजयी बृहस्पतिको बढ़ाने-वाले हम मरुत् वीरोंके संग्राममें मङ्गलमयी स्तुतियोंसे उनका स्तोत्र करते हैं।

१० जिस समय वह बृहस्पति नानारूप अन्नका सेवन करते हैं और जिस समय अन्त-रिक्षपर चढ़ते हैं, उस समय वर्षक बृहस्पतिकी, नाना दिशाओंमें ज्योति धारण करनेवाले देवता, मुँहसे, स्तुति करते हैं।

११ देवी, अन्न-लाभके लिये मेरी स्तुतिको यथार्थ (सफल) करो। अपने आश्रयसे मेरी रक्षा करो। सारे शत्रु नष्ट हों। विश्वका प्रसन्न करनेवाले द्यावापृथिवी, हमारे बचनको सुनो।

इन्द्रो मह्ना महतो अर्णवस्य वि मूर्धानमभिनदर्बुदस्य ।
अहन्नहिमरिणात् सप्त सिन्धून् देवैर्द्यावापृथिवी प्रावतं नः ॥१२॥

## ६८ सूक्त

देवता, ऋषि, छन्द आदि पूर्ववत् ।

उदप्रुतो न वयो रक्षमाणा वावदतो अभ्रियस्येव घोषाः ।
गिरिभ्रजो नोर्मयो मदन्तो बृहस्पतिमभ्यर्का अनावन् ॥१॥
सं गोभिराङ्गिरसो नक्षमाणो भगइवेदर्यमणं निनाय ।
जने मित्रो न दम्पती अनक्ति बृहस्पते वाजयाशूँरिवाजौ ॥२॥
साध्वर्या अतिथिनीरिषिराः स्पार्हाः अनवद्यरूपाः ।
बृहस्पतिः पर्वतेभ्यो वितूर्या निर्गा ऊपे यवमिव स्थिविभ्यः ॥३॥

---

१२ ईश्वर (स्वामी) और महिमान्वित बृहस्पतिने महान् जलवाले मेघका मस्तक काट दिया। उन्होंने जलको रोकनेवाले शत्रुको मारा। गङ्गा आदि नदियोंको समुद्रमें मिलाया। द्यावापृथिवी, देवोंके साथ हमारी रक्षा करो।



१ जैसे जल-सेचक कृषक शस्य-क्षेत्रसे पक्षियोंको उड़ाते समय शब्द करते हैं, जैसे मेघोंका गर्जन होता है अथवा जैसे पर्वतसे धक्का लगनेपर वा मेघसे गिरनेपर तरङ्गें शब्द करती हैं, वैसे ही बृहस्पतिकी प्रशंसा-ध्वनि होने लगी।

२ अङ्गिराके पुत्र बृहस्पति गुहामें रहनेवाली गायोंके पास सूर्यका आलोक ले आये। भग देवताके समान उनका तेज व्यापी हुआ। जैसे मित्र दम्पती (स्त्री और पुरुष)का मिलन करा देते हैं, वैसे ही उन्होंने गायोंको लोगोंके साथ मिला दिया। बृहस्पति, जैसे युद्धमें घोड़ेको दौड़ाया जाता है, वैसे ही गायोंको दौड़ाओ।

३ जैसे धानको कोठी (कुशूल) से जौ (यव) बाहर किया जाता है, वैसे ही बृहस्पतिने गायोंको पर्वतसे शीघ्र बाहर किया। गायें मङ्गलरूप दुग्ध देनेवाली, सतत-गमन-शीला, स्पृहणीया, वर्ण-मनोहरा और प्रशंसनीय-मूर्त्ति थीं।

आप्रुषायन्मधुन ऋतस्य योनिमवक्षिपन्नर्क उल्कामिव द्योः ।
बृहस्पतिरुद्धरन्नश्मनो गा भूम्या उद्नेव वि त्वचं बिभेद ॥४॥
अप ज्योतिषा तमो अन्तरिक्षादुद्नः शीपालमिव वात आजत् ।
बृहस्पतिरनुमृश्या बलस्याभ्रमिव वात आ चक्र आ गाः ॥५॥
यदा बलस्य पीयतो जसुं भेद्बृहस्पतिरग्नितपोभिरर्कैः ।
दद्भिर्न जिह्वा परिविष्टमाददाविर्निधीरकृणोदुस्रियाणाम् ॥६॥
बृहस्पतिरमत हि त्यदासां नाम स्वरीणां सदने गुहा यत् ।
आंडेव भित्वा शकुनस्य गर्भमुदुस्रियाः पर्वतस्य त्मनाजत् ॥७॥
अश्नापिनद्धं मधुपर्यपश्यन्मत्स्यं न दीन उदनि क्षियन्तम् ।
निष्टज्जभार चमसं न वृक्षाद्बृहस्पतिर्विरवेणा विकृत्य ॥८॥

---

४ गायोंका उद्धार करके बृहस्पतिने सत्कर्मके आकर-स्थान मधु-बिन्दुको सिक्त किया अर्थात् यज्ञानुष्ठानकी सुविधा कर दी। बृहस्पति ऐसे दीप्ति-युक्त हुए, मानो आकाशसे सूर्य उल्का-को फेंक रहे हों उन्होंने प्रस्तरके आच्छादन (ढकने) से गायोंका उद्धार करके उनके खुरोंसे धरा-तलको वैसे हो विदीर्ण कराया, जैसे मेघ, वृष्टिके समय, पृथिवीको विदीर्ण करते हैं।

५ जैसे वायु जलसे शैवालको हटाता है, वैसे ही बृहस्पतिने आकाशसे अन्धकारको दूर किया। जैसे वायु मेघोंको फैलाता है, वैसे हो बृहस्पतिने विचार करके "बल" के गोपन-स्थानसे गायोंको निकाला।

६ जिस समय हिंसक "बल" का अस्त्र, बृहस्पतिके अग्नितुल्य प्रतप्त और उज्ज्वल अस्त्रोंके द्वारा, तोड़ दिया गया, उस समय बृहस्पतिने गोधनपर अधिकार कर लिया। जैसे दाँतोंके द्वारा मुँहमें डाले गये पदार्थका भक्षण जीभ करती है, वैसे ही पर्वतमें गायें चुरानेवाले पणियोंके मारनेपर बृहस्पतिने गायोंको प्राप्त किया।

७ जिस समय उस गुहामें गायें शब्द करती थीं, उसी समय बृहस्पतिने समझा कि, उसमें गायें बन्द हैं। जैसे पक्षी अंडा फोड़कर बच्चेको निकालता है, वैसे ही वह भी पर्वतसे गायोंको निकाल ले आये।

८ जैसे थोड़े जलमें मत्स्य (व्याकुल) रहते हैं, वैसे ही बृहस्पतिने पर्वतके बीच बँधी और मधुरके समान अभीष्ट गायोंको देखा। जैसे वृक्षसे सोमपात्रको निकाला जाता है, वैसे ही बृहस्पतिने पर्वतसे गायोंको निकाला

सोषामविन्दत् सः स्वः सो अग्निं सो अर्केण वि बबाधे तमांसि ।
बृहस्पतिर्गोवपुषो बलस्य निर्मज्जानं न पर्वणो जभार ॥९॥
हिमेव पर्णा मुषिता वनानि बृहस्पतिनाकृपयद्वलो गाः ।
अनानुकृत्यमपुनश्चकार यात् सूर्यामासा मिथ उच्चरातः ॥१०॥
अभि श्यावं न कृशनेभिरश्वं नक्षत्रेभिः पितरो द्यामपिंशन् ।
रात्र्यां तमो अदधुर्ज्योतिरहन् बृहस्पतिर्भिनदद्रिं विदद्गाः ॥११॥
इदमकर्म नमो अभ्रियाय यः पूर्वीरन्वानोनवीति ।
बृहस्पतिः स हि गोभिः सो अश्वैः स
वीरेभिः स नृभिर्नो वयो धात् ॥१२॥

## ६ अनुवाक । ६९ सूक्त

अग्नि देवता । बध्य्रश्व-पुत्र सुमित्र ऋषि । जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

भद्रा अग्नेर्वध्र्यश्वस्य संदृशो वामी प्रणीतिः सुरणा उपेतयः ।
यदीं सुमित्रा विशो अग्र इन्धते घृतेनाहुतो जरते दविद्युतत् ॥१॥

---

९ बृहस्पतिने गायोंको देखनेके लिये उषाको प्राप्त किया । उन्होंने सूर्य और अग्निको पाकर उत्तम तेजसे अन्धकारको नष्ट किया। गायोंसे घिरे हुए "बल"के पर्वतसे उन्होंने गायोंका वैसे ही उद्धार किया, जैसे अस्थिसे मज्जा बाहर की जाती है।

१० जैसे हिम पद्म-पात्रोंका हरण करता है, वैसे ही "बल"की सारी गायें बृहस्पतिके द्वारा अपहृत हुईं। ऐसा कर्म दूसरेके लिये अकर्त्तव्य और अननुकरणीय है। इस कार्यसे सूर्य और चन्द्रमा उदित होने लगे।

११ पालक देवोंने द्युलोकको नक्षत्रोंसे वैसे ही अलङ्कृत किया, जैसे श्यामवर्ण घोड़ेको सुवर्णाभूषणोंसे विभूषित किया जाता है। उन्होंने अन्धकारको रात्रिके लिये रखा और ज्योति दिनके लिये। पर्वतको फाड़कर बृहस्पतिने गोधनको प्राप्त किया।

१२ जिन बृहस्पतिने अनेक ऋचाओंको कहा है और जो अन्तरिक्ष-वासी हो गये हैं, उनको हमने नमस्कार किया । बृहस्पति हमें गाय, घोड़ा, संन्तान, भृत्य और अन्न द ।

---

१ बध्य्रश्वने जिन अग्निको स्थापित किया था, उनकी मूर्त्ति दर्शनीय हो, उनकी प्रसन्नता मङ्गलमयी हो और उनका यज्ञागमन शोभन हो। जिस समय हम सुमित्र लोग अग्निको स्थापित करते हैं, उस समय अग्नि घृताहुति पाकर उद्दीप्त होते हैं और उनकी हम स्तुति करते हैं ।

घृतमग्नेर्वध्र्यश्वस्य वर्धनं घृतमन्न घृतन्वस्य मेदनम् ।
घृतेनाहुत उर्विया वि पप्रथे सूर्यइव रोचते सर्पिरासुतिः ॥२॥
यत्ते मनुर्यदनीकं सुमित्रः समीधे अग्ने तदिदं नवीयः ।
स रेवच्छोच स गिरो जुषस्व स वाजं दर्षि स इह श्रवोधाः ॥३॥
यं त्वा पूर्वमीलितो वध्र्यश्वः समीधे अग्ने स इदं जुषस्व ।
स नः स्तिपा उत भवा तनूपा दात्रं रक्षस्व यदिदं ते अस्मे ॥४॥
भवा द्युम्नी वाध्र्यश्वोत गोपा मा त्वा तारीदभिमातिर्जनानाम् ।
शूरइव धृष्णुश्च्यवनः सुमित्रः प्र नु वोचं वाध्र्यश्वस्य नाम ॥५॥
समज्र्या पर्वत्या वसूनि दासा वृत्राण्यार्या जिगेथ ।
शूरऽइव धृष्णुश्च्यवनो जनानां त्वमग्ने पृतनायूँरभि ष्याः ॥६॥

---

२ बध्र्यश्वके अग्नि घृतके द्वारा ही बढ़ें, घृत ही उनका आहार हो और घृत ही उन्हें स्निग्ध करे वा पुष्ट करे। घृताहुति पाकर अग्नि अत्यन्त विस्तृत होते हैं। घी देनेपर अग्नि सूर्यके समान प्रदीप्त हो जाते हैं।

३ जैसे मनु तुम्हारी मूर्ति (किरणों) को प्रदीप्त करते हैं, वैसे ही मैं भी तुम्हें प्रदीप्त करता हूं। यह रश्मिसङ्घ नया है। तुम धनी होकर प्रदीप्त होओ। हमारे स्तोत्रको ग्रहण करो, शत्रु-सेनाको विदीर्ण करो और यहां अन्न स्थापित करो।

४ बध्र्यश्वने प्रथम तुम्हें प्रदीप्त किया था। तुम हमारे गृह और देहकी रक्षा करो। तुमने यह जो कुछ दिया है, सबकी रक्षा करो।

५ बध्र्यश्वके अग्नि, प्रदीप्त होओ। रक्षक बनो। लोगोंकी हिंसा करनेवाला तुम्हें पराजित न करने पावे। वीरके समान शत्रु-धर्षक और शत्रु-नाशक बनो। बध्र्यश्वके अग्निके नामोंको मैं (सुमित्र) कहता हूं।

६ अग्नि, पर्वतपर उत्पन्न जो धन हैं, उसे तुमने दासोंसे जीतकर आर्योंको दिया है। तुम दुर्द्धर्ष वीरके समान शत्रुओंको मारा। जो युद्ध करने आते हैं, उनसे भिड़ो।

दीर्घतन्तुर्बृहदुक्षायमग्निः सहस्त्ररतरीः शतनीथ ऋभ्वा ।
द्युमान् द्युमत्सु नृभिर्मृज्यमानः सुमित्रेषु दीद्यो देवयत्सु ॥७॥
त्वे धेनुः सुदुघा जातवेदोऽसश्चतेव समना सबर्धुक् ।
त्वं नृभिर्दक्षिणावद्भिरग्ने सुमित्रेभिरिध्यसे देवयद्भिः ॥८॥
देवाश्चित्ते अमृता जातवेदो महिमानं वाध्र्यश्व प्रवोचन् ।
यत् सम्पृच्छं मानुषीर्विश आयन्त्वं नृभिरजयस्त्वावृधेभिः ॥९॥
पितेव पुत्रमबिभरुपस्थे त्वामग्ने वध्र्यश्वः सपर्यन् ।
जुषाणो अस्य समिधं यविष्ठोत पूर्वां अवनोर्व्राधतश्चित् ॥१०॥
शश्वदग्निर्वध्र्यश्वस्य शत्रून्नृभिर्जिगाय सुतसोमवद्भिः ।
समनं चिददहश्चित्रभानोऽव व्राधन्तमभिनद्वृधश्चित् ॥११॥

७ ये अग्नि दीर्घ-तन्तु हैं (इनका वंश विस्तृत है)। ये प्रधान दाता हैं। ये सहस्र स्थानोंका आच्छादन करते हैं। शतसंख्यक मार्गोंसे जाते हैं। ये प्रदीप्तोंमें महान् प्रदीप्त हैं। प्रधान पुरोहित लोग इन्हें अलङ्कृत करते हैं। अग्नि, देव-भक्त सुमित्र—वंशीयोंके गृहमें प्रदीप्त होओ।

८ ज्ञानी अग्नि, तुम्हारी गायको बहुत सरलतासे दूहा जाता है। उसके दोहनमें कोई विघ्न-बाधा नहीं है। वह सावधान होकर अमृत-रूप दूध देती है। देव-भक्त सुमित्रवंशीय प्रधान व्यक्ति, दक्षिणा-सम्पन्न होकर, तुम्हें प्रज्वलित करते हैं।

९ बध्र्यश्वके अग्नि, अमर देवता तुम्हारी महिमा गाते हैं। जिस समय मनुष्य लोग तुम्हारी महिमा जाननेके लिये गये, उस समय तुमने सबके नेता और वर्द्धित देवोंके साथ कर्मविघ्नकारकोंको जीत डाला।

१० अग्नि, जैसे पिता पुत्रको गोदमें लेकर उसका लालन-पालन करता है, वैसे ही मेरे पिताने तुम्हारी सेवा की है। युवक अग्नि, तुमने मेरे पितासे समिधा प्राप्त करके बाधक शत्रुओंको मारा था।

११ सोमरस प्रस्तुत करनेवालोंके साथ बध्र्यश्वके अग्नि शत्रुओंको सदासे जीतते आते हैं। नाना तेजोंवाले अग्नि, तुमने, ध्यान देकर, हिंसकको जलाया है। जो हिंसक अधिक बढ़ गये थे, उन्हें अग्निने मार डाला।

अयमग्निर्वध्र्यश्वस्य वृत्रहा सनकात् प्रेद्धो नमसोपवाक्यः ।
स नो अजामीँ रुत वा विजामीनभितिष्ठ शर्धतो वाध्र्यश्व ॥१२॥

## ७० सूक्त

आप्री देवता । सुमित्र ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

इमां मे अग्ने समिधं जुषस्वेलस्पदे प्रति हर्या घृताचीम् ।
वर्ष्मन् पृथिव्याः सुदिनत्वे अह्नामूर्ध्वो भव सुक्रतो देवयज्या ॥१॥
आ देवानामग्रयावेह यातु नराशंसो विश्वरूपेभिरश्वैः ।
ऋतस्य पथा नमसा मियेधो देवेभ्यो देवतमः सुषूदत् ॥२॥
शश्वत्तममीलते दूत्याय हविष्मन्तो मनुष्यासो अग्निम् ।
वहिष्ठैरश्वैः सुवृता रथेना देवान्वक्षि निषदेह होता ॥३॥
वि प्रथतां देवजुष्टं तिरश्चा दीर्घं द्राघ्मा सुरभि भूत्वस्मे ।
अहेलता मनसा देव बर्हिरिन्द्रज्येष्ठाँ उशतो यक्षि देवान् ॥४॥

---

१२ बध्र्यश्वके अग्नि शत्रु-हन्ता हैं। यह सदासे प्रज्वलित हैं। यह नमस्कारके योग्य हैं। बध्र्यश्वके अग्नि, हमारे विजातीय शत्रुओं और विजातीय हिंसकोंको हराओ ।

---

१ अग्नि, उत्तरवेदीपर दी गयी मेरी समिधाको ग्रहण करो और घृतवाली स्रुक्की अभिलाषा करो। सुप्रज्ञ अग्नि, पृथिवीके उन्नत प्रदेशपर सुदिनके लिये देवयज्ञसे, ज्वालाओंके साथ, ऊपर उठो ।

२ देवोंके अग्रगामी और मनुष्योंके द्वारा प्रशंसनीय अग्नि नाना वर्णोंवाले अश्वोंके साथ इस यज्ञमें पधारें। अत्यन्त योग्य और देवोंमें मुख्य अग्नि हवि ले जायं।

३ हविर्दाता यजमान सनातन अग्निकी, दूत-कर्मके लिये, स्तुति करते हैं। वाहक अश्वों और सुन्दर रथके साथ इन्द्रादि देवोंको यज्ञमें ले आओ। होता होकर तुम इस यज्ञमें बैठो।

४ देवोंके द्वारा सेवित और टेढ़ा कुश विस्तृत हो—अत्यन्त लम्बा हो। हमारा कुश सुरभि हो। बर्हि नामक अग्नि, प्रसन्न चित्तसे हवि चाहनेवाले इन्द्रादि देवोंका पूजन करो।

दिवो वा सानु स्पृशता वरीयः पृथिव्या वा मात्रया विश्रयध्वम् ।
उशतीर्द्वारो महिना महद्भिर्देवं रथं रथयुर्धारयध्वम् ॥५॥
देवी दिवो दुहितरा सुशिल्पे उषासानक्ता सदतां नि योनौ ।
आ वां देवास उशती उशन्त उरौ सीदन्तु सुभगे उपस्थे ॥६॥
ऊर्ध्वो ग्रावा बृहदग्निः समिद्धः प्रिया धामान्यदितेरुपस्थे ।
पुरोहितावृत्विजा यज्ञे अस्मिन् विदुष्टरा द्रविणमा यजेथाम् ॥७॥
तिस्रो देवीर्बर्हिरिदं वरीय आसीदत चकृमा वः स्योनम् ।
मनुष्वद्यज्ञं सुधिता हवींषीळा देवी घृतपदी जुषन्त ॥८॥
देव त्वष्टर्यद्ध चारुत्वमानड्यदङ्गिरसामभवः सचाभूः ।
स देवानां पाथ उप प्र विद्वानुशन्यक्षि द्रविणोदः सुरत्नः ॥९॥

---

५ द्वार-देवियो, आकाशके उन्नत स्थानको छुओ वा उन्नत होओ। पृथिवीके समान विस्तृत होओ। देवाभिलाषी और रथकामी होकर तुमलोग अपनी महिमासे देवोंके द्वारा अधिष्ठित और विहार-साधन रथको धारण करो।

६ प्रकाशमाना, द्युलोककी पुत्री और शोभन-रूपा उषा तथा रात्रि यज्ञ-स्थानमें विराजें। अभिलाषिणी और शोभन-धन देवियो, तुम्हारे विस्तृत और समीपस्थ स्थानमें हविकी इच्छा वाले देवता बैठें।

७ जिस समय सोमाभिषवके लिये पत्थर उठाया जाता है, जिस समय महान् अग्नि समिद्ध होते हैं और जिस समय देवोंके प्रिय धाम (हविर्धारक यज्ञ-पात्र) यज्ञ-स्थानमें लाये जाते हैं, उस समय, हे पुरोहित, ऋत्विक् और विद्वान् दो पुरुषो, इस यज्ञमें धन दो।

८ हे इड़ा आदि तीन देवियो, इस उन्नत कुशपर बैठो। तुम्हारे लिये इसे हमने बिछाया है। इड़ा, प्रकाशमाना सरस्वती और दीप्त पदसे युक्त भारतीने जैसे मनुके यज्ञमें हविका सेवन किया था, वैसे ही हमारे यज्ञमें भलीभाँति रखे हुए हविका सेवन करो।

९ त्वष्टा देव, तुम मङ्गलमय रूप प्राप्त कर चुके हो। तुम अङ्गिरा लोगोंके सखा होओ। हे धनदाता, तुम सुन्दर धनवाले हो। हविकी इच्छा करके तुम देवोंका भाग जानकर उन्हें अन्न दो।

वनस्पते रशनया नियूया देवानां पाथ उप वक्षि विद्वान् ।
स्वदाति देवः कृणवद्धवींष्यवतां द्यावापृथिवी हवं मे ॥१०॥
आग्ने वह वरुणमिष्टये न इन्द्रं दिवो मरुतो अन्तरिक्षात् ।
सीदन्तु बर्हिर्विश्व आ यजत्राः स्वाहा देवा अमृता मादयन्ताम् ॥११॥

## ७१ सूक्त

ब्रह्मज्ञान देवता। बृहस्पति ऋषि। त्रिष्टुप् और जगती छन्द ।

बृहस्पते प्रथमं वाचो अग्रं यत् प्रैरत नामधेयं दधानाः ।
यदेषां श्रेष्ठं यदरिप्रमासीत् प्रेणा तदेषां निहितं गुहाविः ॥१॥
सक्तुमिव तितउना पुनन्तो यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत ।
अत्रा सखायः सख्यानि जानते भद्रैषां लक्ष्मीर्निहिताधि वाचि ॥२॥

---

१० वनस्पतिसे बने यूपकाष्ठ, तुम जानकार हो। तुम रज्जुके द्वारा बाँधे जाकर देवोंको अन्न दो। वनस्पतिदेव हविका स्वाद लें और हमारे दिये हुए हविको देवोंको दें। मेरे आह्वानकी रक्षा द्यावापृथिवी करें।

११ अग्नि, हमारे यज्ञके लिये द्युलोक ( स्वर्ग ) और अन्तरिक्ष ( आकाश ) से इन्द्र, वरुण और मित्रको ले आओ। यजनीय सब देवता कुशपर बैठें। अमर देवता स्वाहा शब्दसे आनन्दित हों।

---

१ बृहस्पति ( स्वात्मन् ), बालक प्रथम पदार्थोंका नाम भर ( "तात" आदि ) रखते हैं; यह उनकी भाषा-शिक्षाका प्रथम सोपान है। इनका जो उत्कृष्ट और निर्दोष ज्ञान ( वेदार्थज्ञान ) गोपनीय है, वह सरस्वतीके प्रेमसे प्रकट होता है।

२ जैसे सूपसे सत्तूको परिष्कृत किया जाता है, वैसे ही बुद्धिमान् लोग बुद्धि बलसे परिष्कृत भाषाको प्रस्तुत करते हैं। उस समय विद्वान् लोग अपने अभ्युदयको जानते हैं। इनके वचनमें मङ्गलमयी लक्ष्मी निवास करती हैं।

यज्ञेन वाचः पदवीयमायन्तामन्वविन्दन्नृषिषु प्रविष्टाम् ।
तामाभृत्या व्यदधुः पुरुत्रा तां सप्त रेभा अभि सं नवन्ते ॥३॥
उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचमुत त्वः शृण्वन्न शृणोत्येनाम् ।
उतो त्वस्मै तन्वं वि सस्रे जायेव पत्य उशती सुवासाः ॥४॥
उत त्वं सख्ये स्थिरपीतमाहुर्नैनं हिन्वन्त्यपि वाजिनेषु ।
अधेन्वा चरति माययैष वाचं शुश्रुवाँ अफलामपुष्पाम् ॥५॥
यस्तित्याज सचिविदं सखायं न तस्य वाच्यपि भागो अस्ति ।
यदीं शृणोत्यलकं शृणोति नहि प्रवेद सुकृतस्य पन्थाम् ॥६॥
अक्षण्वन्तः कर्णवन्तः सखायो मनोजवेष्वसमा बभूवुः ।
आदघ्नास उपकक्षास उ त्वे ह्रदाइव स्नात्वा उ त्वे ददृश्रे ॥७॥

३ बुद्धिमान् लोग यज्ञके द्वारा वचन ( भाषा ) का मार्ग पाते हैं। ऋषियोंके अन्तःकरणमें जो वाक् ( भाषा ) थी, उसको उन्होंने प्राप्त किया । उस वाणी ( भाषा )को लेकर उन्होंने सारे मनुष्यों-को पढ़ाया । सातो छन्द इसी भाषामें स्तुति करते हैं ।

४ कोई-कोई समझकर वा देखकर भी भाषाको नहीं समझते वा देखते; कोई-कोई उसे सुन कर भी नहीं सुनते । किसी-किसीके पास वाग्देवी स्वयं वैसे ही प्रकट होती हैं, जैसे संभोगा-भिलाषी भार्या, सुन्दर वस्त्र धारण करके, अपने स्वामीके पास अपने शरीरको प्रकाश करती है ।

५ विद्वन्मण्डलीमें किसी-किसीकी यह प्रतिष्ठा है कि, वह उत्तम-भाव-ग्राही है और उसके विना कोई कार्य नहीं हो सकता (ऐसे लोगोंके कारण ही वेदार्थ ज्ञान होता है) । कोई-कोई असार-वाक्यका अभ्यास करते हैं । वे वास्तविक धेनु नहीं हैं—काल्पनिक, माया मात्र धेनु हैं ।

६ जो विद्वान् मित्रको छोड़ देता , उसकी वाणीसे कोई फल नहीं है । वह जो कुछ सुनता है, व्यर्थ ही सुनता है । वह सत्कर्मका मार्ग नहीं जान सकता ।

७ जिन्हें आँखें हैं, कान हैं, ऐसे सखा ( समान-ज्ञानी ) मनके भावको ( ज्ञानको ) प्रकाश करनेमें असाधारण होते हैं । कोई-कोई मुखतक जलवाले पुष्कर और कोई-कोई कटि-पर्यन्त जलवाले तड़ागके समान होते हैं । कोई-कोई स्नान करनेके उपयुक्त गभीर ह्रदके समान होते हैं ।

हृदा तष्टेषु मनसो जवेषु यद्ब्राह्मणाः संयजन्ते सखायः ।
अत्राह त्वं वि जहुर्वेद्याभिरोहब्रह्माणो वि चरन्त्यु त्वे ॥८॥
इमे ये नार्वाङ्न परश्चरन्ति न ब्राह्मणासो न सुतेकरासः ।
त एते वाचमभिपद्य पापया सिरीस्तन्त्रं तन्वते अप्रजज्ञयः ॥९॥
सर्वे नन्दन्ति यशसागते न सभासाहेन सख्या सखायः ।
किल्बिषस्पृत् पितुषणिर्ह्येषामरं हितो भवति वाजिनाय ॥१०॥
ऋचां त्वः पोषमास्ते पुपुष्वान् गायत्रं त्वो गायति शक्वरीषु ।
ब्रह्मा त्वो वदति जातविद्यां यज्ञस्य मात्रां वि मिमीत उत्वः ॥११॥



८ जिस समय अनेक समान-ज्ञानी ब्राह्मण हृदयसे मनोगम्य वेदार्थोंके गुण-दोष-परीक्षणके लिये एकत्र होते हैं, उस समय किसी-किसी व्यक्तिको कुछ ज्ञान नहीं होता । कोई-कोई स्तोत्रज्ञ (ब्राह्मण) वेदार्थ-ज्ञाता होकर विचरण करते हैं ।

९ जो व्यक्ति इस लोकमें वेदज्ञ ब्राह्मणोंके और परलोकीय देवोंके साथ (यज्ञादिमें) कर्म नहीं करते, जो न तो स्तोता (ऋत्विक्) हैं, न सोम-यज्ञ-कर्त्ता हैं, वे पापाश्रित लौकिक भाषाकी शिक्षाके द्वारा, मूर्ख व्यक्तिके समान, लाङ्गल-चालक (हल जोतनेवाले) बनकर कृषि-रूप वाना बुनते हैं ।

१० यश (सोम) मित्रके समान कार्य करता है, यह सभामें प्राधान्य प्रदान करता है। इसे प्राप्त कर सब प्रसन्न होते हैं; क्योंकि यशके द्वारा दुर्नाम दूर होता हैं, अन्न-प्राप्ति होती है, बल मिलता है, नाना प्रकारसे उपकार होता हैं।

११ एक जन अनेक ऋचाओंका स्तव करते हुए यज्ञानुष्ठानमें सहायता करते हैं, दूसरे गायत्री छन्दमें साम-गान करते हैं । ब्रह्मा नामक जो पुरोहित हैं, वे ज्ञात-विद्या (प्रायश्चित्त आदि) की व्याख्या करते हैं । अध्वर्यु पुरोहित यज्ञके विभिन्न कार्य करते हैं ।

# द्वितीय अध्याय समाप्त




# तृतीय अध्याय

## ७२ सूक्त

देव देवता। लोकनामाके पुत्र बृहस्पति ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

देवानां नु वयं जाना प्र वोचाम विपन्यया।
उक्थेषु शस्यमानेषु यः पश्यादुत्तरे युगे ॥१॥
ब्रम्हणस्पतिरेता सं कर्मारइवाधमत्।
देवानां पूर्व्ये युगेऽसतः सदजायत ॥२॥
देवानां युगे प्रथमेऽसतः सदजायत।
तदाशा अन्वजायन्त तदुत्तानपदस्परि ॥३॥
भूर्जज्ञ उत्तानपदो भुव आशा अजायन्त।
अदितेर्दक्षो अजायत दक्षाद्वदितिः परि ॥४॥

---

१ हम देवों वा आदित्योंके जन्मको स्पष्ट रूपसे कहते हैं। आगे आनेवाले युगमें देव-संघ, यज्ञानुष्ठान होनेपर, स्तोताको देखेगा।

२ आदि सृष्टिमें ब्रह्मणस्पति (वा अदिति) ने कर्मकारके समान देवोंको उत्पन्न किया। असत् वा अविद्यमान (नाम-रूप-विहीन) से सत् (नाम-रूप आदि) उत्पन्न हुआ।

३ देवोत्पत्तिके पूर्व समयमें असत्से सत् उत्पन्न हुआ। इसके अनन्तर दिशाएँ उत्पन्न हुईं और दिशाओंके अनन्तर वृक्ष उत्पन्न हुए।

४ वृक्षोंसे पृथिवी उत्पन्न हुई और पृथिवीसे दिशाएँ उत्पन्न हुईं। अदितिसे दक्ष उत्पन्न हुए और दक्षसे अदिति। +

---

× विभिन्न जन्मोंमें विभिन्न प्रकृतिवाले दक्ष और अदितिसे अदिति और दक्ष उत्पन्न हुए।

अदितिर्ह्यजनिष्ट दक्ष या दुहिता तव ।
तां देवा अन्वजायन्त भद्रा अमृतबन्धवः ॥५॥

यद्देवा अदः सलिले सुसंरब्धा अतिष्ठत ।
अत्रा वो नृत्यतामिव तीव्रो रेणुरपायत ॥६॥

यद्देवा यतयो यथा भुवनान्यपिन्वत ।
अत्रा समुद्र आ गूळ्हमा सूर्यमजभर्तन ॥७॥

अष्टौ पुत्रासो अदितेर्ये जातास्तन्वस्परि ।
देवाँ उप प्रैत् सप्तभिः परा मार्ताण्डमास्यत् ॥८॥

सप्तभिः पुत्रैरदितिरुप प्रैत् पूर्व्यं युगम् ।
प्रजाय मृत्यवे त्वत् पुनर्मार्ताण्डमाभरत् ॥९॥



५ दक्ष, तुम्हारी पुत्री अदितिने देवोंको जन्म दिया । देवता स्तुत्य और अमर हैं ।

६ देवता लोग इस सलिलमें रहकर महोत्साह प्रकट करने लगे । व मानो नाचने लगे । इससे दुःसह धूलि उठी ।

७ मेघोंके समान देवोंने सारे संसारको ढक लिया । आकाशमें सूर्य निगूढ़ थे । देवोंने उन्हें प्रकाशित किया ।

८ अदितिके आठ पुत्र (मित्र, वरुण, धाता, अर्यमा, अंश, भग, विवस्वान् और आदित्य) हुए, जिनमेंसे सातको लेकर वह देवलोकमें गयीं और आठवें सूर्यको आकाशमें छोड़ दिया ।

९ उत्तम युगमें सात पुत्रोंको लेकर अदिति चली गयीं और जन्म तथा मृत्युके लिये सूर्यको आकाशमें रख दिया ।



# ७३ सूक्त

मरुत् देवता। शक्ति-पुत्र गौरवीति ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

जनिष्ठा उग्रः सहसे तुराय मन्द्र ओजिष्ठो बहुलाभिमानः।
अवर्धन्निन्द्रं मरुतश्चिदत्र माता यद्वीरं दधनद्धनिष्ठा ॥१॥
द्रुहो निषत्ता पृशनी चिदेवैः पुरू शंसेन वावृधुष्ट इन्द्रम्।
अभीवृतेव ता महापदेन ध्वान्तात् प्रपित्वादुदरन्त गर्भाः ॥२॥
ऋष्वा ते पादा प्र यज्जिगास्यवर्धन् वाजा उत ये चिदत्र।
त्वमिन्द्र सालावृकान्त्सहस्रमासन् दधिषे अश्विना ववृत्याः ॥३॥
समना तूर्णिरुप यासि यज्ञमा नासत्या सख्याय वक्षि।
वसाव्यामिन्द्र धारयः सहस्राश्विना शूर ददतुर्मघानि ॥४॥
मन्दमान ऋतादधि प्रजायै सखिभिरिन्द्र इषिरेभिरर्थम्।
आभिर्हि माया उप दस्युमागान्मिहः प्र तम्रा अवपत्तमांसि ॥५॥

---

१ इन्द्र, जिस समय गर्भ-धारयित्री इन्द्र-माताने इन्द्रको जन्म दिया, उस समय मरुतोंने महानुभाव इन्द्रको यह कह कर प्रशंसित किया कि, तुम बल और शत्रु-विनाशके लिये जनमे हो; तुम वीर, स्तुत्य, ओजस्वी और अतीव अभिमानी हो।

२ गमनशील मरुतोंके साथ दोहक इन्द्रके पास सेना बैठी हुई है। मरुतोंने प्रचुर स्तोत्रके साथ इन्द्रको वर्द्धित किया। जैसे गायें विशाल गोष्ठके बीच आच्छादित रहती हैं और आच्छादनके दूर होते ही बाहर निकलती हैं, वैसे ही गर्भ अर्थात् वृष्टि-जल व्यापक अन्धकारके बीचसे बाहर निकला।

३ इन्द्र, तुम्हारे चरण महान् हैं। जिस समय तुम जाते हो, उस समय ऋभु लोग वर्द्धित होते हैं। जो देवता हैं, सो सब वर्द्धित होते हैं। इन्द्र, तुम एक सहस्र वृकको मुखमें धारण करते हो। अश्विद्वयको फिरा सकते हो।

४ इन्द्र युद्धकी शीघ्रता होनेपर भी तुम यज्ञमें जाते हो। उस समय तुम अश्विद्वयके साथ मैत्री करते हो। हमारे लिये तुम सहस्र धनोंको धारण करते हो। अश्विद्वय भी हमें धन देते हैं।

५ यज्ञमें आह्लादित होकर इन्द्र गतिशील मरुतोंके साथ यजमानको धन देते हैं। इन्द्रने यजमानके लिये दस्युकी मायाको विनष्ट किया। उन्होंने वृष्टि बरसायी और अन्धकारको विनष्ट किया।

सनामाना चिद्ध्वसयो न्यस्मा अवाहन्निन्द्र उषसो यथानः ।
ऋष्वैरगच्छः सखिभिर्निकामैः साकं प्रतिष्ठा हृद्या जघन्थ ॥६॥
त्वं जघन्थ नमुचिं मखस्युं दासं कृण्वान ऋषये विमायम् ।
त्वं चकर्थ मनवे स्योनान् पथो देवत्राञ्जसेव यानान् ॥७॥
त्वमेतानि पप्रिषे वि नामेशान इन्द्र दधिषे गभस्तौ ।
अनु त्वा देवाः शवसा मदन्त्युपरिबुध्नान् वनिनश्चकर्थ ॥८॥
चक्रं यदस्याप्स्वा निषत्तमुतो तदस्मै मध्विच्चच्छद्यात् ।
पृथिव्यामतिषितं यदूधः पयो गोष्वदधा ओषधीषु ॥९॥
अश्वादियायेति यद्वदन्त्योजसो जातमुत मन्य एनम् ।
मन्योरियाय हर्म्येषु तस्थौ यतः प्रजज्ञ इन्द्रो अस्य वेद ॥१०॥

---

६ इन्द्र सब शत्रुओंको समान रूपसे नष्ट करते हैं। जैसे इन्होंने उषाके शकटको नष्ट किया, वैसे ही शत्रुको विध्वस्त किया। दीप्त, महान्, वृत्र-बधाभिलाषी और मित्र मरुतोंके इन्द्र वृत्र-बधके लिये गये। इन्द्र, शत्रुओंके सुन्दर-सुन्दर शरीरोंको तुमने विध्वस्त किया।

७ इन्द्र, तुम्हारा धन चाहनेवाले नमुचिको तुमने मार दिया। विघातक नमुचि नामक असुरको, मनु ( ऋषि ) के पास, तुमने माया-शून्य कर दिया। देवोंके बीच मनु( सामान्यतया मनुष्य मात्र) के लिये तुमने पथ प्रस्तुत कर दिये हैं। वे पथ देव-लोकमें जानेके लिये सरल हैं।

८ इन्द्र तुम इसे ( संसारको ) जल वा तेजसे परिपूर्ण करते हो। इन्द्र, तुम सबके स्वामी हो। तुम हाथमें वज्र धारण करते हो। सारे देवता बलधारी तुम्हारी स्तुति करते हैं। तुमने मेघोंका मुंह नीचे कर दिया है।

९ जलके बीच इन्द्रका चक्र स्थापित है। वह इन्द्रके लिये मधुका छेदन कर दे। इन्द्र, तुमने तृण, लता आदिमें जो दूध वा जल रखा है, वह गायोंके स्तनसे अतीव शुभ्र मूर्तिमें निकलता है।

१० कुछ लोग कहते हैं कि, इन्द्रकी उत्पत्ति अश्व वा आदित्यसे हुई है। परन्तु मैं जानता हूं कि, इन्द्रकी उत्पत्ति बलसे हुई है। इन्द्र क्रोधसे उत्पन्न होकर शत्रुओंकी अट्टालिकाओंके ऊपर चढ़ गये। इन्द्र कहाँसे उत्पन्न हुए हैं, यह बात वही जानते हैं।

वयः सुपर्णा उप सेदुरिन्द्रं प्रियमेधा ऋषयो नाधमानाः ।
अप ध्वान्तमूर्णुहि पूर्धि चक्षुर्मुमुग्ध्यस्मान्निधयेव बद्धान् ॥११॥



## ७४ सूक्त

देवता, ऋषि, छन्द आदि पूर्ववत् ।

वसूनां वा चर्कृषइयक्षन् धिया वा यज्ञैर्वा रोदस्योः ।
अर्वन्तो वा ये रयिमन्तः सातौ वनुं वा ये सुश्रुणं सुश्रुतो धुः ॥१॥
हव एषामसुरो नक्षत द्यां श्रवस्यता मनसा निंसत क्षाम् ।
चक्षाणा यत्र सुविताय देवा द्यौर्न वारेभिः कृणवन्त स्वैः ॥२॥
इयमेषाममृतानां गीः सर्वताता ये कृपणन्त रत्नम् ।
धियं च यज्ञं च साधन्तस्ते नो धान्तु वसव्यमसामि ॥३॥

---

११ गमनशील और भली भाँति गिरनेवाली आदित्यकिरणें इन्द्रके पास गयीं—यज्ञाभिलाषी ऋषि ही पक्षी हैं, जिनकी प्रार्थना इन्द्रसे थी। इन्द्र, अन्धकारको दूर करो, नेत्रको आलोकसे भर दो। हम पाशसे बद्ध हैं, हमें उससे छुड़ाओ।

---

१ धनदानके लिये इन्द्र यज्ञके द्वारा आकृष्ट किये जाते हैं। वह देवों और मनुष्योंके द्वारा आकृष्ट होते हैं। युद्धमें धनका उपार्जन करनेवाले घोड़े उन्हें आकृष्ट कर रहे हैं। जो यशस्वी व्यक्ति शत्रु-संहार करते हैं, वे इन्द्रको आकृष्ट कर रहे हैं।

२ अङ्गिरा लोगोंके आह्वान-निनादने आकाशको पूर्ण कर दिया। इन्द्रको और अन्नको चाहनेवाले देवोंने अनुष्ठाताओंको गायें दिखानेके लिये पृथिवीको प्राप्त किया। पृथिवीपर पणियोंके द्वारा अपहृत गायोंको देखते हुए देवोंने, अपने हितके लिये, आकाशमें आदित्यके समान, अपने तेजसे प्रकाश किया।

३ यह अमर देवोंकी स्तुति की जाती है। वे यज्ञमें नाना उत्तमोत्तम वस्तुएँ देते हैं। वे हमारी स्तुति और यज्ञको सिद्ध करते हुए असाधारण धन दें।

आ तत्त इन्द्रायवः पनन्ताभि य ऊर्वं गोमन्तं तितृत्सान् ।
सकृत्स्वं ये पुरुपुत्रां महीं सहस्रधारां बृहतीं दुधुक्षन् ॥४

शचीव इन्द्रमवसे कृणुध्वमनानतं दमयन्तं पृतन्यून् ।
ऋभुक्षणं मघवानं सुवृक्तिं भर्ता यो वज्रं नर्यं पुरुक्षुः ॥५॥

यद्वावान पुरुतमं पुराषाला वृत्रहेन्द्रो नामान्यप्राः ।
अचेति प्रासहस्पतिस्तुविष्मान्यदीमुश्मसि कर्तवे करत्तत् ॥६॥



## ७५ सूक्त

नदी देवता । प्रियमेध-पुत्र सिन्धुक्षित् ऋषि । जगती छन्द ।

प्र सु व आपो महिमानमुत्तमं कारुर्वोचाति सदने विवस्वतः ।
प्र सप्तसप्त त्रेधा हि चक्रमुः प्र सृत्वरीणामति सिन्धुरोजसा ॥१॥

---

४ इन्द्र, जो लोग शत्रुओंसे गोधन ले लेना चाहते हैं, वे तुम्हारी ही स्तुति करते हैं। यह विशाल पृथिवी एक बार उत्पन्न हुई है; परन्तु अनेक सन्तानें (शस्य आदि) उत्पन्न करती हैं। ये सहस्र धाराओंमें सम्पत्ति-रूप दुग्धका दान करती हैं। जो लोग इस पृथिवी-धेनुको दूहना चाहते हैं, वे भी इन्द्रकी ही स्तुति करते हैं।

५ कर्म-निष्ठ पुरोहितो, कभी भी अवनत न होनेवाले, शत्रुओंका दहन करनेवाले, महान् धनी, सुन्दर स्तुतिवाले और मनुष्य-हितके लिये वज्र धारण करनेवाले इन्द्रको शरणमें रक्षाके लिये जाओ।

६ शत्रु-पुरी-ध्वंसक इन्द्रने जिस समय अत्यन्त प्रवृद्ध शत्रुका संहार किया, उस समय वृत्रघ्न होकर उन्होंने जलसे पृथिवीको पूर्ण किया। उस समय सबने समझा कि, इन्द्र अत्यन्त बली और क्षमताशाली हैं। हम जो कुछ चाहते हैं, इन्द्र सबको पूर्ण करते हैं।

——०——

१ जल, सेवक यजमानके गृहमें तुम्हारी उत्तम महिमाको मैं कहा करता हूं। नदियाँ, सात-सात करके तीन प्रकार (पृथिवी, आकाश और द्युलोक) से चलीं। सबसे अधिक बहनेवाली सिन्धु ही है।

प्र तेऽरदद्वरुणो यातवे पथः सिन्धो यद्वाजाँ अभ्यद्रवस्त्वम् ।
भूम्या अधि प्रवता यासि सानुना यदेषामग्रं जगतामिरज्यसि ॥२॥
दिवि स्वनो यतते भूम्योपर्यनन्तं शुष्ममुदियर्ति भानुना ।
अभ्रादिव प्र स्तनयन्ति वृष्टयः सिन्धुर्यदेति वृषभो न रोरुवत् ॥३॥
अभि त्वा सिन्धो शिशुमिन्न मातरो वाश्रा अर्षन्ति पयसेव धेनवः ।
राजेव युध्वा नयसि त्वमित् सिचौ यदासामग्रं प्रवतामिनक्षसि ॥४॥
इमं मे गङ्गे यमुने सरस्वति शुतुद्रि स्तोमं सचता परुष्ण्या ।
असिक्न्या मरुद्वृधे वितस्तयार्जीकीये शृणुह्या सुषोमया ॥५॥
तृष्टामया प्रथमं यातवे सजूः सुसर्त्वा रसया श्वेत्या त्या ।
त्वं सिन्धो कुभया गोमतीं क्रुमुं मेहत्न्वा सरथं याभिरीयसे ॥६॥

२ सिन्धु, जिस समय तुम शस्यशाली प्रदेशकी ओर चली, उस समय वरुणने तुम्हारे गमनके लिये विस्तृत पथ बना दिया। तुम भूमिके ऊपर उत्तम मार्गसे जाती हो। तुम सब नदियोंके ऊपर विराजमान हो।

३ पृथिवीसे सिन्धुका शब्द उठकर आकाशको घहरा देता है। यह महावेग और दीप्त लहरोंके साथ जाती है। जिस समय सिन्धु वृषभके समान प्रबल शब्द करती हुई आती है, उस समय विदित होता है कि, आकाश (वा मेघ) से घोर गर्जन-तर्जनके साथ वृष्टि हो रही है।

४ जैसे शिशुके पास माता जाती है और दुग्धवती गायें बछड़ेके पास जाती हैं, वैसे ही शब्द करती हुई अन्य नदियाँ सिन्धुके पास जाती हैं। जैसे युद्ध-कर्त्ता राजा सेना ले जाता है, वैसे ही तुम अपनी सहगामिनी दो नदियोंको लेकर आगे-आगे जाती हो।

५ हे गङ्गा, यमुना, सरस्वती, शुतुद्री (सतलज), परुष्णी (रावी), असिक्नी (चिनाब)के साथ मरुद्वृधा (चिनाब और झेलमकी बीचकी वा चिनाबकी पश्चिमवाली मरुवर्दवन नामकी सहायक नदी), वितस्ता (झेलम), सुषोमा (सोहान) और आर्जीकीया (व्यास), तुम लोग मेरे इस स्तोत्रका भाग कर लो और सुनो।

६ सिन्धु, पहले तुम तृष्टामा (सिन्धुकी पश्चिमी सहायक नदी) के साथ चली। पुनः सुसर्त्तु, रसा और श्वेत्या (ये तीनों सिन्धुकी पश्चिमी सहायक नदियाँ हैं) से मिलीं। तुम क्रुमु (कुर्रम) और गोमती (गोमल) को, कुभा ("काबुल" नदी) और मेहत्नू (सिन्धुकी पश्चिमी सहायक नदी) से मिलाती हो। इन नदियोंके साथ तुम बहती हो। *

* ५ वीं ऋचामें सिन्धुकी पूर्वी और ६ठी ऋचामें सिन्धुकी पश्चिमी नदियोंका उल्लेख है।

ऋजीत्येनी रुशती महित्वा परि ज्रयाँसि भरते रजांसि ।
अदब्धा सिन्धुरपसामपस्तमाश्वा न चित्रा वपुषीव दर्शता ॥७॥
स्वश्वा सिन्धुः सुरथा सुवासा हिरण्ययी सुकृता वाजिनीवती ।
ऊर्णावती युवतिः सीलमावत्युताधि वस्ते सुभगा मधुवृधम् ॥८॥
सुखं रथं युयुजे सिन्धुरश्विनं तेन वाजं सनिषदस्मिन्नाजौ ।
महान्ह्यस्य महिमा पनस्यतेऽदब्धस्य स्वयशसो विरप्शिनः ॥९॥

## ७६ सूक्त

सोमाभिषववाला प्रस्तर देवता। इरावान्के पुत्र जरत्कर्ण ऋषि। जगती छन्द ।

आ व ऋञ्जस ऊर्जां व्युष्टिष्विन्द्रं मरुतो रोदसी अनक्तन ।
उभे यथा नो अहनी सचाभुवा सदःसदो वरिवस्यात उद्भिदा ॥१॥

७ सिन्धु नदी सरल-गामिनी, श्वेतवर्णा और प्रदीप्ता हैं । सिन्धुका वेगशाली जल चारो ओर जाता है। नदियोंमेंसे सबसे वेगवती सिन्धु ही है । यह घोड़ीके समान अद्भुत है और मोटी स्त्रीके समान दर्शनीया है ।

८ सिन्धु शोभन अश्वों, सुन्दर रथ, सुन्दर वस्त्र, सुवर्णाभरण, सुन्दर सज्जा, अन्न और पशुलोमवाली है। सिन्धु नित्यतरुणी और तिनकों ( सीलमा ) वाली है। सौभाग्यवती सिन्धु मधुवर्द्धक पुष्पोंसे आच्छादित है ।

९ सिन्धु सुखकर और अश्ववाले रथको जोतती है । उस रथसे वह अन्न दे। यज्ञमें सिन्धुके रथकी महिमा गायी जाती है। सिन्धुका रथ अहिंसित कीर्तिकर और महान् है।



१ पत्थरो, अन्नवाली उषाके आते ही तुम्हें मैं प्रस्तुत करता हूँ ।तुम सोम देकर इन्द्र, मरुत् और द्यावापृथिवीको अनुकूल करो। ये द्यावापृथिवी एक साथ हमलोगोंमेंसे प्रत्येकके गृहमें सेवा ग्रहण कर गृहोंको धनसे पूर्ण कर दें ।

तदु श्रेष्ठं सवनं सुनोतनात्यो न हस्तयतो अद्रिः सोतरि।
विदद्ध्यर्यो अभिभूति पौंस्यं महो राये चित्तरुते यदर्वतः ॥२॥
तदिद्ध्यस्य सवनं विवेरपो यथा पुरा मनवे गातुमश्रेत्।
गोअर्णसि त्वाष्ट्रे अश्वनिर्णिजि प्रेमध्वरेष्वध्वराँ अशिश्रयुः ॥३॥
अप हत रक्षसो भङ्गुरावतः स्कभायत निर्ऋतिं सेधतामतिम्।
आ नो रयिं सर्ववीरं सुनोतन देवाव्यं भरत श्लोकमद्रयः ॥४॥
दिवश्चिदा वोमवत्तरेभ्यो विभ्वना चिदाश्वपस्तरेभ्यः।
वायोश्चिदा सोमरभस्तरेभ्योऽग्नेश्चिदर्च पितुकृत्तरेभ्यः ॥५॥
भुरन्तु नो यशसः सोत्वन्धसो ग्रावाणो वाचा दिविता दिवित्मता।
नरो यत्र दुहते काम्यं मध्वाघोषयन्तो अभितो मिथस्तुरः ॥६॥

२ हाथोंसे पकड़े जानेपर अभिषव-प्रस्तर घोड़ेके समान हो जाता है। श्रेष्ठ सोमको तुम प्रस्तुत करो। प्रस्तरसे सोमाभिषव करनेवाला यजमान शत्रुओंको हरानेवाला बल प्राप्त करता है। यह अश्व देता है, जिससे यथेष्ट धन मिलता है।

३ जैसे प्राचीन समयमें मनुके यज्ञमें सोमरस आया था, वैसे ही इस प्रस्तरके द्वारा निष्पीड़ित सोम जलमें प्रवेश करे। गायोंको जलमें स्नान कराने, गृह-निर्माण-कार्य और घोड़ोंको स्नान करानेके समय, यज्ञ-कालमें, इस अविनश्वर सोमरसका आश्रय लिया जाता है।

४ पत्थरो, भञ्जक राक्षसोंको विनष्ट करो। निर्ऋति ( पाप-देवता ) को दूर करो। दुर्बुद्धिको हटाओ। सन्तान-युक्त धन दो। देवोंको प्रसन्न करनेवाले श्लोकका सम्पादन करो।

५ जो आकाशसे भी तेजस्वी वा बली हैं, जो सुधन्वाके पुत्र विभ्वासे भी शीघ्र-कर्मा हैं, जो वायुसे भी सोमाभिषवमें वेगशाली हैं और जो अग्निसे भी अधिक अन्नदाता हैं, उन पत्थरोंकी, देवोंकी प्रसन्नताके लिये, पूजा करो।

६ यशस्वी प्रस्तर हमारे लिये अभिषुत सोमका रस सम्पादित कर। वे स्तोत्रके साथ उज्ज्वल वाक्यके द्वारा उज्ज्वल सोम-यागमें हमें स्थापित करें। नेता ऋत्विक् लोग स्तोत्र-ध्वनि और परस्पर शीघ्रता करते-करते कमनीय सोम-रस, सोम-यज्ञमें दूहते हैं।

सुन्वन्ति सोमं रथिरासो अद्रयो निरस्य रसं गविषो दुहन्ति ते ।
दुहन्त्यूधरुपसेचनाय कं नरो हव्या न मर्जयन्त आसभिः ॥७॥
एते नरः स्वपसो अभूतन य इन्द्राय सुनुथ सोममद्रयः ।
वामंवामं वो दिव्याय धाम्ने वसुवसु वः पार्थिवाय सुन्वते ॥८॥

## ७७ सूक्त

मरुत् देवता। भृगुगोत्रीय स्यूमरश्मि ऋषि । त्रिष्टुप् और जगती; छन्द।

अभ्रप्रुषो न वाचा प्रुषा वसु हविष्मन्तो न यज्ञा विजानुषः ।
सुमारुतं न ब्रह्माणमर्हसे गणमस्तोष्येषां न शोभसे ॥१॥
श्रिये मर्यासो अञ्जीँरकृण्वत सुमारुतं न पूर्वीरति क्षपः ।
दिवस्पुत्रास एता न येतिर आदित्यासस्ते अक्रा न वावृधुः ॥२॥

---

७ चालित होकर वे पत्थर सोम चुलाते हैं। वे स्तोत्रकी इच्छा करते हुए, अग्निके सेचनके लिये, सोम रस दूहते हैं। अभिषव-कारी ऋत्विक् लोग मुखसे शेष सोमका पान करके शुद्धि करते ।

८ नेताओ और पत्थरो, तुम शोभन अभिषवके कर्त्ता होओ । इन्द्रके लिये सोमाभिषव करो। दिव्य लोकके लिये तुम लोग अद्भुत सम्पत्ति उपस्थित करो। जा कुछ निवास-योग्य धन है, उसे यजमानका दो ।



१ स्तुतिसे प्र : मरुत् लोग मेघ-निर्गत वारि-बिन्दुके समान धन बरसाते हैं। हविसे युक्त यज्ञके समान संसारकी उत्पत्तिके कारण मरुत् हैं। मरुतोंके महान् दलकी पूजा वास्तवमें मैंने नहीं की है ।शोभाके लिये भी मैंने स्तोत्र नहीं किया।

२ मरुत् लोग पहले मनुष्य थे, पीछे, पुण्यके द्वारा, देवता बन गये । एकत्र सेना भी मरुतोंका पराभव नहीं कर सकती । हमने इनकी स्तुति नहीं की; इसलिये ये द्युलोकके न: त् अब भी दिखाई नहीं दिये और न ये आक्रमणशील बढ़े ।

प्र ये दिवः पृथिव्या न बर्हणा त्मना रिरिच्रे अभ्रान्न सूर्यः ।

पाजस्वन्तो न वीराः पनस्यवो रिशादसो न मर्या अभिद्यवः ॥३॥

युष्माकं बुध्ने अपां न यामनि विथुर्यति न मही श्रथर्यति ।

विश्वप्सुर्यज्ञो अर्वागयं सु वः प्रयस्वन्तो न सत्राच आ गत ॥४॥

यूयं धूर्षु प्रयुजो न रश्मिभिर्ज्योतिष्मन्तो न भासा व्युष्टिषु ।

श्येनासो न स्वयशसो रिशादसः प्रवासो न प्रसितासः परिप्रुषः ॥५॥

प्र यद्वहध्वे मरुतः पराकाद्यूयं महः सम्वरणस्य वस्वः ।

विदानासो वसवो राध्यस्याराच्चिद्द्वेषः सनुतर्युयोत ॥६॥

य उदृचि यज्ञे अध्वरेष्ठा मरुद्भ्यो न मानुषो ददाशत् ।

रेवत् स वयो दधते सुवीरं स देवानामपि गोपीथे अस्तु ॥७॥

---

३ स्वर्ग और पृथिवीपर ये मरुत् स्वयं बढ़े हैं । जैसे सूर्य मेघसे निकलते हैं, वैसे ही मरुत् बाहर हुए। ये वीर पुरुषोंके समान स्तोत्राभिलाषी होते हैं । शत्रु-घातक मनुष्योंके समान ये दीप्त होते हैं ।

४ मरुतो, जिस समय तुम लोग परस्पर प्रतिघातक और वृष्टि-पात करते हो, उस समय पृथिवी न तो कातर होती और न दुर्बल ही होती है । तुम्हें हवि दिया गया है। तुम लोग अन्नवाले व्यक्तियोंके समान एकत्र होकर आओ ।

५ रस्सीसे रथमें जोते घोड़ेके समान तुम लोग गमनशील हो । तुम लोग प्रभात-कालीन आलोकके समान प्रकाशवान् हुए हो । श्येन पक्षीके समान तुम लोग शत्रुको दूर करते हो और अपनी कीर्ति स्वयं उपार्जित करते हो । पथिकोंके समान तुम लोग चारो ओर जाकर वर्षा बरसाते हो ।

६ मरुतो, तुम लोग बहुत दूरसे यथेष्ट गुप्त धन ले आते हो। धन प्राप्त करके तुम लोग द्वेषी शत्रुओंको गुप्त रीतिसे दूर करते हो ।

७ जो मनुष्य यज्ञ-समाप्ति होनेपर यज्ञानुष्ठान करके मरुतोंको दान देता है, उसे अन्न, धन और जनकी प्राप्ति होती है। वह देवोंके साथ सोमपान करता है।

ते हि यज्ञेषु यज्ञियास ऊमा आदित्येन नाम्ना शम्भविष्ठाः ।
ते नोवन्तु रथतूर्मनीषां महश्च यामन्नध्वरे चकानाः ॥८॥

## ७८ सूक्त

देवता, ऋषि और छन्द पूर्ववत् ।

विप्रासो न मन्मभिः स्वाध्यो देवाव्यो न यज्ञैः स्वप्नसः ।
राजानो न चित्राः सुसन्दृशः क्षितीनां न मर्या अरेपसः ॥१॥
अग्निर्न ये भ्राजसा रुक्मवक्षसो वातासो न स्वयुजः सद्यऽउतयः ।
प्रज्ञातारो न ज्येष्ठाः सुनीतयः सुशर्माणो न सोमा ऋतं यते ॥२॥
वातासो न ये धुनयो जिगत्नवोग्नीनां न जिह्वा विरोकिणः ।
वर्मण्वन्तो न योधाः शिमीवन्तः पितॄणां न शंसाः सुरातयः ॥३॥

८ मरुत् लोग यज्ञनीय हैं। वे यज्ञके समय रक्षक हैं। आकाशके जलसे अदिति सुख देती हैं। वह क्षिप्रकारी रथसे आकर हमारी बुद्धिकी रक्षा करें। यज्ञमें जाकर यथेष्ट हविका भक्षण करते हैं।



१ स्तोत्र-परायण मेघावी स्तोताओंके समान यज्ञमें मरुत् लोग शोभन ध्यानवाले हैं। जैसे देवोंके तर्पक यजमान कर्ममें व्यस्त रहते हैं, वैसे ही वृष्टि-प्रदान आदि कर्मोंमें मरुत् लोग व्यापृत रहते हैं। मरुत् लोग राजाओंके समान पूजनीय, दर्शनीय और गृहस्वामी मनुष्योंके समान निष्पाप और शोभित हैं।

२ मरुत् लोग अग्निके समान तेजसे शोभित हैं। उनके वक्षःस्थलमें स्वर्णालङ्कार शोभा पाते हैं। वे वायुके समान क्षिप्रगन्ता हैं। ज्ञाता ज्ञानियोंके समान वे पूज्य हैं। सुन्दर नेत्रों और सुन्दर मुख सोमके समान वे यज्ञमें जाते हैं।

३ मरुत् लोग (वायुके अभिमानी देव) वायुके समान शत्रुओंको कँपानेवाला और गतिशील हैं। अग्निकी ज्वालाके समान शोभन मुखवाले हैं। कवचधारी योद्धाओंके समान वे शौर्यकर्मवाले हैं। पितरोंके वचनके समान दानी हैं

रथानां न येराः सनाभयो जिगीवांसो न शूरा अभिद्यवः ।
वरेयवो न मर्या घृतप्रुषोभिस्वर्तारो अर्कं न सुष्टुभः ॥४॥
अश्वासो न ये ज्येष्ठास आशवो दिधिषवो न रथ्यः सुदानवः ।
आपो न निम्नैरुदभिर्जिगत्नवो विश्वरूपा अङ्गिरसो न सामभिः ॥५॥
ग्रावाणो न सूरयः सिन्धुमातर आदर्दिरासो अद्रयो न विश्वहा ।
शिशूला न क्रीलयः सुमातरो महाग्रामो न यामन्नुत त्विषा ॥६॥
उषसां न केतवोध्वरश्रियः शुभंयवो नाञ्जिभिर्व्यश्वितन् ।
सिन्धवो न ययियो भ्राजदृष्टयः परावतो न योजनानि ममिरे ॥७॥
सुभागान्नो देवाः कृणुता सुरत्नानस्मान् स्तोतॄन्मरुतो वावृधानाः ।
अधि स्तोत्रस्य सख्यस्य गात सनाद्धि वो रत्नधेयानि सन्ति ॥८॥



४ मरुत् लोग रथचक्रके डंडोंके समान एक नाभि ( आश्रय वा अन्तरिक्ष )वाले हैं । वे जयशील शूरोंके समान दीप्तिशाली हैं । दानेच्छु मनुष्योंके समान वे जल-सेचक हैं । सुन्दर स्तोत्र करनेवालोंके समान वे सुशब्दवाले हैं ।

५ मरुत् लोग अश्वोंके समान श्रेष्ठ शीघ्र-गन्ता हैं । धनवाले रथस्वामियोंके समान वे सुन्दर दानवाले हैं । वे नदियोंके समान नीचे जल ले जानेवाले हैं । वे अङ्गिरा लोगोंके समान वे सामगाता हैं । वे नाना रूपधारी हैं ।

६ वे जलदाता मेघोंके समान नदी-निर्माता हैं । ध्वंसक वज्र आदि आयुधोंके समान वे शत्रु-हन्ता हैं । वे वत्सल माताओंके बच्चोंके समान क्रीड़ा-परायण हैं । वे महान् जनसंघके समान गमनमें दीप्तिशाली हैं ।

७ उषाकी किरणोंके समान वे यज्ञाश्रयी हैं । कल्याणकामी वरोंके समान वे आभरणोंसे सुशोभित होते हैं । नदियोंके समान वे गतिशील हैं । उनके आयुध प्रदीप्त हैं । दूर मार्गवाले पथिकोंके समान वे अनेक योजनोंको अतिक्रम करते हैं ।

८ देव मरुतो, स्तुतियोंसे वर्द्धित होकर तुम हम स्तोताओंको धनी और शोभन रत्नवाले बनाओ । स्तोत्रके सहकारी स्तवको ग्रहण करो । हमें तुम सदासे रत्न-दान करते आये हो

# ७६ सूक्त

अग्नि देवता। वाजम्भर-पुत्र सप्ति ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

अपश्यमस्य महतो महित्वममर्त्यस्य मर्त्यासु विक्षु ।
नाना हनू विभृते सं भरेते असिन्वती बप्सती भूर्यत्तः ॥१॥
गुहा शिरो निहितमृधगक्षी असिन्वन्नत्ति जिह्वया वनानि ।
अत्राण्यस्मै पड्भिः सं भरन्त्युत्तानहस्ता नमसाधि विक्षु ॥२॥
प्र मातुः प्रतरं गुह्यमिच्छन् कुमारो न वीरुधः सर्पदुर्वीः ।
ससं न पक्वमविदच्छुचन्तं रिरिह्वांसं रिप उपस्थे अन्तः ॥३॥
तद्वामृतं रोदसी प्र ब्रवीमि जायमानो मातरा गर्भो अत्ति ।
नाहं देवस्य मर्त्यश्चिकेताग्निरङ्ग विचेताः स प्रचेताः ॥४॥

---

१ मरणशील मनुष्योंमें अमर-स्वभाव अग्निकी महिमाको मैं देखता हूँ। इनके दोनों जबड़ (हनु) नाना प्रकारके और परिपूर्ण कृतिके हैं। ये चर्वण न करके काष्ठादि पदार्थोंका भक्षण करते हैं।

२ इनका मस्तक गुप्त स्थानमें है। इनके नेत्र भिन्न-भिन्न स्थानों (सूर्य और चन्द्रमा) में हैं। ये चर्वण न करके ज्वालासे काठोंको खाते हैं। मनुष्योंमें यजमान हाथ उठाते और नमस्कार करते हुए इनके पास आकर इनका आहार जुटाते हैं।

३ ये अग्नि-रूपी बालक अपनी माता पृथिवीके ऊपर अग्रसर चलते-चलते प्रकाण्ड-प्रकाण्ड लताओं का ग्रास करते हैं—उनके छिपे मूल तकका भक्षण करते हैं। पृथिवीपर जो आकाशको छूनेवाले वृक्ष हैं, उन्हें ये पके हुए अन्नके समान पकड़ लेते हैं। इनकी ज्वालासे वृक्ष जलते हैं।

४ हे द्यावापृथिवी, तुमसे मैं सच्ची बात कहता हूं कि, अरणियोंसे उत्पन्न यह बालक-रूप अग्नि अपने माता-पिता (दोनों अरणियों वा लड़कियों)का भक्षण करते हैं। मैं मनुष्य देवता अग्निका वर्त्तन वा विषय नहीं जानता हूं। वैश्वानर, तुम विविध ज्ञानवाले हो वा प्रकृष्ट ज्ञानवाले हो—यह मैं नहीं जान सकता।

यो अस्मा अन्नं तृष्वादधात्याज्यैघृतैर्जुहोति पुष्यति ।
तस्मै सहस्रमक्षभिर्वि चक्षेऽग्ने विश्वतः प्रत्यङ्ङसि त्वम् ॥५॥
किं देवेषु त्यज एनश्चकर्थाग्ने पृच्छामि नु त्वामविद्वान् ।
अक्रीलन् क्रीलन् हरिरत्तवेदन् विपर्वशश्चकर्त गामिवासिः ॥६॥
विषूचो अश्वान् युयुजे वनेजा ऋजीतिभी रशनाभिर्गृभीतान् ।
चक्षदे मित्रो वसुभिः सुजातः समानृधे पर्वभिर्वावृधानः ॥७॥



## ८० सूक्त

अग्नि देवता । सौचीक वैश्वानर ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

अग्निः सप्तिं वाजम्भरं ददात्यग्निर्वीरं श्रुत्यं कर्मनिःष्ठाम् ।
अग्नी रोदसी वि चरत् समञ्जन्नग्निर्नारी वीरकुक्षिं पुरन्धिम् ॥१॥

---

५ जो यजमान अग्निको शीघ्र अन्न देता है, गोघृत वा सोमरससे अग्निमें हवन करता है और जो काष्ठ आदिसे इनकी पुष्टि करता है, उसे अग्नि अपरिमित ज्वालाओंसे देखते हैं। अग्नि, उसके प्रति तुम हमारे प्रति अनुकूल रहते हो ।

६ अग्नि, क्या तुमने देवोंके ऊपर क्रोध किया है? न जानकर मैं तुम दाहकसे पूछता हूं। कहीं क्रीड़ा करते हुए और क्रीड़ा न करते हुए और हरितवर्ण अग्नि अन्न, काष्ठ आदिको खाते समय उनको वैसे ही छिन्दी-छिन्दी कर डालते हैं, जैसे खड्गसे गौको खण्ड-खण्ड किया जाता है ।

७ वनमें प्रवृद्ध होकर अग्निने सरल रज्जुओंके द्वारा बाँध करके कुछ द्रुतगामी घोड़ोंको रथमें जोता। अग्नि काष्ठ-स्वरूप धन पाकर और प्रवृद्ध होकर सबको चूर्ण करते हैं। ये काष्ठ-खण्डोंसे वर्द्धित हैं।

---

१ अग्नि गतिशील और युद्धमें शत्रुओंको जीतकर अन्न देनेवाला अश्व स्तोताओंको देते हैं। वह वीर और यज्ञ-प्रेमी पुत्र देते हैं। अग्नि द्यावापृथिवीको शोभामय करके विचरण करते हैं। अग्नि स्त्रीको वीर-प्रसविनी करते हैं ।

अग्नेरप्नसः समिदस्तु भद्राग्निर्मही रोदसी आ विवेश।
अग्निरेकं चोदयत् समत्स्वग्निर्वृत्राणि दयते पुरूणि ॥२॥
अग्निर्ह त्यं जरतः कर्णमावाग्निरद्भ्यो निरदहज्जरूथम्।
अग्निरत्रिं घर्म उरुष्यदन्तरग्निर्नृमेधं प्रजयासृजत् सम् ॥३॥
अग्निर्दाद्द्रविणं वीरपेशा अग्निर्ऋषिं यः सहस्रा सनोति।
अग्निर्दिवि हव्यमा ततानाग्नेर्धामानि विभृता पुरुत्रा ॥४॥
अग्निमुक्थैर्ऋषयो वि ह्वयन्तेऽग्निं नरो यामनि बाधितासः।
अग्निं वयो अन्तरिक्षे पतन्तोऽग्निः सहस्रा परि याति गोनाम् ॥५॥
अग्निं विश ईलते मानुषीर्या अग्निं मनुषो नहुषो वि जाताः।
अग्निर्गान्धर्वीं पथ्यामृतस्याग्नेर्गव्यूतिर्घृत आ निषत्ता ॥६॥

२ अग्नि-कार्यके लिये उपयोगी समित्काष्ठ कल्याणकर हो। अग्नि अपने तेजसे द्यावापृथिवीमें पैठे हैं। युद्धमें अग्नि अपने भक्तको स्वयं सहायक होकर विजयी बनाते हैं। अग्नि अनेक शत्रुओंको मारते हैं।

३ अग्निने प्रसिद्ध जरत्कर्ण नामक ऋषिकी रक्षा की। अग्निने जलसे निकाल करके जरूथ नामक शत्रुको जलाया था। अग्निने प्रतप्त कुण्डमें पतित अत्रिका उद्धार किया था। अग्निने नृमेघ ऋषिको सन्तानवान् किया था।

४ अग्नि ज्वाला-रूप धन देते हैं। जो ऋषि सहस्र गायोंवाले हैं, उन्हें मन्त्रद्रष्टा पुत्र देते हैं। यजमानोंका दिया हुआ हवि अग्नि द्युलोकमें पहुँचाते हैं। अग्निके पृथिवीपर बड़े-बड़े शरीर हैं।

५ प्रथम ऋषि लोग मन्त्रोंके द्वारा अग्निको बुलाते हैं। मनुष्य, संग्राममें शत्रुओंसे बाधित होकर, जयके लिये, बुलाते हैं। आकाशमें उड़ते हुए पक्षी अग्निको बुलाते हैं। सहस्र गायोंसे वेष्टित होकर अग्नि जाते हैं।

६ मानवी प्रजा अग्निकी स्तुति करती है। नहुष-वंशीय लोग अग्निकी स्तुति करते हैं। गन्धर्वोंका यज्ञ-मार्गके लिये हित वचन अग्नि सुनते हैं। अग्निका मार्ग घृतमें बैठा है।

अग्नये ब्रह्म ऋभवस्ततक्षुरग्निं महामवोचामा सुवृक्तिम् ।
अग्ने प्राव जरितारं यविष्ठाग्ने महि द्रविणमा यजस्व ॥७॥

---

## ८१ सूक्त

विश्वकर्मा देवता । भुवन-पुत्र विश्वकर्मा ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

य इमा विश्वा भुवनानि जुह्वदृषिर्होता न्यसीदत् पिता नः ।
स आशिषा द्रविणमिच्छमानः प्रथमच्छदवराँ आ विवेश ॥१॥
किं स्विदासीदधिष्ठानमारम्भणं कतमत् स्वित् कथासीत् ।
यतो भूमिं जनयन् विश्वकर्मा वि द्यामौर्णोन्महिना विश्वचक्षाः ॥२॥
विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतोबाहुरुत विश्वतस्पात् ।
सं बाहुभ्यां धमति सं पतत्रैर्द्यावाभूमी जनयन् देव एकः ॥३॥

---

७ अग्निके लिये मेधावी ऋभुओंने स्तोत्र बनाया है । हमने भी महान् अग्निकी स्तुति की है । तरुणतम अग्नि, स्तोताकी रक्षा करो । अग्नि, महान् धन दो ।



१ हमारे पिता और होता विश्वकर्मा प्रथम सारे संसारका हवन करके स्वयं भी अग्निमें पैठ गये । स्तोत्रादिके द्वारा स्वर्ग-धनकी कामना करते हुए वे प्रथम सारे जगत्से अग्निका आच्छादन करके पश्चात् समीपके भूतोंके साथ स्वयं भी हुत हो गये वा अग्निमें पैठ गये ।

२ सृष्टि-कालमें विश्वकर्माका आश्रय क्या था ? कहाँसे और कैसे उन्होंने सृष्टि-कार्यका प्रारम्भ किया ? विश्वदर्शक देव विश्व-कर्माने किस स्थानपर रहकर पृथिवीको बनाकर आकाशको बनाया ?

३ विश्वकर्मा की आँखें, मुख, बाँहें और चरण सभी ओरसे हैं । अपनी भुजाओं और पदोंसे प्रेरण करते वह दिव्य पुरुष द्यावाभूमिको उत्पन्न करते हैं । वह एक हैं ।

किं स्विद्वनं क उ स वृक्ष आस यतो द्यावापृथिवी निष्टतक्षुः ।
मनीषिणो मनसा पृच्छतेदुतद्यदध्यतिष्ठद्भुवनानि धारयन् ॥४॥
या ते धामानि परमाणि यावमा या मध्यमा विश्वकर्मन्नुतेमा ।
शिक्षा सखिभ्यो हविषि स्वधावः स्वयं यजस्व तन्वं वृधानः ॥५॥
विश्वकर्मन् हविषा वा वृधानः स्वयं यजस्व पृथिवीमुत द्याम् ।
मुह्यन्त्वन्ये अभितो जनास इहास्माकं मघवा सूरिरस्तु ॥६॥
वाचस्पतिं विश्वकर्माणमूतये मनोजुवं वाजे अद्या हुवेम ।
स नो विश्वानि हवनानि जोषद्विश्वशम्भूरवसे साधुकर्मा ॥७॥

---

## ८२ सूक्त

देवता, ऋषि और छन्द पूर्ववत्।

चक्षुषः पिता मनसा हि धीरो घृतमेने अजनन्नम्नमाने ।
यदेदन्ता अददृहन्त पूर्व आदिद्द्यावापृथिवी अप्रथेताम् ॥१॥

---

४ वह कौन वन और उसमें कौनसा वृक्ष है, जिससे सृष्टि-कर्त्ताओंने द्यावापृथिवीको बनाया ? विद्वानो अपने मनसे पूछ देखो कि, किस पदार्थके ऊपर खड़े होकर ईश्वर सारे विश्वका धारण करते हैं।

५ यज्ञभाग-ग्राही विश्वकर्मा, यज्ञ-कालमें हमें उत्तम, मध्यम और साधारण शरीरोंको बता दो। अन्नयुक्त तुम स्वयं यज्ञ करके अपने शरीर पुष्ट करते हो।

६ विश्वकर्मा, तुम द्यावापृथिवीमें स्वयं यज्ञ करके अपनेको पुष्ट किया करते हो वा यज्ञीय हविसे प्रवृद्ध होकर तुम द्यावापृथिवीका पूजन करो। हमारे यज्ञ-विरोधी मूर्छित हों। इस यज्ञमें धनी विश्वकर्मा स्वर्गादिके फल-दाता हों।

७ इस यज्ञमें, आज, उन विश्वकर्माको रक्षाके लिये हम बुलाते हैं। वह हमारे सारे हवनोंका सेवन करें। वह हमारे रक्षणके लिये सुखोत्पादक और साधु कर्मवाले हैं।

---

१ शरीरके उत्पादयिता और अनुपम धीर विश्वकर्माने प्रथम जलको उत्पन्न किया। पश्चात् जलमें इधर-उधर चलनेवाले द्यावापृथिवीको बनाया। द्यावापृथिवीके प्राचीन और अन्त्य प्रदेशोंको विश्वकर्माने दृढ़ किया। तब द्यावापृथिवी प्रसिद्ध हुए।

विश्वकर्मा विमना आद्विहाया धाता विधाता परमोत सन्दृक् ।
तेषामिष्टानि समिषा मदन्ति यत्रा सप्तऋषीन् पर एकमाहुः ॥२॥
यो नः पिता जनिता यो विधाता धामानि वेद भुवनानि विश्वा ।
यो देवानां नामधा एक एव तं संप्रश्नं भुवना यन्त्यन्या ॥३॥
त आयजन्त द्रविणं समस्मा ऋषयः पूर्वे जरितारो न भूना ।
असूर्ते सूर्ते रजसि निषत्ते ये भूतानि समकृण्वन्निमानि ॥४॥
परो दिवा पर एना पृथिव्या परो देवेभिरसुरैर्यदस्ति ।
कं स्विद्गर्भं प्रथमं दध्र आपो यत्र देवाः समपश्यन्त विश्वे ॥५॥
तमिद्गर्भं प्रथमं दध्र आपो यत्र देवाः समगच्छन्त विश्वे ।
अजस्य नाभावध्येकमर्पितं यस्मिन् विश्वानि भुवनानि तस्थुः ॥६॥
न तं विदाथ य इमा जजानान्यद्युष्माकमन्तरं बभूव ।
नीहारेण प्रावृता जल्प्या चासुतृप उक्थशासश्चरन्ति ॥७॥

२ विश्वकर्माका मन बृहत् है, वह स्वयं बृहत् हैं, वह निर्माण करते हैं, वह सर्वश्रेष्ठ हैं, वह सब कुछ देखते हैं, सप्तर्षियोंके परवर्ती स्थानोंको देखते हैं। वहाँ वह अकेले हैं। विद्वान् लोग ऐसा कहते हैं। विद्वानोंकी अभिलाषाएँ अन्नके द्वारा पूर्ण होती हैं।

३ जो विश्वकर्मा हमारे पालक, उत्पादक, संसारके उत्पादक, जो विश्वके सारे धामोंको जानते हैं वा जो देवोंके तेजःस्थानोंको जानते हैं, जो देवोंके नाम रखनेवाले और जो एक हैं, सारे प्राणी उन्हीं देवको प्राप्त करते हैं वा उनके विषयके जिज्ञासु होते हैं।

४ स्थावर-जङ्गमात्मक विश्वके होनेपर जिन ऋषियोंने प्राणियोंको बनाया वा उनको धनादि प्रदान किया, उन्हीं प्राचीन ऋषियोंने स्तोताओंके समान, धन-व्यय करके यज्ञानुष्ठान किया।

५ वह द्युलोक, पृथिवी, असुरों और देवोंको अतिक्रम करके अवस्थित है। जलने ऐसा कौनसा गर्भ धारण किया है, जिसमें सभी इन्द्रादि देवता रहकर परस्पर मिलित देखते हैं।

६ उन्हीं विश्वकर्माको जलने गर्भमें धारण किया है। गर्भमें सारे देवता संगत होते हैं। उस अजकी नाभिमें ब्रह्माण्ड है। ब्रह्माण्डमें सारे प्राणी रहते हैं।

७ जिन विश्वकर्माने सारे प्राणियोंको उत्पन्न किया है, उन्हें तुम लोग नहीं जानते हो। तुम्हारा अन्तस्तल उन्हें समझनेकी शक्ति नहीं पाये हुए हैं। हिम-रूपी अज्ञानसे आच्छन्न होकर लोग नाना प्रकारकी कल्पनाएँ करते है। वे अपने लिये भोजन करते और स्तुतियाँ करके स्वर्गकी प्राप्तिके लिये चेष्टा करते हैं—ईश्वर-तत्वका विचार नहीं करते।

# ८३ सूक्त

मन्यु देवता। तपःपुत्र मन्यु ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द।

यस्ते मन्योऽविधद्वज्र सायक सह ओजः पुष्यति विश्वमानुषक्।
साह्याम दासमार्यं त्वया युजा सहस्कृतेन सहसा सहस्वता ॥१॥
मन्युरिन्द्रो मन्युरेवास देवो मन्युर्होता वरुणो जातवेदाः।
मन्युं विश ईळते मानुषीर्याः पाहि नो मन्यो तपसा सजोषाः ॥२॥
अभीहि मन्यो तवसस्तवीयान् तपसा युजा वि जहि शत्रून्।
अमित्रहा वृत्रहा दस्युहा च विश्वा वसून्या भरा त्वं नः ॥३॥
त्वं हि मन्यो अभिभूत्योजाः स्वयम्भूर्भामो अभिमातिषाहः।
विश्वचर्षणिः सहुरिः सहावानस्मास्वोजः पृतनासु धेहि ॥४॥
अभागः सन्नप परेतो अस्मि तव क्रत्वा तविषस्य प्रचेतः।
तं त्वा मन्यो अक्रतुर्जिहीळाहं स्वा तनूर्बलदेयाय मेहि ॥५॥

---

१ वज्रसदृश, बाणतुल्य और क्रोधाभिमानी देव मन्यु, जो यजमान तुम्हारी पूजा करता है, वह ओज और बल—दोनोंको धारण करता है। तुम्हारी सहायता पाकर हम दास और आर्य शत्रुओंको हरावें। तुम बलके कर्त्ता, बल-रूप और महान् बली हो।

२ मन्यु ही इन्द्र हैं, देवता हैं, होता हैं, वरुण हैं और जातप्रज्ञ अग्नि हैं। सारी मानवी प्रजा मन्युकी स्तुति करती है। मन्यु, तुम हमारे पितासे मिलकर हमारी रक्षा करो।

३ मन्यु, तुम महाबली हो। पधारो। मेरे पिताको सहायक बनाकर शत्रुओंको ध्वस्त करो। तुम शत्रुओंके संहारक, वृत्रघ्न और दस्युओंके हन्ता हो। हमारे लिये समस्त धन ले आओ।

४ मन्यु, तुम दूसरोंको हरानेवाले हो। तुम स्वयम्भू, दीप्तिशील, शत्रु-जयकारी, चारो ओर देखनेवाले, शत्रुओंका आक्रमण सहनेवाले और बली हो। हमारी सेनाओंको तेजस्विनी बनाओ।

५ उत्तम ज्ञानवाले मन्यु, मैं यज्ञ-भागका आयोजन नहीं कर सका; इसलिये तुम्हें पूजा नहीं दे सका। तुम महान् हो; परन्तु तुम्हें मैं पूजा नहीं दे सका। मन्यु, इस प्रकार तुम्हारे यजनमें शिथिलता करके इस समय मैं लज्जाका अनुभव कर रहा हूँ। अपने गुणके अनुसार, अपनी इच्छासे, मुझे बल देनेको पधारो।

अयं ते अस्म्युप मेह्यर्वाङ् प्रतीचीनः सहुरे विश्वधायः ।
मन्यो वज्रिन्नभि मामा ववृत्स्व हनाव दस्यूँरुत बोध्यापेः ॥६॥
अभि प्रेहि दक्षिणतो भवा मेधा वृत्राणि जङ्घनाव भूरि ।
जुहोमि ते धरुणं मध्वो अग्रमुभा उपांशु प्रथमा पिबाव ॥७॥

---

## ८४ सूक्त

देवता, ऋषि, छन्द पूर्ववत् ।

त्वया मन्यो सरथमारुजन्ता हर्षमाणासो धृषिता मरुत्वः ।
तिग्मेषव आयुधा संशिशाना अभि प्र यन्तु नरो अग्निरूपाः ॥१॥
अग्निरिव मन्यो त्विषितः सहस्व सेनानीर्नः सहुरे हूत एधि ।
हत्वाय शत्रून् विभजस्व वेद ओजो मिमानो वि मृधो नुदस्व ॥२॥

---

६ मन्यु, मैं तुम्हारे पास पहुँचा हूँ । तुम अनुकूल होकर मेरे पास आकर अवतीर्ण होओ । तुम आक्रमणको सह सकते हो । सब के धारक हो । वज्रधर मन्यु, मेरे पास वृद्धि प्राप्त होओ । मुझे आत्मीय समझो । ऐसा होनेपर मैं दस्युओंका बध कर सकता हूँ ।

७ मेरे पास आओ । मेरे दक्षिण हाथकी ओर ठहरो । ऐसा होनेपर हम दोनों वृत्रोंका विनाश कर सकेंगे । तुम्हारे लिये मैं मधुर और उत्तम सोमरसका हवन करता हूँ । हम दोनों सबसे प्रथम, एकान्त स्थानमें सोमपान करें ।



१ मन्यु, तुम्हारे साथ एक रथपर चढ़कर तथा हृष्ट, धृष्ट और तीक्ष्ण वाणवाले आयुधोंको तेज कर और अग्निके समान तीक्ष्ण दाहवाले बनकर मरुत् आदि युद्ध-नेता लोग सहायताके लिये युद्धमें जायँ ।

२ मन्यु, अग्निके समान प्रज्वलित होकर शत्रुओंको हराओ । सहनशील मन्यु, तुम्हें बुलाया गया है । संग्राममें हमारे सेनापति बनो । शत्रुओंका बध करके उनका धन हमें दे दो । हमें बल देकर शत्रुओंको मारो ।

सहस्व मन्यो अभिमातिमस्मे रुजन् मृणन् प्रमृणन् प्रेहि शत्रून् ।
उग्रं ते पाजो नन्वा रुरुध्रे वशीवशं नयस एकज त्वम् ॥३॥
एको बहूनामसि मन्यवीलितो विशं विशं युधये संशिशाधि ।
अकृत्तरुक् त्वया युजा वयं द्युमन्तं घोषं विजयाय कृण्महे ॥४॥
विजेषकृदिन्द्रइवानवब्रवोऽस्माकं मन्यो अधिपा भवेह ।
प्रियं ते नाम सहुरे गृणीमसि विद्मा तमुत्सं यत आबभूथ ॥५॥
आभूत्या सहजा वज्र सायक सहो बिभर्ष्यभिभूतउत्तरम् ।
क्रत्वा नो मन्यो सह मेद्येधि महाधनस्य पुरुहूत संसृजि ॥६॥
संसृष्टं धनमुभयं समाकृतमस्मभ्यं दत्तां वरुणश्च मन्युः ।
भियं दधाना हृदयेषु शत्रवः पराजितासो अप नि लयन्ताम् ॥७॥

---

३ मन्यु, हमारा सामना करनेवाले शत्रुको हराओ। काटते-काटते और मारते-मारते शत्रुओंके सामने जाओ। तुम्हारे दुर्द्धर्ष बलको कौन रोक सकता है? एकाकी मन्यु, तुम शत्रुओंको वशमें ले आते हो।

४ मन्यु, तुम्हारी स्तुति की जाती है। तुम अकेले हो। युद्धके लिये प्रत्येक मनुष्यको तीक्ष्ण करो। तुम्हें सहायक पाकर हमारी दीप्ति कभी नष्ट नहीं होगी। जय-प्राप्तिके लिये हम प्रबल सिंहनाद करते हैं।

५ मन्यु, तुम इन्द्रके समान विजेता हो। तुम्हारे वचनमें निन्दा नहीं रहती। इस यज्ञमें तुम हमारे विशिष्ट रक्षक बनो। सहनशील मन्यु, तुम्हारा प्रिय स्तोत्र हम करते हैं। तुम स्तोत्रसे प्रवृद्ध होते हो, तुम्हें हम बलोत्पादक जानते हैं।

६ वज्रतुल्य और शत्रुनाशक मन्यु, शत्रु-नाश करना तुम्हारा स्वभाव है। शत्रु-पराभव-कारी मन्यु, तुम उत्कृष्ट तेजको धारण करते हो। मन्यु, कर्मके साथ तुम हमारे लिये युद्धमें स्निग्ध होओ। तुम बहुतोंके द्वारा बुलाये गये हो।

७ वरुण और मन्यु—दोनों ही हमें पाये गये और लाये गये धनको दें। शत्रु लोग भीरु, पराजित और विलीन हों।

# ७ अनुवाक । ८५ सूक्त

सोम आदि देवता। सूर्या ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द ।

सत्येनोत्तभिता भूमिः सूर्येणोत्तभिता द्यौः ।
ऋतेनादित्यास्तिष्ठन्ति दिवि सोमो अधि श्रितः ॥१॥
सोमेनादित्या बलिनः सोमेन पृथिवी मही ।
अथो नक्षत्राणामेषामुपस्थे सोम आहितः ॥२॥
सोमं मन्यते पपिवान् यत् संपिंषन्त्योषधिम् ।
सोमं यं ब्रह्माणो विदुर्न तस्याश्नाति कश्चन ॥३॥
आच्छद्विधानैर्गुपितो बार्हतैः सोम रक्षितः ।
ग्राव्णामिच्छृण्वन्तिष्ठसि न ते अश्नाति पार्थिवः ॥४॥
यत्त्वा देव प्रपिबन्ति तत आ प्यायसे पुनः ।
वायु सोमस्य रक्षिता समानां मास आकृतिः ॥५॥

---

१ देवोंमें सत्यरूप ब्रह्माने पृथिवीको आकाशमें रोक रखा है। सूर्यने द्युलोकको स्तम्भित कर रखा है। यज्ञाहुतिके द्वारा देवता रहते हैं। द्युलोकमें सोम अवस्थित है।

२ सोमसे ही इन्द्रादि बली होते हैं। सोमसे ही पृथिवी प्रकाण्ड हुई है। नक्षत्रोंके पास सोम रखा गया है।

३ जिस समय वनस्पति-रूपी सोमको पीसा जाता है, उस समय लोग समझते हैं कि, उन्होंने सोम-पान कर लिया। परन्तु ब्राह्मण लोग जिसे प्रकृत सोम कहते हैं, उसका कोई अयाज्ञिक पान नहीं कर सकता।

४ सोम, स्तोता लोग छिपानेकी व्यवस्था जानकर तुम्हें गुप्त रखते हैं। तुम पाषाणका शब्द सुनते हो। पृथिवीका कोई मनुष्य तुम्हारा पान नहीं कर सकता।

५ देव सोम, तुम्हारा पान करनेसे तुम्हारी वृद्धि होती है—क्षय नहीं। वायु सोमकी वैसे ही रक्षा करते हैं, जैसे महीने वर्षकी रक्षा करते हैं। दोनोंका स्वरूप एकसा है।

रैभ्यासीदनुदेयी नाराशंसी न्योचनी ।
सूर्याया भद्रमिद्वासो गाथयैति परिष्कृतम् ॥६॥
चित्तिरा उपबर्हणं चक्षुरा अभ्यञ्जनम् ।
द्यौर्भूमिः कोश आसीद्यदयात् सूर्या पतिम् ॥७॥
स्तोमा आसन् प्रतिधयः कुरीरं छन्द ओपशः ।
सूर्याया अश्विना वराग्निरासीत् पुरोगवः ॥८॥
सोमो बधूयुरभवदश्विनास्तामुभा वरा ।
सूर्यां यत् पत्ये शंसन्तीं मनसा सवितादात् ॥९॥
मनो अस्या अन आसीद् द्यौरासीदुत छदिः ।
शुक्रावनड्वाहावास्तां यदयात् सूर्या गृहम् ॥१०॥
ऋक्सामाभ्यामभिहितौ गावौ ते सामनावितः ।
श्रोत्रं ते चक्रे आस्तां दिवि पन्थाश्चराचरः ॥११॥

---

६ सूर्यपुत्रीके विवाहके समय "रैभी' नामकी ऋचाएँ उसकी सखी हुई थीं। नाराशंसी नामकी ऋचाएँ उसकी दासी हुई थीं। सूर्याका अत्यन्त सुन्दर वस्त्र साम-गानके द्वारा परिष्कृत हुआ था।

७ जिस समय सूर्या पति-गृहमें गयी, उस समय चैतन्य-स्वरूप चादर था। नेत्र ही उसका उबटन था। द्यावापृथिवी ही उसके कोश थे।

८ स्तोत्र ही उसके रथ-चक्रके डंडे थे। कुटिर नामक छन्द रथका भीतरी भाग था। सूर्याके वर अश्विनीकुमार थे और अग्नि अग्रगामी दूत।

९ सूर्या मन ही मन पतिकी कामना करती थी। जिस समय सूर्यने सूर्याको प्रदान किया, उस समय सोम उसके साथ विवाह करनेके इच्छुक थे। परन्तु अश्विद्वय ही उसके वर स्वीकृत किये गये।

१० सूर्या पतिके गृहमें गयी। उसका मन ही उसका शकट था। आकाश ही ओढ़ना था। सूर्य और चन्द्रमा उसके रथ-वाहक हुए।

११ ऋक् और सामके द्वारा वर्णित दो वृषभ वा वृषभ-रूप सूर्य-चन्द्र उसके शकटको यहाँसे वहाँ ले जानेवाले हुए। सूर्या, दोनों कान तुम्हारे दो रथ-चक्र हुए। रथके चलनेका मार्ग हुआ आकाश।

शुची ते चक्रे यात्या व्यानो अक्ष आहतः।
अनो मनस्मयं सूर्यारोहत् प्रयती पतिम् ॥१२॥
सूर्याया वहतुः प्रागात् सविता यमवासृजत्।
अघासु हन्यन्ते गावोऽर्जुन्योः पर्युह्यते ॥१३॥
यदश्विना पृच्छमानावयातं त्रिचक्रेण वहतुं सूर्यायाः।
विश्वे देवा अनु तद्वामजानन् पुत्रः पितराववृणीत पूषा ॥१४॥
यदयातं शुभस्पती वरेयं सूर्यामुप।
क्वैकं चक्रं वामासीत् क्व देष्ट्राय तस्थथुः ॥१५॥
द्वे ते चक्रे सूर्ये ब्रह्माण ऋतुथा विदुः।
अथैकं चक्रं यद्गुहा तदद्धातय इद्विदुः ॥१६॥
सूर्यायै देवेभ्यो मित्राय वरुणाय च।
ये भूतस्य प्रचेतस इदं तेभ्योऽकरं नमः ॥१७॥

---

१२ जानेके समय तुम्हारे दोनों रथके पहिये नेत्र हुए वा अत्यन्त उज्ज्वल हुए। उस रथमें विस्तृत अक्ष ( दोनों पहियोंमें लगा हुआ मोटा डंडा ) हुआ। पति-गृहमें जानेके लिये सूर्या मनोरूप शकटपर चढ़ी।

१३ पति-गृहमें जाते समय सूर्यने सूर्याको जो चादर दिया था, वह आगे-आगे चला। मघा नक्षत्रके उदय-कालमें चादर ( उपढौकन ) के अङ्ग-स्वरूप बिदाईमें दी गयी गायोंको डंडेसे हाँका जाता है और अर्जुनी अर्थात् पूर्वा फाल्गुनी और उत्तरा फाल्गुनीमें उस चादरको रथसे ले जाया जाता है।

१४ अश्विद्वय, जिस समय तुम लोगोंने तीन पहियोंवाले रथपर चढ़कर और सूर्याके विवाहकी बात पूछकर उससे विवाह किया था, उस समय सारे देवोंने तुम्हारे कार्यका समर्थन किया और तुम्हारे पुत्र ( पूषा ) ने तुम्हें वरण किया।

१५ अश्विद्वय, जिस समय तुमलोग वर होकर सूर्याके पास गये, उस समय तुम्हारा चक्र कहाँ था? मार्गकी जिज्ञासा करनेके समय तुम लोग कहाँ खड़े थे?

१६ ब्राह्मण लोग जानते हैं कि, समयानुसार चलनेवाले तुम्हारे दो चक्र ( सूर्य-चन्द्रात्मक ) प्रख्यात हैं और एक गोपनीय चन्द्र ( वर्ष ) को विद्वान् लोग समझते हैं।

१७ सूर्या, देवगण, मित्र और वरुण प्राणियोंके शुभचिन्तक हैं। उन्हें मैं नमस्कार करता हूं।

पूर्वापरं चरतो माययैतौ शिशू क्रीलन्तौ परि यातो अध्वरम् ।
विश्वान्यन्यो भुवनाभिचष्ट ऋतूँरन्यो विदधज्जायते पुनः ॥१८॥
नवोनवो भवति जायमानोऽह्नां केतुरुषसामेत्यग्रम् ।
भागं देवेभ्यो वि दधात्यायन् प्र चन्द्रमास्तिरते दीर्घमायुः ॥१९॥
सुकिंशुकं शल्मलिं विश्वरूपं हिरण्यवर्णं सुवृतं सुचक्रम् ।
आ रोह सूर्ये अमृतस्य लोकं स्योनं पत्ये वहतुं कृणुष्व ॥२०॥
उदीर्ष्वातः पतिवती ह्येषा विश्वावसुं नमसा गीर्भिरीळे ।
अन्यामिच्छ पितृषदं व्यक्तां स ते भागो जनुषा तस्य विद्धि ॥२१॥
उदीर्ष्वातो विश्वावसो नमसेळामहे त्वा ।
अन्यामिच्छ प्रफर्व्यं सं जायां पत्या सृज ॥२२॥
अनृक्षरा ऋजवः सन्तु पन्था येभिः सखायो यन्ति नो वरेयम् ।
समर्यमा सं भगो नो निनीयात् सं जास्पत्यं सुयममस्तु देवाः ॥२३॥

१८ ये दोनों शिशु (सूर्य और चन्द्र) अपनी शक्तिसे पूर्व-पश्चिममें विचरण करते हैं। ये क्रीड़ा करते हुए यज्ञमें जाते हैं। इनमेंसे एक चन्द्रमा संसारमें ऋतु-व्यवस्था करते हुए अश्वको देखते हैं और दूसरे सूर्य ऋतु-विधान करते हुए बार-बार जन्म लेते हैं (उदय-अस्त होते हैं)।

१९ सूर्य दिनके सूचक हैं। प्रतिदिन नये होकर वह प्रातःकाल सामने आते हैं। आकर देवोंको यज्ञ-भाग देनेकी व्यवस्था करते हैं। चन्द्रमा चिर जीवन देते हैं।

२० सूर्या, तुम अपने पतिगृहमें जाते समय शोभन पलाश-वृक्ष और शाल्मली वृक्षसे निर्मित नानारूप, सुवर्णवर्ण, उत्तम और शोभन चक्रवाले रथपर चढ़ो। सुखकर और अमर स्थानमें सोमके लिये जाओ।

२१ विश्वावसु, यहाँसे उठो; क्योंकि इस कन्याका विवाह हो गया। मैं नमस्कार और स्तोत्रके द्वारा विश्वावसुकी स्तुति करता हूं। यदि कोई दूसरी कन्या पितृगृहमें विवाहके योग्य हुई हो, तो उसके पास जाओ। वही तुम्हारे भाग्यमें जनमी है। उसकी बात जानो।

२२ विश्वावसु, यहांसे उठो। नमस्कारके द्वारा मैं तुम्हारी पूजा करता हूं। किसी बृहत् नितम्बवाली कन्याके पास जाओ और उसे पत्नी बनाकर पतिसे मिलाओ।

२३ देवो, वह मार्ग सरल और कण्टक-विहीन हों, जिनसे हमारे मित्र लोग कन्याके पिताके पास जाते हैं। अर्यमा और भग देवता हमें भली भाँति ले चलें। पति-पत्नी मिलकर रहें।

प्र त्वा मुञ्चामि वरुणस्य पाशाद्येन त्वाबध्नात् सविता सुशेवः।
ऋतस्य योनौ सुकृतस्य लोकेऽरिष्टां त्वा सह पत्या दधामि ॥२४॥
प्रेतो मुञ्चामि नामुतः सुबद्धाममुतस्करम्।
यथेयमिन्द्र मीढ्वः सुपुत्रा सुभगासति ॥२५॥
पूषा त्वेतो नयतु हस्तगृह्याश्विना त्वा प्रवहतां रथेन।
गृहान् गच्छ गृहपत्नी यथासो वशिनी त्वं विदथमा वदासि ॥२६॥
इह प्रियं प्रजया ते समृध्यतामस्मिन् गृहे गार्हपत्याय जागृहि।
एना पत्या तन्वं संसृजस्वाधा जिव्री विदथमा वदाथः ॥२७॥
नीललोहितं भवति कृत्यासक्तिर्व्यज्यते।
एधन्ते अस्या ज्ञातयः पतिर्बन्धेषु बध्यते ॥२८॥
परा देहि शामुल्यं ब्रह्मभ्यो वि भजा वसु।
कृत्यैषा पद्वती भूत्व्या जाया विशते पतिम् ॥२९॥

२४ कन्या, सुन्दर-शरीर सूर्यदेवने जिस बन्धनसे तुम्हें बाँधा था, उसी वरुणके (सूर्य द्वारा प्रेरित होकर वरुण ही बाँधते हैं) पाशसे मैं तुम्हें छुड़ाता हूं। जो सत्यका आधार है और जो सत्कर्मका निवास है, उसी स्थानपर तुम्हें निर्विघ्न रूपसे, पतिके साथ, स्थापित करता हूं।

२५ मैं कन्याको पितृ-कुलसे छुड़ाता हूं। दूसरे स्थानसे नहीं। भर्तृगृहमें इसे भली भाँति स्थापित करता हूं। वर्षक इन्द्र, यह सौभाग्यवती और सुपुत्रवाली हो।

२६ तुम्हें हाथमें धारण करके पूषा यहाँसे ले जायं। अश्विद्वय तुम्हें रथसे ले जायं। गृहमें जाकर गृहिणी बनो। पतिके वशमें रहकर भृत्यादिका व्यवस्थापन करो।

२७ इस गृहमें सन्तान उत्पन्न करके प्रसन्न होओ। यहाँ सावधान होकर कार्य करना। स्वामीके साथ अपने शरीरको सम्मिलित करो। वृद्धावस्थातक अपने गृहमें प्रभुता करो।

२८ पाप-देवता (कृत्या) नील और लोहित वर्णके हो रहे हैं। इस स्त्रीपर संबद्ध कृत्याको छोड़ा जाता है। तब इस नारीके जातीय लोग बढ़ रहे हैं। इनका पति सांसारिक बन्धनमें है।

२९ मलिन वस्त्रका त्याग करो। ब्राह्मणोंको धन दो। कृत्या चली गयी है। पत्नी पतिमें सम्मिलित हो रही है।

अश्रीरा तनूर्भवति रुशती पापयामुया ।
पतिर्यद्वध्वो वाससा स्वमङ्गमभिधित्सते ॥३०॥
ये वध्वश्चन्द्रं वहतुं यक्ष्मा यन्ति जनादनु ।
पुनस्तान्यज्ञिया देवा नयन्तु यत आगताः ॥३१॥
मा विदन् परिपन्थिनो य आसीदन्ति दम्पती ।
सुगेभिर्दुर्गमतीतामप द्रान्त्वरातयः ॥३२॥
सुमङ्गलीरियं वधूरिमां समेत पश्यत ।
सौभाग्यमस्यै दत्त्वायाथास्तं वि परेतन ॥३३॥
तृष्टमेतत् कटुकमेतदपाष्ठवद्विषवन्नैतदत्तवे ।
सूर्यां यो ब्रह्मा विद्यात् स इद्वाधूयमर्हति ॥३४॥
आशसनं विशसनमथो अधिविकर्तनम् ।
सूर्यायाः पश्य रूपाणि तानि ब्रह्मा तु शुन्धति ॥३५॥

३० यदि पति वधूके वस्त्रसे अपने शरीरको ढकनेकी चेष्टा करता है, तो उसपर कृत्याका आक्रमण होता है और उज्ज्वल शरीर भी श्री-भ्रष्ट हो जाता है।

३१ जो लोग वरसे वधूको मिले आह्लादकजनक चादरको लेनेको आये थे, उन्हें यज्ञ-भाग-ग्राही देवता उनके स्थानपर लौटा दें वा विफल-प्रयास कर दें।

३२ जो शत्रुताके लिये इन दम्पतीके पास आते हैं, वे विनष्ट हों। दम्पती सुविधाके द्वारा असुविधाको नष्ट कर दें। शत्रु लोग दूर भाग जायं।

३३ यह वधू शोभन कल्याणवाली है। सभी आशीर्वादकर्त्ता आवें और इसे देखें। इसे स्वामीकी प्रियपात्री बननेका आशीर्वाद देकर सब लोग अपने-अपने घर चले जायं।

३४ यह वस्त्र दूषित, अग्राह्य, मलिन और विषयुक्त हैं। यह व्यवहारके योग्य नहीं है। जो ब्राह्मण सूर्याको जाने, वही यह वस्त्र पा सकता है।

३५ सूर्याकी मूर्त्ति कैसी है, देखो। इसका वस्त्र कहीं प्रथम फटा है। कहां बीचमें फटा है और कहीं चारो ओर फटा है। जो ब्रह्मा हैं, वही इसका संशोधन करते हैं।

गृभ्णामि ते सौभगत्वाय हस्तं मया पत्या जरदष्टिर्यथासः ।

भगो अर्यमा सविता पुरन्धिर्मह्यं त्वादुर्गार्हपत्याय देवाः ॥३६॥

तां पूषञ्छिवतमामेरयस्व यस्यां बीजं मनुष्या वपन्ति ।

या न ऊरू उशती विश्रयाते यस्यामुशन्तः प्रहराम शेपम् ॥३७॥

तुभ्यमग्रे पर्यवहन्सूर्यां वहतुना सह ।

पुनः पतिभ्यो जायां दा अग्ने प्रजया सह ॥३८॥

पुनः पत्नीमग्निरदादायुषा सह वर्चसा ।

दीर्घायुरस्या यः पतिर्जीवाति शरदः शतम् ॥३९॥

सोमः प्रथमो विविदे गन्धर्वो विविद उत्तरः ।

तृतीयो अग्निष्टे पतिस्तुरीयस्ते मनुष्यजाः ॥४०॥

---

३६ तुम्हारे सौभाग्यके लिये मैं तुम्हारा हाथ पकड़ता हूं। मुझे पति पाकर तुम वृद्धावस्थामें पहुंचना—यही मेरी प्रार्थना है। भग, अर्यमा और पूषाने तुम्हें मुझे गृह-धर्म चलानेके लिये दिया है।

३७ पूषा, जिस नारीके गर्भमें पुरुष वीज बोता है, उसे तुम कल्याणी बनाकर भेजो। कामिनी होकर वह अपना उरु-द्वय विस्तारित करेगी और हम कामवश होकर उसमें अपना इन्द्रिय प्रहार करेंगे।

३८ अग्नि, ओढ़नीके साथ सूर्याको पहले तुम्हारे ही पास ले जाया जाता है। तुम सन्तान-रहित वनिताको पतिके हाथ सौंपते हो।

३९ अग्निने पुनः सौन्दर्य और परमायुके साथ वनिताको दिया। इसका पति दीर्घायु होकर सौ वर्ष जीवित रहेगा।

४० सोमने सबसे प्रथम तुम्हें पत्नी-रूपसे प्राप्त किया। तुम्हारे दूसरे पति गन्धर्व हुए और तीसरे अग्नि। मनुष्य-वंशज तुम्हारे चौथे पति हैं।

सोमो ददद्गन्धर्वाय गन्धर्वो दददग्नये ।
रयिं च पुत्रांश्चादादग्निर्मह्यमथो इमाम् ॥४१॥
इहैव स्तं मा वि यौष्टं विश्वमायुर्व्यश्नुतम् ।
क्रीळन्तौ पुत्रैर्नप्तृभिर्मोदमानौ स्वे गृहे ॥४२॥
आ नः प्रजां जनयतु प्रजापतिराजरसाय समनक्त्वर्यमा ।
अदुर्मङ्गलीः पतिलोकमा विश शन्नो भव द्विपदे शं चतुष्पदे ॥४३॥
अघोरचक्षुरपतिघ्न्येधि शिवा पशुभ्यः सुमनाः सुवर्चाः ।
वीरसूर्देवकामा स्योना शन्नो भवद्विपदे शं चतुष्पदे ॥४४॥
इमां त्वमिन्द्र मीढ्वः सुपुत्रां सुभगां कृणु ।
दशास्यां पुत्रानाधेहि पतिमेकादशं कृधि ॥४५॥
सम्राज्ञी श्वशुरे भव सम्राज्ञी श्वश्र्वां भव ।
ननान्दरि सम्राज्ञी भव सम्राज्ञी अधि देवृषु ॥४६॥

---

४१ सोमने उस स्त्रीको गन्धर्वको दिया, गन्धर्वने अग्निको दिया और अग्निने धन-सन्तान-सहित मुझे दिया ।

४२ वर और बधू, तुम दोनों यहीं रहो, परस्पर पृथक् नहीं होना। नाना खाद्य भक्षण करना। अपने गृहमें रहकर पुत्र-पौत्रोंके साथ आमोद, आह्लाद और क्रीड़ा करना।

४३ ब्रह्मा वा प्रजापति हमें सन्तति दें और अर्यमा बुढ़ापेतक हमें साथ रखें। बधू, तुम मङ्गलमयी होकर पति-गृहमें ठहरना। हमारे मनुष्यों और पशुओंके लिये कल्याणकारिणी रहना।

४४ तुम्हारा नेत्र निर्दोष हो। तुम पतिके लिये मङ्गलमयी होओ। पशुओंके लिये मङ्गल-कारिणी होओ। तुम्हारा मन प्रफुल्ल हो और तुम्हारा सौन्दर्य शुभ्र हो। तुम वीर-प्रसविनी और देवोंकी भक्ता होओ। हमारे मनुष्यों और पशुओंके लिये कल्याणमयी होओ।

४५ वर्षक इन्द्र, इस नारीको उत्तम पुत्र और सौभाग्यवाली करो। इसके गर्भमें दस पुत्र स्थापित करो—पतिको लेकर इसे ग्यारह व्यक्तिवाली बनाओ।

४६ बधू, तुम सास, ससुर, ननद और देवरोंकी सम्राज्ञी ( महारानी ) बनो—सबके ऊपर प्रभुत्व करो।

समञ्जन्तु विश्वे देवाः समापो हृदयानि नौ ।
सं मातरिश्वा सन्धाता समु देष्ट्री दधातु नौ ॥४७॥

४७ सारे देवता हम दोनोंके हृदयोंको मिला दें। जल, वायु, धाता और सरस्वती हम दोनोंको संयुक्त करें।

# तृतीय अध्याय समाप्त

# चतुर्थ अध्याय

## ८६ सूक्त

देवता और ऋषि इन्द्र, वृषाकपि, इन्द्राणी आदि। पञ्चपदा पङ्क्ति छन्द।

वि हि सोतोरसृक्षत नेन्द्रं देवममंसत।
यत्रामदद्वृषाकपिरर्यः पुष्टेषु मत्सखा विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१॥
परा हीन्द्र धावसि वृषाकपेरति व्यथिः।
नो अह प्र विन्दस्यन्यत्र सोमपीतये विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥२॥
किमयं त्वां वृषाकपिश्चकार हरितो मृगः।
यस्मा इरस्यसीदु न्वर्यो वा पुष्टिमद्वसु विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥३॥
यमिमं त्वं वृषाकपिं प्रियमिन्द्राभिरक्षसि।
श्वा न्वस्य जम्भिषदपि कर्णे वराहयुर्विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥४॥

---

१ मैं (इन्द्र) ने सोमाभिषव करनेके लिये स्तोताओंको कहा था। परन्तु उन्होंने इन्द्रकी स्तुति नहीं की—वृषाकपिकी ही स्तुति की। सोम-प्रवृद्ध यज्ञमें स्वामी वृषाकपि (इन्द्र-पुत्र) मेरे सखा होकर सोम-पानसे हृष्ट हुए। तो भी मैं (इन्द्र) सबसे श्रेष्ठ हूं।

२ इन्द्र, तुम अत्यन्त चलित होकर वृषाकपिके पास जाते हो। तुम सोम-पानके लिये नहीं जाते हो। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

३ इन्द्र, वृषाकपिने तुम्हारा क्या भला किया है कि, तुम उदार होकर हरित-वर्ण मृग वृषाकपिको पुष्टिकर धन देते हो। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

४ इन्द्र, तुम जिस प्रिय वृषाकपिकी रक्षा करते हो, उसके कानको वराहाभिलाषी कुक्कुर काटे। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

प्रिया तष्टानि मे कपिर्व्यक्ता व्यदूदुषत् ।
शिरो न्वस्य राविषं न सुगं दुष्कृते भुवं विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥५॥
न मत् स्त्री सुभसत्तरा न सुयाशुतरा भुवत् ।
न मत् प्रतिच्यवीयसी न सक्थ्युद्यमीयसी विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥६॥
उवे अम्ब सुलाभिके यथेवाङ्ग भविष्यति ।
भसन्मे अम्ब सक्थि मे शिरो मे वीव हृष्यति विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥७॥
किं सुबाहो स्वङ्गुरे पृथुष्टो पृथुजाघने ।
किं शूरपत्नि नस्त्वमभ्यमीषि वृषाकपिं विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥८॥
अवीरामिव मामयं शरारुरभिमन्यते ।
उताहमस्मि वीरिणीन्द्रपत्नी मरुत्सखा विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥९॥

---

५ (इन्द्राणीकी उक्ति—) मेरे लिये यजमानोंके द्वारा कल्पित, प्रिय और घृत-युक्त जो सामग्री रखी हुई थी, उसे वृषाकपिने दूषित कर दिया। मेरी इच्छा है कि, मैं इसका सिर काट डालूं। मैं इस दुष्ट-कर्माको सुख नहीं दे सकती। इन्द्र सर्व श्रेष्ठ हैं।

६ मुझसे बढ़कर कोई स्त्री सौभाग्यवती नहीं है—सुपुत्रवाला भी नहीं है। मुझसे बढ़कर कोई भी स्त्री पुरुष (स्वामी) के पास शरीरको नहीं प्रफुल्ल कर सकती और न रति-समयमें दोनों जाँघोंको उठा ही सकती है।

७ (वृषाकपिकी उक्ति–) माता (इन्द्राणी), तुमने सुन्दर लाभ किया है। तुम्हारा अङ्ग, जङ्घा, मस्तक आदि आवश्यकतानुसार हो जायंगे प्रेमालापसे कोकिलादि पक्षीके समान तुम पिताको प्रसन्न करो। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

८ (इन्द्रकी उक्ति—) सुन्दर भुजाओं, सुन्दर अङ्गुलियों लम्बे बालों और मोटी जाँघों-वाली तथा वीर-पत्नी इन्द्राणी, तुम वृषाकपिपर क्यों क्रुद्ध हो रही हो ? इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

९ (इन्द्राणीका कथन—) यह हिंसक वृषाकपि मुझे पति-पुत्र-विहीनाके समान समझता है। परन्तु मैं पति-पुत्रवाली इन्द्र-पत्नी हूं। मेरे सहायक मरुत् लोग हैं। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं

संहोत्रं स्म पुरा नारी समनं वाव गच्छति

वेधा ऋतस्य वीरिणीन्द्रपत्नी महीयते विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१०॥

इन्द्राणीमासु नारिषु सुभगामहमश्रवम् ।

नह्यस्या अपरं चन जरसा मरते पतिर्विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥११॥

नाहमिन्द्राणि रारण सख्युर्वृषाकपेर्ऋते ।

यस्येदमप्यं हविः प्रियं देवेषु गच्छति विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१२॥

वृषाकपायि रेवति सुपुत्र आदु सुस्नुषे ।

घसत्त इन्द्र उक्षणः प्रियं काचित्करं हविर्विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१३॥

उक्ष्णो हि मे पञ्चदश साकं पचन्ति विंशतिम् ।

उताहमद्मि पीव इदुभा कुक्षी पृणन्ति मे विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१४॥

---

१० जिस समय हवन वा युद्ध होता है, उस समय पति और पुत्रवाली इन्द्राणी वहाँ जाती हैं। वह यज्ञका विधान करनेवाली हैं—उनकी पूजा सब लोग करते हैं। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

११ (इन्द्रकी उक्ति—) सब स्त्रियोंमें मैंने इन्द्राणीको सौभाग्यवाली सुना है। अन्यान्य पुरुषोंके समान इन्द्राणीके पतिको बुढ़ापेमें पड़कर नहीं मरना पड़ता। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

१२ इन्द्राणी, अपने हितैषी वृषाकपिके विना मैं नहीं प्रसन्न रहता। वृषाकपिका ही प्रीतिकर द्रव्य (हवि आदि) देवोंके पास जाता है। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

१३ वृषाकपिकी स्त्री, तुम धनशालिनी, उत्तम पुत्र-वाली और सुन्दरी पुत्र-बधू हो। तुम्हारे वृषों (साँड़ों) को इन्द्र खा जायं। तुम्हारे प्रिय और सुखकर हविका वह भक्षण करें। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

१४ (इन्द्रकी उक्ति—) मेरे लिये इन्द्राणीके द्वारा प्रेरित याज्ञिक लोग पन्द्रह-बीस साँड़ वा बैल पकाते हैं। उन्हें खाकर मैं मोटा होता हूं। मेरी दोनों कुक्षियोंको याज्ञिक लोग सोमसे भरते हैं। इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं।

वृषभो न तिग्मशृङ्गोऽन्तर्यूथेषु रोरुवत् ।
मन्थस्त इन्द्र शं हृदे यं ते सुनोति भावयुर्विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१५॥
न सेशे यस्य रम्बतेऽन्तरा सक्थ्या कपृत् ।
सेदीशे यस्य रोमशं निषेदुषो विजृम्भते विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१६॥
न सेशे यस्य रोमशं निषेदुषो विजृम्भते ।
सेदीशे यस्य रम्बतेऽन्तरा सक्थ्या कपृद्विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१७॥
अयमिन्द्र वृषाकपिः परस्वन्तं हतं विदत् ।
असिं सूनां नवं चरुमादेधस्यान आचितं विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१८॥
अयमेमि विचाकशद्विचिन्वन् दासमार्यम् ।
पिबामि पाकसुत्वनोऽभि धीरमचाकशं विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥१९॥

१५ इन्द्र, जैसे तीक्ष्णशृङ्ग वृषभ गोवृन्दमें गर्जन करता हुआ रमता है, वैसे ही तुम भी मेरे साथ रमण करो । तुम्हारे हृदयके लिये दधिमन्थन, शब्द करता हुआ, कल्याणकर हो । भावाभिलाषिणी इन्द्राणी जिस सोमका अभिषव करती हैं, वह भी कल्याणकर हो । इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं ।

१६ (इन्द्राणीकी उक्ति—) इन्द्र, वह मनुष्य मैथुन करनेमें नहीं समर्थ हो सकता, जिसका पुरुषाङ्ग दोनों जघनोंके बीच लम्बायमान है । वही समर्थ हो सकता है, जिसके बैठनेपर लोम-युक्त पुरुषाङ्ग बल प्रकाश करता वा फैलता है । इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं ।

१७ (इन्द्रकी उक्ति—) वह मनुष्य मैथुन करनेमें समर्थ नहीं हो सकता, जिसके बैठने पर लोम-युक्त पुरुषाङ्ग बल प्रकाश करता है । वही समर्थ हो सकता है, जिसका पुरुषाङ्ग दोनों जघनोंके बीच लम्बायमान है ।

१८ इन्द्र, वृषाकपि दूसरेका धन चुरानेवालेको अपने विषयमें मरा हुआ पावे । यह खड्ग, सूना (बध-स्थान), नया चरु और काठका शकट प्राप्त करे । इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं ।

१९ मैं (इन्द्र) यजमानोंको देखते हुए, आर्योंका अन्वेषण करते हुए और शत्रुओंका दूर करते हुए यज्ञमें आता हूँ । सोमाभिषव करनेवाले और हवि पकानेवालेका सोम पीता हूं । बुद्धिमान्को देखता हूँ । इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं ।

धन्व च यत् कृन्तत्रं च कति स्वित्ता वि योजना ।
नेदीयसो वृषाकपेऽस्तमेहि गृहाँ उप विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥२०॥
पुनरेहि वृषाकपे सुविता कल्पयावहै ।
य एषः स्वप्ननंशन्नोऽस्तमेषि पथा पुनर्विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥२१॥
यदुदञ्चो वृषाकपे गृहमिन्द्राजगन्तन ।
क्वस्य पुल्वघो मृगः कमगञ्जनयोपनो विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥२२॥
पर्शुर्ह नाम मानवी साकं ससूव विंशतिम् ।
भद्रं भल त्यस्या अभूद्यस्या उदरमामयद्विश्वस्मादिन्द्र उत्तरः ॥२३॥

## ८७ सूक्त

रक्षोघ्न अग्नि देवता । भरद्वाज-पुत्र पायु ऋषि । अनुष्टुप् आदि छन्द ।

रक्षोहणं वाजिनमा जिघर्मि मित्रं प्रथिष्ठमुपयामि शर्म ।
शिशानो अग्निः क्रतुभिः समिद्धः स नो दिवा स रिषः पातु नक्तम् ॥१॥

२० जल-शून्य मरुदेश और काटने योग्य वनमें कितने योजनोंका अन्तर है ? वृषाकपि, पासके गृहमें ही आश्रय ग्रहण करो । इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं ।

२१ वृषाकपि, तुम फिर आओ । तुम्हारे लिये हम (इन्द्र और इन्द्राणी) उत्तमोत्तम कर्म करते हैं । स्वप्न-नाशक सूर्य जैसे अस्त होते हैं, वैसे ही तुम भी घरमें आओ । इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं ।

२२ वृषाकपि और इन्द्र. ऊपर मुँह किये हुए तुम लोग मेरे गृहमें आओ । बहुभोक्ता और जन-हर्ष-दाता मृग कहाँ गया ? इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं ।

२३ इन्द्रके द्वारा छोड़े गये वाण, मनु-पुत्री पर्शुने बीस पुत्रोंको उत्पन्न किया । जिस (पर्शु)का उदर मोटा हुआ था, उसका कल्याण हो । इन्द्र सर्व-श्रेष्ठ हैं ।

१ राक्षस-नाशक, बली, यजमानोंके मित्र और स्थूल अग्निका घृतसे हवन करता हूं । घरको जाता हूं । ज्वालाओंको तेज करते हुए अग्नि यजमानोंके द्वारा प्रज्वालित होते हैं । अग्नि हमें हिंसक राक्षसोंसे दिन-रात बचावें ।

अयोदंष्ट्रो अर्चिषा यातुधानानुप स्पृश जातवेदः समिद्धः ।
आ जिह्वया मूरदेवान् रभस्व क्रव्यादो वृक्त्व्यपि धत्स्वासन् ॥२॥
उभोभयाविन्नुप धेहि दंष्ट्रा हिंस्रः शिशानोऽवरं परं च ।
उतान्तरिक्षे परि याहि राजञ्जम्भैः सं धेह्यभि यातुधानान् ॥३॥
यज्ञैरिषूः सन्नममानो अग्ने वाचा शल्याँ अशनिभिर्दिहानः ।
ताभिर्विध्य हृदये यातुधानान् प्रतीचो बाहून् प्रति भङ्ध्येषाम् ॥४॥
अग्ने त्वचं यातुधानस्य भिन्धि हिंस्राशनिर्हरसा हन्त्वेनम् ।
प्र पर्वाणि जातवेदः शृणीहि क्रव्यात् क्रविष्णुर्वि चिनोतु वृक्णम् ॥५॥
यत्रेदानीं पश्यसि जातवेदस्तिष्ठन्तमग्न उत वा चरन्तम् ।
यद्वान्तरिक्षे पथिभिः पतन्तं तमस्ता विध्य शर्वा शिशानः ॥६॥
उतालब्धं स्पृणुहि जातवेद आलेभानादृष्टिभिर्यातुधानात् ।
अग्ने पूर्वो नि जहि शोशुचान आमादः क्ष्विङ्कास्तमदन्त्वेनीः ॥७॥

२ ज्ञानी अग्नि, लौह-दन्त ( तीक्ष्ण-दन्त ) होकर अपनी ज्वालासे राक्षसोंको जलाओ। मारक राक्षसोंको ज्वालासे मारो। मांस-भक्षक राक्षसोंको काट करके मुँहमें रख लो।

३ दोनों ओरके दाँतोंसे युक्त अग्नि, तुम राक्षसोंके हिंसक हो। दोनों ओरके दाँतोंको तेज करते हुए उन्हें राक्षसोंमें बैठा दो। शोभावान् अग्नि, अन्तरिक्षस्थ राक्षसोंके पास जाओ और दाँतोंसे राक्षसोंको पीस डालो।

४ अग्नि, तुम यज्ञसे और हमारी स्तुतिसे वाणोंको नवाते हुए और उनके अग्र भागोंको वज्र-संयुक्त करते हुए राक्षसोंके हृदयको छेदो। उनकी भुजाओंको रगड़ डालो।

५ धनी अग्नि, राक्षसोंके चमड़ेको काट डालो। हिंसक वज्र उन्हें तेजसे मारे। राक्षसोंके अङ्गोंको फाड़ो। मांस-भक्षक वृक आदि मांसाभिलाषी होकर इनका मांस खायं।

६ ज्ञानी अग्नि, चाहे राक्षस खड़ा रहे, इधर-उधर घूमता रहे, आकाशमें रहे अथवा मार्गमें जाय—जहाँ कहीं भी तुम उसे देखते हो, तेज वाण फेंककर उसे छेदो।

७ ज्ञानी अग्नि, आक्रमणकर्त्ता राक्षसके हाथसे आक्रान्त व्यक्तिको ऋष्टि ( दो धारोंवाले खड्ग ) से बचाओ। अग्नि, उज्ज्वल मूर्ति धारण करके सबसे पहले अपक्व मांस खानेवालोंको मारो। ये पक्षियाँ उस राक्षसको खायं।

इह प्र ब्रूहि यतमः सो अग्ने यो यातुधानो य इदं कृणोति ।
तमा रभस्व समिधा यविष्ठ नृचक्षसश्चक्षुषे रन्धयैनम् ॥८॥
तीक्ष्णेनाग्ने चक्षुषा रक्ष यज्ञं प्राञ्चं वसुभ्यः प्रणय प्रचेतः ।
हिंस्रं रक्षांस्यभि शोशुचानं मा त्वा दभन् यातुधाना नृचक्षः ॥९॥
नृचक्षा रक्षः परि पश्य विक्षु तस्य त्रीणि प्रति शृणीह्यग्रा ।
तस्याग्ने पृष्टीर्हरसा शृणीहि त्रेधा मूलं यातुधानस्य वृश्च ॥१०॥
त्रिर्यातुधानः प्रसितिं त एत्वृतं यो अग्ने अनृतेन हन्ति ।
तमर्चिषा स्फूर्जयन् जातवेदः समक्षमेनं गृणते नि वृङ्धि ॥११॥
तदग्ने चक्षुः प्रति धेहि रेभे शफारुजं येन पश्यसि यातुधानम् ।
अथर्ववज्ज्योतिषा दैव्येन सत्यं धूर्वन्तमचितं न्योष ॥१२॥

---

८ अग्नि, कहो, कौन राक्षस इस यज्ञमें विघ्न करता है। तरुणतम अग्नि, काष्ठ द्वारा प्रज्वलित होकर तुम उस राक्षसको मारो। मनुष्योंके ऊपर तुम कृपामयी दृष्टि डालते हो। उसी दृष्टिसे इस राक्षसको मारो।

९ अग्नि, तुम तीक्ष्ण तेजसे हमारे यज्ञकी रक्षा करो। उत्तम ज्ञानवाले अग्नि, इस यज्ञको धनके अनुकूल करो। मनुष्योंके दर्शक अग्नि, तुम राक्षस-घातक हो। तुम्हें राक्षस न मारें।

१० मनुष्य-दर्शक अग्नि, मनुष्योंके हिंसक राक्षसको देखो। उसके तीन मस्तकोंको काटो। उसके पासके राक्षसोंको भी शीघ्र मारो। उसके पैरको तीन प्रकारसे काटो वा उसके तीन पैरोंको काटो।

११ ज्ञानी अग्नि, राक्षस तुम्हारी लपटोंमें तीन बार जाय। जो राक्षस सत्यको असत्यसे मारता है, उसे अपने तेजसे भस्म कर डालो। मुझ स्तोताके सामने ही इसे छिन्न-भिन्न कर डालो।

१२ अग्नि, गरजनेवाले राक्षसपर अपना वह तेज फेंको, जिससे खुरके समान नखोंसे साधुओंके भञ्जक राक्षसोंको देखते हो। सत्यको असत्यसे दबानेवाले राक्षसको, दध्यङ् अथर्वा ऋषिके समान, अपने तेजसे भस्म कर डालो।

यदग्ने अद्य मिथुना शपातो यद्वाचस्तृष्टं जनयन्त रेभाः ।
मन्योर्मनसः शरव्या जायते या तया विध्य हृदये यातुधानान् ॥१३॥
पराशृणीहि तपसा यातुधानान् पराग्ने रक्षो हरसा शृणीहि ।
परार्चिषा मूरदेवाञ्छृणीहि परासुतृपो अभि शोशुचानः ॥१४॥
पराद्य देवा वृजिनं शृणन्तु प्रत्यगेनं शपथा यन्तु तृष्टाः ।
वाचास्तेनं शरव ऋच्छन्तु मर्मन् विश्वस्यैतु प्रसितिं यातुधानः ॥१५॥
यः पौरुषेयेण क्रविषा समङ्क्ते यो अश्व्येन पशुना यातुधानः ।
यो अघ्न्याया भरति क्षीरमग्ने तेषां शीर्षाणि हरसापि वृश्च ॥१६॥
संवत्सरीणं पय उस्रियायास्तस्य माशीद्यातुधानो नृचक्षः ।
पीयूषमग्ने यतमस्तितृप्सात्तं प्रत्यञ्चमर्चिषा विध्य मर्मन् ॥१॥

---

१३ अग्नि, स्त्री-पुरुष आपसमें झगड़ा कर रहे हैं। स्तोता लोग आपसमें कटु कथा कह रहे हैं। फलतः मनमें क्रोध उत्पन्न होनेपर जो वाण फेंका जाता है, उससे राक्षसोंके हृदयको विद्ध करो; क्योंकि इन सब कटु कथाओंको कहनेवाले राक्षस होते हैं।

१४ राक्षसोंको तेजसे भस्म करो। राक्षसको बलके द्वारा मारो। मारने योग्य राक्षसोंको अपने तेजसे मारो। मनुष्योंके प्राण लेनेवाले राक्षसोंको मारो।

१५ आज अग्नि आदि देवता पापी राक्षसको नष्ट करें। हमारे दुर्वाक्य इस राक्षसके पास जायँ। मिथ्यावादी राक्षसके मर्मके पास वाण जाय। विश्वव्यापी अग्निके बन्धनमें राक्षस गिरे।

१६ अग्नि, जो राक्षस मनुष्यके मांसका संग्रह करता है, जो अश्व आदि पशुओंके मांसका संग्रह करता है और जो अबध्य गौका दूध चुरा ले जाता है, ऐसे राक्षसोंके मस्तकको, अपने बलसे, छिन्न कर डालो।

१७ एक वर्षतक गायका जो दूध संचित होता है, उस दूधका पान राक्षस न करने पावे। मनुष्य-दर्शक अग्नि, जो राक्षस उस अमृतके समान दूधको पीनेकी चेष्टा करता है, उसके आगे आते ही अपनी ज्वालासे उसके मर्मको छिन्न-भिन्न कर डालो।

विषं गवां यातुधानाः पिबन्त्व वृश्च्यन्तामदितये दुरेवाः ।
परैनान् देवः सविता ददातु परा भागमोषधीनां जयन्ताम् ॥१८॥
सनादग्ने मृणसि यातुधानान्न त्वा रक्षांसि पृतनासु जिग्युः ।
अनु दह सहमूरान् क्रव्यादो मा ते हेत्या मुक्षत दैव्यायाः ॥१९॥
त्वं नो अग्ने अधरादुदक्तात्त्वं पश्चादुत रक्षा पुरस्तात् ।
प्रति ते ते अजरासस्तपिष्ठा अघशंसं शोशुचतो दहन्तु ॥२०॥
पश्चात् पुरस्तादधरादुदक्तात् कविः काव्येन परि पाहि राजन् ।
सखे सखायमजरो जरिम्णेऽग्ने मर्तां अमर्त्यस्त्वं नः ।
परि त्वाग्ने पुरं वयं विप्रं सहस्य धीमहि ।
धषद्वर्णं दिवेदिवे हन्तारं भङ्गुरावताम् ॥२२॥
विषेण भङ्गुवतः प्रति ष्म रक्षसो दह ।
अग्ने तिग्मेन शोचिषा तपूरग्राभिर्ऋष्टिभिः ॥२३॥

---

१८ गायोंके जिस दूधको राक्षस पीते हैं, वह उनके लिये विषके समान हो जाय। उन दुष्टोंको काटकर अदितिके पास उनका बलिदान कर दो। इन्हें सूर्य उच्छिन्न कर डालें। तृण, लता आदिका जो छोड़ने योग्य असार अंश है, राक्षस उसका ही ग्रहण करें।

१९ अग्नि, क्रमागत राक्षसोंको मार डालो। राक्षस लोग युद्धमें तुम्हें जीत न सकें। कच्चा मांस खानेवाले राक्षसोंको जड़से विध्वस्त कर डालो। वे तुम्हारे दिव्य अस्त्रोंसे बचने न पावें।

२० अग्नि, तुम हमें पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण—चारो ओरसे बचाओ। तुम्हारी ज्वालाएँ अत्यन्त उज्ज्वल, अविनाशी और उत्तप्त हैं। वे पापी राक्षसोंको भस्म कर दें।

२१ दीप्त अग्नि, तुम कार्य-पटु हो; इसलिये क्रिया-कौशलसे हमें उत्तर, दक्षिण, पूर्व और पश्चिमसे बचाओ। सखा अग्नि, मैं तुम्हारा मित्र हूँ। तुम्हारे पास बुढ़ापा नहीं आता। मुझे दीर्घ जीवन और जरा दो। तुम अमर हो। हम मरण-शील हैं। हमारी रक्षा करो।

२२ बलके पुत्र अग्नि, तुम पूरक, मेधावी, धर्षक और टेढ़े राक्षसोंको अनुदिन मारनेवाले हो। तुम्हारा हम ध्यान करते हैं।

२३ अग्नि, भञ्जक कर्म करनेवाले राक्षसोंको तुम व्यापक तेजसे जलाओ। तपते हुए खड्गोंसे भी उन्हें जलाओ।

प्रत्यग्ने मिथुना दह यातुधाना किमीदिना ।
सं त्वा शिशामि जागृह्यदब्धं विप्र मन्मभिः ॥२४॥
प्रत्यग्ने हरसा हरः शृणीहि विश्वतः प्रति ।
यातुधानस्य रक्षसो बलं वि रुज वीर्यम् ॥२५॥

## ८८ सूक्त

अग्नि और सूर्य देवता। मूर्द्धन्वान् ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

हविष्पान्तमजरं स्वर्विदि दिविस्पृश्याहुतं जुष्टमग्नौ ।
तस्य भर्मणे भुवनाय देवा धर्मणे कं स्वधया पप्रथन्त ॥१॥
गीर्णं भुवनं तमसापगूळ्हमाविः स्वरभवज्जाते अग्नौ ।
तस्य देवाः पृथिवी द्यौरुतापोऽरणयन्नोषधीः सख्ये अस्य ॥२॥

२४ स्त्री-पुरुषमें कहाँ क्या है, इस बातको देखते हुए घूमनेवाले राक्षसोंको जलाओ। मेधावी अग्नि, तुम्हें कोई मार नहीं सकता। स्तुतियोंसे मैं तुम्हें स्तुत करता हूं। जागो।

२५ अग्नि, अपने तेजसे राक्षसोंके तेजको चारो ओर नष्ट कर दो। राक्षसोंके बल-वीर्यको नष्ट कर डालो।

१ पीनेके योग्य, चिर नूतन और देवोंके द्वारा सेवित सोमरस स्वर्गस्थ और आकाश-स्पर्शी अग्निमें हुत किया गया है। उसीके उत्पादन, परिपूरण और धारणके लिये देवता लोग सुख कर अग्निको वर्द्धित करते हैं।

२ अन्धकार भुवनका ग्रास करता है। उसमें भुवनका अन्तर्धान होता है। अग्निके प्रक होनेपर सब प्रसन्न होते हैं। देवता, आकाश, जल, वृक्ष आदि सभी सन्तुष्ट होते हैं।

देवेभिर्निषितो यज्ञियेभिरग्निं स्तोषाण्यजरं बृहन्तम् ।
यो भानुना पृथिवीं द्यामुतेमामाततान रोदसी अन्तरिक्षम् ॥३॥
यो होतासीत् प्रथमो देवजुष्टो यं समांजन्नाज्येना वृणानाः ।
स पतत्रीत्वरं स्था जगद्यच्छ्वात्रमग्निरकृणोज्जातवेदाः ॥४॥
यज्जातवेदो भुवनस्य मूर्धन्नतिष्ठो अग्ने सह रोचनेन ।
तं त्वाहेम मतिभिर्गीर्भिरुक्थैः स यज्ञियो अभवो रोदसिप्राः ॥५॥
मूर्धा भुवो भवति नक्तमग्निस्ततः सूर्यो जायते प्रातरुद्यन् ।
मायामु तु यज्ञियानामेतामपो यत्तूर्णिश्चरति प्रजानन् ॥६॥
दृशेन्यो यो महिना समिद्धोऽरोचत दिवियोनिर्विभावा ।
तस्मिन्नग्नौ सूक्तवाकेन देवा हविर्विश्व आजुहवुस्तनूपाः ॥७॥

---

३ यज्ञ-भाग-ग्राही देवोंने मुझे प्रवृत्ति दी है; इसलिये मैं अजर और विशाल अग्निकी स्तुति करता हूँ। अग्निने अपने तेजसे पृथिवी और आकाशके मध्यस्थ स्थान और द्यावापृथिवी-को विस्तारित कर डाला।

४ जो वैश्वानर अग्नि देवोंके द्वारा सेवित और मुख्य होता हुए थे और जिन्हें वर चाहनेवाले यजमानलोग घृतसे युक्त करते हैं, उन्हीं अग्निने उड़नेवाले पक्षियों, गतिशील सर्प आदिको और स्थावर-जङ्गमात्मक जगत्को शीघ्र उत्पन्न किया।

५ ज्ञाता अग्नि, जो तुम त्रिलोकके सिरपर, आदित्यके साथ, रहते हो, उन तुमको हम सुन्दर स्तुतियोंके द्वारा प्राप्त करते हैं। तुम द्यावापृथिवीके पूरक और यज्ञ-योग्य हो।

६ रात्रि-कालमें अग्नि, सारे प्रणियोंके मस्तक-स्वरूप होते हैं और प्रातःकाल सूर्यरूपसे उदित होते हैं। इन्हें यज्ञ-सम्पादक देवोंकी प्रज्ञा कहा जाता है। अग्नि विचार-पूर्वक सभी स्थानोंमें शीघ्र-शीघ्र विचरण करते हैं।

७ जो अग्नि, विशेष रूपसे प्रज्वलित होकर, सुन्दर मूर्त्ति धारण कर और आकाशमें स्थान ग्रहण करके, दीप्तिके साथ, शोभा पाने लगे, उन्हीं अग्निमें शरीररक्षक सारे देवता लोगोंने, सूक्त-पाठ करते हुए, हवि प्रदान किया।

सूक्तवाकं प्रथममादिदग्निमादिद्धविरजनयन्त देवाः ।
स एषां यज्ञो अभवत्तनूपास्तं द्यौर्वेद तं पृथिवी तमापः ॥८॥
यं देवासोऽजनयन्ताग्निं यस्मिन्नाजुहवुर्भुवनानि विश्वा ।
सो अर्चिषा पृथिवीं द्यामुतेमामृजूयमानो अतपन्महित्वा ॥९॥
स्तोमेन हि दिवि देवासो अग्निमजीजनञ्छक्तिभी रोदसिप्राम् ।
तमू अकृण्वन् त्रेधा भुवे कं स ओषधीः पचति विश्वरूपाः ॥१०॥
यदेदेनमदधुर्यज्ञियासो दिवि देवाः सूर्यमादितेयम् ।
यदा चरिष्णू मिथुनावभूतामादित् प्रापश्यन् भुवनानि विश्वा ॥११॥
विश्वस्मा अग्निं भुवनाय देवा वैश्वानरं केतुमह्नामकृण्वन् ।
आ यस्ततानोषसो विभातीरपो ऊर्णोति तमो अर्चिषा यन् ॥१२॥

---

८ प्रथम देवता लोग "द्यावापृथिवी" आदि वाक्योंका मनसे निरूपण करते हैं। पश्चात् अग्निको उत्पन्न करते हैं—हविको भी प्रकट करते हैं। अग्नि देवोंके यजनीय हैं। वह शरीर-रक्षक हैं। उन अग्निको द्युलोक, पृथिवी और अन्तरिक्ष जानते हैं।

९ जिन अग्निको देवोंने उत्पन्न किया और "सर्वमेध" नामक यज्ञमें जिनमें सारी वस्तुओंका हवन किया जाता है, वही अग्नि सरल-गामी होकर अपनी विशाल ज्वालाके द्वारा द्यावापृथिवीको ताप देने लगे।

१० द्यावापृथिवीको परिपूर्ण करनेवाले अग्निको देवलोकमें देवोंने अपनी शक्तिसे, केवल स्तुतिके द्वारा, उत्पन्न किया। उन सुखावह अग्निको उन्होंने तीन भावों (पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्यौ) से बनाया। वही अग्नि ओषधि, व्रीहि आदि सब वस्तुओंको परिणत अवस्थामें ले जाते हैं।

११ यज्ञ-योग्य देवोंने जिस समय इन अग्नि और अदिति-पुत्र सूर्यको आकाशमें स्थापित किया, उस समय वह दोनों युग्म-रूप होकर विचरण करने लगे। उस समय सारे प्राणी उन्हें देख सके।

१२ मनुष्य-हितैषी अग्निको सारे संसारके लिये देवोंने दिनकी पताका माना है। वह अग्नि विशिष्ट दीप्तिवाले प्रभातको विस्तृत करते हैं और जाते हुए अपनी ज्वालासे सारे अन्धकारको विनष्ट करते हैं।

वैश्वानरं कवयो यज्ञियासोऽग्निं देवा अजनयन्नजुर्यम् ।
नक्षत्रं प्रत्नममिनच्चरिष्णु यक्षस्याध्यक्षं तविषं बृहन्तम् ॥१३॥
वैश्वानरं विश्वहा दीदिवांसं मन्त्रैरग्निं कविमच्छा वदामः ।
यो महिम्ना परिबभूवोर्वी उतावस्तादुत देवः परस्तात् ॥१४॥
द्वे स्रुती अशृणवं पितॄणामहं देवानामुत मर्त्यानाम् ।
ताभ्यामिदं विश्वमेजत् समेति यदन्तरा पितरं मातरं च ॥१५॥
द्वे समीची बिभृतश्चरन्तं शीर्षतो जातं मनसा विमृष्टम् ।
स प्रत्यङ् विश्वा भुवनानि तस्थावप्रयुच्छन्तरणिर्भ्राजमानः ॥१६॥
यत्रा वदेते अवरः परश्च यज्ञन्योः कतरो नौ वि वेद ।
आ शेकुरित् सधमादं सखायो नक्षन्त यज्ञं क इदं वि वोचत् ॥१७॥

१३ मेधावी और यज्ञ-योग्य देवोंने अजर सूर्यात्मक (वैश्वानर) अग्निको उत्पन्न किया। जिस समय अग्नि स्थूल और विराट् होते हैं, उस समय आकाशमें चिर कालसे विहरण-शील नक्षत्रोंको देवोंके सामने ही वह निष्प्रभ कर डालते हैं।

१४ सर्वदा दीप्त, क्रान्तप्रज्ञ और विश्व-हितैषी अग्निकी, मन्त्रोंसे हम, स्तुति करते हैं। वैश्वानर अग्नि अपनी महिमासे द्यावापृथिवीको परिभूत करते हैं। अग्नि नीचे-ऊपर तपते हैं।

१५ पितरों, देवों और मनुष्योंके दो मार्गों (देव-यान और पितृयान)को मैंने सुना है। यह सारा संसार अग्रसर होते-होते उन्हीं मार्गोंको प्राप्त करता है अर्थात् जो कोई माता पिताके बीच जनमा हुआ है, उसके लिये इन दोनोंके अतिरिक्त कोई गति नहीं है।

१६ जो सूर्यके मस्तकसे उत्पन्न हुए है, जिन्हें स्तुतियोंसे परिपुष्ट किया जाता है और जो जब विचरण करते हैं, तब उन्हें द्यावापृथिवी धारण करते हैं, वह रक्षक कभी अपने कर्ममें शिथिलता नहीं करते—वह दीप्त होते-होते सारे जगत्में सुखसे रहते हैं।

१७ जिस समय पार्थिव अग्नि और मध्यम अग्नि वा वायु आपसमें विवाद करते हैं कि, हम दोनोंमें यज्ञको कौन जानता है, उस समय बन्धु ऋत्विक् यज्ञ करते हैं। परन्तु उनमेंसे कोई भी इस विवादका निर्णय नहीं कर सकता।

कत्यग्नयः कति सूर्यासः कत्युषासः कत्यु स्विदापः ।
नोपस्पिजं वः पितरो वदामि पृच्छामि वः कवयो विद्मने कम् ॥१८॥
यावन्मात्रमुषसो न प्रतीकं सुपर्ण्यो वसते मातरिश्वः ।
तावद्दधात्युप यज्ञमायन् ब्राह्मणो होतुरवरो निषीदन् ॥१९॥



## ८९ सूक्त

इन्द्र देवता । विश्वामित्र-पुत्र रेणु ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

इन्द्रं स्तवा नृतमं यस्य मह्ना विबबाधे रोचना विज्मो अन्तान् ।
आ यः पप्रौ चर्षणीधृद्वरोभिः प्र सिन्धुभ्यो रिरिचानो महित्वा ॥१॥
स सूर्यः पर्युरू वरांस्येन्द्रो ववृत्याद्रथ्येव चक्रा ।
अतिष्ठन्तमपस्यं न सर्गं कृष्णा तमांसि त्विष्या जघान ॥२॥

---

१८ पितरो, मैं तुम लोगोंसे तर्क-वितर्ककी बातें नहीं करता, केवल भली भाँति जाननेके लिये जिज्ञासा करता हूं कि, अग्नि कितने हैं, सूर्य कितने हैं, उषाएँ कितनी हैं और जल-देवियाँ कितनी हैं ।

१९ वायु, जबतक रातें उषाके मुँहका ढकना नहीं हटा देती हैं, तभीतक निम्नस्थ पार्थिव अग्नि आकर यज्ञके पास स्थान ग्रहण करते हैं । वही होता हैं और वही स्तोता हैं ।



१ स्तोता, नेताओंमें श्रेष्ठ इन्द्रकी स्तुति करो । इन्द्रकी महिमा सबके तेजको अभिभूत कर देती है । वह मनुष्योंको धारण करते हैं । उनकी महिमा समुद्रसे भी अधिक है– उनका तेज सारे संसारको परिपूर्ण करता है ।

२ वीर्यशाली इन्द्र अपने समस्त तेजको वैसे ही चारो ओर घुमाते हैं, जैसे रथी चक्रको घुमाता है । काला अन्धकार एक अस्थायी और अदृश्य सृष्टिके समान है । इन्द्र अपनी ज्योतिसे उसे नष्ट करते हैं ।

समानमस्मा अनपावृदर्च क्ष्मया दिवो असमं ब्रह्म नव्यम् ।
वि यः पृष्ठेव जनिमान्यर्य इन्द्रश्चिकाय न सखायमीषे ॥३॥
इन्द्राय गिरो अनिशितसर्गा अपः प्रेरयं सगरस्य बुध्नात् ।
यो अक्षेणेव चक्रिया शचीभिर्विष्वक् तस्तम्भ पृथिवीमुत द्याम् ॥४॥
आपान्तमन्युस्तृपलप्रभर्मा धुनिः शिमीवाञ्छरुमाँ ऋजीषी ।
सोमो विश्वान्यतसा वनानि नार्वागिन्द्रं प्रतिमानानि देभुः ॥५॥
न यस्य द्यावापृथिवी न धन्व नान्तरिक्षं नाद्रयः सोमो अक्षाः ।
यदस्य मन्युरधिनीयमानः शृणाति वीलु रुजति स्थिराणि ॥६॥
जघान वृत्रं स्वधितिर्वनेव रुरोज पुरो अरदन्न सिन्धून् ।
बिभेद गिरिं नवमिन्न कुम्भमा गा इन्द्रो अकृणुत स्वयुग्भिः ॥७॥

---

३ स्तोता, मेरे साथ मिलकर उन इन्द्रके लिये एक ऐसे नये स्तोत्रका उच्चारण करो, जो निकृष्ट न हो और जो द्यावापृथिवीमें निरुपम हो। वह यज्ञमें उच्चारित स्तुतियोंको पानेके लिये भी जैसे इच्छुक होते हैं, वैसे ही शत्रुओंको देखनेके लिये भी व्यस्त होते हैं। वह अनिष्टके लिये बन्धुको नहीं चाहते।

४ अकातर भावसे इन्द्रकी स्तुति की गयी है। आकाशके मस्तकसे मैं जल लाया हूँ। जैसे धुरीके द्वारा चक्र चलता है, वैसे ही इन्द्र अपने कर्मोंके द्वारा द्यावापृथिवीको रोके हुए हैं।

५ जिनका पान करनेसे मनमें तेज उत्पन्न होता है, जो शीघ्र प्रहार करने वाले हैं, जो वीरताके साथ शत्रुओंको कँपाते हैं और जो अस्त्र-शस्त्र-धारी और गति-शील हैं, वही सोम वनोंको बढ़ाते हैं; परन्तु बढ़े हुए वन भी इन्द्रकी बराबरी नहीं कर सकते और न इन्द्रके भावकी लघुता ही कर सकते हैं।

६ द्यावापृथिवी, मरुस्थल, आकाश और पर्वत जिन इन्द्रकी बराबरी नहीं कर सकते, उनके लिये सोमरस क्षरित होता है। जिस समय शत्रुओंके ऊपर इनका क्रोध होता है, उस समय यह दृढ़तासे मारते हैं—स्थिर पदार्थोंको तोड़ डालते हैं।

७ जैसे फरसा वनको काटता है, वैसे ही इन्द्रने वृत्रका बध किया, शत्रु-नगरीको ध्वस्त किया, वृष्टि-जलसे नदियोंको मार्ग दिया और कच्चे घड़ेके समान मेघको भङ्ग किया। इन्द्रने अपने सहायक मरुतोंके साथ जलको हमारे सम्मुख किया।

त्वं ह त्यदृणया इन्द्र धीरोऽसिर्न पर्व वृजिना शृणासि ।
प्र ये मित्रस्य वरुणस्य धाम युजं न जना मिनन्ति मित्रम् ॥८॥
प्र ये मित्रं प्रार्यमणं दुरेवाः प्र सङ्गिरः प्र वरुणं मिनन्ति ।
न्यमित्रेषु बधमिन्द्र तुम्रं वृषन् वृषाणमरुषं शिशीहि ॥६॥
इन्द्रो दिव इन्द्र ईशे पृथिव्या इन्द्रो अपामिन्द्र इत् पर्वतानाम् ।
इन्द्रो वृधामिन्द्र इन्मेधिराणामिन्द्रः क्षेमे योगे हव्य इन्द्रः ॥१०॥
प्राक्तुभ्य इन्द्रः प्रवृधो अहभ्यः प्रान्तरिक्षात् प्र समुद्रस्य धासेः ।
प्र वातस्य प्रथसः प्र ज्मो अन्तात् प्र सिन्धुभ्यो रिरिचे प्र क्षितिभ्यः ॥११॥
प्र शोशुचत्या उषसो न केतुरसिन्वा ते वर्ततामिन्द्र हेतिः ।
अश्मेव विध्य दिव आसृजानस्तपिष्ठेन हेषसा द्रोघमित्रान् ॥१२॥
अन्वह मासा अन्विद्वानान्यन्वोषधीरनु पर्वतासः ।
अन्विन्द्रं रोदसी वावशाने अन्वापो अजिहत जायमानम् ॥१३॥

८ इन्द्र, तुम धीर हो। तुम स्तोताओंको ऋण-मुक्त करते हो, जैसे खड्ग गाँठोंको काटता है, वैसे ही तुम स्तोताओंके उपद्रवको नष्ट करते हो। जो सब मूर्ख व्यक्ति वरुण और मित्रके बन्धुके समान धारक कर्मका विनाश करते हैं, उनका बध भी इन्द्र करते हैं।

६ जो दुष्ट व्यक्ति मित्र, अर्यमा, वरुण और मरुतोंसे द्वेष करते हैं, वर्षक इन्द्र, उनका बध करनेके लिये तुम गन्ता वा शब्दकर्त्ता, वर्षक और प्रदीप्त वज्रको तेज करो।

१० स्वर्ग, पृथिवी, जल, पर्वत आदि सबपर इन्द्रका आधिपत्य है। बली और बुद्धिमान् व्यक्तियोंपर इन्द्रका ही आधिपत्य है। नयी वस्तुएँ पानेके लिये और प्राप्त वस्तुओंकी रक्षाके लिये इन्द्रकी प्रार्थना करनी होती है।

११ रात्रि, दिन, आकाश, जलधारक सागर, विशाल वायु, पृथिवीकी सीमा, नदी, मनुष्य आदिसे इन्द्र बड़े हैं। इन्द्र सबका अतिक्रम किये हुए हैं।

१२ इन्द्र, तुम्हारा आयुध टूटने योग्य नहीं है। ज्योतिर्मयी उषाकी पताका—किरणके समान तुम्हारा आयुध शत्रुओंके ऊपर गिरे। जैसे आकाशसे वज्र गिरकर वृक्षोंको विध्वस्त करता है, वैसे ही तुम अनिष्टकारी शत्रुओंको, अतीव उत्तप्त और गर्जनकारी अस्त्रसे, छेदो।

१३ उत्पन्न होनेके साथ इन्द्रके पीछे-पीछे मास, वन, वनस्पति, पर्वत और परस्पर संयुक्त द्यावापृथिवी जाने लगे।

कर्हि स्वित् सा त इन्द्र चेत्यासदघस्य यद्भिनदो रक्ष एषत् ।
मित्रक्रुवो यच्छसने न गावः पृथिव्या आपृगमुया शयन्ते ॥१४॥
शत्रूयन्तो अभि ये नस्ततस्रे महि व्राधन्त ओगणास इन्द्र ।
अन्धेनामित्रास्तमसा सचन्तां सुज्योतिषो अक्तवस्तां अभि ष्युः ॥१५॥
पुरूणि हि त्वा सवना जनानां ब्रह्माणि मन्दन् गृणतामृषीणाम् ।
इमामाघोषन्नवसा सहूतिं तिरो विश्वाँ अर्चतो याह्यर्वाङ् ॥१६॥
एवा ते वयमिन्द्र भुञ्जतीनां विद्याम सुमतीनां नवानाम् ।
विद्याम वस्तोरवसा गृणन्तो विश्वामित्रा उत त इन्द्र नूनम् ॥१७॥
शुनं हुवेम मघवानमिन्द्रमस्मिन् भरे नृतमं वाजसातौ ।
शृण्वन्तमुग्रमूतये समत्सु घ्नन्तं वृत्राणि सञ्जितं धनानाम् ॥१८॥

---

१४ इन्द्र, जिस अस्त्र (वा बाण) को फेंक कर तुमने पापी राक्षसको काटा था, वह फेंकने योग्य कहाँ है? जैसे गोहत्याके स्थानमें गायें काटी जाती हैं, वैसे ही तुम्हारे इस अस्त्रसे निहत होकर मित्रद्वेषी राक्षस लोग पृथिवीपर गिरकर (अनन्त निन्द्रामें) सो जाते हैं।

१५ जिन राक्षसोंने शत्रुता करते-करते और अत्यन्त पीड़ा पहुँचाते-पहुँचाते हमें घेर लिया, इन्द्र, वे गूढ़ अन्धकारमें गिरें, उँजियाली रात भी उनके लिये अन्धकारमयी रजनी हो जाय।

१६ यजमान तुम्हारे लिये अनेक यज्ञोंका अनुष्ठान करते हैं। स्तोता ऋषियोंके मन्त्र तुम्हें आह्लादित करते हैं। सब मिलकर तुम्हें जो बुलाते हैं, उसे कहो। पूजकोंके ऊपर प्रसन्न होकर उनके पास जाओ।

१७ इन्द्र, तुम्हारे स्तोत्र हमारी रक्षा करते हैं। हम नये-नये और उत्तम स्तोत्र प्राप्त करें। हम विश्वामित्रकी सन्तति हैं। रक्षणके लिये तुम्हारी स्तुति करते हैं। हम नाना पदार्थ प्राप्त करें।

१८ उन स्थूल-काय और धनी इन्द्रको हम बुलाते हैं। युद्ध–समयमें जिस समय अन्न आदि बाँटे जायँगे, उस समय वही प्रधानरूपसे अध्यक्षता करते हैं। युद्धमें वह अपने पक्षकी रक्षाके लिये उग्र मूर्त्ति धारण करके शत्रुओंको मारते हैं, वृत्रोंका बध करते हैं और समस्त धन जीतते हैं।



# ९० सूक्त

पुरुष देवता। नारायण ऋषि। अनुष्टुप् और त्रिष्टुप् छन्द।

सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपात् ।
स भूमिं विश्वतो वृत्वात्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम् ॥१॥
पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भव्यम् ।
उतामृतत्वस्येशानो यदन्नेनातिरोहति ॥२॥
एतावानस्य महिमातो ज्यायांश्च पूरुषः ।
पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ॥३॥
त्रिपादूर्ध्व उदैत् पुरुषः पादोस्येहाभवत् पुनः ।
ततो विष्वङ् व्यक्रामत् साशनानशने अभि ॥४॥
तस्माद्विराडजायत विराजो अधि पूरुषः ।
स जातो अत्यरिच्यत पश्चाद्भूमिमथो पुरः ॥५॥

---

१ विराट् पुरुष (ईश्वर) सहस्र (अनन्त) शिरों, अनन्त चक्षुओं और अनन्त चरणोंवाले हैं। वह भूमि (ब्रह्माण्ड-गोलक) को चारो ओरसे व्याप्त करके और दश-अङ्गुलि-परिमाण अधिक होकर अर्थात् ब्रह्माण्डसे बाहर भी व्याप्त होकर अवस्थित हैं।

२ जो कुछ हुआ है और जो कुछ होनेवाला है, सो सब ईश्वर (पुरुष) ही हैं। वह देवत्वके स्वामी हैं; क्योंकि प्राणियोंके भोग्यके निमित्त अपनी कारणावस्थाको छोड़कर जगदवस्थाको प्राप्त करते हैं।

३ यह सारा ब्रह्माण्ड उनकी महिमा है—वह तो स्वयं अपनी महिमासे भी बड़े हैं। इन पुरुषका एक पाद (अंश) ही यह ब्रह्माण्ड है—इनके अविनाशी तीन पाद तो दिव्य लोकमें हैं।

४ तीन पादोंवाले पुरुष ऊपर (दिव्य धाममें) उठे और उनका एक पाद यहाँ रहा। अनन्तर वह भोजन-सहित और भोजन-रहित (चेतन और अचेतन) वस्तुओंमें विविध-रूपोंसे व्याप्त हुए।

५ उन आदि पुरुषने विराट् (ब्रह्माण्ड-देह) उत्पन्न हुआ और ब्रह्माण्ड-देहका आश्रय करके जीव-रूपसे पुरुष उत्पन्न हुए। वह देव-मनुष्यादि-रूप हुए। उन्होंने भूमि बनायी और जीवोंके शरीर (पुरः) बनाये।

यत् पुरुषेण हविषा देवा यज्ञमतन्वत ।
वसन्तो अस्यासीदाज्यं ग्रीष्म इध्मः शरद्धविः ॥६॥
तं यज्ञं बर्हिषि प्रौक्षन् पुरुषं जातमग्रतः ।
तेन देवा अयजन्त साध्या ऋषयश्च ये ॥७॥
तस्माद्यज्ञात् सर्वहुतः सम्भृतं पृषदाज्यम् ।
पशून् तांश्चक्रे वायव्यानारण्यान् ग्राम्यांश्च ये ॥८॥
तस्माद्यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे ।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ॥९॥
तस्मादश्वा अजायन्त ये के चोभयादतः ।
गावो ह जज्ञिरे तस्मात्तस्माज्जाता अजावयः ॥१०॥
यत् पुरुषं व्यदधुः कतिधा व्यकल्पयन् ।
मुखं किमस्य कौ बाहू का ऊरू पादा उच्यते ॥११॥

---

६ जिस समय पुरुष-रूप मानस हविसे देवोंने मानसिक यज्ञ किया, उस समय यज्ञमें वसन्त-रूप घृत हुआ, ग्रीष्म-स्वरूप काष्ठ हुआ और शरद् हव्य-रूपसे कल्पित हुआ।

७ जो सबसे प्रथम उत्पन्न हुए, उन्हीं ( यज्ञ-साधक पुरुष ) को यज्ञीय-पशु-रूपसे मानस यज्ञमें दिया गया। उन पुरुषके द्वारा देवों, साध्यों ( प्रजापति आदि ) और ऋषियोंने यज्ञ किया।

८ जिस यज्ञमें सर्वात्मक पुरुषका हवन होता है, उस मानस यज्ञसे दधि-मिश्रित घृत आदि उत्पन्न हुए। उससे वायु देवतावाले वन्य ( हरिण आदि ) और ग्राम्य ( कुक्कुर आदि ) पशु उत्पन्न हुए।

९ सर्वात्मक पुरुषके होमसे युक्त उस यज्ञसे ऋक् और साम उत्पन्न हुए। उससे गायत्री आदि छन्द उत्पन्न हुए और उसीसे यजुःकी भी उत्पत्ति हुई।

१० उस यज्ञसे अश्व और अन्य नीचे-ऊपर दाँतोंवाले पशु उत्पन्न हुए। गौ, अज और मेष भी उत्पन्न हुए।

११ जो विराट् पुरुष उत्पन्न किये गये, वह कितने प्रकारोंसे उत्पन्न किये गये? इनके मुख, दो हाथ, दो उरु और दो चरण कौन हुए?

ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृतः ।
ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥१२॥
चन्द्रमा मनसो जातश्चक्षोः सूर्यो अजायत ।
मुखादिन्द्रश्चाग्निश्च प्राणाद्वायुरजायत ॥१३॥
नाभ्या आसीदन्तरिक्षं शीर्ष्णो द्यौः समवर्तत ।
पद्भ्यां भूमिर्दिशः श्रोत्रात्तथा लोकाँ अकल्पयन् ॥१४॥
सप्तास्यासन् परिधयस्त्रिः सप्त समिधः कृताः ।
देवा यद्यज्ञं तन्वाना अबध्नन् पुरुषं पशुम् ॥१५॥
यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवास्तानि धर्माणि प्रथमान्यासन् ।
ते ह नाकं महिमानः सचन्त यत्र पूर्वे साध्याः सन्ति देवाः ॥१६॥

---

१२ इनका मुख ब्राह्मण हुआ, दोनों बाहुओंसे क्षत्रिय बनाया गया, दोनों ऊरुओं ( जघनों )से वैश्य हुआ और पैरोंसे शूद्र उत्पन्न हुआ ।

१३ पुरुषके मनसे चन्द्रमा, नेत्रसे सूर्य, मुखसे इन्द्र और अग्नि तथा प्राणसे वायु उत्पन्न हुए ।

१४ पुरुषकी नाभिसे अन्तरिक्ष, शिरसे द्यौ ( स्वर्ग ), चरणोंसे भूमि, श्रोत्रसे दिशाएं आदि भुवन बनाये गये ।

१५ प्रजापतिके प्राणादि-रूप देवोंने मानसिक यज्ञके सम्पादन-कालमें जिस समय पुरुष-रूप पशुको बाँधा, उस समय सात परिधियाँ ( ऐष्टिक और आहवनीयकी तीन और उत्तर वेदीकी तीन वेदियाँ तथा एक आदित्य-वेदी आदि सात परिधियाँ वा सात छन्द ) बनायी गयीं और इक्कीस ( बारह मास, पाँच ऋतुएं, तीन लोक और आदित्य ) यज्ञीय काष्ठ वा समिधाएं बनायी गयीं ।

१६ देवोंने यज्ञ ( मानसिक संकल्प )के द्वारा जो यज्ञ किया वा पुरुषका पूजन किया, उससे जगत्रूप विकारोंके धारक और मुख्य धर्म हुए । जिस स्वर्गमें प्राचीन साध्य ( देवजाति-विशेष ) और देवता हैं, उसे उपासक महात्मा लोग पाते हैं ।

१५

# ८ अनुवाक । ६१ सूक्त

अग्नि देवता। वीतहव्यके पुत्र अरुण ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

सं जागृवद्भिर्जरमाण इध्यते दमे दमूना इषयन्निळस्पदे ।
विश्वस्य होता हविषो वरेण्यो विभुर्विभावा सुषखा सखीयते ॥१॥
स दर्शतश्रीरतिथिर्गृहेगृहे वनेवने शिश्रिये तक्ववीरिव ।
जनंजनं जन्यो नाति मन्यते विश आ क्षेति विश्यो विशंविशम् ॥२॥
सुदक्षो दक्षैः क्रतुनासि सुक्रतुरग्ने कविः काव्येनासि विश्ववित् ।
वसुर्वसूनां क्षयसि त्वमेक इद्द्यावा च यानि पृथिवी च पुष्यतः ॥३॥
प्रजानन्नग्ने तव योनिमृत्वियमिळायास्पदे घृतवन्तमासदः ।
आ ते चिकित्र उषसामिवेतयोऽरेपसः सूर्यस्येव रश्मयः ॥४॥
तव श्रियो वर्ष्यस्येव विद्युतश्चित्राश्चिकित्र उषसां न केतवः ।
यदोषधीरभिसृष्टो वनानि च परि स्वयं चिनुषे अन्नमास्ये ॥५॥

---

१ अग्नि, जागरणशील स्तोता लोग तुम्हारी स्तुति करते हैं। दानमना अग्नि उत्तरवेदी-पर बैठकर अन्नलाभके लिये सारे हविके होता होते हैं। वह वरणीय, व्यापक, दीप्तिमान् और शोभन सखा हैं। वह सख्यकी अभिलाषा करते हुए भली भाँति प्रज्वलित होते हैं।

२ अग्नि सुशोभन और अतिथि हैं। वह यजमानोंके गृहों और वनोंमें रहते हैं। मनुष्य-हितैषी अग्नि किसीको नहीं छोड़ते। वह प्रजा-हितैषी हैं। वह मनुष्यों—सारी प्रजाके गृहमें रहते हैं।

३ अग्नि, तुम बलोंसे बली हो। तुम कर्मसे शोभन-कर्मा और क्रान्त कर्मसे मेधावी हो। तुम सर्वज्ञ और धनोंके स्थापक हो। तुम अकेले रहते हो। द्यावापृथिवी जिन धनोंका संवर्द्धन करते हैं, उनके भी तुम स्वामी हो।

४ यज्ञवेदीके ऊपर यथासमय घृत-युक्त निवासस्थान बनाया जाता है। अग्नि, तुम उसे पहचान कर बैठो। तुम्हारी ज्वालाएँ प्रभातकी आभा अथवा सूर्यकी किरणोंके समान विमल देखी जाती हैं।

५ तुम्हारी विचित्र शिखाएँ जल-वर्षक मेघसे निकलीं। बिजली अथवा प्रभातकी आगमन-सूचिका आभाओंके समान देखी जाती हैं। उस समय तुम मानो बन्धनसे मुक्त होकर वन और काष्ठको खोजते हो। यह सब तुम्हारे मुखका अन्न है।

तमोषधीर्दधिरे गर्भमृत्वियं तमापो अग्निं जनयन्त मातरः ।
तमित् समानं वनिनश्च वीरुधोऽन्तर्वतीश्च सुवते च विश्वहा ॥६॥
वातोपधूत इषितो वशाँ अनु तृषु यदन्ना वेविषद्वितिष्ठसे ।
आ ते यतन्ते रथ्यो यथा पृथक् शर्धांस्यग्ने अजराणि धक्षतः ॥७॥
मेधाकारं विदथस्य प्रसाधनमग्निं होतारं परिभूतमं मतिम् ।
तमिदर्भे हविष्या समानमित्तमिन्महे वृणते नान्यं त्वत् ॥८॥
त्वामिदत्र वृणते त्वायवो होतारमग्ने विदथेषु वेधसः ।
यद्देवयन्तो दधति प्रयांसि ते हविष्मन्तो मनवो वृक्तबर्हिषः ॥१०॥
तवाग्ने होत्रं तव पोत्रमृत्वियं तव नेष्ट्रं त्वमग्निदृतायतः ।
तव प्रशास्त्रं त्वमध्वरीयसि ब्रह्मा चासि गृहपतिश्च नो दमे ॥११॥

---

६ ओषधियाँ अग्निको यथासमय गर्भ-स्वरूप धारण करती हैं और माताके समान जल उन्हें जन्म देता है। वन-स्थित लताएँ गर्भवती होकर बराबर उन्हें एक भावसे जनमाती हैं।

७ अग्नि, तुम वायुके द्वारा कम्पित होकर संचालित होते हो एवम् सुन्दर वनस्पतियोंमें पैठकर रहते हो। अग्नि, जिस समय तुम जलानेको तैयार होते हो, उस समय रथारूढ़ योद्धाओंके समान तुम्हारी प्रबल और अक्षय शिखाएँ, पृथक्-पृथक् होकर, बलका प्रकाश करती हैं।

८ अग्नि लोगोंको मेधावी बनानेवाले, यज्ञके सिद्धिदाता, होम-निष्पादक, अतीव विराट् और ज्ञानी हैं। हवि कम वा अधिक मात्रामें दिया जाय, अग्निको ही सदा उसे स्वीकार करना पड़ता है— अन्य किसीको भी नहीं।

९ अग्नि, यजमान लोग, यज्ञके, समय, तुम्हें पानेकी अभिलाषा करके होताके रूपसे तुम्हें ही वरण करते हैं। उस समय देवभक्त मनुष्य लोग कुशाका छेदन करके और हवि लाकर तुम्हारे लिये हवि देते हैं।

१० अग्नि, यथासमय तुम्हें ही होता और पोता का कार्य करना पड़ता है। यज्ञ-कर्त्ताके लिये तुम्हीं नेष्टा और अग्नि हो। तुम प्रशास्ता, अध्वर्यु और ब्रह्माका कार्य करते हो। तुम हमारे गृहके गृहपति हो।

११ अग्नि, जो मनुष्य तुम्हें अमर जानकर समिधा और हवि देता है, उसके तुम होता होते हो, उसके लिये तुम देवोंके पास दूत-कर्म करते हो, देवोंको निमन्त्रित करते हो, यज्ञानुष्ठान करते हो और अध्वर्युका कार्य करते हो।

यस्तुभ्यमग्ने अमृताय मर्त्यः समिधा दाशदुत वा हविष्कृति ।
तस्य होता भवसि यासि दूत्यमुपब्रूषे यजस्यध्वरीयसि ॥१२॥
इमा अस्मै मतयो वाचो अस्मदाँ ऋचो गिरः सुष्टुतयः समग्मत ।
वसूयवो वसवे जातवेदसे वृद्धासु चिद्वर्धनो यासु चाकनत् ॥१३॥
इमां प्रत्नाय सुष्टुतिं नवीयसीं वोचेयमस्मा उशते शृणोतु नः ।
भूया अन्तरा हृद्यस्य निस्पृशे जायेव पत्य उशती सुवासाः ॥१३॥
यस्मिन्नश्वास ऋषभास उक्षणो वशा मेषा अवसृष्टास आहुताः ।
कीलालपे सोमपृष्ठाय वेधसे हृदा मतिं जनये चारुमग्नये ॥१४॥
अहाव्यग्ने हविरास्ये ते स्रुचीव घृतं चम्वीव सोमः ।
वाजसनिं रयिमस्मे सुवीरं प्रशस्तं धेहि यशसं बृहन्तम् ॥१५॥

---

१२ अग्निके लिये यह सारा ध्यान, वेद-वाक्य और स्तोत्र किये जाते हैं। ज्ञानी अग्नि वासक हैं। अर्थाभिलाषसे ये सारे स्तोत्र उनमें जाकर मिलते हैं। श्री-वृद्धि करनेवाले अग्नि इन स्तोत्रोंकी वृद्धि होनेपर सन्तुष्ट होते हैं।

१३ स्तोत्राभिलाषी उन प्राचीन अग्निके लिये मैं अत्यन्त नूतन और सुन्दर स्तोत्र कहता हूं। वह सुनें। जैसे प्रणय-परवशा स्त्री बढ़िया कपड़े पहनकर पतिके हृदय-देशमें अपनी देहको मिलाती है, वैसे ही मैं अग्नि-हृदयके मध्य स्थानको छूता हूं।

१४ जिन अग्निमें घोड़ों, बली वृषों और पौरुष-हीन मेषोंकी, अश्वमेध—यज्ञमें, आहुति दी जाती है, जो जल पीते हैं, जिनके ऊपर सोम रहता है और जो यज्ञानुष्ठाता हैं, उन अग्निके लिये हृदयसे मैं कल्याण-करी स्तुति बनाता हूं।

१५ जैसे स्रुक्में घी रखा जाता है और जैसे चमसमें सोमरस रखा जाता है, वैसे ही अग्नि, तुम्हारे मुँहमें हवि, पुरोडाश आदिका हवन किया जाता है। तुम मुझे अन्न, अर्थ, उत्कृष्ट पुत्र, पौत्र आदि और विपुल यश दो

## ६२ सूक्त

नाना देवता। मनु-पुत्र शार्यात ऋषि। जगती छन्द।

यज्ञस्य वो रथ्यं विश्पतिं विशां होतारमक्तोरतिथिं विभावसुम्।
शोचञ्छुष्कासु हरिणीषु जर्भुरद्वृषा केतुर्यजतो द्यामशायत ॥१॥
इममञ्जस्पामुभये अकृण्वत धर्माणमग्निं विदथस्य साधनम्।
अक्तुं न यह्वमुषसः पुरोहितं तनूनपातमरुषस्य निंसते ॥२॥
बलस्य नीथा वि पणेश्च मन्महे वया अस्य प्रहुता आसुरत्तवे।
यदा घोरासो अमृतत्वमाशतादिज्जनस्य दैव्यस्य चर्किरन् ॥३॥
ऋतस्य हि प्रसितिर्द्यौरुरु व्यचो नमो मह्यरमतिः पनीयसी।
इन्द्रो मित्रो वरुणः सञ्चिकित्रिरेऽथो भगः सविता पूतदक्षसः ॥४॥
प्र रुद्रेण ययिना यन्ति सिन्धवस्तिरो महीमरमतिं दधन्विरे।
येभिः परिज्मा परियन्नुरुज्रयो वि रोरुवत् जठरे विश्वमुक्षते ॥५॥

१ देवो, यज्ञ-नेता, मनुष्योंके स्वामी, होता, रात्रिके अतिथि और विविध-दीप्ति-धनवाले अग्निकी सेवा करो। शुष्क काष्ठोंको जलानेवाले और हरे काठोंमें टेढ़े जानेवाले, काम वर्षक, यज्ञकी पताका और यजनीय अग्नि आकाशमें सोते हैं।

२ रक्षक और धर्म धारक अग्निको देवों और मनुष्योंने यज्ञ-साधक बनाया। वे महान् पुरोहित और शोभन वायुके पुत्र हैं। उषाएँ उन्हें, सूर्यके समान, चूमती हैं।

३ स्तुत्य अग्नि जो मार्ग दिखा देते हैं, वही प्रकृत है। हम जिसका हवन करते हैं, उसका वह भोजन करें। जिस समय उनकी प्रबल शिखाएँ दीप्तिशील हुईं, उस समय देवोंके लिये फेंकी जाने लगीं।

४ विस्तृत द्यौ, विस्तीर्ण वचन, व्याप्त अन्तरिक्ष, स्तुत्य और असीम पृथिवी यज्ञीय अग्निको नमस्कार करते हैं। इन्द्र, मित्र, वरुण, भग, सविता आदि पवित्र बलवाले देवता आविर्भूत होते हैं।

५ वेगशाली मरुतोंकी सहायता पाकर नदियाँ बहती हैं और असीम भूमिको ढकती हैं। सर्वत्र विचरण करनेवाले इन्द्र सर्वत्र जाकर, मरुतोंकी सहायतासे, आकाशमें गरजते हैं और महावेगसे संसारमें जल बरसाते हैं।

क्राणा रुद्रा मरुतो विश्वकृष्टयो दिवः श्येनासो असुरस्य नीळयः ।
तेभिश्चष्टे वरुणो मित्रो अर्यमेन्द्रो देवेभिरर्वशेभिरर्वशः ॥६॥
इन्द्रे भुजं शशमानास आशत सूरो दृशीके वृषणश्च पौंस्ये ।
प्र ये न्वस्यार्हणा ततक्षिरे युजं वज्रं नृषदनेषु कारवः ॥७॥
सूरश्चिदा हरितो अस्य रीरमदिन्द्रादा कश्चिद्भयते तवीयसः ।
भीमस्य वृष्णो जठरादभिश्वसो दिवेदिवे सहुरि स्तन्नबाधितः ॥८॥
स्तोमं वो अद्य रुद्राय शिक्वसे क्षयद्वीराय नमसा दिदिष्टन ।
येभिः शिवः स्ववाँ एवयावभिर्दिवः सिषक्ति स्वयशा निकामभिः ॥९॥
ते हि प्रजाया अभरन्त वि श्रवो बृहस्पतिर्वृषभः सोमजामयः ।
यज्ञैरथर्वा प्रथमो वि धारयद्देवा दक्षैर्भृगवः सं चिकित्रिरे ॥१०॥

---

६ जिस समय मरुत् लोग कार्यारम्भ करते हैं, उस समय संसारको खींच लेते हैं। वे आकाशके श्येन पक्षी और मेघके आश्रय हैं। वरुण, मित्र, अर्यमा और अश्वारोही इन्द्र, अश्वारूढ़ मरुतोंके साथ, ये सारी बातें देखते हैं।

७ स्तोता लोग इन्द्रसे रक्षण, सूर्यसे दृष्टि-शक्ति और वर्षक इन्द्रसे पौरुष पाते हैं। जो स्तोता उत्कृष्ट रूपसे इन्द्रकी पूजा प्रस्तुत करते हैं, वे यज्ञ-कालमें, इन्द्रके वज्रको सहायक पाते हैं।

८ इन्द्रके डरसे सूर्य भी अपने अश्वोंको चलाते और मार्गमें जानेके समय सबको प्रसन्न करते हैं। उन इन्द्रसे कौन नहीं डरता? वह भयानक और वारि-वर्षक हैं। वह आकाशमें शब्द करते हैं। शत्रुओंको हरानेवाली वज्रध्वनि उन्हींके डरसे प्रतिदिन प्रकट होती रहती है।

९ आज उन्हीं कर्म-कुशल और रुद्रको नमस्कार तथा अनेक स्तोत्र अर्पित करो। वह शत्रुओंका विनाश करते हैं वह अश्वारूढ़ और उत्साही मरुतोंकी सहायता पाकर और आकाशसे जल-सिञ्चन करके मङ्गलजनक होते हैं और अपनी कीर्तिका विस्तार करते हैं।

१० बृहस्पति और सोमाभिलाषी अन्य देवताओंने प्रजावृन्दके लिये अन्नका सञ्चय किया है। अथर्वा ऋषिने सबसे प्रथम यज्ञके द्वारा देवोंको सन्तुष्ट किया। देवता लोग और भृगुवंशधर लोग बल प्रकट करके उस यज्ञमें गये और यज्ञको जाना।

ते हि द्यावापृथिवी भूरिरेतसा नराशंसश्चतुरङ्गो यमोऽदितिः ।
देवस्त्वष्टा द्रविणोदा ऋभुक्षणः प्र रोदसी मरुतो विष्णुरर्हिरे ॥११॥
उत स्य न उशिजामुर्विया कविरहिः शृणोतु बुध्न्यो हवीमनि ।
सूर्यामासा विचरन्ता दिविक्षिता धिया शमीनहुषी अस्य बोधतम् ॥१२॥
प्र नः पूषा चरथं विश्वदेव्योऽपां नपादवतु वायुरिष्टये ।
आत्मानं वस्यो अभि वातमर्चत तदश्विना सुहवा यामनि श्रुतम् ॥१३॥
विशामासामभयानामधिक्षितं गीर्भिरु स्वयशसं गृणीमसि ।
ग्नाभिर्विश्वाभिरदितिमनर्वणमक्तोर्युवानं नृमणा अधा पतिम् ॥१४॥
रेभदत्र जनुषा पूर्वो अङ्गिरा ग्रावाण ऊर्ध्वा अभि चक्षुरध्वरम् ।
येभिर्विहाया अभवद्विचक्षणः पाथः सुमेकं स्वधितिर्वनन्वति ॥१५॥

---

११ नराशंस नामक यज्ञमें चार अग्नि स्थापित किये गये। बहु-वृष्टि-वर्षक द्यावापृथिवी, यम, अदिति, धनद त्वष्टा, ऋभु लोगों, रुद्रकी स्त्री, मरुतों और विष्णुने यज्ञमें स्तोत्र प्राप्त किया था।

१२ अभिलाषी होकर हमलोग जो विशाल-विशाल स्तोत्र करते हैं, यज्ञके समय आकाशवासी अहिर्बुध्न्य वह सब सुनें। आकाशमें घूमनेवाले सूर्य और इन्द्र, तुम लोग आकाशमें रहकर अन्तः-करणसे यही स्तोत्र सुनो।

१३ समस्त देवोंके हितैषी और जलके वंशज पूषा देव हमारे पशु इत्यादिकी रक्षा करें। यज्ञके लिये वायु भी रक्षा करें। धनके लिये आत्म-स्वरूप वायुकी स्तुति करो। अश्विद्वय, तुम्हें बुलानेसे कल्याण होता है। मार्गमें जानेके लिये तुम वह स्तोत्र सुनो।

१४ सारी प्रजाको जो अभय देनेके स्वामी हैं, जो अपनी कीर्त्तिका स्वयं उपार्जन करते हैं, उनकी हम स्तुति करते हैं। देवपत्नियोंके साथ अविचल अदिति और रात्रि-पति चन्द्रमा-की हम स्तुति करते हैं। वे मनुष्योंपर अनुग्रह करते हैं।

१५ ज्येष्ठ अङ्गिरा ऋषि इस यज्ञमें स्तुति करते हैं। प्रस्तर ऊपर उठकर यज्ञीय] सोमको प्रस्तुत करते हैं। सोमको पीकर बुद्धिशाली इन्द्र मोटे हुए—उनका अस्त्र उत्तम वारि-वर्षण करने लगा।

## ९३ सूक्त

विश्वदेव देवता। पृथु-पुत्र ताम्र ऋषि। बृहती, अनुष्टुप् आदि छन्द ।

महि द्यावापृथिवी भूतमुर्वी नारी यह्वी न रोदसी सदं नः ।

तेभिर्नः पातं सह्यस एभिर्नः पातं शूषणि ॥१॥

यज्ञेयज्ञे स मर्त्यो देवान्त्सपर्यति ।

यः सुम्नैर्दीर्घश्रुत्तम आविवासात्येनान् ॥२॥

विश्वेषामिरज्यवो देवानां वार्महः ।

विश्वे हि विश्वमहसो विश्वे यज्ञेषु यज्ञियाः ॥३॥

ते घा राजानो अमृतस्य मन्द्रा अर्यमा मित्रो वरुणः परिज्मा ।

कद्रुद्रो नृणां स्तुतो मरुतः पूषणो भगः ॥४॥

उत नो नक्तमपां वृषणवसू सूर्यामासा सदनाय सधन्या ।

सचा यत् साद्येषामहिर्बुध्नेषु बुध्न्यः ॥५॥

१ द्यावापृथिवी, तुमलोग अतीव विस्तृत होओ। विशाल-मूर्त्ति होकर तुमलोग, स्त्रीके समान, हमारे गृहमें आओ। इन रक्षणोंसे हमें शत्रुसे बचाओ। इन कार्योंके द्वारा हमें शत्रुसे भली भाँति बचाओ।

२ जो मनुष्य सभी यज्ञोंमें देवोंकी सेवा करता है और जो अनेक शास्त्रोंका श्रोता सुखकर हविके द्वारा देवोंकी सेवा करता है, (वही प्रकृत देव-सेवक है।)

३ देवता लोग सबके प्रभु हैं। उनका दान महान् है। वे सब प्रकारके बलोंसे बली हैं। वे सब यज्ञोंके समय यज्ञ-भाग पाते हैं।

४ जिन रुद्र-पुत्रोंकी स्तुति करनेपर मनुष्योंको सुख मिलता है वे, अर्यमा. मित्र, सर्वग वरुण और भग अमृतके राजा, स्तुत्य और पुष्टि-कर्त्ता हैं।

५ जिस समय अहिर्बुध्न्य जलके साथ एकत्र होकर बैठते हैं, उस समय सूर्य और चन्द्रमा एकत्र बैठकर दिन-रात जल-स्वरूप धनका वर्षण करते हैं।

उत नो देवावश्विना शुभस्पती धामभिर्मित्रावरुणा उरुष्यताम् ।
महः स राय एषतेऽति धन्वेव दुरिता ॥६॥
उत नो रुद्रा चिन्मृलतामश्विना विश्वे देवासो रथस्पतिर्भगः ।
ऋभुर्वाज ऋभुक्षणः परिज्मा विश्ववेदसः ॥७॥
ऋभुर्ऋभुक्षा ऋभुर्विधतो मद आ ते हरी जूजुवानस्य वाजिना ।
दुष्टरं यस्य साम चिदृधग्यज्ञो न मानुषः ॥८॥
कृधी नो अह्रयो देव सवितः स च स्तुषे मघोनाम् ।
सहो न इन्द्रो वह्निभिर्न्येषां चर्षणीनां चक्रं रश्मिं न योयुवे ॥९॥
ऐषु द्यावापृथिवी धातं महदस्मे वीरेषु विश्वचर्षणि श्रवः ।
पृक्षं वाजस्य सातये पृक्षं रायोत तुर्वणे ॥१०॥

---

६ कल्याणके अधिपति अश्विद्वय, मित्र और वरुण अपने शरीरों वा तेजसे हमारी रक्षा करें। इनके द्वारा रक्षित यजमान बहुत धन पाता है और मरुभूमिके समान दुर्गतिसे पार पाता है।

७ हम स्तुति करते हैं। रुद्रपुत्र वायु, अश्विद्वय, समस्त देवता, रथारूढ़ पूषा, ऋभु, अन्नवान् भग, सर्वत्रगामी इन्द्र, सर्वज्ञाता ऋभुक्षण आदि हमें सुख दें।

८ महान् इन्द्र यज्ञके द्वारा प्रभायुक्त होते हैं। इन्द्र, जिस समय तुम वेगशाली रथकी योजना करते हो, उस समय यज्ञकर्त्ता भी आनन्द पाते हैं। इन्द्रके लिये जो सोमका पान होता है, वह असाधारण है। उनके लिये जो यज्ञानुष्ठान होता है, वह मनुष्यके लिये साध्य नहीं है। वह दिव्य है।

९ प्रेरक देव, हमें अलज्जित करो। तुम धनी यजमानोंके ऋत्विकोंके द्वारा स्तुत होते हो। इन्द्र हमारे बल-रूप हैं। उन्होंने इन मनुष्योंके यज्ञमें आनेके लिये अपने उज्ज्वल रथ-चक्रमें मानो वायुको जोता—महावेगसे पधारे।

१० द्यावापृथिवी, तुम लोग हमारे पुत्रादिको प्रभूत अन्न दो। वह अन्न लोगोंके लिये यथेष्ट हो, बलकर हो, धन-लाभ और विपत्तिसे परित्राण पानेके लिये उपयोगी हो।

एतं शंसमिन्द्रास्मयुष्ट्वं कूचित् सन्तं सहसावन्नभिष्टये
सदा पाह्यभिष्टये ।
मेदतां वेदता वसो ॥११॥
एतं मे स्तोमं तना न सूर्ये द्युतद्यामानं वावृधन्त नृणाम् ।
सम्वननं नाश्व्यं तष्टेवानपच्युतम् ॥१२॥
वावर्त येषां राया युक्तैषां हिरण्ययी ।
नेमधिता न पौंस्या वृथेव विष्टान्ता ॥१३॥
प्र तद्दुःशीमे पृथवाने वेने प्र रामे वोचमसुरे मघवत्सु ।
ये युक्त्वाय पञ्च शतास्मयु पथा विश्राव्येषाम् ॥१४॥
अधीन्वत्र सप्ततिं च सप्त च ।
सद्यो दिदिष्ट तान्वः सद्यो दिदिष्ट पार्थ्यः सद्यो दिदिष्ट मायवः ॥१५॥

---

११ इन्द्र, जिस समय तुम हमारे पास आनेकी इच्छा करते हो, उस समय स्तोता जहाँ कहीं भी रहे; यज्ञ करते समय उसकी रक्षा करो। हे धनद, तुम्हारी जो स्तुति करता है, उसको जानो।

१२ मेरा यह विस्तृत स्तोत्र, दीप्तिके साथ, सूर्यके लिये जाता है और मनुष्योंकी श्री बढ़ाता है। जैसे बढ़ई अश्वके खींचने योग्य सुदृढ़ रथ बनाता है, वैसे ही मैंने इसे बनाया है।

१३ जिनके पास हम धनकी इच्छा करते हैं, उनके लिये हम अत्यन्त उत्तम स्तोत्रका बार-बार पारायण करते हैं। जैसे युद्धके सैनिक बार-बार अग्रसर होते हैं अथवा जैसे घटी-चक्र श्रेणीबद्ध होकर आगे-पीछे चलता है, हमारे स्तोत्र भी वैसे ही हैं।

१४ जैसे सब देवता पाँच सौ रथोंमें घोड़े जोतकर, यज्ञमें जानेके लिये, मार्गमें जाते हैं, वैसे ही उनके प्रशंसा-युक्त स्तोत्रका पाठ मैंने दुःशीम, पृथवान्, वेन और बली राम आदि धन-पति राजाओंके पास किया है।

१५ इन राजाओंसे ताम्ब, पार्थ्य और मायव आदि ऋषियोंने शीघ्र ही सतहत्तर गायें माँगीं।



# ९४ सूक्त

सोमाभिषव-सम्बन्धी प्रस्तर देवता। अर्बुद ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द।

प्रैते वदन्तु प्र वयं वदाम ग्रावभ्यो वाचं वदता वदद्भ्यः।
यदद्रयः पर्वताः साकमाशवः श्लोकं घोषं भरथेन्द्राय सोमिनः ॥१॥

एते वदन्ति शतवत् सहस्रवदभि क्रन्दन्ति हरितेभिरासभिः।
विष्ट्वी ग्रावाणः सुकृतः सुकृत्यया होतुश्चित् पूर्वे हविरद्यमाशत ॥२॥

एते वदन्त्यविदन्नना मधुन्यूङ्खयन्ते अधि पक्व आमिषि।
वृक्षस्य शाखामरुणस्य वप्सतस्ते सूभर्वा वृषभाः प्रेमराविषुः ॥३॥

बृहद्वदन्ति मदिरेण मन्दिनेन्द्रं कोशन्तेऽविदन्नना मधु।
संरभ्या धीराः स्वसृभिरनर्तिषुराघोषयन्तः पृथिवीमुपब्दिभिः ॥४॥

---

१ प्रस्तर अभिषव—शब्द करें। हम यजमान उन प्रस्तरोंकी स्तुति करते हैं। ऋत्विको, स्तोत्र-पाठ करो। आदरणीय और दृढ़ प्रस्तर, इन्द्रके लिये सोमाभिषवका शब्द करो। सोमवालो, सोमसे तृप्त होओ।

२ ये पत्थर सौ वा सहस्र व्यक्तियोंके समान शब्द करते हैं। ये सोम-संसर्गसे हरित-वर्ण मुखोंसे देवोंको बुलाते हैं। शोभनकर्मा ये पत्थर यज्ञको पाकर देवाह्वान करनेवाले अग्निके पूर्व ही भक्षणीय हविको पाते हैं।

३ नये वा लाल रंगकी शाखाको खाते हुए शोभन भोजनवाले वृषभोंके समान ये प्रस्तर शब्द करते हैं। जैसे मांस भक्षण करनेवाले मांस-पाक होनेपर आनन्द-ध्वनि करते हैं, वैसे ही ये भी शब्द करते हैं।

४ मदकर और चुलाये जाते हुए सोमसे ये प्रस्तर इन्द्रको बुलाते हुए विशाल शब्द करते हैं। इन्होंने मुखसे मदकर सोमको प्राप्त किया। ये अभिषव-कार्यमें लगकर और धीर होकर अपने शब्दोंसे पृथिवीको भरते हुए भगिनी-स्वरूप अँगुलियोंके साथ नाचते हैं।

सुपर्णा वाचमक्रतोप द्यव्याखरे कृष्णा इषिरा अनर्तिषुः ।
न्यङ्नियन्त्युपरस्य निष्कृतं पुरू रेतो दधिरे सूर्यश्वितः ॥५॥
उग्राइव प्रवहन्तः समायमुः साकं युक्ता वृषणो बिभ्रतो धुरः ।
यच्छ्वसन्तो जग्रसाना अराविषुः शृण्व एषां प्रोथथो अर्वतामिव ॥६॥
दशावनिभ्यो दशकक्ष्येभ्यो दशयोक्त्रेभ्यो दशयोजनेभ्यः ।
दशाभीशुभ्यो अर्चताजरेभ्यो दश धुरो दस युक्ता वहद्भ्यः ॥७॥
ते अद्रयो दशयन्त्रास आशवस्तेषामाधानं पर्येति हर्यतम् ।
त ऊ सुतस्य सोम्यस्यान्धसोंशोः पीयूषं प्रथमस्य भेजिरे ॥८॥
ते सोमादो हरी इन्द्रस्य निसतेंशुं दुहन्तो अध्यासते गवि ।
तेभिर्दुग्धं पपिवान्त्सोम्यं मध्विन्द्रो वर्धते प्रथते वृषायते ॥९॥

५ प्रस्तरोंका शब्द सुनकर विदित होता है कि, आकाशमें पक्षी शब्द करते हैं। ये मृगोंके स्थानमें गमनशील कृष्ण-सार मृगोंके समान गति-शील होकर नाच रहे हैं। निष्पीड़ित सोमरसको ये प्रस्तर नीचे गिराते हैं—मानो सूर्यके समान श्वेतवर्ण जल धारण करते हैं।

६ जैसे बली अश्व परस्पर मिलकर और रथकी धुराको धारण करके रथ ले जाते हैं और शरीरको बढ़ाते हैं, वैसे ही ये प्रस्तर भी आयत होकर सोमरसको बरसाते हैं। ये सोमका ग्रास करते-करते, श्वासके साथ, शब्द करते हैं। घोड़ोंके समान इनके मुखसे निकले शब्द को मैं सुनता हूं।

७ इन अविनाशी प्रस्तरोंका गुण-कीर्त्तन करो। सोमके अभिषवके समय, जब कि, दस अँगुलियाँ इन्हें छूती हैं, उस समय इन दस अँगुलियोंको प्रस्तर-स्वरूप घोड़ोंकी दस वरत्रा (कसनेकी रस्सा=तंग) अथवा दस योक्त्र (घोड़ेके सामान), दस रथ जोतनेकी रस्सियाँ अथवा दस लगाम जाना जाता है। वा दस रथ-धुराए इकट्ठा होकर ढोती हैं।

८ ये प्रस्तर दस अँगुलियोंको बन्धनकी रस्सीके समान पाकर शीघ्र-शीघ्र कार्य करते हैं। इनके द्वारा उत्पादित सोमरस हरित-वर्ण होकर आ रहा है। सोमके टुकड़े कूटे जाकर और अन्नरूप धारण करके अमृतरस निकालते हैं। सोमका प्रथम खण्ड ये ही पाते हैं।

९ वे पत्थर सोमका भक्षण करके इन्द्रके दो घोड़ोंको चूमते हैं—अर्थात् इन्द्रके रथके पास जाते हैं। डाँठ अंशुसे रस निकलकर गोचर्मके ऊपर जाता है। ये पत्थर सोमसे जो मधुर रस निकालते हैं, उसे पीकर इन्द्र फूलते और बढ़ते हैं—साँड़के समान बल प्रकट करते हैं।

वृषा वो अंशुर्न किला रिषाथनेळावन्तः सदमित् स्थनाशिताः ।
रैवत्येव महसा चारवः स्थन यस्य ग्रावाणो अजुषध्वमध्वरम् ॥१०॥
तृदिला अतृदिलासो अद्रयेऽश्रमणा अशृथिता अमृत्यवः ।
अनातुरा अजराः स्थामविष्णवः सुपीवसो अतृषिता अतृष्णजः ॥११॥
ध्रुवा एव वः पितरो युगेयुगे क्षेमकामासः सदसो न युञ्जते ।
अजुर्यासो हरिषाचो हरिद्रव आ द्यां रवेण पृथिवीमशुश्रवुः ॥१२॥
तदिद्वदन्त्यद्रयो विमोचने यामन्नञ्जस्पाइव घेदुपब्दिभिः ।
वपन्तो बीजमिव धान्याकृतः पृञ्चन्ति सोमं न मिनन्ति बप्सतः ॥१३॥
सुते अध्वरे अधि वाचमक्रता क्रीळयो न मातरं तुदन्तः ।
वि षू मुञ्चा सुषुवुषो मनीषां विवर्तन्तामद्रयश्चायमानाः ॥१४॥

१० प्रस्तरो, सोमका अंशु, खण्ड वा डाँठ तुम्हें रस देगा; तुम निराश नहीं होना। तुम जिनके यज्ञमें रहते हो, वे सदा अन्न और भोजनवाले होते हैं और सदा धनी लोगोंके समान उज्ज्वल तेजसे युक्त होते हैं।

११ तुम स्वयं निराश न होकर दूसरेको निराश करनेवाले हो। तुम्हें परिश्रम, शिथिलता, मृत्यु, ज़रा, रोग, तृष्णा और स्पृहा नहीं है। तुम मोटे हो। तुम लोग फेंकने और बटोरनेमें बहुत निपुण हो।

१२ तुम्हारे पूर्वज पर्वत युग-युगान्तरोंसे स्थिर हैं, पूर्णाभिलाष हैं और किसी भी कारणसे अपना स्थान नहीं छोड़ते। वे अजर और हरे वृक्षसे युक्त हैं। हरे वर्णके होकर पक्षियोंके कलरवके द्वारा द्यावापृथिवीको पूर्ण करते हैं।

१३ जैसे रथारोही लोग रथ चलानेके स्थानपर रथ चलाकर ध्वनि प्रकट करते हैं, वैसे ही ये पत्थर सोमरसको उत्पन्न करनेके समय शब्द करते हैं। जैसे धान्य बोनेवाले धान्य बोते हैं, वैसे ही ये सोमरस फैलाते हैं। ये खाकर उसे नष्ट नहीं करते।

१४ सोमाभिषव होनेपर पत्थर शब्द करते हैं—मानो क्रीड़ाशील बालक क्रीड़ास्थलमें अपनी माताका ठेलकर शब्द करते हैं। जो पत्थर सोमरसका अभिषव कर चुके हैं, उनकी स्तुति करो। प्रस्तर, प्रस्तुत होकर, घूमें।

# चतुर्थ अध्याय समाप्त

# पञ्चम अध्याय

## ९५ सूक्त

उर्वशी और पुरुरवा देवता तथा ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

हये जाये मनसा तिष्ठ घोरे वचांसि मिश्रा कृणवावहै नु।
न नौ मन्त्रा अनुदितास एते मयस्करन् परतरे चनाहन् ॥१॥
किमेता वाचा कृणवा तवाहं प्राक्रमिषमुषसामग्रियेव।
पुरूरवः पुनरस्तं परेहि दुरापना वातइवाहमस्मि ॥२॥
इषुर्न श्रिय इषुधेरसना गोषाः शतसा न रंहिः।
अवीरे क्रतौ वि दविद्युतन्नोरा न मायुं चितयन्त धुनयः ॥३॥
सा वसु दधती श्वसुराय वय उषो यदि वष्ट्यन्तिगृहात्।
अस्तं ननक्षे यस्मिञ्चाकन्दिवा नक्तं श्नथिता वैतसेन ॥४॥

---

१ (पुरुरवाकी उक्ति—) अयि निष्ठुर पत्नी, अनुरागी चित्तसे ठहरो। हमलोग शीघ्र कथनोपकथन करें। इस समय यदि हम दोनोंमें बातें नहीं हों तो आनेवाले दिनोंमें सुख नहीं होगा।

२ (उर्वशीकी उक्ति—) केवल बात-चीतसे क्या होगा? प्रमथ उषाके समान तुम्हारे पाससे मैं चली आ रही हूं। हे पुरुरवा, तुम अपने घर लौट जाओ। मैं वायुके समान दुष्प्राप्य हूं।

३ (पुरुरवाका कथन— ) तुम्हारे विरहके कारण मेरे तुणीरसे वाण नहीं निकलता, जय-श्री नहीं मिलती और युद्धमें जाकर मैं अपरिमित गायोंको नहीं ले आ सकता। राज-कार्य वीर-विहीन हो गया है। इसकी कोई शोभा नहीं है। मेरे सैनिकोंने युद्धमें सिंहनाद करनेकी चिन्ता छोड़ दी थी।

४ (उर्वशीका कथन— ) उषा, यदि उर्वशी श्वशुरको भोजन-सामग्री देनेकी इच्छा करती, तो सन्निहित गृहसे पतिके शयन-गृहमें जाती और दिन-रात स्वामीके पास रमण-सुख भोगती।

त्रिः स्म माह्नः श्नथयो वैतसेनोत स्म मेऽव्यत्यै पृणासि ।
पुरूरवोऽनु ते केतमायं राजा मे वीर तन्वस्तदासीः ॥५॥
या सुजूर्णिः श्रेणिः सुम्नआपिर्ह्रदेचक्षुर्न ग्रन्थिनी चरण्युः ।
ता अञ्जयोऽरुणयो न सस्रुः श्रिये गावो न धेनवोऽनवन्त ॥६॥
सम स्मञ्जायमान आसत ग्ना उतेमवर्धन्नद्यः स्वगूर्ताः ।
महे यत्त्वा पुरूरवो रणायावर्धयन् दस्युहत्याय देवाः ॥७॥
सचा यदासु जहतीष्वत्कममानुषीषु मानुषो निषेवे ।
अप स्म मत्तरसन्ती न भुज्युस्ता अत्रसन् रथस्पृशो नाश्वाः ॥८॥
यदासु मर्तो अमृतासु निस्पृक् सं क्षोणीभिः क्रतुभिर्न पृङ्क्ते ।
ता आतयो न तन्वः शुम्भत स्वा अश्वासो न क्रीलयो दन्दशानाः ॥९॥

५ पुरुरवा, तुम दिनमें मुझे तीन बार पुरुष-दण्डसे ताड़ित करते थे। किसी सपत्नीके साथ मेरी प्रतिद्वन्द्विता नहीं थी। मुझे ही तुम नियमित रूपसे सन्तुष्ट करते थे। तुम्हारे गृहमें मैं आयी। तुम मेरे वीर राजा हुए। तुम मेरे सारे सुखोंके विधायक हुए।

६ (पुरुरवाकी उक्ति—) सुजूर्णि, श्रेणि, सुम्न, आपि, हृदेचक्षु, ग्रन्थिनी, चरण्यू आदि जो महिलाएँ वा अप्सराएँ थीं, तुम्हारे आनेके बाद वे सब मेरे पास वेश-भूषा करके नहीं आती थीं। गोष्ठमें जाते समय जैसे गायें बोलती हैं, वैसे शब्द करके वे सब अब मेरे गृहमें नहीं आती थीं।

७ (उर्वशीकी उक्ति—) जिस समय पुरुरवाने जन्म ग्रहण किया, उस समय देव-पत्नियाँ देखने आयीं। अपनी शक्तिसे बहनेवाली नदियोंने भी उनकी संवर्द्धना की। पुरुरवा, तुम्हें दस्यु-बध करनेको, घोर युद्धमें भेजनेके लिये, देवता लोग तुम्हारी संवर्द्धना करने लगे।

८ (पुरुरवाका कथन—) जिस समय मनुष्य होकर पुरुरवा अप्सराओंकी ओर अग्रसर हुए, उस समय वे अपना रूप छोड़कर अन्तर्धान हो गयीं। जैसे डरके मारे हरिणी भागती है अथवा जैसे रथमें जोते हुए घोड़े भागते हैं, वैसे ही वे चली गयीं।

९ जिस समय पुरुरवा मनुष्य होकर देवलोकवासिनी अप्सराओंके साथ बातें करने और उनका शरीर छूनेको आगे बढ़े, उस समय वे लुप्त हो गयीं—अपने शरीरको नहीं दिखाया—क्रीड़ाशील अश्वोंके समान भाग गयीं।

विद्युन्न या पतन्ती दविद्योद्भरन्ती मे अप्या काम्यानि ।
जनिष्टो अपो नर्यः सुजातः प्रोर्वशी तिरत दीर्घमायुः ॥१०॥
जज्ञिष इत्था गोपीथ्याय हि दधाथ तत् पुरुरवो म ओजः ।
अशासं त्वा विदुषी सस्मिन्नहन्न म आशृणोः किमभुग्वदासि ॥११॥
कदा सूनुः पितरं जात इच्छाच्चक्रं नाश्रु वर्तयद्विजानन् ।
को दम्पती समनसा वि यूयोदध यदग्निः श्वशुरेषु दीदयत् ॥१२॥
प्रति ब्रवाणि वर्तयते अश्रु चक्रं नक्रं दद्ाध्ये शिवायै ।
प्र तत्ते हिनवा यत्ते अस्मे परेह्यस्तं नहि मूर मापः ॥१३॥
सुदेवो अद्य प्रपतेदनावृत् परावतं परमां गन्तवा उ ।
अधा शयीत निर्ऋतेरुपस्थेऽधैनं वृका रभसासो अद्युः ॥१४॥

---

१० जिस उर्वशीने आकाशसे पतनशील विद्युत्के समान शुभ्रता धारण की थी और मेरे सारे मनोरथोंको पूर्ण किया था, उसके गर्भसे मनुष्यका औरस सुन्दर पुत्र जनमा था । उर्वशी उसे दीर्घायु करे ।

११ (उर्वशीका कथन—) पुरुरवा, पृथिवीकी रक्षाके लिये तुमने पुत्रको जन्म दिया था, मेरे गर्भमें वीर्य-पात किया था, मैंने तुमसे बारबार कहा है कि, क्या होनेसे मैं तुम्हारे पास नहीं रहूँगी; क्योंकि मैं वह बात जानती थी । परन्तु तुमने मेरी बात नहीं सुनी । इस समय पृथिवी-पालन-कार्यको छोड़कर क्यों वृथा बातें करते हो ?

१२ (पुररवाकी उक्ति—) कब तुम्हारा पुत्र मुझे चाहेगा ? यदि वह मेरे पास आवे, तो क्या वह नहीं रोवेगा ? आँसु नहीं गिरावेगा ? परस्पर प्रेमसे सम्पन्न स्त्री-पुरुषमें विच्छेद करनेकी किसकी इच्छा होगी ? तुम्हारे श्वशुरके गृहमें तेजोरूप गर्भ प्रदीप्त हो उठा ।

१३ (उर्वशीका कथन—) मैं तुम्हारी बातका उत्तर देती हूं । तुम्हारे पास पुत्र जाकर अश्रु-पात वा क्रन्दन नहीं करेगा । मैं उसकी कल्याण-कामना करूँगी । तुम्हारे पुत्रको मैं तुम्हारे पास भेज दूंगी । मूढ़, अपने घरको लौट जाओ । अब मुझे नहीं पा सकोगे ।

१४ (पुरुरवाकी उक्ति—) तुम्हारा प्रेमी पति (मैं) आज गिर पड़ा—फिर कभी नहीं उठा । वह बहुत दूर चला गया । वह निर्ऋति (दुर्गति) में मर जाय । उसे वृक आदि खा जायं ।

पुरुरवो मा मृथा मा प्र पप्तो मा त्वा वृकासो अशिवास उ क्षन् ।
न वै स्त्रैणानि सख्यानि सन्ति सालावृकाणां हृदयान्येता ॥१५॥
यद्विरूपाचरं मर्त्येष्ववसं रात्रीः शरदश्चतस्रः ।
घृतस्य स्तोकं सकृदह्न आश्नां तादेवेदन्तातृपाणा चरामि ॥१६॥
अन्तरिक्षप्रां रजसो विमानीमुपशिक्षाम्युर्वशीं वसिष्ठः ।
उप त्वा रातिः सुकृतस्य तिष्ठान्निवर्तस्व हृदयं तप्यते मे ॥१७॥
इति त्वा देवा इम आहुरैल यथेमेतद्भवसि मृत्युबन्धुः ।
प्रजा ते देवान् हविषा यजाति स्वर्ग उ त्वमपि मादयासे ॥१८॥

---

## ९६ सूक्त

इन्द्रके दोनों घोड़े देवता । आङ्गिरस वरु ऋषि । जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

प्र ते महे विदथे शंसिषं हरी प्र ते वन्वे वनुषो हर्यतं मदम् ।
घृतं न यो हरिभिश्चारु सेचत आ त्वा विशन्तु हरिवर्पसं गिरः ॥१॥

---

१५ (उर्वशीकी उक्ति—) पुरुरवा, तुम मृत्यु-कामना मत करो । यहीं मत गिरो । तुम्हें वृक (भेंड़िया) आदि न खायं । स्त्रियोंका प्रेम वा मैत्री स्थायी नहीं होती । स्त्रियों और वृकोंका हृदय एक समान होता है ।

१६ मैं नाना रूपोंमें मनुष्योंमें घूमी हुई हूँ । मैंने मनुष्योंमें चार वर्ष रात्रि-वास किया है । दिनमें एक बार कुछ घी पीकर क्षुधा-निवृत्ति करते हुए मैंने भ्रमण किया है ।

१७ ( पुरुरवाका कथन—) अन्तरिक्षको पूर्ण करनेवाली और जलको बनानेवाली उर्वशीको वसिष्ठ (अतीव वासयिता पुरुरवा) वशमें ले आते हैं । शुभ-कर्म-दाता पुरुरवा तुम्हारे पास रहे । मेरा हृदय जल रहा है; इसलिये हे उर्वशी, लौटो ।

१८ (उर्वशीकी उक्ति—) इला—पुत्र पुरुरवा, ये सारे देवता तुमसे कह रहे हैं कि, तुम मृत्यु-जयी होओगे, हविसे देवोंकी पूजा करोगे और स्वर्गमें जाकर आमोद—आह्लाद करोगे ।

---

१ इन्द्र, इस महायज्ञमें तुम्हारे दोनों घोड़ोंकी मैंने स्तुति की । तुम शत्रु-हिंसक हो । भली भाँति मत्त होओ, मैं यही प्रार्थना करता हूँ । हरित—वर्ण अश्वसे आकर घृतके समान सुन्दर जल गिराओ । तुम शुभ्र हो । तुम्हारे पास मेरे स्तोत्र जायं ।

हरिं हि योनिमभि ये समस्वरन् हिन्वन्तो हरी दिव्यं यथा सदः ।
आ यं पृणन्ति हरिभिर्न धेनव इन्द्राय शूषं हरिवन्तमर्चत ॥२॥
सो अस्य वज्रो हरितो य आयसो हरिर्निकामो हरिरा गभस्त्योः ।
द्युम्नी सुशिप्रो हरिमन्युसायक इन्द्रे नि रूपा हरिता मिमिक्षिरे ॥३॥
दिवि न केतुरधि धायि हर्यतो विव्यचद्वज्रो हरितो न रंह्या ।
तुददहिं हरिशिप्रो य आयसः सहस्रशोका अभवद्धरिम्भरः ॥४॥
त्वन्त्वमहर्यथा उपस्तुतः पूर्वेभिरिन्द्र हरिकेश यज्वभिः ।
त्वं हर्यसि तव विश्वमुक्थ्यमसामि राधो हरिजात हर्यतम् ॥५॥
ता वज्रिणं मन्दिनं स्तोम्यं मद इन्द्रं रथे वहतो हर्यता हरी ।
पुरूण्यस्मै सवनानि हर्यत इन्द्राय सोमा हरयो दधन्विरे ॥६॥

---

२ स्तोताओ, तुम लोगोंने इन्द्रको यज्ञकी ओर बुलाया है और यज्ञ-गृहकी ओर इन्द्रके दोनों घोड़ोंको लाये हो। घोड़ोंके साथ इन्द्रके बल-वीर्यकी स्तुति करो। देखो, जैसे गायें दूध देती हैं, वैसे ही इन्द्रको हरित-वर्ण सोमरसके द्वारा तृप्त करो।

३ इन्द्रका लोहेका जो वज्र है, वह हरित-वर्ण और सुन्दर है। वह शत्रु-नाशक है और दोनों हाथोंमें धारण किया जाता है। इन्द्र धनी हैं, सुगठित जबड़ोंवाले हैं और बाणके द्वारा क्रोधके साथ शत्रु-संहार करते हैं। हरित-वर्ण सोमरसके द्वारा इन्द्रको अभिषिक्त किया गया।

४ आकाशमें सूर्यके समान उज्ज्वल वज्र धृत हुआ—मानों उसने अपने वेगसे सारी दिशाओंको व्याप्त किया। सुगठित जबड़ोंसे युक्त और सोमरस पीनेवाले इन्द्रने लौहमय वज्रके द्वारा वृत्रको मारनेके समय असीम दीप्ति प्राप्त की।

५ हरित केशोंवाले इन्द्र, पूर्वकालीन यजमान तुम्हारी स्तुति करते थे और तुम यज्ञमें आते थे। तुम हरित होओ। इन्द्र, तुम्हारा सब प्रकारका अन्न प्रशंसाके योग्य है, निरुपम और उज्ज्वल है।

६ स्तुत्य और वज्रधर इन्द्र जिस समय सोमरसके पानके आमोदमें प्रवृत्त होते हैं, उस समय दो कमनीय घोड़े रथमें जोते जाकर उन्हें ढोते हैं। कान्त इन्द्रके लिये अनेक बार सोमरस अभिषुत किया जाता है।

अरं कामाय हरयो दधन्विरे स्थिराय हिन्वन् हरयो हरी तुरा ।
अर्वद्भिर्यो हरिभिर्जोषमीयते सो अस्य कामं हरिवन्तमानशे ॥७॥
हरिश्मशारुर्हरिकेश आयसस्तुरस्पेये यो हरिपा अवर्धत ।
अर्वद्भिर्यो हरिभिर्वाजिनीवसुरति विश्वा दुरिता पारिषद्धरी ॥८॥
स्रुवेव यस्य हरिणी विपेततुः शिप्रे वाजाय हरिणी दविध्वतः ।
प्र यत् कृते चमसे मर्मृजद्धरी पीत्वा मदस्य हर्यतस्यान्धसः ॥९॥
उत स्म सद्म हर्यतस्य पस्त्योरत्यो न वाजं हरिवाँ अचिक्रदत् ।
मही चिद्धि धिषणाहर्यदोजसा बृहद्वयो दधिषे हर्यतश्चिदा ॥१०॥
आ रोदसी हर्यमाणो महित्वा नव्यं नव्यं हर्यसि मन्म नु प्रियम् ।
प्र पस्त्यमसुर हर्यतं गोराविष्कृधि हरये सूर्याय ॥११॥

७ अविचल इन्द्रके लिये यथेष्ट सोमरस रखा गया है। वही सोमरस इन्द्रके घोड़ोंको यज्ञकी ओर वेगवान् करता है। हरित-वर्ण घोड़े जिस रथको युद्धमें ले जाते हैं, वही रथ इस रमणीय सोम-यज्ञमें आकर अधिष्ठित हुआ है।

८ इन्द्रका श्मश्रु ( दाढ़ी-मूँछ ) हरित वा उज्ज्वल है। वह लोहेके समान दृढ़ काय हैं। वह सोम पाते हैं। शीघ्र-शीघ्र सोमपान करके अपने शरीरको फुलाते हैं। उनकी सम्पत्ति यज्ञ है। हरितवर्णके घोड़े उन्हें यज्ञमें ले जाते हैं। वह दो घोड़ोंपर चढ़कर सारी दुर्गति दूर कर देते हैं।

९ इन्द्रके दो हरित वा उज्ज्वल नेत्र स्रुवा नामक यज्ञ-पात्रके समान यज्ञमें लगे। वह, अन्न-भक्षण करनेके लिये अपने दोनों हरित वा उज्ज्वल जबड़े कँपाते हैं। परिष्कृत चमसके बीच जो कमनीय सोमरस था, उसे पीकर वह अपने दो घोड़ोंके शरीरको परिष्कृत करते हैं।

१० हरित वा कमनीय इन्द्रका आवास-स्थान द्यावापृथिवीपर ही है। वह रथपर चढ़कर घोड़ेके समान महावेगसे युद्धमें जाते हैं। अत्यन्त उत्कृष्ट स्तोत्र उनकी प्रशंसा करता है। हरित-वर्ण वा उज्ज्वल इन्द्र, तुम अपनी शक्तिसे प्रचुर अन्न दिया करते हो।

११ इन्द्र, तुम अपनी महिमाके द्वारा द्यावापृथिवीको व्याप्त करके नित्य नये और प्रिय स्तोत्र पाते हो। असुर ( बली ) इन्द्र, गायोंके उत्कृष्ट स्थानको जल-हरण-कर्त्ता सूर्यके पास प्रकट करो।

आ त्वा हर्यन्तं प्रयुजो जनानां रथे वहन्तु हरिशिप्रमिन्द्र ।
पिबा यथा प्रतिभृतस्य मध्वोः हर्यन् यज्ञं सधमादे दशोणिम् ॥१२॥
अपाः पूर्वेषां हरिवः सुतानामथो इदं सवनं केवलं ते ।
ममद्धि सोमं मधुमन्तमिन्द्र सत्रा वृषञ्जठर आ वृषस्व ॥१३॥

## ९७ सूक्त

ओषधि देवता । अथर्वाके पुत्र भिषक् ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

या ओषधीः पूर्वा जाता देवेभ्यस्त्रियुगं पुरा ।
मनै नु बभ्रूणामहं शतं धामानि सप्त च ॥१॥
शतं वो अम्ब धामानि सहस्रमुत वो रुहः ।
अधा शतकृत्वो यूयमिमं मे अगदं कृत ॥२॥

१२ हरितवर्णके जबड़ोंवाले इन्द्र, तुम्हारे घोड़े रथमें जोते जाकर तुम्हें मनुष्यके यज्ञमें ले आवें। तुम्हारे लिये जो मधुर सोमरस प्रस्तुत हुआ है, उसे पियो। जो सोम दस अँगुलियोंसे प्रस्तुत होकर यज्ञका उपकरण-स्वरूप हुआ, युद्धके समय तुम उसे पीनेकी इच्छा करो।

१३ अश्ववाले इन्द्र, पहले ( प्रातःसवनमें ) जो सोम प्रस्तुत हुआ है, उसका तुमने पान किया है। इस समय ( माध्यन्दिन सवनमें ) जो प्रस्तुत हुआ है, वह केवल तुम्हारे लिये। इन्द्र, इस मधुर सोमका आस्वादन करो। प्रचुर वृष्टि-कर्त्ता इन्द्र, अपना उदर भिगोओ।

---

१ पूर्व समयमें, तीन युगों ( सत्य, त्रेता और द्वापर वा वसन्त, वर्षा और शरद् ) में, जो ओषधियाँ प्राचीन देवोंने बनायी हैं, वह सब पिङ्गलवर्ण ओषधियाँ एक सौ सात स्थानोंमें विद्यमान हैं, मैं ऐसा जानता हूं।

२ मातृ-रूप ओषधियो, तुम्हारे जन्म असीम हैं और तुम्हारे प्ररोहण अपरिमित हैं। तुम सौ कर्मोंवाली हो। तुम मुझे आरोग्य प्रदान करो।

ओषधीः प्रति मोदध्वं पुष्पवतीः प्रसूवरीः ।
अश्वाइव सजित्वरीर्वीरुधः पारयिष्णवः ॥३॥
ओषधीरिति मातरस्तद्वो देवीरुप ब्रुवे ।
सनेयमश्वं गाँ वास आत्मानं तव पूरुष ॥४॥
अश्वत्थे वो निषदनं पर्णे वो वसतिष्कृता ।
गोभाज इत् किलासथ यत् सनवथ पूरुषम् ॥५॥
यत्रौषधीः समग्मत राजानः समिताविव ।
विप्रः स उच्यते भिषग्रक्षोहामीवचातनः ॥६॥
अश्वावतीं सोमावतीमूर्जयन्तीमुदोजसम् ।
आवित्सि सर्वा ओषधीरस्मा अरिष्टतातये ॥७॥
उच्छुष्मा ओषधीनां गावो गोष्ठादिवेरते ।
धनं सनिष्यन्तीनामात्मानं तव पूरुष ॥८॥

३ ओषधियो, तुम फूल और फलवाली हो। तुम रोगोके प्रति सन्तुष्ट होओ। तुम घोड़ोंके समान रोगोंके लिये जय-शील हो और पुरुषोंको रोगसे पार ले जानेवाली हो।

४ दीप्तिशाली ओषधियो, तुम मातृ-रूप हो। तुम्हारे सामने मैं स्वीकार करता हूं कि, चिकित्सकको गौ, अश्व, वस्त्र और अपनेको भी देनेको प्रस्तुत हूँ।

५ ओषधियो, तुम्हारा अश्वत्थ वृक्ष और पलाश वृक्षपर निवास-स्थान है। जिस समय तुम लोग रोगोके ऊपर अनुग्रह करती हो, उस समय तुम्हें गायें देना उचित है—तुम विशिष्ट कृतज्ञताकी पात्रा हो।

६ जैसे राजा लोग युद्धमें एकत्र होते हैं, वैसे ही जिसके पास ओषधियाँ हैं वा जो उन्हें जानता है, उसी बुद्धिमान् भिषक्को चिकित्सक कहा जाता है। वह रोगोंका विनाश-कर्त्ता है।

७ इसे नीरोग करनेके लिये मैं अश्ववती, सोमवती, ऊर्जयन्ती, उदोजस आदि ओषधियोंको जानता हूँ।

८ रोगी, जैसे गोष्ठसे गायें बाहर होती हैं, वैसे ही ओषधियोंसे उनका गुण बाहर होता है। ये ओषधियाँ तुम्हें स्वास्थ्य-धन देंगी।

इष्कृतिर्नाम वो माताथो यूयं स्थ निष्कृतीः ।
सीराः पतत्रिणीः स्थन यदामयति निष्कृथ ॥९॥
अति विश्वाः परिष्ठाः स्तेनइव व्रजमक्रमुः ।
ओषधीः प्राचुच्यवुर्यत् किञ्च तन्वो रपः ॥१०॥
यदिमा वाजयन्नहमोषधीर्हस्त आदधे ।
आत्मा यक्ष्मस्य नश्यति पुरा जीवगृभो यथा ॥११॥
यस्यौषधीः प्रसर्पथाङ्गमङ्गं परुष्परुः ।
ततो यक्ष्मं विबाधध्व उग्रो मध्यमशीरिव ॥१२॥
साकं यक्ष्म प्र पत चाषेण किकिदीविना ।
साकं वातस्य ध्राज्या साकं नश्य निहाकया ॥१३॥
अन्या वो अन्यामवत्वन्यान्यस्या उपावत ।
ताः सर्वाः संविदाना इदं मे प्रावता वचः ॥१४॥

---

९ ओषधियो, तुम्हारी माताका नाम इष्कृति ( नीरोग करनेवाली ) है। तुम लोग भी रोगोंको दूर करनेवाली हो। जो कुछ शरीरको पीड़ा देता है, उसे तुमलोग वेगवाली और पतनशील हो। रोगीको नीरोग करती हो।

१० जैसे कोई चोर गोष्ठको लाँघकर जाता है, वैसे ही विश्वव्यापी और सर्वंग ओषधियाँ रोगोंको लाँघ डालती हैं। शरीरमें जो पीड़ा होती है, उसे ओषधियाँ दूर करती हैं।

११ जभी मैं इन सब ओषधियोंको हाथमें ग्रहण करता हूं और रोगोंका दौर्बल्य दूर करता हूं, तभी रोगकी आत्मा वैसे ही मर जाती है, जैसे मृत्युसे जीव मर जाता है।

१२ ओषधियो, जैसे बली और मध्यस्थ व्यक्ति सबको आधीन करते हैं, वैसे ही, ओषधियो, तुमलोग जिसके अङ्ग-प्रत्यङ्ग और ग्रन्थि-ग्रन्थिमें विचरण करती हो, उसके रोग सभी शरीरावयवोंसे दूर करती हो।

१३ नीलकण्ठ और किकिदीवि ( श्येन ! ) पक्षी जैसे द्रुत वेगसे उड़ जाते हैं अथवा जैसे वायु वेगसे बहता है वा जैसे गोधा (गोह) दौड़ती है, वैसे ही, रोग, तुम भी शीघ्र दूर होओ।

१४ ओषधियो, तुमलोगोंमें एक ओषधि दूसरीके पास जाय और दूसरी तीसरीके पास जाय। इस प्रकार संसारकी सारी ओषधियाँ एकमत होकर मेरी प्रार्थनाकी रक्षा करे।

याः फलिनीर्या अफला अपुष्पा याश्च पुष्पिणीः ।
बृहस्पतिप्रसूतास्ता नो मुञ्चन्त्वंहसः ॥१५॥
मुञ्चन्तु मा शपथ्यादथो वरुण्यादुत ।
अथो यमस्य पड्वीशात् सर्वस्माद्देवकिल्बिषात् ॥१६॥
अवपतन्तीरवदन् दिव ओषधयस्परि ।
यं जीवमश्नवामहै न स रिष्याति पूरुषः ॥१७॥
या ओषधीः सोमराज्ञीर्बह्वीः शतविचक्षणाः ।
तासां त्वमस्युत्तमारं कामाय शं हृदे ॥१८॥
या ओषधीः सोमराज्ञीर्विष्ठिताः पृथिवीमनु ।
बृहस्पतिप्रसूता अस्यै सं दत्त वीर्यम् ॥१९॥
मा वो रिषत् खनिता यस्मै चाहं खनामि वः ।
द्विपच्चतुष्पदस्माकं सर्वमस्त्वनातुरम् ॥२०॥

१५ फलवती और फलशून्या तथा पुष्पवती और पुष्पशून्या ओषधियाँ, बृहस्पतिके द्वारा उत्पादित होकर, हमें पापसे बचावें।

१६ शपथसे उत्पन्न पापसे मुझे ओषधियाँ बचावें। वरुणके पाश और यमकी बेड़ीसे भी बचावें। देवोंके पापसे भी बचावें।

१७ स्वर्गसे नीचे आते समय ओषधियोंने कहा था कि, हम जिस प्राणीपर अनुग्रह करती हैं, उसका कोई अनिष्ट न हो।

१८ जिन ओषधियोंका राजा सोम है और जो ओषधियाँ असीम उपकार करती हैं, ओषधि, उनमें तुम श्रेष्ठ हो, तुम वासनाको पूरी करने और हृदयको सुखी करनेमें समर्थ हो।

१९ जिन ओषधियोंका राजा सोम है और जो पृथिवीके नाना स्थानोंमें अधिष्ठित हैं, वे ही बृहस्पतिके द्वारा उत्पादित ओषधियाँ इस रोगीको बल दें अथवा इस उपस्थित ओषधिको वीर्यवती करें।

२० ओषधियो, मैं तुम्हें खोदकर निकालने वाला हूं। मुझे नष्ट नहीं करना। जिसके लिये खोदता हूँ वह भी नष्ट नहीं हो। हमारी जो द्विपद और चतुष्पद आदि सम्पत्तियाँ हैं, वे नीरोग रहें।

याश्चेदमुपशृण्वन्ति याश्च दूरं परागताः ।
सर्वाः संगत्य वीरुधोऽस्यै सन्दत्त वीर्यम् ॥२१॥
ओषधयः संवदन्ते सोमेन सह राज्ञा ।
यस्मै कृणोति ब्राह्मणस्तं राजन् पारयामसि ॥२२॥
त्वमुत्तमास्योषधे तव वृक्षा उपस्तयः ।
उपस्तिरस्तु सोऽस्माकं यो अस्माँ अभिदासति ॥२३॥

## ९८ सूक्त

नाना देवता । ऋष्टिषेणके पुत्र देवापि ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

बृहस्पते प्रति मे देवतामिहि मित्रो वा यद्वरुणो वासि पूषा ।
आदित्यैर्वा यद्वसुभिर्मरुत्वान्त्स पर्जन्यं शन्तनवे वृषाय ॥१॥
आ देवो दूतो अजिरश्चिकित्वान् त्वद्देवापे अभि मामगच्छत् ।
प्रतीचीनः प्रति मामावृत्स्व दधामि ते द्युमतीं वाचमासन् ॥२॥

२१ जो ओषधियां मेरा यह स्तोत्र सुनती हैं और जो अत्यन्त दूरपर हैं ( इसीलिये स्तोत्र नहीं सुना है ), वह सब इकट्ठी होकर इस ओषधियको वीर्यवती करें ।

२२ ओषधियाँ सोम राजाके साथ यह कथोपकथन करती हैं । राजन्, जिसकी चिकित्सा स्तोता करते हैं, उसे ही हम बचाते हैं ।

२३ ओषधि, तुम श्रेष्ठ हो । जितने वृक्ष हैं, सब तुमसे हीन हैं । जो हमारा अनिष्ट-चिन्तन करता है, वह हमारे पास हीन हो जाय ।

१ बृहस्पति, तुम मेरे लिये प्रत्येक देवताके पास जाओ । तुम मित्र, वरुण, पूषा अथवा आदित्यों और वसुओंके साथ इन्द्र ( मरुत्वान्) ही हो । तुम शन्तनु ( याज्ञिक ) राजाके लिये मेघसे जल बरसाओ ।

२ देवापि, कोई एक ज्ञानी और शीघ्रगामी देवता दूत होकर तुम्हारे यहाँसे मेरे पास आवें । बृहस्पति, हमारे प्रति अभिमुख होकर आओ । हमारे मुँहमें तुम्हारे लिये शुभ्र स्तोत्र धृत है ।

अस्मे धेहि द्युमतीं वाचमासन् बृहस्पते अनमीवामिषिराम् ।
यया वृष्टिं शन्तनवे वनाव दिवो द्रप्सो मधुमाँ आ विवेश ॥३॥
आ नो द्रप्सा मधुमन्तो विशन्त्विन्द्र देह्यधिरथं सहस्रम् ।
निषीद होत्रमृतुथा यजस्व देवान् देवापे हविषा सपर्य ॥४॥
आर्ष्टिषेणो होत्रमृषिर्निषीदन् देवापिर्देवसुमतिं चिकित्वान् ।
स उत्तरस्मादधरं समुद्रमपो दिव्या असृजद्वर्ष्या अभि ॥५॥
अस्मिन्त्समुद्रे अध्युत्तरस्मिन्नापो देवेभिर्निवृता अतिष्ठन् ।
ता अद्रवन्नार्ष्टिषेणेन सृष्टा देवापिना प्रेषिता मृक्षिणीषु ॥६॥
यद्देवापिः शन्तनवे पुरोहितो होत्राय वृतः कृपयन्नदीधेत् ।
देवश्रुतं वृष्टिवनिं रराणो बृहस्पतिर्वाचमस्मा अयच्छत् ॥७॥
यं त्वा देवापि शुशुचानो अग्न आर्ष्टिषेणो मनुष्यः समीधे ।
विश्वेभिर्देवैरनुमद्यमानः प्र पर्जन्यमीरया वृष्टिमन्तम् ॥८॥

---

३ बृहस्पति, हमारे मुंहमें तुम एक ऐसा शुभ्र स्तोत्र डाल दो, जिसमें अस्पष्टता न हो और भली भाँति स्फूर्त्ति हो, उसके द्वारा हम शन्तनुके लिये वृष्टिको उपस्थित करें। मधु-युक्त रस आकाशसे आवे।

४ मधु-युक्त रस ( वृष्टि-वारि ) हमारे लिये आवे। इन्द्र, रथके ऊपर रखकर विस्तृत धन दो। देवापि, इस होम-कार्यमें आकर बैठो। यथाकाल देवोंका पूजन करो और होमीय द्रव्य देकर सन्तुष्ट करो।

५ ऋषिषेणके पुत्र देवापि ऋषि तुम्हारे लिये उत्तम स्तुति करना स्थिर करके हवन करनेको बैठे। उस समय वह ऊपरके समुद्र ( अन्तरिक्ष ) से नीचेके पार्थिव समुद्रमें वृष्टि-जल ले आये।

६ अन्तरिक्ष ( समुद्र ) को देवोंने आकाशमें ढककर रखा है। ऋषिषेणके पुत्र देवापिने इस जलको संचालित किया। उस समय स्वच्छ भूमिपर जल बहने लगा।

७ जिस समय शन्तनुके पुरोहित देवापि (कौरव) ने, होम करनेके लिये उद्यत होकर, जलोत्पादक देव-स्तोत्रको निरूपित किया, उस समय सन्तुष्ट होकर बृहस्पतिने उनके मनमें स्तोत्रका उदय कर दिया।

८ अग्नि, ऋषिषेणके पुत्र देवापि नामक मनुष्यने कमनीय होकर तुम्हें प्रज्वलित किया। देवोंका सहयोग पाकर तुम जलवर्षक मेघको प्रज्वलित करो।

त्वां पूर्व ऋषयो गीर्भिरायन् त्वामध्वरेषु पुरुहूत विश्वे ।
सहस्राण्यधिरथान्यस्मे आ नो यज्ञं रोहिदश्वोप याहि ॥९॥
एतान्यग्ने नवतिर्नव त्वे आहुतान्यधिरथा सहस्रा ।
तेभिर्वर्धस्व तन्वः शूर पूर्वीर्दिवो नो वृष्टिमिषितो रिरीहि ॥१०॥
एतान्यग्ने नवतिं सहस्रा सं प्रयच्छ वृष्ण इन्द्राय भागम् ।
विद्वान् पथ ऋतशो देवयानानप्यौलानं दिवि देवेषु धेहि ॥११॥
अग्ने बाधस्व वि मृधो वि दुर्गहापामीवामप रक्षांसि सेध ।
अस्मात् समुद्राद्बृहतो दिवो नोऽपां भूमानमुप नः सृजेह ॥१२॥

## ९९ सूक्त

इन्द्र देवता । वैखानस वम्र ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

कं नश्चित्रमिषण्यसि चिकित्वान् पृथुग्मानं वाश्रं वावृधध्यै ।
कत्तस्य दातु शवसो व्युष्टौ तक्षद्वज्रं वृत्रतुरमपिन्वत् ॥१॥

९ अग्नि, पूर्वके ऋषिलोग स्तुतियोंके साथ तुम्हारे पास आये थे। बहुतोंके द्वारा आहूत अग्नि, इस समयके सब यजमान यज्ञोंमें स्तुतियोंके साथ तुम्हारे पास जाते हैं। रथके साथ सहस्र पदार्थ शन्तनु राजाने दक्षिणामें दिये। रोहित नामक अश्ववाले अग्नि, पधारो।

१० अग्नि, रथोंके साथ ९९ सहस्र पदार्थ तुममें आहुति-रूपमें दिये गये हैं। उनसे तुम अपने शरीरको मोटा करो। द्युलोकसे हमारे लिये वृष्टि करो।

११ अग्नि, नब्बे सहस्र आहुतियोंमेंसे इन्द्रका भाग दो। सारे देवयानोंको जाननेवाले तुम यथा-समय कौरव शन्तनुको देवोंके बीच स्थापित करना।

१२ अग्नि, शत्रुओंकी दुर्गम पुरियोंको नष्ट करो। रोग और राक्षसोंका दूर करो। इस संसारमें महान् अन्तरिक्षसे असीम जल ले आओ।

१ इन्द्र, तुम जानकर हमें विचित्र सम्पत्ति देते हो। वह सम्पत्ति बढ़ती है, वह प्रशंसनीय है और वह हमें बढ़ाती है। इन्द्रके बलकी वृद्धिके लिये हमें क्या देना होगा? उनके लिये मृत्र हिंसक-वज्र बनाया गया है। उन्होंने वृष्टि-वर्षण किया।

स हि द्युता विद्युता वेति साम पृथुं योनिमसुरत्वा ससाद ।
स सनीळेभिः प्रसहानो अस्य भ्रातुर्न ऋते सप्तथस्य मायाः ॥२॥
स वाजं यातापदुष्पदा यन्त्स्वर्षाता परिषदत् सनिष्यन् ।
अनर्वा यच्छतदुरस्य वेदो घ्नञ्छिश्नदेवाँ अभि वर्पसा भूत् ॥३॥
स यह्व्यो३वनीर्गोष्वर्वा जुहोति प्रधन्यासु सस्रिः ।
अपादो यत्र युज्यासोऽरथा द्रोण्यश्वास ईरते घृतं वाः ॥४॥
स रुद्रेभिरशस्तवार ऋभ्वा हित्वी गयमारे अवद्य आगात् ।
वम्रस्य मन्ये मिथुना विवव्री अन्नमभीत्यारोदयन्मुषायन् ॥५॥
स इद्दासं तुवीरवं पतिर्दन् षळक्षं त्रिशीर्षाणं दमन्यत् ।
अस्य त्रितो न्वोजसा वृधानो विपा वराहमयोअग्रया हन् ॥६॥

---

२ इन्द्र विद्युत् नामक आयुधसे युक्त होकर यज्ञमें सामगानके प्रति जाते हैं। वह बल-पूर्वक अनेक स्थानोंपर अधिकार कर डालते हैं। वह समान-स्थानमें रहनेवाले मरुतोंके साथ शत्रुको हराते हैं। वह आदित्योंके सप्तम भ्राता हैं। उनका त्याग करके कोई कार्य नहीं हो सकता।

३ वह सुन्दर गतिसे जाकर युद्ध-क्षेत्रमें अवस्थित होते हैं। वह अविचल होकर सौ दरवाजों वाली शत्रुपुरीसे धन ले आते हैं और इन्द्रियपरायण दुरात्माओंको अपने तेजसे हराते हैं।

४ वह मेघोंकी ओर जाकर और मेघमें भ्रमण करके उर्वरा भूमिपर बहुत जल गिराते हैं। उन सब जलवाले स्थानोंपर अनेक छोटी-छोटी नदियाँ एकत्र होकर घृतके समान जलको बहाती हैं। उनके न चरण हैं, न रथ है और न डोंगी (द्रोणि) है।

५ इन्द्र, विना प्रार्थनाके ही, मनोरथको पूर्ण करते हैं। वह प्रकाण्ड हैं। उनके पास दुर्नाम नहीं जाता। वह अपने स्थानसे रुद्र-पुत्र मरुतोंके साथ यहाँ आवें। मुझ वम्रके माता-पिताका क्लेश चला गया; क्योंकि मैंने शत्रु-धनका हरण कर लिया है और शत्रुओंको रुलाया है।

६ प्रभु इन्द्रने कोलाहल करनेवाले दासोंका शासन किया था। उन्होंने तीन कपालों और छ आँखोंवाले विश्वरूप (त्वष्टाके पुत्र) को मारा था। इन्द्रके तेजसे तेजस्वी होकर त्रितने लोहेके समान तीखे नखोंवाली अँगुलियोंसे वराहका वध किया था।

स द्रुह्वणे मनुष ऊर्ध्वसान आ साविषदर्शसानाय शरुम् ।
स नृतमो नहुषोऽस्मत् सुजातः पुरोऽभिनदर्हन् दस्युहत्ये ॥७॥
सो अभ्रियो न यवस उदन्यन् क्षयाय गातुं विदन्नो अस्मे ।
उप यत् सीददिन्दुं शरीरैः श्येनोऽयोपाष्टिर्हन्ति दस्यून् ॥८॥
स व्राधतः शवसानेभिरस्य कुत्साय शुष्णं कृपणे परादात् ।
अयं कविमनयच्छस्यमानमत्कं यो अस्य सनितोत नृणाम् ॥९॥
अयं दशस्यन्नर्येभिरस्य दस्मो देवेभिर्वरुणो न मायी ।
अयं कनीन ऋतुपा अवेद्यमिमीतारुं यश्चतुष्पात् ॥१०॥
अस्य स्तोमेभिरौशिज ऋजिश्वा व्रजं दरयद्वृषभेण पिप्रोः ।
सुत्वा यद्यजतो दीदयद्गीः पुर इयानो अभि वर्पसा भूत् ॥११॥

७ उनके किसी भक्तको यदि शत्रु लोग युद्धके लिये बुलाते हैं, तो वह दर्पके साथ शरीरको फुलाकर शत्रु-वध करनेके लिये उत्तम अस्त्र प्रदान करते हैं। वह मनुष्योंके सर्व-श्रेष्ठ नेता हैं। दस्यु-विनाशके समय मान्य इन्द्रने अनेक शत्रु-पुरियोंको ध्वस्त किया था।

८ वह मेघ-समुदायके समान तृणमयी भूमिपर जल गिराते हैं। उन्होंने हमारे निवासका मार्ग बताया है। वह अपने शरीरके सारे अङ्गोंमें सोम गिराकर, श्येन पक्षीके समान, लोहेके सदृश तीक्ष्ण और दृढ़ पाद-पृष्ठसे दस्युओंका बध करते हैं।

९ वह पराक्रमी शत्रुओंको दृढ़ अस्त्रके द्वारा भगा देते हैं। उन्होंने कुत्स नामक व्यक्तिका स्तोत्र सुनकर शुष्ण नामक असुरको छेदा था। उन्होंने स्तोता और कवि उशनाके विरोधियोंको वशमें किया था। वह उशना और दूसरोंको दान देते हैं।

१० मनुष्य-हितैषी मरुतोंके साथ धनेच्छु होकर इन्द्रने धन भेजा था। वह वरुणके समान अपने तेजसे सुन्दर और शक्तिमान् हैं। वह रमणीय-मूर्ति हैं। उन्हें सभी यथासमय रक्षक जानते हैं। उन्होंने चार पैरोंवाले शत्रुको मार डाला।

११ उशिज्के पुत्र ऋजिश्वाने इन्द्रकी स्तुति करके वज्रके द्वारा पिप्रुके गोष्ठको विदीर्ण किया। जिस समय ऋजिश्वाने सोमको प्रस्तुत करके यज्ञमें स्तोत्र किया, उस समय आकर इन्द्रने शत्रु-पुरियोंको विनष्ट किया।

एवा महो असुर वक्षथाय वम्रकः पड्भिरुपसर्पदिन्द्रम् ।
स इयानः करति स्वस्तिमस्मा इषमूर्जं सुक्षितिं विश्वमाभाः ॥१२॥

## ६ अनुवाक । १०० सूक्त

विश्वदेव देवता । बन्दन-पुत्र दुवस्यु ऋषि । जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

इन्द्र दृह्य मघवन् त्वावदिद्भुज इह स्तुतः सुतपा बोधि नो वृधे ।
देवेभिर्नः सविता प्रावतु श्रुतमा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥१॥
भराय सु भरत भागमृत्वियं प्र वायवे शुचिपे क्रन्ददिष्टये ।
गौरस्य यः पयसः पीतिमानश आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥२॥
आ नो देवः सविता साविषद्वय ऋजूयते यजमानाय सुन्वते ।
यथा देवान् प्रतिभूषेम पाकवदा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥३॥
इन्द्रो अस्मे सुमना अस्तु विश्वहा राजा सोमः सुवितस्याध्येतु नः ।
यथायथा मित्रधितानि सन्दधुरा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥४॥

---

१२ बली (असुर) इन्द्र, मैं वम्र तुम्हें बहुत हवि देनेकी इच्छासे पदल चलकर तुम्हारे पास आया हूं। तुम मेरा मङ्गल करो। अन्न, बल और उत्तम गृह आदि सारी वस्तुएँ प्रदान करो।

१ धनी इन्द्र, अपने समान बली शत्रु-सैन्यका बध करो। स्तोत्रको ग्रहण कर और सोमको पीकर हमारी रक्षाके लिये प्रस्तुत रहो। हमारी श्रीवृद्धि करो। अन्य देवोंके साथ सविता देव हमारे विख्यात यज्ञकी रक्षा करें। हम सर्व-ग्राहिणी अदितिकी प्रार्थना करते हैं।

२ युद्धके लिये उपस्थित ऋतुके अनुकूल यज्ञ-भाग वायुको दो। वह विशुद्ध सोमका पान करते हैं। उनके जानेके समय शब्द होता है। वह शुभ्र दुग्धके पीनेमें लगे हैं। हम सर्व-ग्राहिणी अदिति देवीकी प्रार्थना करते हैं।

३ हमारे सरलता चाहनेवाले और अभिषव-कर्त्ता यजमानको सविता देवता अन्न दें, ताकि उस परिपक्व अन्नसे देवोंकी पूजा की जा सके। सर्व-ग्राहिणी अदिति देवीकी हम प्रार्थना करते हैं।

४ इन्द्र प्रतिदिन हमारे प्रति प्रसन्न रहें। हमारे यज्ञमें सोम राजा अधिष्ठान करें। बन्धुओंके आयोजनके अनुसार उक्त कर्म सम्पन्न हो। सर्वग्राहिणी अदितिकी हम प्रार्थना करते हैं।

इन्द्र उक्थेन शवसा परुर्दधे बृहस्पते प्रतरीतास्यायुषः ।
यज्ञो मनुः प्रमतिर्नः पिता हि कमा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥५॥
इन्द्रस्य नु सुकृतं दैव्यं सहोऽग्निर्गृहे जरिता मेधिरः कविः ।
यज्ञश्च भूद्विदथे चारुरन्तम आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥६॥
न वो गुहा चकृम भूरि दुष्कृतं नाविष्ट्यं वसवो देवहेलनम् ।
माकिर्नो देवा अनृतस्य वर्पस आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥७॥
अपामीवां सविता साविषन्न्यग्वरीय इदपसेधन्त्वद्रयः ।
ग्रावा यत्र मधुषुदुच्यते बृहदा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥८॥
ऊर्ध्वो ग्रावा वसवोऽस्तु सोतरि विश्वा द्वेषांसि सनुतर्युयोत ।
स नो देवः सविता पायुरीड्य आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥९॥
ऊर्जं गावो यवसे पीवो अत्तन ऋतस्य याः सदने कोशे अङ्ध्वे ।
तनूरेव तन्वो अस्तु भेषजमा सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥१०॥

५ इन्द्र स्तुत्य बलसे हमारे यज्ञकी रक्षा करते हैं। बृहस्पति, तुम परमायु प्रदान किया करते हो। यज्ञ ही हमारी गति, मति, रक्षक और सुख हैं सर्व ग्राहिणी अदितिकी हम प्रार्थना करते हैं।

६ देवोंका बल इन्द्रने ही बनाया है। गृहस्थित अग्नि देवोंकी स्तुति करते, यज्ञ करते और कार्य-निर्वाह करते हैं। वह यज्ञके समय पूज्य और रमणीय तथा हम लोगोंके अपने हैं। सर्व-ग्राहिणी अदितिकी हम प्रार्थना करते हैं।

७ वसुओ, तुम्हारे परोक्षमें हमने कोई विशेष अपराध नहीं किया है। तुम्हारे सामने भी हमने ऐसा कोई कार्य नहीं किया है, जो देवोंके क्रोधका कारण बने। देवो, हमें मिथ्या नहीं करना। सर्व-ग्राहिणी अदितिकी हम प्रार्थना करते हैं।

८ जहाँ मधुके समान सोमरस प्रस्तुत किया जाता और अनन्तर अभिषव-प्रस्तरको भली भाँति स्तुत किया जाता है, वहाँका रोग सविता हटाते हैं और पर्वत वहाँका गुरुतर अनर्थ दूर करते हैं। सर्वग्राहिणी अदितिकी हम प्रार्थना करते हैं।

९ वसुओ, सोमको प्रस्तुत करनेका प्रस्तर ऊपर उठे। तबतक तुम लोग शत्रुओंको अव्यक्त भावसे अलग-अलग करो। सविता रक्षा करनेवाले हैं। उनका स्तोत्र करना चाहिये। सर्वग्राहिणी अदितिकी हम प्रार्थना करते हैं।

१० गायो, तुम लोग गोचर-भूमिपर विचरण करके मोटी बनो। यज्ञमें तुम लोग दुग्ध-पात्रमें दूध देती हो। तुम्हारा दूध सोमरसके औषधके समान हो। सर्वग्राहिणी अदितिकी हम प्रार्थना करते हैं।

क्रतुप्रावा जरिता शश्वतामव इन्द्र इद्भद्रा प्रमतिः सुतावताम् ।
पूर्णमूधर्दिव्यं यस्य सिक्तय आ सर्वतातिमदितिं वृणीमहे ॥११॥
चित्रस्ते भानुः क्रतुप्रा अभिष्टिः सन्ति स्पृधो जरणिप्रा अधृष्टाः ।
रजिष्ठया रज्या पश्व आ गोस्तूतूर्षति पर्यग्रं दुवस्युः ॥१२॥

## १०१ सूक्त

विश्वेदेव देवता । सोमपुत्र बुध ऋषि । त्रिष्टुप्, जगती आदि छन्द ।

उद्बुध्यध्वं समनसः सखायः समग्निमिन्ध्वं बहवः सनीलाः ।
दधिक्रामग्निमुषसं च देवीमिन्द्रावतोवसे नि ह्वये वः ॥१॥
मन्द्रा कृणुध्वं धिय आ तनुध्वं नावमरित्रपरणीं कृणुध्वम् ।
इष्कृणुध्वमायुधारं कृणुध्वं प्राञ्चं यज्ञं प्रणयता सखायः ॥२॥

---

११ इन्द्र यज्ञको पूर्ण करते हैं, सबको जरा-युक्त करते हैं। वह युवक और सोम-यज्ञ-कर्त्ताकी रक्षा करते हैं और उत्तम स्तोत्र पाकर अनुकूल होते हैं। उनके पानके लिये उद्धत द्रोण-कलश सोमसे परिपूर्ण है। सर्वसंग्राहिणी अदिति देवीकी हम प्रार्थना करते हैं।

१२ इन्द्र, तुम्हारा प्रकाश आश्चर्यजनक है। वह प्रकाश कर्म-पूरक है। उसकी प्रार्थना करनी चाहिये। तुम्हारा दुर्द्धर्ष कार्य सारे स्तोताओंकी मनःकामना पूर्ण करता है। इसीलिये दुवस्यु ऋषि अतीव सरल रज्जुके द्वारा गायका अग्रभाग शीघ्र खींचते हैं।

---

१ मित्र ऋत्विको, समान-मना होकर जागो। अनेक लोग एक स्थानवासी होकर अग्निको प्रज्वलित करो। मैं दधिक्रा, उषा, अग्नि और इन्द्रको, रक्षणके लिये, बुलाता हूं।

२ मित्रो, मदकर स्तोत्र करो। कर्षण (जोताई) आदि कर्मोंका विस्तार करो। हल-दण्ड-रूपिणी और पार लगानेवाली नौका प्रस्तुत करो। हलके फल या फालको तेज और सुशोभित करो। मित्रो, उत्तम यज्ञका अनुष्ठान करो।

युनक्त सीरा वि युगा तनुध्वं कृते योनौ वपतेह बीजम् ।
गिरा च श्रुष्टिः सभरा असन्नो नेदीय इत् सृण्यः पक्वमेयात् ॥३॥
सीरा युञ्जन्ति कवयो युगा वि तन्वते पृथक् । धीरा देवेषु सुम्नया ॥४॥
निराहावान् कृणोतन संवरत्रा दधातन ।
सिञ्चामहा अवतमुद्रिणं वयं सुषेकमनुपक्षितम् ॥५॥
इष्कृताहावमवतं सुवरत्रं सुषेचनम् । उद्रिणं सिञ्चे अक्षितम् ॥६॥
प्रीणीताश्वान् हितं जयाथ स्वस्तिवाहं रथमित् कृणुध्वम् ।
द्रोणाहावमवतमश्मचक्रमंसत्रकोशं सिञ्चता नृपाणम् ॥७॥
व्रजं कृणुध्वं स हि वो नृपाणो वर्म सीव्यध्वं बहुला पृथूनि ।
पुरः कृणुध्वमायसीरधृष्टा मा वः सुस्रोच्चमसो दृंहता तम् ॥८॥

---

३ ऋत्विको, हल योजित करो। युगों (जुआठों) को विस्तृत करो। यहाँ जो क्षेत्र प्रस्तुत किया गया है, उसमें बीज बोओ। हमारी स्तुतियोंके साथ हमारा अन्न परिपूर्ण हो। हँसुए (सृणि) पासके पके धान्यमें गिरें।

४ लाङ्गल (हल) जोते जाते हैं। कर्म-कर्त्ता लोग जुआठों (युगों) को अलग करते हैं और बुद्धिमान लोग सुन्दर स्तोत्र पढ़ रहे हैं।

५ पशुओंके जलपान-स्थानको बनाओ। वरत्रा (चर्म-रज्जु) को योजित करो। अधिक, अक्षय और सेचन-समर्थ गड्ढेसे जल लेकर हम सींचते हैं।

६ पशुओंका जलपान स्थान प्रस्तुत हुआ है। अधिक, अक्षय और जल-पूर्ण गड्ढेमें सुन्दर चर्म-रज्जु है। बड़ी सरलतासे जल-सेचन किया जाता है। इससे जल लेकर सेचन करो।

७ घोड़ों वा व्यापक बैलोंको परितृप्त करो। क्षेत्र (खेत) में रखे हुए धान्यको लो। सरलतासे धान्य ढोनेवाले रथको प्रस्तुत करो। पशुओंका यह जल-पूर्ण जलाधार एक द्रोण (३२ सेर) होगा। इसमें पत्थरका बनाया हुआ चक्र है। मनुष्योंके पीने योग्य जलाधार कूपवत् होगा। इसे जल-पूर्ण करो।

८ गोष्ठ प्रस्तुत करो। वह स्थान ही मनुष्योंके जलपानके लिये उपयुक्त है। अनेक स्थूल कवच सीकर प्रस्तुत करो, दृढ़तर लौहमय पात्र प्रस्तुत करो और चमसको दृढ़ करो, ताकि इससे जल न चू सके।

आ वो धियं यज्ञियां वर्त ऊतये देवा देवीं यजतां यज्ञियामिह ।
सा नो दुहीयद्यवसेव गत्वी सहस्रधारा पयसा मही गौः ॥९॥
आ तू षिंच हरिमीन्द्रोरुपस्थे वाशीभिस्तक्षताश्मन्मयीभिः ।
परिष्वजध्वं दश कक्ष्याभिरुभे धुरौ प्रति वह्निं युनक्त ॥१०॥
उभे धुरौ वह्निरापिब्दमानोऽन्तर्योनेव चरति द्विजानिः ।
वनस्पतिं वन अस्थापयध्वं नि षू दधिध्वमखनन्त उत्सम् ॥११॥
कपृन्नरः कपृथमुद्दधातन चोदयत खुदत वाजसातये ।
निष्टिग्र्यः पुत्रमाच्यावयोतय इन्द्रं सबाध इह सोमपीतये ॥१२॥

## १०२ सूक्त

इन्द्र देवता । भर्म्याश्व-पुत्र मुद्गल ऋषि । बृहती और त्रिष्टुप् छन्द ।

प्र ते रथं मिथूकृतमिन्द्रोऽवतु धृष्णुया ।
अस्मिन्नाजौ पुरुहूत श्रवाय्ये धनभक्षेषु नोऽव ॥१॥

---

९ देवो वा ऋत्विको, मैं तुम्हारे ध्यानको प्रवृत्त करता हूं, ताकि तुम रक्षा करो। वह ध्यान यज्ञोपयोगी है, वही तुम्हें यज्ञ-भाग देता है। जैसे घास खाकर गायें सहस्र धाराओंसे दूध देती हैं, वैसे ही वह ध्यान हमारी अभिलाषा पूर्ण करे।

१० काठके पात्रमें रखे हुए हरित-वर्ण सोमको सिञ्चित करो। प्रस्तरमय कुठारोंसे पात्र प्रस्तुत करो। दस अँगुलियोंके द्वारा पात्रको वेष्टन करके धारण करो। वाहक पशुओंको रथकी दोनों धुराओंमें योजित करो ।

११ रथकी दोनों धुराओंका शब्दायमान करके रथ-वाहक पशु वैसे ही विचरण करता है, जैसे दो स्त्रियोंका स्वामी रति-क्रीड़ा करता है। काठके शकटको काठके आधारपर रखो, भली भाँति संस्थापित करो—ताकि शकट आधार-शून्य न होने पावे।

१२ कर्माध्यक्षो, इन्द्र सुखके दाता हैं। इन्हें सुखमय सोम दो। अन्न देनेके लिये इन्हें प्रेरित करो, अनुरुद्ध करो। इन्द्र अदितिके पुत्र हैं। तुम सब लोगोंको पीड़ाका डर है। फलतः रक्षणके लिये उन्हें यहाँ बुलाओ, ताकि सोमपान करें।

---

१ मुद्गल, युद्धमें जिस समय तुम्हारा रथ असहाय होता है, उस समय दुर्द्धर्ष इन्द्र उसकी रक्षा करें। इन्द्र, इस प्रसिद्ध युद्धमें, धनोपार्जनके समय, तुम हमारी रक्षा करना।

उत् स्म वातो वहति वासो अस्या अधिरथं यदजयत् सहस्रम् ।
रथीरभून्मुद्गलानी गविष्टौ भरे कृतं व्यचेदिन्द्रसेना ॥२॥
अन्तर्यच्छ जिघांसतो वज्रमिन्द्राभिदासतः ।
दासस्य वा मघवन्नार्यस्य वा सनुतर्यवया वधम् ॥३॥
उद्नो ह्रदमपिबज्जर्हृषाणः कूटं स्म तृंहदभिमातिमेति ।
प्र मुष्कभारः श्रव इच्छमानोऽजिरं बाहू अभरत् सिषासन् ॥४॥
न्यक्रन्दयन्नुपयन्त एनममेहयन् वृषभं मध्य आजेः ।
तेन सुभर्वं शतवत् सहस्रं गवां मुद्गलः प्रधने जिगाय ॥५॥
ककर्दवे वृषभो युक्त आसीदवावचीत् सारथिरस्य केशी ।
दुधेर्युक्तस्य द्रवतः सहानस ऋच्छन्ति ष्मा निष्पदो मुद्गलानीम् ॥६॥

---

२ जिस समय रथपर चढ़कर मुद्गलकी पत्नी (मुद्गलानी) सहस्र गायोंको जीतनेवाली हुईं, उस समय उनके वस्त्रका सञ्चालन वायुने किया। गायोंके जीतनेके समय मुद्गल-पत्नी रथी हुईं। इन्द्रसेना नामकी वह मुद्गलानी युद्धके समय शत्रुओंके हाथसे गायोंको ले आयीं।

३ इन्द्र, अनिष्टकर्त्ता और मारनेको तैयार शत्रुओंके ऊपर वज्रपात करो। दासजातीय हो वा आर्यजातीय हो, शत्रुका, गूढ़ रूपसे, बध करो।

४ यह वृषभ महानन्दके साथ जल पी चुका। अपनी सींगसे मिट्टीके ढेरको खोदकर वह शत्रुकी ओर दौड़ा। उसका अण्डकोष लम्बायमान है। आहारकी इच्छासे वह दोनों सींगोंको तेज करके शीघ्र आ रहा है।

५ मनुष्योंने इस वृषभके पास जाकर उसे गरजाया और युद्धके बीच उससे मूत्र-त्याग कराया। इससे मुद्गलने उत्तम और आहार-पटु सैकड़ो-सहस्रों गायोंको जीता।

६ शत्रु-हिंसाके लिये वृषभ योजित किया गया। उसको केशधारिणी सारथि मुद्गलानी गरजने लगीं। रथमें जोते गये उस वृषको पकड़कर रखा नहीं गया। वह शकट लेकर दौड़ा। सेनाएँ मुद्गलानीके पीछे-पीछे चलीं।

उत् प्रधिमुदहन्नस्य विद्वानुपायुनग्वंसगमत्र शिक्षन् ।
इन्द्र उदावत् पतिमघ्न्यानामरंहत पद्याभिः ककुद्मान् ॥७॥

शुनमष्ट्राव्यचरत् कपर्दी वरत्रायां दार्वानह्यमानः ।
नृम्णानि कृण्वन् बहवे जनाय गाः पस्पशानस्तविषीरधत्त ॥८॥

इमं तं पश्य वृषभस्य युञ्जं काष्ठाया मध्ये द्रुघणं शयानम् ।
येन जिगाय शतवत् सहस्रं गवां मुद्गलः पृतनाज्येषु ॥९॥

आरे अघा को न्वी त्था ददर्श यं युञ्जन्ति तम्वा स्थापयन्ति ।
नास्मै तृणं नोदकमाभरन्त्युत्तरो धुरो वहति प्रदेदिशत् ॥१०॥

परिवृक्तेव पतिविद्यमानट् पीप्याना कूचक्रेणेव सिञ्चन् ।
एषैष्या चिद्रथ्या जयेम सुमङ्गलं सिनवदस्तु सातम् ॥११॥

---

७ विद्वान् मुद्गलने रथ-चक्रको चारों ओर बाँध दिया। बड़ी निपुणतासे उन्होंने रथमें बैलको जोता। गायोंके पति उस वृषको इन्द्रने बचाया। वह वृष बड़े वेगसे मार्गपर चला।

८ चाबुक और रस्सीवाला वा डोल ( कपर्द ) वाला चर्मरज्जु ( वरत्रा ) के द्वारा रथाङ्गको बाँधते हुए भली भाँति विचरण करने लगा। अनेक लोगोंके धनका उद्धार करने लगा। अनेकानेक गायोंको घर लाया।

९ युद्ध-सीमामें जो मुद्गल गिरा हुआ है, उसने उस वृषका साथ दिया था। इसके द्वारा मुद्गलने सैकड़ों और सहस्रों गायोंको जीता था।

१० किसीने अत्यन्त दूर देशमें वा समीपमें कभी ऐसा देखा है? जो रथमें योजित किया जाता है, वही उसपर प्रहरणके लिये बैठाया जाता है। इसे घास और जल नहीं दिया गया है; तो भी यह रथ-धुराका भार ढो रहा है। यह प्रभुको विजयी भी करता है।

११ पति-वियुक्ता स्त्रीके समान मुद्गलानीने शक्ति प्रदर्शित करके पतिके धनका ग्रहण किया—उन्होंने मानो मेघके समान बाण-वर्षण किया। ऐसे सारथिके द्वारा हम जय प्राप्त करें। हमें अन्न आदि मिले।

त्वं विश्वस्य जगतश्चक्षुरिन्द्रासि चक्षुषः ।
वृषा यदाजिं वृषणा सिषाससि चोदयन् वध्रिणा युजा ॥१२॥

## १०३ सूक्त

इन्द्र और अप्वा देवता। इन्द्र-पुत्र अप्रतिरथ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

आशुः शिशानो वृषभो न भीमो घनाघनः क्षोभणश्चर्षणीनाम् ।
संक्रन्दनोऽनिमिष एकवीर शतं सेना अजयत् साकमिन्द्रः ॥१३॥
संक्रन्दनेनानिमिषेण जिष्णुना युत्कारेण दुश्च्यवनेन धृष्णुना ।
तदिन्द्रे जयत तत् सहध्वं युधो नर इषुहस्तेन वृष्णा ॥२॥
स इषुहस्तैः स निषङ्गिभिर्वशी संस्रष्टा स युध इन्द्रो गणेन ।
संस्रष्टजित् सोमपा बाहुशर्ध्युग्रधन्वा प्रतिहिताभिरस्ता ॥३॥

१२ इन्द्र, तुम सारे संसारके नेत्र-रूप हो। जिन्हें नेत्र हैं, उनके भी तुम नेत्र हो। तुम जल-वर्षक हो। दो अश्वोंको रज्जुके द्वारा एकत्र बाँध करके चलाते और धन देते हो।



१ इन्द्र सर्वव्यापी शत्रुओंके लिये तीक्ष्ण, वृषभके समान भयंकर, शत्रुहन्ता तथा मनुष्योंको विचलित करनेवाले हैं। मनुष्य त्रस्त होते हैं। वह शत्रुओंको रुलाते और सदा चारो ओर दृष्टि रखनेवाले हैं। उन्होंने एकत्र विराट् सेनाको जीता है।

२ योद्धा मनुष्यो, इन्द्रको सहायक पाकर विजयी बनो। विपक्षको पराजित करो। वह शत्रुओंको रुलाते और सदा चारो ओर दृष्टि रखते हैं। वह युद्ध करके विजयी बनते हैं। उन्हें कोई भी स्थान-भ्रष्ट नहीं कर सकता। वह दुर्द्धर्ष हैं। उनके हाथोंमें वाण है। वह जल बरसाते हैं।

३ वाण और तुणीरवाले उनके संगमें रहते हैं। वह सबको वशमें करते हैं। युद्ध-कालमें वह विशाल शत्रुओंके साथ युद्ध करते हैं। जो उनके सामने जाता है, उसे वह जीत लेते हैं। वह सोमपान करते हैं। उनका भुजबल विलक्षण है और धनु भयावह है। उसी धनुषसे वाण छोड़कर वह शत्रुको गिराते हैं।

बृहस्पते परि दीया रथेन रक्षोहामित्राँ अपबाधमानः ।
प्रभञ्जन्त्सेनाः प्रमृणो युधा जयन्नस्माकमेध्यविता रथानाम् ॥४॥
बलविज्ञायः स्थविरः प्रवीरः सहस्वान् वाजी सहमान उग्रः ।
अभिवीरो अभिसत्वा सहोजा जैत्रमिन्द्र रथमातिष्ठ गोवित् ॥५॥
गोत्रभिदं गोविदं वज्रबाहुं जयन्तमज्म प्रमृणन्तमोजसा ।
इमं सजाता अनु वीरयध्वमिन्द्रं सखायो अनु सं रभध्वम् ॥६॥
अभि गोत्राणि सहसा गाहमानोऽदयो वीरः शतमन्युरिन्द्रः ।
दुश्च्यवनः पृतनाषालयुध्योऽस्माकं सेना अवतु प्रयुत्सु ॥७॥
इन्द्र आसां नेता बृहस्पतिर्दक्षिणा यज्ञः पुर एतु सोमः ।
देवसेनानामभिभञ्जतीनां जयन्तीनां मरुतो यन्त्वग्रम् ॥८॥

---

४ बृहस्पति, राक्षसोंका बध कर, शत्रुओंको दुःख पहुँचाकर और रथपर चढ़कर पधारो। शत्रु-सेनाको ध्वस्त करो, विपक्षके योद्धाओंको मार डालो, विजयी बनो और हमारे रथोंकी रक्षा करो।

५ इन्द्र, तुम शत्रु-बल-ज्ञाता, अनन्त कालके प्राचीन, उत्कृष्ट वीर, तेजस्वी, वेगशाली, भयंकर और विपक्ष-विजयी हो। वीरोंके प्रति दौड़ो और प्राणियोंके प्रति दौड़ो। तुम बलके पुत्र-स्वरूप हो। तुम गायोंको जीतनेके लिये जयशील रथपर चढ़ो।

६ इन्द्र मेघोंको फाड़नेवाले और गायोंको प्राप्त करनेवाले हैं। उनके हाथोंमें वज्र है। वह अस्थिर शत्रु-सैन्यको अपने तेजसे जीतते और मारते हैं। हे अपने वीरो, इन्हें आगे करके वीरता दिखाओ। सखा लोगो, इनके अनुकूल होकर पराक्रम प्रदर्शित करो।

७ सौ यज्ञ करनेवाले और वीर इन्द्र मेघोंकी ओर दौड़ते हैं। वह निर्दय बली हैं। वह कभी स्थान-भ्रष्ट नहीं होते। वह शत्रुओंकी सेनाको हराते हैं। उनके साथ कोई युद्ध नहीं कर सकता। युद्धस्थलमें वह हमारी सेनाओंको बचावें।

८ इन्द्र उन सब सेनाओंके सेनापति हैं। बृहस्पति उन सेनाओंकी दाहिनी ओर रहें। यज्ञोपयोगी सोम उनके आगे रहें। मरुद्गण शत्रु-भयकर्त्री और विजयिनी देव-सेनाओंके आगे-आगे जायँ।

इन्द्रस्य वृष्णो वरुणस्य राज्ञ आदित्यानां मरुतां शर्ध उग्रम् ।
महामनसां भुवनच्यवानां घोषो देवानां जयतामुदस्थात् ॥९॥
उद्धर्षय मघवन्नायुधान्युत् सत्वनां मामकानां मनांसि ।
उद्वृत्रहन् वाजिनां वाजिनान्युद्रथानां जयतां यन्तु घोषाः ॥१०॥
अस्माकमिन्द्रः समृतेषु ध्वजेष्वस्माकं या इषवस्ता जयन्तु ।
अस्माकं वीरा उत्तरे भवन्त्वस्माँ उ देवा अवता हवेषुः ॥११॥
अमीषां चित्तं प्रतिलोभयन्ती गृहाणाङ्गान्यप्वे परेहि ।
अभि प्रेहि निर्दह हृत्सु शोकैरन्धेनामित्रास्तमसा सचन्ताम् ॥१२॥
प्रेता जयता नर इन्द्रो वः शर्म यच्छतु ।
उग्रा वः सन्तु बाहवोऽनाधृष्या यथासथ ॥१३॥

---

९ वारि-वर्षक इन्द्र, राजा वरुण, आदित्यगण और मरुद्गणकी शक्ति अत्यन्त भयानक है। महानुभाव देवतालोग जिस समय भुवनको कँपाकर विजयी होने लगे, उस समय कोलाहल उपस्थित हुआ ।

१० इन्द्र, अस्त्र-शस्त्र प्रस्तुत करो। हमारे अनुचरोंके मनको उत्साहित करो। वृत्रघ्न इन्द्र, घोड़ोंका बल बढ़े। जयशील रथकी निर्घोष-ध्वनि उठे ।

११ जिस समय पताका फहरायी जाती है, उस समय इन्द्र हमारी ही ओर रहते हैं। हमारे बाण विजयी हों। हमारे वीर श्रेष्ठ हों, देवो, युद्धमें हमारी रक्षा करो।

१२ हे पापाभिमानी देवता (अप्वा), तुम चले जाओ और उन शत्रुओंके मनको प्रलुब्ध करो। उनके शरीरोंमें पैठो। उनकी ओर जाओ। शोकके द्वारा उनके हृदयमें दाह उत्पन्न करो। शत्रु लोग अन्धकारमयी रजनीमें एकत्र हों।

१३ मनुष्यो, अग्रसर होओ। जयी होओ । इन्द्र तुम्हें सुखी करें । तुमलोग जैसे दुर्द्धर्ष हो, वैसी ही भयंकर तुम्हारी बाँहें हों ।

---

# १०४ सूक्त

इन्द्र देवता। विश्वामित्र-पुत्र अष्टक ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

असावि सोमः पुरुहूत तुभ्यं हरिभ्यां यज्ञमुप याहि तूयम् ।
तुभ्यं गिरो विप्रवीरा इयाना दधन्विर इन्द्र पिबा सुतस्य ॥१॥
अप्सु धूतस्य हरिवः पिबेह नृभिः सुतस्य जठरं पृणस्व ।
मिमिक्षुर्यमद्रय इन्द्र तुभ्यं तेभिर्वर्धस्व मदमुक्थवाहः ॥२॥
प्रोग्रां पीतिं वृष्ण इयर्मि सत्यां प्रयै सुतस्य हर्यश्व तुभ्यम् ।
इन्द्र धेनाभिरिह मादयस्व धीभिर्विश्वाभिः शच्या गृणानः ॥३॥
ऊती शचीवस्तव वीर्येण वयो दधाना उशिज ऋतज्ञाः ।
प्रजावदिन्द्र मनुषो दुरोणे तस्थुर्गृणन्तः सधमाद्यासः ॥४॥

१ बहुतोंके द्वारा आहूत इन्द्र, तुम्हारे लिये सोम अभिषुत हुआ है। दोनों घोड़ोंके द्वारा शीघ्र ही यज्ञमें पधारो। प्रधान-प्रधान स्तोताओंने, तुम्हारे लिये, स्तोत्र पाठ करके यह सोम दिया है। इन्द्र, सोम-पान करो।

२ हरि नामक घोड़ोंके स्वामी इन्द्र, कर्मकर्त्ता जिसे प्रस्तुत और जलमें परिष्कृत करके ले आये हैं, उसी सोमका पान करो। उदर भरो। तुम्हारे लिये पत्थरोंने जो सेवन किया है, उसके द्वारा मत्त होओ और अपनी स्तुतियोंको ग्रहण करो।

३ हरि नामक घोड़ोंके प्रभु इन्द्र, सोम अभिषुत (प्रस्तुत) हुआ है। तुम वर्षक हो। तुम्हारे यज्ञागमनकी सम्भावना देखकर तुम्हारे पानके लिये सोम प्रेरित करता हूँ। इन्द्र, उत्तमोत्तम स्तोत्र पाकर आमोद करो। विविध कार्य करो। नाना प्रकारसे तुम्हारा स्तोत्र हो।

४ क्षमताशाली इन्द्र, उशिज् वंशवाले यज्ञ करना जानते हैं। जो लोग तुम्हारा आश्रय पाकर, तुम्हारे प्रभावसे अन्न लाभ करके और सन्तान-प्राप्ति करके यजमानके घरमें रह गये, वे सब आनन्द-निमग्न होकर तुम्हारी स्तुति करने लगे।

प्रणीतिर्भिष्टे हर्यश्व सुष्टोः सुषुम्नस्य पुरुरुचो जनासः ।
मन्हिष्ठामूतिं वितिरे दधानाः स्तोतार इन्द्र तव सूनृताभिः ॥५॥
उप ब्रह्माणि हरिवो हरिभ्यां सोमस्य याहि पीतये सुतस्य ।
इन्द्र त्वा यज्ञः क्षममाणमानट् दाश्वाँ अस्यध्वरस्य प्रकेतः ॥६॥
सहस्रवाजमभिमातिषाहं सुतेरणं मघवानं सुवृक्तिम् ।
उपभूषन्ति गिरो अप्रतीतमिन्द्रं नमस्या जरितुः पनन्त ॥७॥
सप्तापो देवीः सुरणा अमृक्ता याभिः सिन्धुमतर इन्द्र पूर्भित् ।
नवतिं स्रोत्या नव च स्रवन्तीर्देवेभ्यो गातुं मनुषे च विन्दः ॥८॥
अपो महीरभिशस्तेरमुञ्चोऽजागरास्वधि देव एकः ।
इन्द्र यास्त्वं वृत्रतूर्ये चकर्थ ताभिर्विश्वायुस्तन्वं पुपुष्या ॥९॥

५ हरि नामक घोड़ोंके स्वामी इन्द्र, तुम्हारा स्तोत्र सुन्दर है। तुम्हारा धन आश्चर्यजनक है और तुम्हारी उज्ज्वलता अत्यन्त है। तुम जो कुछ सुन्दर और यथार्थ स्तोत्र बना चुके हो अथवा धनादि प्रदान कर चुके हो, उनसे तुम्हारी स्तुति करके अनेकोंने आत्मरक्षा की है और दूसरोंकी भी रक्षा की है।

६ हरियोंके प्रभु इन्द्र, जो सोम अभिषुत किया गया है, उसे पीनेके लिये हरि नामके दोनों घोड़ोंके द्वारा सारे यज्ञोंमें जाया करते हो। तुम शक्तिशाली हो। तुम्हें ही यज्ञ प्राप्त करते हैं। यज्ञीय विषयको समझ करके तुम दान करते हो।

७ जिनके पास असीम अन्न है, जो शत्रुओंको पराजित करते हैं, जो सोमसे प्रसन्न होते हैं, जिनका स्तोत्र करनेपर आनन्द मिलता है और जिनके विपक्षमें कोई नहीं जा सकता, उन्हें स्तोत्र विभूषित करते हैं और स्तोताओंके प्रणाम उनकी पूजा करते हैं।

८ इन्द्र, रमणीय और अमित गतिवाली गङ्गा आदि सात नदियोंके द्वारा तुमने शत्रु-पुरियोंको नष्ट करके सिन्धुको (सागरको) बढ़ाया। तुमने देवों और मनुष्योंके उपकारके लिये निन्यानवे नदियोंका मार्ग परिष्कृत किया है।

९ तुमने जलका आवरण खोल दिया है। तुम जल लानेको अकेले ही प्रस्तुत हुए थे। इन्द्र, वृत्र-वधके उपलक्षमें तुमने जो कार्य किये हैं, उनके द्वारा सारे संसारके शरीरका पोषण किया है।

वीरेण्यः क्रतुरिन्द्रः सुशस्तिरुतापि धेना पुरुहूतमीट्टे ।
आर्दयद्वृत्रमकृणोदु लोकं ससाहे शक्रः पृतना अभिष्टिः ॥१०॥
शुनं हुवेम मघवानमिन्द्रमस्मिन् भरे नृतमं वाजसातौ ।
शृण्वन्तमुग्रमूतये समत्सु घ्नन्तं वृत्राणि सञ्जितं धनानाम् ॥११॥

## १०५ सूक्त

इन्द्र देवता। उत्सके पुत्र सुमित्र वा दुर्मित्र ऋषि। गायत्री आदि छन्द।

कदा वसो स्तोत्रं हर्यत आव श्मशा रुधद्वाः । दीर्घं सुतं वाताप्याय ॥१॥
हरी यस्य सुयुजा विव्रता वेरर्वन्तानु शेपा ।
उभा रजी न केशिना पतिर्दन् ॥२॥
अप योरिन्द्रः पापज आ मर्तो न शश्रमाणो बिभीवान् ।
शुभे यद्युयुजे तवीषीवान् ॥३॥

---

१० इन्द्र, महावीर और क्रिया-कुशल हैं। उनका स्तोत्र करनेपर आनन्द होता है। उत्तम स्तोत्र उदित होकर उनकी पूजा करता है। उन्होंने वृत्रका बध किया, संसारको बनाया, शक्तिशाली हो शत्रु-पराभव किया और शत्रु-सेनाके प्रतिकूल गये।

११ स्थूलकाय और धनी इन्द्रको बुलाते हैं। युद्धके समय जब कि अन्न आदिको बाँटा जायगा, तब इन्द्र ही प्रधानतया अध्यक्षता करेंगे। अपने पक्षकी रक्षाके लिये वह युद्धमें उग्र मूर्त्ति धारण करते, शत्रुओंको मारते, वृत्रोंका नाश करते और धन जीतते हैं।



१ इन्द्र, तुम स्तोत्राभिलाष करते हो। स्तोत्र किया गया है। वृष्टिके लिये यथेष्ट सोम प्रस्तुत किया गया है। हमारे खेतकी जल-प्रणाली कब जल-पूर्ण होगी?

२ उनके दो घोड़े सुशिक्षित हैं। वे अनेक कार्य करते हैं। वे दोनों शुभ्र और केशवाले हैं। उनके स्वामी इन्द्र, दान करनेके लिये आवें।

३ शोभाके लिये जिस समय बली इन्द्रने घोड़ोंको जोता, उस समय सारे पाप-फल दूर हुए, उस समय मनुष्य सुखी हुए।

सचायोरिन्द्रश्चकृष आँ उपानसः सपर्यन् ।
नद्योर्विव्रतयोः शूर इन्द्रः ॥४॥
अधि यस्तस्थौ केशवन्ता व्यचस्वन्ता न पुष्ट्यै ।
वनोति शिप्राभ्यां शिप्रिणीवान् ॥५॥
प्रास्तौदृष्वौजा ऋष्वेभिस्ततक्ष शूरः शवसा । ऋभुर्न क्रतुभिर्मातरिश्वा ॥६॥
वज्रं यश्चक्रे सुहनाय दस्यवे हिरीमशो हिरीमान् ।
अरुतहनुरद्भुतं न रजः ॥७॥
अव नो वृजिना शिशीह्यृचा वनेमानृचः
नाब्रह्मा यज्ञ ऋधग्जोषति त्वे ॥८॥
ऊर्ध्वा यत्ते त्रेतिनी भूद्यज्ञस्य धूर्षु सद्मन् ।
सजूर्नावं स्वयशसं सचायोः ॥९॥

४ मनुष्योंसे पूजा पाकर इन्द्रने सारे धनोंको एकत्र कर डाला। वे नाना कार्य करनेवाले और शब्दायमान दो घोड़े चलाने लगे।

५ केशवाले और विशाल, दोनों घोड़ोंपर चढ़कर, अपनी देहकी पुष्टिके लिये इन्द्र अपने सुघटित दोनों जबड़ोंको चलाते हुए आहार माँगने लगे।

६ इन्द्रकी शक्ति अतीव सुन्दर है। वह सुशोभन हैं। वह मरुतोंके साथ यजमानको साधुवाद करते हैं। वह अन्तरिक्षमें रहते हैं। जैसे ऋभुओंने कर्म-कौशलसे रथ आदिका निर्माण किया है, वैसे ही वीर इन्द्रने अपने बलसे अनेक वीर-कार्य किये हैं।

७ दस्युका बध करनेके लिये उन्होंने वज्र प्रस्तुत किया था। उनके श्मश्रु (दाढ़ी-मूँछ) हरितवर्ण हैं। उनके घोड़े भी हरितवर्ण हैं। उनके जबड़े सुन्दर हैं। वह आकाशके समान विशाल हैं।

८ इन्द्र, हमारे सारे पापोंको विनष्ट करो। हम ऋचाओंके प्रभावसे ऋक्शून्य व्यक्तियोंका बध कर सकें। जिस यज्ञमें स्तुतिका संसर्ग नहीं है, वह कभी भी स्तोत्रवाले यज्ञके समान तुम्हें प्रीतिप्रद नहीं होता।

९ जिस समय यज्ञभार-वाहक ऋत्विकोंने यज्ञ-गृहमें कार्यारम्भ किया, उस समय तुम यजमानके साथ एक नौकापर चढ़कर यजमानको तारो।

श्रिये ते पृश्निरुपसेचनी भूच्छ्रिये दर्विररेपाः ।
यया स्वे पात्रे सिञ्चस उत् ॥१०॥
शतं वा यदसुर्य प्रति त्वा सुमित्र इत्थास्तौद्दुर्मित्र इत्थास्तौत् ।
आवो यद्दस्युहत्ये कुत्सपुत्रं प्रावो यद्दस्युहत्ये कुत्सवत्सम् ॥११॥



१० दूधवाली गाय तुम्हारे मङ्गलके लिये हो । जिस पात्रके द्वारा तुम अपने पात्रमें मधु ले लेते हो, जिस पात्रके द्वारा तुम अपने पात्रमें मधु ले लेते हो, वह दर्वी ( पात्र-विशेष ) निर्मल और कल्याण-कर हो ।

११ बली इन्द्र, तुम्हारे लिये इस प्रकारसे सुमित्रने एक सौ स्तोत्र पढ़े — दुर्मित्रने भी स्तुति की; क्योंकि तुमने दस्यु-हत्याके समय कुत्स-पुत्रकी रक्षा की है ।



# पञ्चम अध्याय समाप्त

# षष्ठ अध्याय

## १०६ सूक्त

अश्विद्वय देवता। कश्यप-पुत्र भूतांश ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

उभा उ नूनं तदिदर्थयेथे वि तन्वाथे धियो वस्त्रापसेव।
सध्रीचीना यातवे प्रेमजीगः सुदिनेव पृक्ष आ तंसयेथे ॥१॥
उष्टारेव फर्वरेषु श्रयेथे प्रायोगेव श्वात्र्या शासुरेथः।
दूतेव हि ष्ठो यशसा जनेषु माप स्थातं महिषेवावपानात् ॥२॥
साकंयुजा शकुनस्येव पक्षा पश्वेव चित्रा यजुरा गमिष्टम्।
अग्निरिव देवयोर्दीदिवांसा परिज्मानेव यजथः पुरुत्रा ॥३॥

---

१ अश्विद्वय, तुम दोनों हमारी आहुतिके अभिलाषी हो रहे हो। जैसे जैसे तन्तुवाय वस्त्रका विस्तार करता है, वैसे ही तुमलोग हमारे स्तोत्रका विस्तार कर देते हो। यह यजमान यह कहकर भली भाँति तुम लोगोंकी स्तुति करता है कि, तुम लोग एक साथ आते हो। चन्द्र-सूर्यके समान तुम लोग खाद्य द्रव्यको आलोकित करके बैठे हो।

२ जैसे दो बैल गोचर भूमिमें विचरण करते हैं, वैसे ही तुम लोग यज्ञ-दान-समर्थ व्यक्तिके पास जाते हो। रथमें जोते दो वृषों वा अश्वोंके समान धन-दानके लिये तुमलोग स्तोताके पास आया करते हो। दूतके समान तुमलोग लोगोंके पास यशस्वी बनो। जैसे दो महिष जल-पान-स्थानसे नहीं हटते, वैसे ही तुमलोग भी सोमपानसे नहीं हटना।

३ जैसे पक्षीके दो पंख आपसमें मिले रहते हैं, वैसे ही तुमलोग भी परस्पर मिले हुए हो। दो अद्भुत पशुओंके समान इस यज्ञमें आये हो। यज्ञ-कर्त्ता अग्निके समान तुमलोग दीप्ति-वाले हो। सर्वत्रविहारी दो पुरोहितोंके समान तुमलोग नाना स्थानोंमें देव-पूजा किया करते हो।

आपी वो अस्मे पितरेव पुत्रोग्रेव रुचा नृपतीव तुर्यै ।
इर्येव पुष्ट्यै किरणेव भुज्यै श्रुष्टीवानेव हवमा गमिष्टम् ॥४॥
वंसगेव पूषर्या शिम्बाता मित्रेव ऋता शतरा शातपन्ता ।
वाजेवोच्चा वयसा घर्म्येष्ठा मेषेवेषा सपर्या पुरीषा ॥५॥
सृण्येव जर्भरी तुर्फरी तू नैतोशेव तुर्फरी पर्फरीका ।
उदन्यजेव जेमना मदेरू ता मे जराय्वजरं मरायु ॥६॥
पज्रेव चर्चरं जारं मरायु क्षद्मेवार्थेषु तर्तरीथ उग्रा ।
ऋभू नापत् खरमज्रा खरज्रुर्वायुर्न पर्फरत् क्षयद्रयीणाम् ॥७॥

४ जैसे माता-पिता पुत्रके प्रति आसक्त रहते हैं, वैसे ही तुमलोग हमारे प्रति होओ। तुमलोग अग्नि और सूर्यके समान दीप्तिशील होओ, राजाके समान क्षिप्रकारी होओ, धनी व्यक्तिके समान उपकारी होओ और सूर्य-किरणोंके समान आलोक देते हुए लोगोंके सुख-भोगके अनुकूल होओ। सुखी मनुष्यके समान इस यज्ञमें पधारो।

५ सुन्दर गतिवाले दो वृषोंके समान तुमलोग हृष्ट-पुष्ट और सुदृश्य हो तथा मित्र और वरुणके समान तुम लोग यथार्थदर्शी, वदान्य और दुःख-ह्रास-पूर्वक स्तुति प्राप्त करते हो। दो घोड़ोंके समान तुमलोग खाकर मोटे-तगड़े हो गये हो। तुमलोग प्रकाशमय आकाशमें रहते हो। भेड़ोंके समान तुमलोग यथेष्ट भोजनादि करके सुघटित अङ्ग-प्रत्यङ्गवाले हुए हो।

६ हाथीको रोकनेवाले और मारनेवाले अङ्कुशोंके समान तुमलोग रोकनेवाले वा भरण करनेवाले ( जर्भरि ) और हन्ता ( तुर्फरि ) हो। हन्ता ( नैतोश ) के समान तुम लोग शत्रुओंके मारनेवाले हो; इसीलिये तुमलोगोंको शत्रु-विदारक ( फर्फरीका ) अथवा यजमान-पालक कहा गया है। तुमलोग ऐसे निर्मल हो, मानो जलमें उत्पन्न हुए हो, तुमलोग बली और विजयी हो। मेरी मरण-धर्मशील देहको फिर यौवन दो।

७ तीव्रबली अश्विद्वय, जैसे दीर्घ चरणवाला व्यक्ति दूसरेको जलसे पार कर देता है, वैसे ही तुमलोग मेरी मरण-धर्मशील देहको विपत्तिसे पार करके अभिलषित विषयमें ले चलो। ऋभुके समान तुमने अत्यन्त संस्कृत रथ पाया है। वह शीघ्रगामी रथ वायुके समान उड़कर शत्रुका धन ले आया है।

घर्मेव मधु जठरे सनेरू भगेऽविता तुर्फरी फारिवारम् ।
पतरेव चचरा चन्द्रनिर्णिङ्मनऋङ्गा मनन्या न जग्मी ॥८॥
बृहन्तेव गम्भरेषु प्रतिष्ठां पादेव गाधं तरते विदाथः ।
कर्णेव शासुरनु हि स्मराथोंऽशेव नो भजतं चित्रमप्नः ॥९॥
आरङ्गरेव मध्वेरयेथे सारघेव गवि नीचीनवारे ।
कीनारेव स्वेदमासिष्विदाना क्षामेवोर्जा सूयवसात् सचेथे ॥१०॥
ऋध्याम स्तोमं सनुयाम वाजमा नो मन्त्रं सरथेहोप यातम् ।
यशो न पक्वं मधु गोष्वन्तरा भूतांशो अश्विनोः काममप्राः ॥११॥

---

८ महावीरके समान तुमलोग अपने पेटमें घृत गिरा लो। तुमलोग धनके रक्षक और अस्त्र लेकर शत्रुओंके बध-कर्त्ता हो। तुमलोग पक्षीके समान सुन्दर और सर्वत्रविहारी हो। इच्छा करनेके साथ ही तुमलोग भूषित होते हो और स्तोत्रके लिये यज्ञमें आते हो।

९ जैसे लम्बे पैर रहनेपर, गम्भीर जलके पार होनेके समय, आश्रय मिलता है, वैसे ही तुम लोग आश्रय दो। तुम लोग, दोनों कानोंके समान, स्तोताकी स्तुतिको, ध्यानसे, सुनते हो। दो यज्ञाङ्गोंके समान हमारे इस विचित्र यज्ञमें पधारो।

१० जैसे बोलनेवाली दो मधुमक्खियाँ मधुके छातेमें मधुका सेचन करती हैं, वैसे ही तुम लोग गायके स्तनमें मधुतुल्य दुग्धका संचार कर दो। जैसे श्रमजीवी श्रम करके पसीनेसे तर हो जाता है, वैसे ही तुमलोग भी स्वेदवाले होकर जल-सेचन करो। जैसे दुर्बल गाय गोचर भूमिमें जाकर अपना आहार पाती है, वैसे ही तुमलोग भी यज्ञमें आकर आहार पाते हो।

११ हम स्तोत्र-विस्तार करते हैं और आहारका वितरण करते हैं; इसलिये तुमलोग एक रथपर चढ़कर हमारे यज्ञमें आओ। गायके स्तनमें सुमिष्ट आहारके समान दुग्ध है। भूतांश ऋषिने यह स्तोत्र करके अश्विद्वयका मनोरथ पूर्ण किया।

# १०७ सूक्त

प्रजापति-पुत्री दक्षिणा देवता। आङ्गिरस दिव्य ऋषि। त्रिष्टुप् और जगती छन्द।

आविरभून्महि माघोनमेषां विश्वं जीवं तमसो निरमोचि।
महि ज्योतिः पितृभिर्दत्तमागादुरुः पन्था दक्षिणाया अदर्शि ॥१॥
उच्चा दिवि दक्षिणावन्तो अस्थुर्ये अश्वदाः सह ते सूर्येण।
हिरण्यदा अमृतत्वं भजन्ते वासोदाः सोम प्र तिरन्त आयुः ॥२॥
दैवी पूर्तिर्दक्षिणा देवयज्या न कवारिभ्यो नहि ते पृणन्ति।
अथा नरः प्रयतदक्षिणासोऽवद्यभिया बहवः पृणन्ति ॥३॥
शतधारं वायुमर्कं स्वर्विदं नृचक्षसस्ते अभिचक्षते हविः।
ये पृणन्ति प्र च यच्छन्ति सङ्गमे ते दक्षिणां दुहते सप्तमातरम् ॥४॥

---

१ इन यजमानोंके यज्ञ-निर्वाहके लिये सूर्य-रूपी इन्द्रका विपुल तेज प्रकट हुआ। सारे प्राणी अन्धकारसे बाहर आये। पितरोंके द्वारा दी गयी ज्योति उपस्थित हुई। दक्षिणा देनेकी प्रशस्त पद्धति उपस्थित हुई।

२ जो लोग दक्षिणा देते हैं, वे स्वर्गमें उच्च आसन पाते हैं। अश्वदाता सूर्यके साथ एकत्र होते हैं। सुवर्णदाता अमरता पाते हैं। वस्त्रदाता लोग सोमके पास जाते हैं। सभी दीर्घायु होते हैं।

३ दक्षिणाके द्वारा पुण्य कर्मकी पूर्णता प्राप्त की जाती है—यह देव-पूजाका अङ्ग-स्वरूप है। जिनका आचरण खराब है, उनका कार्य देवता लोग नहीं पूरा करते। जो लोग पवित्र दक्षिणा देते हैं, निन्दासे डरते हैं, वे अपने कर्मको पूर्ण करते हैं।

४ जो वायु सैकड़ो मार्गोंसे बहता है, उसके लिये, आकाश, सूर्य तथा अन्यान्य मनुष्य-हितैषी देवोंके लिये होमीय द्रव्य (हवि) दिया जाता है। जो लोग देवोंको तृप्त करते और दान देते हैं, उनका मनोरथ दक्षिणा पूरा करती है। यह दक्षिणा पानेके अधिकारी सात पुरोहित विद्यमान हैं।

दक्षिणावान् प्रथमो हूत एधि दक्षिणावान् ग्रामणीरग्रमेति ।
तमेव मन्ये नृपतिं जनानां य प्रथमो दक्षिणामाविवाय ॥५॥
तमेव ऋषिं तमु ब्रह्माणमाहुर्यज्ञन्यं सामगामुक्थशासम् ।
स शुक्रस्य तन्वो वेद तिस्रो यः प्रथमो दक्षिणया रराध ॥६॥
दक्षिणाश्वं दक्षिणा गां ददाति दक्षिणा चन्द्रमुत यद्धिरण्यम् ।
दक्षिणान्नं वनुते यो न आत्मा दक्षिणां वर्म कृणुते विजानन् ॥७॥
न भोजा मम्रुर्न न्यर्थमीयुर्न रिष्यन्ति न व्यथन्ते ह भोजाः ।
इदं यद्विश्वं भुवनं स्वश्चैतत् सर्वं दक्षिणैभ्यो ददाति ॥८॥
भोजा जिग्युः सुरभिं योनिमग्रे भोजा जिग्युर्वध्वं या सुवासाः ।
भोजा जिग्युरन्तः पेयं सुराया भोजा जिग्युर्ये अहूताः प्रयन्ति ॥९॥
भोजायाश्वं संमृजन्त्याशुं भोजायास्ते कन्या शुम्भमाना ।
भोजस्येदं पुष्करिणीव वेश्म परिष्कृतं देवमानेव चित्रम् ॥१०॥

---

५ दाताको सबसे पहले बुलाया जाता है। वह ग्रामाध्यक्ष होते हैं और सबके आगे-आगे जाते हैं। जो सबसे पहले दक्षिणा देते हैं, उन्हें मैं सबका राजा जानता हूं।

६ जो सर्व-प्रथम दक्षिणा देकर पुरोहितको तुष्ट करते हैं, वे ही ऋषि और ब्रह्मा कहे जाते हैं, वे ही यज्ञके अध्यक्ष, सामगाता और स्तोता कहे जाते हैं। वे अग्निकी तीनों मूर्त्तियोंको जानते हैं।

७ दक्षिणामें अश्व, गाय और मनःप्रसादकर सुवर्ण पाया जाता है। हमारा आत्म-स्वरूप जो आहार है, वह भी दक्षिणासे पाया जाता है। विद्वान् व्यक्ति दक्षिणाका, देह-रक्षक कवचके समान, व्यवहार करते हैं।

८ दाताओंकी मृत्यु नहीं होती—वे देवता हो जाते हैं। वे दरिद्र नहीं होते—वे क्लेश, व्यथा वा दुःख भी नहीं पाते। इस पृथिवी वा स्वर्गमें जो कुछ है, सो सब उन्हें दक्षिणा देती है।

९ घी, दूध देनेवाली गायको तो दाता लोग सबसे पहले पाते हैं। वे सुन्दर परिच्छद वाली नवोढ़ा स्त्री पाते हैं। वे सुरा (मदिरा का सार) (क्या सोम?) पाते हैं। दातालोग ही चढ़ा-ऊपरी करनेवाले शत्रुओंको जीतते हैं।

१० दाताको शीघ्रगन्ता अश्व, अलङ्कृत करके, दिया जाता है। उसके लिये सुन्दरी स्त्री उपस्थित रहती है। पुष्करणीके समान निर्मल और देवालयके समान मनोहर गृह दाताके लिये ही विद्यमान है।

भोजमश्वाः सुष्ठुवाहो वहन्ति सुवृद्रथो वर्तते दक्षिणायाः ।
भोजं देवासोऽवता भरेषु भोजः शत्रून्त्समनीकेषु जेता ॥११॥

## १०८ सूक्त

पणिगण और सरमा देवता तथा ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

किमिच्छन्ती सरमा प्रेदमानड् दूरे ह्यध्वा जगुरिः पराचैः ।
कास्मेहितिः का परितक्म्यासीत् कथं रसाया अतरः पयांसि ॥१॥
इन्द्रस्य दूतीरिषिता चरामि मह इच्छन्ती पणयो निधीन् वः ।
अतिष्कदो भियसा तन्न आवत्तथा रसाया अतरं पयांसि ॥२॥
कीदृङ्ङिन्द्रः सरमे का दृशीका यस्येदं दूतीरसरः पराकात् ।
आ च गच्छान्मित्रमेना दधामाथा गवां गोपतिर्नो भवाति ॥३॥

---

११ सुन्दर वहनकर्त्ता अश्वदाताको ले जाते हैं। उसीके लिये सुघटित रथ विद्यमान है। युद्धके समय देवतालोग दाताकी रक्षा करते हैं। युद्धमें दाता शत्रुओंको जीतता है।

१ (पणियोंकी उक्ति—) सरमा, तुम क्या किसी प्रार्थनाके लिये यहाँ आयी हो? यह मार्ग तो बहुत दूरका है। इस मार्गपर आते समय पीछेकी ओर दृष्टि फेंकनेपर नहीं आना हो सकता। हमारे पास ऐसी कौनसी वस्तु है, जिसके लिये तुम आयी हो? कितनी रातोंमें आयी हो? नदीके जलका पार कैसे किया?

२ (सरमाकी उक्ति—) पणिगण, इन्द्रकी दूती होकर मैं आयी हूं। तुमने जो गोधन एकत्र किया है, उसे ग्रहण करनेकी मेरी इच्छा है। जलने मुझे बचाया है। जलका डर तो हुआ था; किन्तु पीछे उसे लाँघकर मैं चली आयी। इस प्रकार मैं नदीके पार चली आयी।

३ (पणियोंकी उक्ति—) सरमा, जिन इन्द्रकी दूती बनकर तुम इतनी दूरसे आयी हो, वह इन्द्र कैसे हैं? उनका कितना पराक्रम है? उनकी कैसी सेना है? इन्द्र आवें। उन्हें हम मित्र माननेको प्रस्तुत हैं। वे हमारी गायें लेकर उनके स्वत्वाधिकारी बनें।

नाहं तं वेद दभ्यं दभत् स यस्येदं दूतीरसरं पराकात् ।
न तं गूहन्ति स्रवतो गभीरा हता इन्द्रेण पणयः शयध्वे ॥४॥
इमा गावः सरमे या ऐच्छः परि दिवो अन्तान्त्सुभगे पतन्ती ।
कस्त एना अव सृजादयुध्व्युतास्माकमायुधा सन्ति तिग्मा ॥५॥
असेन्या वः पणयो वचांस्यनिषव्यास्तन्वः सन्तु पापीः ।
अधृष्टो व एतवा अस्तु पन्था बृहस्पतिर्व उभया न मृळात् ॥६॥
अयं निधिः सरमे अद्रिबुध्नो गोभिरश्वेभिर्वसुभिर्न्यृष्टः ।
रक्षन्ति तं पणयो ये सुगोपा रेकु पदमलकमा जगन्थ ॥७॥
एह गमन्नृषयः सोमशिता अयास्यो अङ्गिरसो नवग्वाः ।
त एतमूर्वं वि भजन्त गोनामथैतद्वचः पणयो वमन्नित् ॥८॥

---

४ (सरमाकी उक्ति—) जिन इन्द्रकी दूती बनकर मैं दूर देशसे आयी हूँ, उन्हें कोई हरा नहीं सकता। वे ही सबको हराते हैं। गहन-गम्भीर नदियाँ भी उनकी गतिको रोकनेमें समर्थ नहीं हैं। पणियो, तुम्हें निश्चय ही इन्द्र मारकर सुला देंगे।

५ (पणियोंकी उक्ति—) सुन्दरी सरमा, तुम स्वर्गकी शेष सीमापरसे आ रही हो; इसलिये इन गायोंमेंसे जिन-जिनको चाहो, हम तुम्हें दे सकते हैं। विना युद्धके कौन तुम्हें गायें देता? हमारे पास भी अनेक तीक्ष्ण आयुध हैं।

६ (सरमा=इन्द्रकी कुतियाकी उक्ति—) तुम्हारी बातें सैनिकोंके योग्य नहीं हैं। तुम्हारे शरीरोंमें पाप है। ये शरीर कहीं इन्द्रके वाणोंका लक्ष्य न हो जायँ। तुम्हारे यहाँ यह जो आनेका मार्ग है, इसपर देवतालोग कहीं आक्रमण न कर बैठें। मुझे सन्देह है कि, पीछे बृहस्पति तुम्हें क्लेश देंगे—यदि तुम गायें नहीं दे दोगे, तो आपदाएँ सन्निकट हैं।

७ (पणियोंकी उक्ति—) सरमा, हमारी सम्पत्ति पर्वतोंके द्वारा सुरक्षित है—गायों, अश्वों और अन्यान्य धनोंसे पूर्ण है। रक्षा-कार्यमें समर्थ पणि लोग इस सम्पतिकी रखवाली करते हैं। गायोंके द्वारा शब्दायमान हमारे स्थानको तुम व्यर्थ ही आयी हो।

८ (सरमाकी उक्ति—) आङ्गिरस अयास्य ऋषि और नवगुगण, सोम-पानसे प्रमत्त होकर, यहाँ आवेंगे और इन सारी गायोंका भाग करके इन्हें ले जायँगे। पणियो, उस समय तुम्हें ऐसी दर्पोक्ति छोड़नी पड़ेगी।

एवा च त्वं सरम आजगन्थ प्रबाधिता सहसा दैव्येन ।
स्वसारं त्वा कृणवै मा पुनर्गा अप ते गवां सुभगे भजाम ॥९॥
नाहं वेद भ्रातृत्वं नो स्वसृत्वमिन्द्रो विदुरङ्गिरसश्च घोराः ।
गोकामा मे अच्छदयन्यदायमपात इत पणयो वरीयः ॥१०॥
दूरमित पणयो वरीय उद्गावो यन्तु मिनतीर्ऋतेन ।
बृहस्पतिर्या अविन्दन्निगूह्ळाः सोमो ग्रावाण ऋषयश्च विप्राः ॥११॥

---

## १०९ सूक्त

विश्वदेव देवता । ब्रह्मवादिनी जुहू ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

तेऽवदन् प्रथमा ब्रह्मकिल्बिषेऽकूपारः सलिलो मातरिश्वा ।
वीलुहरास्तप उग्रो मयोभूरापो देवीः प्रथमजा ऋतेन ॥१॥

---

९ (पणिगणकी उक्ति—) सरमा, डरकर देवोंने तुम्हें यहाँ भेजा है; इसीलिये तुम आयी हो। तुम्हें हम भगिनी-स्वरूप समझते हैं। तुम अब नहीं लौटना। सुन्दरी, हम गोधनका भाग देते हैं।

१० (सरमाकी उक्ति—) मैं भ्राता और भगिनीकी कथा नहीं समझ सकती। इन्द्र और पराक्रमी अङ्गिरोवंशीय जानते हैं कि, गायें पानेके लिये मुझे उन्होंने, रक्षा-पूर्वक, भेजा है। मैं उनका आश्रय पाकर आयी हूं। पणियो, यहांसे बहुत दूर भाग जाओ।

११ पणियो, यहाँसे बहुत दूर भाग जाओ। गायें कष्ट पा रही हैं। वे धर्मके आश्रयमें इस पर्वतसे लौट चलें। बृहस्पति, सोम, सोमाभिषव-कर्त्ता पत्थर, ऋषि और मेधावी लोग इस गुप्त स्थानमें स्थित गायोंकी बात जान गये हैं।

---

१ जिस समय बृहस्पतिने अपनी पत्नी जुहूका त्याग कर दिया—इस प्रकार ब्रह्म-किल्बिष प्राप्त किया, उस समय सूर्य, शीघ्रगामी वायु, प्रज्वलित अग्नि, सुखकर सोम, जलके अधिष्ठाता देवता वरुण और सत्यस्वरूप प्रजापतिकी अन्य सन्ततियोंने कहा—प्रायश्चित्त कराया।

सोमो राजा प्रथमो ब्रह्मजायां पुनः प्रायच्छदहृणीयमानः ।
अन्वर्तिता वरुणो मित्र आसीदग्निर्होता हस्तगृह्यानिनाय ॥२॥
हस्तेनैव ग्राह्य आधिरस्या ब्रह्मजायेयमिति चेदवोचन् ।
न दूताय प्रह्ये तस्थ एषा तथा राष्ट्रं गुपितं क्षत्रियस्य ॥३॥
देवा एतस्यामवदन्त पूर्वे सप्तऋषयस्तपसे ये निषेदुः ।
भीमा जाया ब्राह्मणस्योपनीता दुर्धां दधाति परमे व्योमन् ॥४॥
ब्रह्मचारी चरति वेविषद्विषः स देवानां भवत्येकमङ्गम् ।
तेन जायामन्वविन्दद्बृहस्पतिः सोमेन नीतां जुह्वं न देवाः ॥५॥
पुनर्वै देवा अददुः पुनर्मनुष्या उत ।
राजानः सत्यं कृण्वाना ब्रह्मजायां पुनर्ददुः ॥६॥
पुनर्दाय ब्रह्मजायां कृत्वी देवैर्निकिल्बिषम् ।
ऊर्जं पृथिव्या भक्त्वायोरुगायमुपासते ॥७॥

२ लज्जा छोड़कर सोम राजाने पवित्र-चरित्रा स्त्रीको सर्व-प्रथम बृहस्पतिको दिया। मित्र और वरुणने इसका अनुमोदन किया। होम-निष्पादक अग्नि हाथसे पकड़कर पत्नीको ले आये।

३ "इन पत्नीकी देहको हाथसे छूना चाहिये--ये यथाविधि विवाहित पत्नी हैं।"--ऐसा सबने कहा। इन्हें खोजनेके लिये जो दूत भेजा गया था, उसके प्रति ये अनासक्त रहीं। जैसे बली राजाका राज्य सुरक्षित रहता है, वैसे ही इनका सतीत्व सुरक्षित रहा।

४ तपस्यामें प्रवृत्त सप्तर्षियों और प्राचीन देवोंने इन पत्नीकी बात कही है। ये अत्यन्त शुद्ध-चरित्रा हैं। इन्होंने बृहस्पतिसे विवाह किया है। तपस्या और सच्चरित्रतासे निकृष्ट पदार्थ भी उत्तम स्थानमें स्थापित हो सकता है।

५ स्त्रीके अभावमें बृहस्पति ब्रह्मचर्यके नियमका पालन करते हैं। वे सारे देवोंके साथ एकात्मा होकर उनके अङ्ग-विशेष हो गये हैं। जैसे उन्होंने प्रथम सोमके हाथसे भार्याको पाया था, वैसे ही इस समय भी उन्होंने फिर जुहू नामकी पत्नीको प्राप्त किया।

६ देवों और मनुष्योंने पुनः बृहस्पतिको उनकी पत्नीको समर्पित कर दिया। राजाओंने भी पुनः शपथके साथ शुद्ध-चरित्रा पत्नीको समर्पित किया।

७ शुद्ध-चरित्रा पत्नीको फिर लाकर देवोंने बृहस्पतिको निष्पाप किया। अनन्तर पृथिवीका सर्व-श्रेष्ठ अन्न विभक्त करके सभी सुखसे अवस्थान करने लगे।

# ११० सूक्त

आप्री देवता। भार्गव जमदग्नि ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

समिद्धो अद्य मनुषो दुरोणे देवो देवान् यजसि जातवेदः।
आ च वह मित्रमहश्चिकित्वान् त्वं दूतः कविरसि प्रचेताः ॥१॥
तनूनपात् पथ ऋतस्य यानान् मध्वा समञ्जन्त्स्वदया सुजिह्व।
मन्मानि धीभिरुत यज्ञमृन्धन् देवत्रा च कृणुह्यध्वरं नः ॥२॥
आजुह्वान ईड्यो वन्द्यश्चा याह्यग्ने वसुभिः सजोषाः।
त्वं देवानामसि यह्व होता स एनान्यक्षीषितो यजीयान् ॥३॥
प्राचीनं बर्हिः प्रदिशा पृथिव्या वस्तोरस्या वृज्यते अग्रे अह्नाम्।
व्युप्रथते वितरं वरीयो देवेभ्यो अदितये स्योनम् ॥४॥

१ ज्ञानी अग्नि, तुम मनुष्योंके गृहमें आज समिद्ध होकर अपने देवता और अन्यान्य देवोंकी पूजा करो। तुम्हारा मित्र तुम्हारी पूजा करता है—यह जानकर तुम देवोंको ले आओ; क्योंकि तुम उत्तम बुद्धिसे युक्त और क्रिया-कुशल दूत हो।

२ हे तनूनपात् (अग्नि), यज्ञ-गमनके जो पथ (हवि आदि) हैं, उन्हें मधु-मिश्रित करके अपनी सुन्दर शिखासे स्वाद लो। सुन्दर भावोंके द्वारा स्तोत्रों और यज्ञको समृद्ध करो और हमारे यज्ञको देव-भोग्य कर दो।

३ अग्नि, तुम देवोंको बुलानेवाले, प्रार्थनीय और प्रणामके योग्य हो। वसुओंके साथ पधारो। हे महान् पुरुष, तुम देवोंके होता हो। तुम्हें प्रेरित किया जाता है। तुम्हारे समान कोई यज्ञ नहीं कर सकता। तुम इन सारे देवोंके लिये यज्ञ करो।

४ पूर्वाह्णमें, वेदीको ढकनेके लिये, कुशको पूर्वमुख करके बिछाया जाता है। वह परम सुन्दर कुश और विस्तृत किया जाता है। उसपर अदिति और अन्य देवता लोग सुखसे बैठते हैं।

व्यचस्वतीरुर्विया वि श्रयन्तां पतिभ्यो न जनयः शुम्भमानाः ।
देवीर्द्वारो बृहतीर्विश्वमिन्वा देवेभ्यो भवत सुप्रायणाः ॥५॥
आ सुष्वयन्ती यजते उपाके उषासानक्ता सदतां नि योनौ ।
दिव्ये योषणे बृहती सुरुक्मे अधि श्रियं शुक्रपिशं दधाने ॥६॥
दैव्या होतारा प्रथमा सुवाचा मिमाना यज्ञं मनुषो यजध्यै ।
प्रचोदयन्ता विदथेषु कारू प्राचीनं ज्योतिः प्रदिशा दिशन्ता ॥७॥
आ नो यज्ञं भारती तूयमेत्विळा मनुष्वदिह चेतयन्ती ।
तिस्रो देवीर्बर्हिरेदं स्योनं सरस्वती स्वपसः सदन्तु ॥८॥
य इमे द्यावापृथिवी जनित्री रूपैरपिंशद्भुवनानि विश्वा ।
तमद्य होतरिषितो यजीयान् देवं त्वष्टारमिह यक्षि विद्वान् ॥९॥

---

५ जैसे स्त्रियाँ वेश-भूषा करके पतियोंके पास अपने शरीरको प्रकट करती हैं, वैसे ही इन सब सुनिर्मित द्वारोंकी अभिमानिनी देवियाँ पृथक् हो जायं—विस्तृत रूपसे खुल जायं। द्वार-देवियो, देवता सरलतासे जा सकें, इस प्रकार खुल जाओ ।

६ उषा देवी और रात्रि देवी लोगोंके लिये सुषुप्तिसे उत्पन्न सुख उत्पन्न कर दें। वे यज्ञ-भागकी अधिकारिणी हैं। वे परस्पर मिलकर यज्ञ-स्थानमें बैठें। वे दिव्य—लोक-वासिनी स्त्रीके समान अत्यन्त गुणवती, परम शोभासे युक्त और उज्ज्वल श्री धारण करनेवाली हैं ।

७ दोनों देव—होता (अग्नि और आदित्य) ही प्रथम उत्तम वाक्योंसे स्तोत्र करते हैं—मनुष्यके यज्ञके लिये अनुष्ठान-कार्यका निर्माण कर देते हैं । वे पुरोहितोंको विभिन्न अनुष्ठानोंमें प्रेरित करते हैं। वे क्रिया-कुशल हैं और पूर्व दिशाके प्रकाशको उत्पन्न करते हैं ।

८ भारती देवी (सूर्य-दीप्ति) हमारे यज्ञमें शीघ्र आवें। इलादेवी इस यज्ञकी बातका स्मरण करके, मनुष्यके समान, आगमन करें। ये दोनों और सरस्वती देवी—ये तीन चमत्कार-कार्य-कारिणी देवियां सामनेके सुखावह आसनपर आकर बैठें।

९ द्यावापृथिवी देवोंकी मातृ-स्वरूपिणी हैं। होता, जिन देवताने उन दोनोंको उत्पन्न करके सारे संसारमें नाना प्राणियोंकी सृष्टि की है, उन्हीं त्वष्टा देवकी आज तुम पूजा करो। तुम्हारे पास अन्न है, तुम विद्वान् हो और तुम्हारे समान दूसरा कोई यज्ञ नहीं कर सकता।

उपावसृज त्मन्या समञ्जन् देवानां पाथ ऋतुथा हवींषि ।
वनस्पतिः शमिता देवो अग्निः स्वदन्तु हव्यं मधुना घृतेन ॥१०॥
सद्यो जातो व्यमिमीत यज्ञमग्निर्देवानामभवत् पुरोगाः ।
अस्य होतुः प्रदिश्यृतस्य वाचि स्वाहाकृतं हविरदन्तु देवाः ॥११॥

## १११ सूक्त

इन्द्र देवता। वैरूप अष्टादंष्ट्र ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

मनीषिणः प्र भरध्वं मनीषां यथायथा मतयः सन्ति नृणाम् ।
इन्द्रं सत्यैरेरयामा कृतेभिः स हि वीरो गिर्वणस्युर्विदानः ॥१॥
ऋतस्य हि सदसो धीतिरद्यौत् सं गार्ष्टेयो वृषभो गोभिरानट् ।
उदतिष्ठत्तविषेणा रवेण महान्ति चित् संविव्याचा रजांसि ॥२॥

---

१० यूप (यज्ञमें पशुओंके बाँधनेके काष्ठ), तुम स्वयं, यथासमय, देवोंके लिये अन्न और अन्यान्य होमीय द्रव्य लाकर निवेदित करो। वनस्पति, शमिता नामक देव और अग्नि, मधु और घृतके साथ, होमीय द्रव्यका आस्वादन करें।

११ जन्मके साथ ही अग्निने यज्ञ-निर्माण किया और देवोंके अग्रगामी दूत हुए। अग्नि-स्वरूप होता मन्त्र-पाठ करें। यज्ञोपयोगी देव-वाक्य उच्चारित हों। स्वाहाके साथ जो होमीय द्रव्य दिया जाता है, उसका भक्षण देवता करें।

---

१ स्तोताओ, तुम्हारी बुद्धिका उदय जैसे-जैसे होता है, वैसे-वैसे तुमलोग स्तोत्र-पाठ करो। सत्कर्मानुष्ठान करके इन्द्रको बुलाया जाय; क्योंकि वीर इन्द्र स्तोत्र जाननेपर स्तोताओंका प्यार करते हैं।

२ जलका आधार (अन्तरिक्ष) धारण करनेवाले इन्द्र प्रकाशित होते हैं। अल्पवयस्क गायके गर्भसे उत्पन्न वृष जैसे गायोंके साथ मिलता है, वैसे ही इन्द्र सर्व-व्यापी होते हैं। विलक्षण कोलाहलके साथ इन्द्र प्रकट होते हैं। वे बृहत्-बृहत् जलराशि बनाते हैं।

इन्द्रः किल श्रुत्या अस्य वेद स हि जिष्णुः पथिकृत् सूर्याय ।
आन्मेनां कृण्वन्नच्युतो भुवद्गोः पतिर्दिवः सनजा अप्रतीतः ॥३॥
इन्द्रो मह्ना महतो अर्णवस्य व्रता मिनादङ्गिरोभिर्गृणानः ।
पुरूणि चिन्नितताना रजांसि दाधार यो धरुणं सत्यताता ॥४॥
इन्द्रो दिवः प्रतिमानं पृथिव्या विश्वा वेद सवना हन्ति शुष्णम् ।
महीं चिद्द्यामातनोत् सूर्येण चास्कम्भ चित् कम्भनेन स्कभीयान् ॥५॥
वज्रेण हि वृत्रहा वृत्रमस्तरदेवस्य शूशुवानस्य मायाः ।
वि धृष्णो अत्र धृषता जघन्थाथाभवो मघवन् बाह्वोजाः ॥६॥
सचन्त यदुषसः सूर्येण चित्रामस्य केतवो रामविन्दन् ।
आयन्नक्षत्रं ददृशे दिवो न पुनर्यतो नकिरद्धा नु वेद ॥७॥

३ इस स्तोत्रका श्रवण इन्द्र ही जानते हैं। वह जयशील हैं। उन्होंने सूर्यका मार्ग बना दिया है। अविचल इन्द्रने सेनाको प्रकट किया। वे गायोंके सत्वाधिकारी और स्वर्गके प्रभु हुए। वे चिरन्तन हैं। उनके विपक्षमें कोई नहीं जा सकता।

४ अङ्गिराकी सन्ततियोंने जिस समय स्तोत्र किया, उस समय इन्द्रने, अपनी महिमासे, विशाल मेघका कार्य नष्ट किया। उन्होंने बहुत अधिक जल बनाया। उन्होंने सत्य-रूप द्युलोकमें बल धारण किया।

५ एक ओर इन्द्र हैं और दूसरी ओर द्यावापृथिवी हैं—दोनोंके बराबर इन्द्र हैं। वे सारे सोम-यज्ञोंकी बातें जानते हैं। वे ताप नष्ट करते हैं। सूर्यके द्वारा उन्होंने प्रकाण्ड आकाशको सुसज्जित किया है। वे धारण करनेमें पटु हैं। मानों खम्भेके द्वारा उन्होंने आकाशको ऊपर धारण कर रखा है।

६ इन्द्र, तुम वृत्रघ्न हो—वज्रसे वृत्रको मारा है। जिस समय यज्ञ-विरोधी वृत्र बढ़ रहा था, उस समय दुर्द्धर्ष तुमने वज्र द्वारा उसकी सारी मायाको नष्ट कर डाला। बली इन्द्र, इसके अनन्तर तुम बहुत बलसे बली हुए।

७ जिस समय उषा देवियाँ सूर्यसे मिलीं; उस समय सूर्य-किरणोंने नाना वर्णोंकी शोभा धारण की। अनन्तर, जिस समय, आकाशमें नक्षत्र दिखाई दिया, उस समय कोई भी मार्ग-गामी सूर्यका कुछ देख नहीं सका।

दूरं किल प्रथमा जग्मुरासामिन्द्रवे याः प्रसस्वे सस्त्रु रायः ।
क स्विदग्रं क बुध्न आसामापो मध्यं क वो नूनमन्तः ॥८॥
सृजः सिन्धूँरहिना जग्रसानाँ आदिदेताः प्र विविज्रे जवेन ।
मुमुक्षमाणा उत या मुमुच्रेऽधेदेता न रमन्ते नितिक्ताः ॥९॥
सध्रीचीः सिन्धुमुशतीरिवायन्त्सनाज्जार आरितः पूर्भिदासाम् ।
अस्तमा ते पार्थिवा वसून्यस्मे जग्मुः सूनृता इन्द्र पूर्वीः ।



## ११२ सूक्त

इन्द्र देवता । विरूपगोत्रीय नभःप्रभेदन ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

इन्द्र पिब प्रतिकामं सुतस्य प्रातःसावस्तव हि पूर्वपीतिः ।
हर्षस्व हन्तवे शूर शत्रूनुक्थोऽभिष्टे वीर्या प्र ब्रवाम ॥१॥

---

८ इन्द्रकी आज्ञासे जो जल बहने लगा था, वह प्रथम जल बहुत दूर गया था। जलका अग्र भाग कहाँ है? मस्तक कहाँ है? जल, तुम्हारा मध्य स्थान वा चरम सीमा कहां है?

९ इन्द्र, जिस समय वृत्रासुर जलको ग्रास कर रहा था, उस समय तुमने जलका मोचन किया था। उसी समय जल वेगके साथ सर्वत्र दौड़ा था। जिस समय इन्द्रने अपनी इच्छासे जलको मुक्त किया था, उस समय वह विशुद्ध जल स्थिर नहीं रह सका।

१० सारे जल मानो कामातुरा स्त्रीके समान होकर और एकत्र मिलकर समुद्रकी ओर चले। शत्रु-पुर-ध्वंसक और शत्रु-जर्जर-कर्त्ता इन्द्र सदा ही सारे जलोंके प्रभु हैं। इन्द्र, हमारी पृथिवीपर स्थित नाना यज्ञ-सामग्री और चिराभ्यस्त अनेक प्रीतिप्रद स्तोत्र तुम्हारे पास जायं।

---

१ इन्द्र, सोम प्रस्तुत हुआ है। जितना चाहो, पियो। जो सोम प्रातःकाल प्रस्तुत होता है, वह सबसे आगे तुम्हारे पानके योग्य है। वीर इन्द्र, शत्रु-बधके लिये उत्साह-युक्त होओ। हम मन्त्रोंके द्वारा तुम्हारे वीरत्वकी प्रशंसा करते हैं।

यस्ते रथो मनसो जवीयानेन्द्र तेन सोमपेयाय याहि ।
तूयमा ते हरयः प्र द्रवन्तु येभिर्यासि वृषभिर्मन्दमानः ॥२॥
हरित्वता वर्चसा सूर्यस्य श्रेष्ठै रूपैस्तन्वं स्पर्शयस्व ।
अस्माभिरिन्द्र सखिभिर्हुवानः सध्रीचीनो मादयस्वा निषद्य ॥३॥
यस्य त्यत्ते महिमानं मदेष्विमे मही रोदसी नाविविक्ताम् ।
तदोक आ हरिभिरिन्द्र युक्तैः प्रियेभिर्याहि प्रियमन्नमच्छ ॥४॥
यस्य शश्वत् पपिवाँ इन्द्र शत्रूननानुकृत्या रण्या चकर्थ ।
स ते पुरन्धिं तविषीमियर्ति स ते मदाय सुत इन्द्र सोमः ॥५॥
इन्द्र ते पात्रं सनवित्तमिन्द्र पिबा सोममेना शतक्रतो ।
पूर्ण आहावो मदिरस्य मध्वो यं विश्व इदभिहर्यन्ति देवाः ॥६॥
वि हि त्वामिन्द्र पुरुधा जनासो हितप्रयसो वृषभ ह्वयन्ते ।
अस्माकं ते मधुमत्तमानीमा भुवन्त्सवना तेषु हर्य ॥७॥

२ इन्द्र, तुम्हारा रथ मनसे भी अधिक शीघ्रगामी है । उसी रथपर चढ़कर सोमपानके लिये आओ । जिन घोड़ोंकी सहायतासे तुम आनन्दके साथ जाते हो, वे हरि नामक घोड़े शीघ्र दौड़ें ।

३ इन्द्र, हरित-वर्ण तेजके द्वारा और सूर्यकी अपेक्षा भी श्रेष्ठतर नाना शोभाओंके द्वारा अपने शरीरको विभूषित करो । हम बन्धुत्वके साथ तुम्हें बुलाते हैं । हमारे साथ बैठकर सोम-पानसे प्रमत्त होओ ।

४ सोम-पानसे मत्त होनेपर जो तुम्हारी महिमा होती है, उसे ये द्यावापृथिवी नहीं धारण कर सकतीं । इन्द्र, अपने स्नेह-पात्र घोड़ोंको जोतकर सुस्वादु यज्ञ-सामग्रीकी ओर, यजमानके गृहमें, आओ ।

५ इन्द्र, जिसका प्रतिदिन सोम-पान करके तुमने अत्यन्त बल दिखाते हुए शत्रु-बध किया है, वही यजमान तुम्हारे लिये यथेष्ट स्तोत्र प्रेरित कर रहा है । तुम्हारे मनोरञ्जनके लिये सोम प्रस्तुत किया गया है ।

६ सौ यज्ञ करनेवाले इन्द्र, इस सोम-पात्रको तुम बराबर पाया करते हो । इससे पियो । जिसे देवता चाहते हैं, उसी मधु-तुल्य और मत्तता-कारक सोमके पात्रको परिपूर्ण कर दिया गया है ।

७ इन्द्र, अन्न संग्रह करके तुम्हें अनेक लोग, नाना स्थानोंमें, सोमपानके लिये, निमन्त्रित करते हैं । परन्तु हमारा प्रस्तुत किया गया सोम तुम्हें सबसे मधुर हो—इसीमें तुम्हारी रुचि उत्पन्न हो ।

प्र त इन्द्र पूर्व्याणि प्र नूनं वीर्या वोचं प्रथमा कृतानि ।
सतीनमन्युरश्रथायो अद्रिं सुवेदनामकृणोर्ब्रह्मणे गाम् ॥८॥
नि षु सीद गणपते गणेषु त्वामाहुर्विप्रतमं कवीनाम् ।
न ऋते त्वत् क्रियते किञ्चनारे महामर्कं मघवञ्चित्रमर्च ॥९॥
अभिख्या नो मघवन्नाधमानान्त्सखे बोधि वसुपते सखीनाम् ।
रणं कृधि रणकृत् सत्यशुष्माभक्ते चिदा भजा राये अस्मान् ॥१०॥

## १० अनुवाक । ११३ सूक्त

इन्द्र देवता । शैवरूप शतप्रभेदन ऋषि । जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

तमस्य द्यावापृथिवी सचेतसा विश्वेभिर्देवैरनुशुष्ममावताम् ।
यदैत् कृण्वानो महिमानमिन्द्रियं पीत्वी सोमस्य क्रतुमाँ अवर्धत ॥१॥

८ इन्द्र, पूर्व कालमें सबसे आगे तुमने जो वीरत्व दिखाया था, उसकी मैं प्रशंसा करता हूं। जलके लिये तुमने मेघको फाड़ा था और स्तोताके लिये गायकी प्राप्ति सुलभ कर दी थी।

९ बहुतोंके अधिपति इन्द्र, स्तोताओंके बीचमें बैठो । क्रिया-कुशल व्यक्तियोंमें तुम्हें लोग सर्वापेक्षा बुद्धिमान् कहते हैं । समीप वा दूरमें तुम्हारे अतिरिक्त कोई अनुष्ठान नहीं होता । धनी इन्द्र, हमारी ऋचाओंको विस्तारित और नाना-रूप कर दो ।

१० धनी इन्द्र, हम तुम्हारे याचक हैं । हमें तेजस्वी कर दो । धनाधिपति और मित्र इन्द्र, यह जानो कि, हम तुम्हारे बन्धु हैं । युद्धकर्त्ता इन्द्र, तुम्हारी शक्ति ही यथार्थ है। जहां धन-प्राप्तिकी कोई सम्भावना नहीं हो, वहां भी तुम हमें धन-भागी करो।

१ अन्यान्य देवोंके साथ द्यावापृथिवी मनोयोग-पूर्वक इन्द्रके बलकी रक्षा करें । जब कि, वह वीरता प्राप्त करते-करते अपनी उपयुक्त महिमाको प्राप्त हुए, तब सोम-पान करते-करते अनेक कार्योंका सम्पादन करके वृद्धिगत हुए ।

तमस्य विष्णुर्महिमानमोजसांशुं दधन्वान् मधुनो वि रप्शते ।
देवेभिरिन्द्रो मघवा सयावभिर्वृत्रं जघन्वाँ अभवद्वरेण्यः ॥२॥
वृत्रेण यदहिना बिभ्रदायुधा समस्थिथा युधये शंसमाविदे ।
विश्वे ते अत्र मरुतः सह त्मनावर्धन्नुग्र महिमानमिन्द्रियम् ॥३॥
जज्ञान एव व्यबाधत स्पृधः प्रापश्यद्वीरो अभि पौंस्यं रणम् ।
अवृश्चदद्रिमव सस्यदः सृजदस्तभ्नान्नाकं स्वपस्यया पृथुम् ॥४॥
आदिन्द्रः सत्रा तविषीरपत्यत वरीयो द्यावापृथिवी अबाधत ।
अवाभरद्धृषितो वज्रमायसं शेवं मित्राय वरुणाय दाशुषे ॥५॥
इन्द्रस्यात्र तविषीभ्यो विरप्शिन ऋघायतो अरंहयन्त मन्यवे ।
वृत्रं यदुग्रो व्यवृश्चदोजसापो बिभ्रतं तमसा परीवृतम् ॥६॥

२ विष्णुने मधुर सोमलता—खण्डको भेजकर इन्द्रकी उस महिमाकी, उत्साहके साथ, घोषणा की। धनी इन्द्र सहयोगी देवोंके साथ एकत्र होकर और वृत्रका बध करके सर्व-श्रेष्ठ हुए।

३ उग्रतेजा इन्द्र जिस समय तुम स्तुतिकी इच्छासे अस्त्र-शस्त्र धारण करके, दुर्द्धर्ष वृत्रके साथ, युद्ध करनेके लिये आगे बढ़े, उस समय सारे मरुद्गणने तुम्हारी महिमा बढ़ा दी और स्वयं भी वे वृद्धिको प्राप्त हुए।

४ जन्मके साथ ही इन्द्रने शत्रु-दमन किया था। उन्होंने युद्धका विचार करके अपने पौरुषकी वृद्धिकी ओर ध्यान दिया। उन्होंने वृत्रका छेदन किया, मनुष्योंको छुड़ाया और उत्तम उद्योग करके विस्तृत स्वर्गलोकको ऊपर उठा रखा।

५ विशाल-विशाल सेनाओंकी ओर इन्द्र एकाएक दौड़े। अपनी विशिष्ट महिमासे उन्होंने द्यावापृथिवीको वशीभूत किया। जो वज्र दानपरायण वरुण और मित्रके सुखका जनक है, इन्द्रने उसी लौहमय वज्रको दुर्द्धर्ष रूपसे धारण किया।

६ इन्द्र नाना प्रकारके शब्द कर रहे थे और शत्रु-बध कर रहे थे। उनके बल-विक्रमकी घोषणा करनेके लिये जल निर्गत हुआ। वृत्रने अन्धकारसे घिरकर जलको धारण कर रखा था; परन्तु तीक्ष्ण तेजवाले इन्द्रने बल-पूर्वक वृत्रको काट डाला।

या वीर्याणि प्रथमानि कर्त्वा महित्वेभिर्यतमानौ समीयतुः ।
ध्वान्तं तमोऽव दध्वसे हत इन्द्रो मह्ना पूर्वहूतावपत्यत ॥७॥
विश्वे देवासो अध वृष्ण्यानि तेऽवर्धयन्त्सोमवत्या वचस्यया ।
रद्धं वृत्रमहिमिन्द्रस्य हन्मनाग्निर्न जम्भैस्तृष्वन्नमावयत् ॥८॥
भूरि दक्षेभिर्वचनेभिर्ऋक्वभिः सख्येभिः सख्यानि प्र वोचत ।
इन्द्रो धुनिं च चुमुरिं च दम्भयञ्छ्रद्धामनस्या शृणुते दभीतये ॥९॥
त्वं पुरूण्या भरा स्वश्व्या येभिर्मंसै निवचनानि शंसन् ।
सुगेभिर्विश्वा दुरिता तरेम विदो षु ण उर्विया गाधमद्य ॥१०॥

## ११४ सूक्त

विश्वदेव देवता। वैरूप सध्रि ऋषि। त्रिष्टुप् और जगती छन्द।

घर्मा समन्ता त्रिवृतं व्यापतुस्तयोर्जुष्टिं मातरिश्वा जगाम ।
दिवस्पयो दिधिषाणा अवेषन् विदुर्देवाः सहसामानमर्कम् ॥१॥

---

७ आपसमें होड़ करके इन्द्र और वृत्र प्रथम-प्रथम अपनी-अपनी वीरता दिखाकर महाक्रोधके साथ युद्ध करने लगे। वृत्रके विनाशके अनन्तर घना अन्धकार विनष्ट हुआ। इन्द्रकी महिमा ही ऐसी है कि, वीरोंकी नाम-गणनाके समय सबसे प्रथम इन्द्रका ही नाम लिया जाता है।

८ इन्द्र, सोमरस और स्तोत्रके द्वारा देवोंने तुम्हारी संवर्द्धना की। इन्द्रने दुर्द्धर्ष वृत्रका बध कर डाला। इससे शीघ्र ही लोगोंको अन्न-प्राप्ति हुई। जैसे अग्नि अपनी शिखाके द्वारा जलाने योग्य वस्तुका भक्षण करते हैं, वैसे ही लोग दाँतोंसे अन्न चबाने लगे।

९ स्तोताओ, इन्द्रने जो सखाके कार्य किये हैं, उनकी प्रशंसा, उत्तमोत्तम वाक्यों और बन्धुजनोचित छन्दोंके द्वारा, करो। इन्द्रने धुनि और चुमुरि नामक असुरोंका बध किया है और विश्वासी मनसे दभीति राजाकी प्रार्थना सुनी है।

१० इन्द्र, मैंने जो स्तोत्रके समयमें प्रचुर सम्पत्ति और उत्तमोत्तम घोड़ोंकी अभिलाषा की थी, वह सब दो। मैं पापको लाँघकर कल्याण प्राप्त करूँ। हम जो स्तोत्र बना रहे हैं, उसे जानकर ध्यान दो।



१ सूर्य और अग्नि नामक प्रदीप्त देवता चारो ओर जाकर त्रिभुवन-व्यापी हुए। मातरिश्वा (अन्तरिक्ष-स्थित वायुदेव) ने उनकी प्रसन्नता प्राप्त की। जिस समय देवोंने साम-मन्त्र और सूर्यको प्राप्त किया, उस समय उन लोगोंने, त्रिभुवनकी रक्षाके लिये आकाशीय जलकी सृष्टि की।

तिस्रो देष्ट्राय निर्ऋतीरुपासते दीर्घश्रुतो वि हि जानन्ति वह्नयः ।
तासां नि चिक्युः कवयो निदानं परेषु या गुह्येषु व्रतेषु ॥२॥
चतुष्कपर्दा युवतिः सुपेशा घृतप्रतीका वयुनानि वस्ते ।
तस्यां सुपर्णा वृषणा नि षेदतुर्यत्र देवा दधिरे भागधेयम् ॥३॥
एकः सुपर्णः स समुद्रमा विवेश स इदं विश्वं भुवनं वि चष्टे ।
तं पाकेन मनसापश्यमन्तितस्तं माता रेळ्हि स उ रेळ्हि मातरम् ॥४॥
सुपर्णं विप्राः कवयो वचोभिरेकं सन्तं बहुधा कल्पयन्ति ।
छन्दांसि च दधतो अध्वरेषु ग्रहान्त्सोमस्य मिमते द्वादश ॥५॥
षट्त्रिंशांश्च चतुरः कल्पयन्तश्छन्दांसि च दधत आद्वादशम् ।
यज्ञं विमाय कवयो मनीष ऋक्सामाभ्यां प्ररथं वर्तयन्ति ॥६॥

---

२ याज्ञिक लोग यज्ञके समय तीन निर्ऋतियों (अग्नि, सूर्य और वायु) की उपासना करते हैं। इसके अनन्तर यशस्वी अग्निदेवोंका परिचय देवोंसे होता है। विद्वान् लोग अग्नि आदिका मूल कारण जानते हैं। वे परम गोपनीय व्रतमें रहते हैं।

३ एक युवती (यज्ञ-वेदी) है। उसके चार कोने हैं। उसकी मूर्त्ति सुन्दर और (घृतके कारण) स्निग्ध है। वह उत्तमोत्तम वस्त्र (यज्ञ-सामग्री) धारण करती है। दो पक्षी (यजमान और पुरोहित) उसपर बैठते हैं। वहाँ देवता लोग अपना-अपना भाग पाते हैं।

४ एक पक्षी (प्राण वायु) समुद्र (ब्रम्हाण्ड) में पैठा। वह सारा विश्व देखता है। परिपक्व बुद्धिके द्वारा मैंने उसको देखा है। वह निकट-वर्त्तिनी माता (वाक्) का आस्वादन करता है और माता भी उसका आस्वादन करती है।

५ पक्षी (परमात्मा) एक है; परन्तु क्रान्तदर्शी विद्वान् लोग उसकी अनेक प्रकारसे कल्पना करते हैं। वे यज्ञ-कालमें नाना प्रकारके छन्दोंका उच्चारण करते और बारह (उपांशु, अन्तर्याम आदि) सोम-पात्र स्थापित करते हैं।

६ पण्डित लोग चालीस प्रकारके सोम-पात्र स्थापित करते वा छन्द उच्चारण करते हैं और बारह प्रकारके छन्द कहते वा सोम-पात्र रखते हैं। इस प्रकार वह बुद्धि-पूर्वक अनुष्ठान करके ऋक् और सामके द्वारा यज्ञ-रथ चलाते हैं।

चतुर्दशान्ये महिमानो अस्य तं धीरा वाचा प्रणयन्ति सप्त ।
अप्नानं तीर्थं क इह प्रवोचद्येन पथा प्रपिबन्ते सुतस्य ॥७॥
सहस्रधा पञ्चदशान्युक्था यावद्द्यावापृथिवी तावदित्तत् ।
सहस्रधा महिमानः सहस्रं यावद्ब्रह्म विष्ठितं तावती वाक् ॥८॥
कश्छन्दसां योगमा वेद धीरः को धिष्ण्यां प्रति वाचं पपाद ।
कमृत्विजामष्टमं शूरमाहुर्हरी इन्द्रस्य नि चिकाय कः स्वित् ॥९॥
भूम्या अन्तं पर्येके चरन्ति रथस्य धूर्षु युक्तासो अस्थुः ।
श्रमस्य दायं वि भजन्त्येभ्यो यदा यमो भवति हर्म्ये हितः ॥१०॥



७ इस यज्ञ (परमात्मा) की चौदह महिमाएँ (भुवन) हैं। सात होता आदि शस्त्र वाक्यके द्वारा यज्ञ-सम्पादन करते हैं। यज्ञ-मार्गमें उपस्थित होकर देवता लोग सोम-पान करते हैं। उस विश्व—व्यापी यज्ञ-मार्गकी बातका कौन वर्णन करे ?

८ पन्द्रह सहस्र उक्थ मन्त्र हैं। * द्यावापृथिवीके समान ही उक्थ भी बृहत् हैं। स्तोत्रकी महिमा सहस्र प्रकारकी है। जैसे स्तोत्र असीम है, वैसे ही वाक्य भी।

९ कौन ऐसे पण्डित हैं, जो सारे छन्दोंकी बात जानते हैं ? किनने मूल-वाक्यको समझा है ? कौन ऐसे प्रधान पुरुष हैं; जो सातो पुरोहितोंके ऊपर अष्टम हो सकें ? इन्द्रके हरित-वर्ण घोड़ेको किसने देखा वा समझा है ?

१० कुछ घोड़े पृथिवीकी शेष सीमातक विचरण करते हैं और कुछ रथकी धुरामें ही जोते रहते हैं। जिस समय सारथि रथके ऊपर रहता है, उस समय परिश्रम दूर करनेके लिये घोड़ोंको उपयुक्त आहार दिया जाता है।



* सायणाचार्यके विचारसे उक्थका अर्थ प्राणियोंका अङ्ग है। अनेक यूरोपियनोंके मतसे उक्थ मानी ऋचा है। मैक्समूलर साहबके मतसे ऋग्वेदमें १०६२२ ऋचाएँ, १५३८२६ शब्द और ४३२००० अक्षर हैं। हमारी गणनाके अनुसार १०४६७ मन्त्र, शौनककी अनुक्रमणीके अनुसार १०५८०½ मन्त्र और अनेक सज्जनोंके मतानुसार १०४१७ मन्त्र हैं।

# ११५ सूक्त

अग्नि देवता। वृष्टिहव्य-पुत्र उपस्तुत ऋषि। जगती आदि छन्द।

चित्र इच्छिशोस्तरुणस्य वक्षथो न यो मातरावप्येति धातवे ।
अनूधा यदि जीजनदधा च नु ववक्ष सद्यो महि दूत्यं चरन् ॥१॥
अग्निर्ह नाम धायि दन्नपस्तमः सं यो वना युवते भस्मना दता ।
अभिप्रमुरा जुह्वा स्वध्वर इनो न प्रोथमानो यवसे वृषा ॥२॥
तं वो विं न द्रुषदं देवमन्धस इन्दुं प्रोथन्तं प्रवपन्तमर्णवम् ।
आसा वह्निं न शोचिषा विरप्शिनं महिव्रतं न सरजन्तमध्वनः ॥३॥
वि यस्य ते ज्रयसानस्याजर धक्षोर्न वाताः परि सन्त्यच्युताः ।
आ रण्वासो युयुधयो न सत्वनं त्रितं नशन्त प्र शिषन्त इष्टये ॥४॥

---

१ इन नवीन बालक अग्निका क्या ही अद्भुत प्रभाव है! दूध पीनेके लिये यह बालक माता-पिताके पास नहीं जाता। इसके पानके लिये स्तन-दुग्ध नहीं है; परन्तु यह बालक प्रादुर्भूत हुआ है। जन्मके साथ ही इस बालकने कठिन दूत-कार्यका भार ग्रहण करके उसका निर्वाह किया।

२ जो नाना कार्य करनेवाले और दाता हैं, उन्हीं अग्निका आधान किया गया। ये ज्योतीरूप दाँतसे बल लोगोंका भक्षण करते हैं। जुहू नामक उच्च पात्रमें इन्द्रको यज्ञ-भाग दिया गया। जैसे हृष्ट-पुष्ट और बली वृष घास खाता है, वैसे ही ये यज्ञ-भागका भक्षण करते हैं।

३ पक्षीके समान अग्नि वृक्ष ( अरणि ) का आश्रय करते हैं। वे प्रदीप्त अन्नके दाता हैं। वे शब्द करते हुए वनको जलाते हैं, जल धारण करते हैं, मुखके द्वारा हव्यका वहन करते हैं और आलोकके द्वारा महान् होते हैं। उनका कार्य महान् है। अपने मार्गको वे रक्त-वर्ण कर देते हैं। उन अग्निकी, स्तोताओ, स्तुति करो।

४ अजर अग्नि, जिस समय तुम दाह करते हो, उस समय वायु आकर तुम्हारी चारो ओर ठहरते हैं और अविचलित पुरोहित लोग, यज्ञके अवसरपर, स्तुति करते हुए, तुम्हें घेर कर खड़े हो जाते हैं। उस समय तुम तीन मूर्तियाँ ( आहवनीय आदि ) धारण करते हो, बल प्रकाश करते हो, इधर-उधर जाते हो। पुरोहित लोग, योद्धाओंके समान, कोलाहल करने लगते हैं।

स इद्ग्निः कण्वतमः कण्वसखार्यः परस्यान्तरस्य तरुषः ।
अग्निः पातु गृणतो अग्निः सूरीनग्निर्ददातु तेषामवो नः ॥५॥
वाजिन्तमाय सह्यसे सुपित्र्य तृषु च्यवानो अनु जातवेदसे ।
अनुद्रे चिद्यो धृषता वरं सते महिन्तमाय धन्वनेद्विष्यते ॥६॥
एवाग्निर्मर्तैः सह सूरिभिर्वसुः सहसः सूनरो नृभिः ।
मित्रासो न ये सुधिता ऋतायवो द्यावो न द्युम्नैरभिसन्ति मानुषान् ॥७॥
ऊर्जो नपात् सहसावन्निति त्वोपस्तुतस्य वन्दते वृषा वाक् ।
त्वां स्तोषाम त्वया सुवीरा द्राघीय आयुः प्रतरं दधानाः ॥८॥
इति त्वाग्ने वृष्टिहव्यस्य पुत्रा उपस्तुतास ऋषयोऽवोचन् ।
तांश्च पाहि गृणतश्च सूरीन् वषड्वषलित्यूर्ध्वासो
अनक्षन्नमो नम इत्यूर्ध्वासो अनक्षन् ॥९॥

---

५ वे अग्नि ही सबसे अधिक शब्द करनेवाले हैं। जो सशब्द स्तोत्र करते हैं, उनके तुम सखा हो। वे प्रभु हैं और समीपस्थ शत्रुका विनाश करनेवाले हैं। अग्नि स्तोताओंके और विद्वानोंके रक्षक हैं। वे उन्हें और हमें आश्रय देते हैं।

६ शोभन पितावाले अग्नि, तुम्हारे समान अन्नवाला कोई भी नहीं है। तुम बली और सर्व-श्रेष्ठ हो तथा विपत्तिके समय धनुष् धारण करके रक्षा करते हो। उन ज्ञानी अग्निको, उत्साहके साथ, यज्ञ-सामग्री दो और शीघ्र स्तुति करनेको प्रस्तुत होओ।

७ ज्ञाता और कार्य-कर्त्ता मनुष्य अग्निकी स्तुति करते हुए उन्हें सम्पत्ति और बल पुत्र कहते हैं। यज्ञानुष्ठान करनेवाले बन्धुके समान अग्नि-कृपामें तृप्ति प्राप्त करते हैं। वे ज्योतिर्मय ग्रह, नक्षत्र आदिके समान अपने तेजसे शत्रु-मनुष्योंको हराते हैं।

८ बलके पुत्र और शक्तिशाली अग्नि, मेरा नाम "उपस्तुत" है। मेरा वर्षक स्तोत्र तुम्हारी स्तुति करता है। हम तुम्हारी स्तुति करते हैं, तुम्हारी दयासे हम दीर्घायु हों और सन्तान प्राप्त करें।

९ वृष्टिहव्य नामक ऋषिके पुत्र "उपस्तुत" आदिने तुम्हारी स्तुति की। उनकी और स्तोता विद्वानोंकी रक्षा करो। उन्होंने "वषट्" मन्त्र और "नमोनमः" वाक्यसे तुम्हारी स्तुति की।

# ११६ सूक्त

इन्द्र देवता। स्थूल-पुत्र अग्निषुत ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

पिबा सोमं महत इन्द्रियाय पिबा वृत्राय हन्तवे शविष्ठ ।
पिब राये शवसे हूयमानः पिब मध्वस्तृपदिन्द्रा वृषस्व ॥१॥
अस्य पिब क्षुमतः प्रस्थितस्येन्द्र सोमस्य वरमा सुतस्य ।
स्वस्तिदा मनसा मादयस्वार्वाचीनो रेवते सौभगाय ॥२॥
ममत्तु त्वा दिव्यः सोम इन्द्र ममत्तु यः सूयते पार्थिवेषु ।
ममत्तु येन वरिवश्चकर्थ ममत्तु येन निरिणासि शत्रून् ॥३॥
आ द्विबर्हा अमिनो यात्विन्द्रो वृषा हरिभ्यां परिषिक्तमन्धः ।
गव्या सुतस्य प्रभृतस्य मध्वः सत्रा खेदामरुशहा वृषस्व ॥४॥

---

१ बलियोंमें अग्रगण्य इन्द्र, प्रचुर बलकी प्राप्तिके लिये और वृत्रके बधके लिये सोम-पान करो। अन्न और धनके लिये तुम्हें बुलाया जाता है। सोम-पान करो। मधुतुल्य सोमका पान करो और तृप्त होकर जल बरसाओ।

२ इन्द्र, यह सोम प्रस्तुत है। इसके साथ खाद्य द्रव्य है। सोम क्षरित हो रहा है। इसके सार-भागका पान करो। कल्याण दो, मन ही मन आनन्द प्राप्त करो तथा धन और सौभाग्य देनेके लिये अग्रसर होओ।

३ इन्द्र, स्वर्गीय सोम तुम्हें मत्त करे। पृथिवीस्थ मनुष्योंके मध्य जो प्रस्तुत हुआ है, वह भी तुम्हें मत्त करे। जिससे तुम धन दो, वही सोम मत्त करे। जिसके द्वारा शत्रु-बध करते हो, वह भी मत्त करे।

४ इन्द्र इस लोक और परलोकमें दृढ़, सर्वत्र-गन्ता और वृष्टि-दाता हैं। हमने सोम-रूप आहारीय द्रव्यका चारों ओर सिञ्चन किया है। दोनों घोड़ोंके द्वारा इन्द्र उसके पास जायं। शत्रु-घातक इन्द्र, मधु-तुल्य सोम गोचर्मके ऊपर ढाला हुआ और परिपूर्ण है। वृषके समान बलका प्रकाश करके यज्ञके शत्रुओंका विनाश करो।

नि तिग्मानि भ्राशयन् भ्राश्यान्यव स्थिरा तनुहि यातुजूनाम् ।
उग्राय ते सहो बलं ददामि प्रतीत्या शत्रून् विगदेषु वृश्च ॥५॥
व्यर्य इन्द्र तनुहि श्रवांस्योजः स्थिरेव धन्वनोऽभिमातीः ।
अस्मद्र्यग्वावृधानः सहोभिरनिभृष्टस्तन्वं वावृधस्व ॥६॥
इदं हविर्मघवन् तुभ्यं रातं प्रति सम्राळहृणानो गृभाय ।
तुभ्यं सुतो मघवन् तुभ्यं पक्वोऽद्धीन्द्र पिब च प्रस्थितस्य ॥७॥
अद्धीदिन्द्र प्रस्थितेमा हवींषि चनो दधिष्व पचतोत सोमम् ।
प्रयस्वन्तः प्रति हर्यामसि त्वा सत्याः सन्तु यजमानस्य कामाः ॥८॥
प्रेन्द्राग्निभ्यां सुवचस्यामियर्मि सिन्धाविव प्रेरयन्नावमर्कैः ।
अयाइव परि चरन्ति देवा ये अस्मभ्यं धनदा उद्भिदश्च ॥९॥

---

५ इन्द्र, तीक्ष्ण अस्त्रोंको दिखाते हुए राक्षसोंको भूमिशायी करो। तुम्हारी मूर्त्ति भयंकर है। तुम्हें बल और उत्साह बढ़ानेवाला सोम हम देते हैं। शत्रुओंके सामने जाकर कोलाहलमय युद्धके बीच उन्हें काट डालो।

६ प्रभु इन्द्र, अन्नका विस्तार करो, शत्रुओंके ऊपर अपना अभिलषित प्रभाव और धनुष् फैलाओ। हमारे अनुकूल होकर बढ़ो। शत्रुओंसे पराजय न प्राप्त करके अपने बलसे शरीरको बढ़ाओ।

७ धनी इन्द्र, इस यज्ञ-सामग्रीको तुम्हारे लिये हम अर्पित करते हैं। सम्राट् इन्द्र, क्रोध न करके इसे ग्रहण करो। धनी इन्द्र, सोम प्रस्तुत हुआ है। तुम्हारे लिये खाद्य पकाया गया है। यह सारा द्रव्य तुम्हारे पास जाता है। पियो और खाओ।

८ इन्द्र, यह सारी यज्ञ-सामग्री तुम्हारे पास जाती है। जो आहारीय द्रव्य पकाया गया है और जो सोम है, उन दोनोंको ही खाओ। अन्न लेकर हम तुम्हें भोजनके लिये निमन्त्रित करते हैं। यजमानोंके मनकी वासनाएं सफल हों।

९ अग्नि और इन्द्रके लिये सुरचित स्तुति मैं प्रेरित करता हूं। जैसे नदीमें नाव भेजी जाती है, वैसे ही पूजनीय मन्त्रोंसे मैंने स्तुति प्रेरित की। पुरोहितोंके समान देवता लोग परिचर्या करते हैं। वे हमारे शत्रुओंका विनाश करनेके लिये हमें धन देते हैं।

# ११७ सूक्त

दान देवता। आङ्गिरस भिक्षु ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द।

न वा उ देवाः क्षुधमिद्वधं ददुरुताशितमुप गच्छन्ति मृत्यवः ।
उतो रयिः पृणतो नोप दस्यत्युतापृणन्मर्डितारं न विन्दते ॥१॥
य आध्राय चकमानाय पित्वोऽन्नवान्त्सन्रफितायोपजग्मुषे ।
स्थिरं मनः कृणुते सेवते पुरोतो चित् स मर्डितारं न विन्दते ॥२॥
स इद्भोजो यो गृहवे ददात्यन्नकामाय चरते कृशाय ।
अरमस्मै भवति यामहूता उतापरीषु कृणुते सखायम् ॥३॥
न स सखा यो न ददाति सख्ये सचाभुवे सचमानाय पित्वः ।
अपास्मात् प्रेयान्न तदोको अस्ति पृणन्तमन्य मरणं चिदिच्छेत् ॥४॥

---

१ देवोंने क्षुधा (भूख) की जो सृष्टि की है, वह प्राण-नाशिनी हैं। परन्तु आहार करने-पर भी तो प्राणको मृत्युसे छुट्टी नहीं मिलती। तो भी दाताका धन कम नहीं होता। अदाताको कोई सुखी नहीं कर सकता।

२ जिस समय कोई भूखा मनुष्य भीख माँगनेको उपस्थित होता है, अन्नकी याचना करता है, उस समय जो अन्नवाला होकर भी हृदयको निष्ठुर रखता और सामने ही भोजन करता है, उसे कोई सुखदाता नहीं मिल सकता।

३ अन्नकी इच्छासे किसी दुर्बल व्यक्तिके भिक्षा माँगनेपर जो अन्न-दान करता है, वही दाता है। उसे सम्पूर्ण यज्ञ-फल मिलता है और वह शत्रुओंमें भी सखा पा लेता है।

४ अपना साथी पास आता है और मित्र होकर भी जो व्यक्ति उसे अन्नदान नहीं करता, वह मित्र कहाने योग्य नहीं है। उसके पाससे चला जाना ही उचित है। उसका गृह गृह ही नहीं है। उस समय किसी धनी दाताके यहाँ जाना ही उचित है।

पृणीयादिन्नाधमानाय तव्यान् द्राघीयांसमनु पश्येत पन्थाम् ।
ओ हि वर्तन्ते रथ्येव चक्रान्यमन्यमुप तिष्ठन्ति रायः ॥५॥
मोघमन्नं विन्दते अप्रचेताः सत्यं ब्रवीमि बध इत् स तस्य ।
नार्यमणं पुष्यति नो सखायं केवलाघो भवति केवलादी ॥६॥
कृषन्नित् फाल आशितं कृणोति यन्नध्वानमप वृङ्क्ते चरित्रैः ।
वदन् ब्रह्मावदतो वनीयान् पृणन्नापिरपृणन्तमभिष्यात् ॥७॥
एकपाद्भूयो द्विपदो विचक्रमे द्विपात् त्रिपादमभ्येति पश्चात् ।
चतुष्पादेति द्विपदामभिस्वरे संपश्यन् पङ्क्तीरुपतिष्ठमानः ॥८॥
समौ चिद्धस्तौ न समं विविष्टः संमातरा चिन्न समं दुहाते ।
यमयोश्चिन्न समा वीर्याणि ज्ञाती चित् सन्तौ न समं पृणीतः ॥९॥

---

५ याचकको अवश्य धन देना चाहिये। दाताको अत्यन्त लम्बा मार्ग (पुण्य-पथ) मिलता है। जैसे रथ-चक्र नीचे-ऊपर घूमता है, वैसे ही धन भी कभी किसीके पास रहता है और कभी दूसरेके पास चला जाता है—कभी एक स्थानपर स्थिर नहीं रहता।

६ जिसका मन उदार नहीं है, उसका भोजन करना वृथा है। उसका भोजन उसकी मृत्युके समान है। जो न तो देवताको देता है और न मित्रको देता है और स्वयं भोजन करता है, वह केवल पाप ही खाता है।

७ कृषि-कार्य करके हल अन्न प्रस्तुत करता है—वह अपने मार्गसे जाकर अपने कर्मके द्वारा शस्य (अन्न) उत्पादन करता है। जैसे विद्वान् पुरोहित मूर्खसे श्रेष्ठ है, वैसे ही दाता सदा अदाताके ऊपर रहता है।

८ जिसके पास एक अंश सम्पत्ति है, वह दो अंश सम्पत्तिके अधिकारीकी याचना करता है, जिसके पास दो अंश है, वह तीन वालेके पास जाता है और जिसे चार अंश प्राप्त है, वह उससे अधिकवालेके पास जाता है। इसी प्रकार श्रेणी बँधी हुई है। अल्प धनी अधिक धनीकी उपासना करता है।

९ हमलोगोंके दोनों हाथ सामान रूपवाले हैं; परन्तु धारण करनेकी शक्ति समान नहीं है। एक मातासे उत्पन्न होकर दो गायें समान दुग्ध नहीं देतीं। दो (यमज) भ्राता होनेपर भी उनका पराक्रम विभिन्न प्रकारका होता है। एक वंशकी सन्तान होकर भी दो व्यक्ति समान दाता नहीं होते।

# ११८ सूक्त

राक्षसबध-कर्त्ता अग्नि देवता। अमहीयगोत्रज उरुक्षय ऋषि। गायत्री छन्द।

अग्ने हंसि न्यत्रिणं दीद्यन्मर्त्येष्वा। स्वे क्षये शुचिव्रत ॥१॥
उतिष्ठसि स्वाहुतो घृतानि प्रति मोदसे। यत्त्वा स्रुचः समस्थिरन् ॥२॥
स आहुतो वि रोचतेऽग्निरीलेन्यो गिरा। स्रुचा प्रतीकमज्यते ॥३॥
घृतेनाग्निः समज्यते मधुप्रतीक आहुतः। रोचमानो विभावसुः ॥४॥
जरमाणः समिध्यसे देवेभ्यो हव्यवाहन। तं वा हवन्तुमर्त्याः ॥५॥
तं मर्ता अमर्त्यं घृतेनाग्निं सपर्यत। अदाभ्यं गृहपतिम् ।
अदाभ्येन शोचिषाग्ने रक्षस्त्वं दह। गोपा ऋतस्य दीदिहि ॥७॥
स त्वमग्ने प्रतीकेन प्रत्योष यातुधान्यः। उरुक्षयेषु दीद्यत् ॥८॥

---

१ पवित्र व्रतवाले अग्नि, मनुष्योंके बीच तुम अपने स्थानमें प्रदीप्त होओ। शत्रुका बध करो।

२ स्रुक् नामका यज्ञ-पात्र तुम्हारे लिये उठाया गया है। तुम्हें उत्तम आहुति दी गयी है। तुम उत्तम घृतके प्रति रुचि करो।

३ अग्निको बुलाया गया है। वह वाक्यके द्वारा स्तुत्य हैं। वह प्रदीप्त होते हैं। सभी देवोंके पहले उन्हें स्रुक्के द्वारा घृत-युक्त किया जाता है।

४ अग्निमें आहुति दी गयी। उनकी देह घृतमय हुई। वह दीप्तिमान् और समृद्ध प्रकाशसे युक्त हुए। वह घृताक्त हुए।

५ अग्नि, तुम देवोंके पास हवि ले जाया करते हो। स्तोत्र करनेपर तुम प्रज्वलित होते हो। तुम्हें मनुष्य बुलाते हैं।

६ मरण-शील मनुष्यो, अग्नि अमर, दुर्द्धर्ष और गृहके स्वामी हैं। घृत द्वारा उनकी पूजा करो।

७ अग्नि, प्रचण्ड तेजके द्वारा तुम राक्षसोंको जलाओ। यज्ञके रक्षक होकर दीप्ति धारण करो।

८ अग्नि, अपने स्वभाव-सिद्ध तेजके द्वारा राक्षसियोंको जलाओ। अपने प्रशस्त स्थानोंपर रहकर दीप्ति धारण करो।

तं त्वा गीर्भिरुरुक्षया हव्यवाहं समीधिरे । यजिष्ठं मानुषे जने ॥६॥

## ११६ सूक्त

लवरूपी इन्द्र देवता और ऋषि । गायत्री छन्द ।

इति वा इति मे मनो गामश्वं सनुयामिति । कुवित् सोमस्यापामिति ॥१॥
प्र वाताइव दोधत उन्मा पीता अयंसत । कुवित् सोमस्यापामिति ॥२॥
उन्मा पीता अयंसत रथमश्वा इवाशवः । कुवित् सोमस्यापामिति ॥३॥
उप मा मतिरस्थित वाश्रा पुत्रमिव प्रियम् । कुवित् सोमस्यापामिति ॥४॥
अहं तष्टेव बन्धुरं पर्यचामि हृदा मतिम् । कुवित् सोमस्यापामिति ॥५॥
नहि मे अक्षिपच्चनाच्छान्त्सुः पञ्च कृष्टयः । कुवित् सोमस्यापामिति ॥६॥

६ मनुष्योंमें तुम सर्वश्रेष्ठ यज्ञ-कर्त्ता हो । तुम्हारा निवास-स्थान अद्भुत हैं । तुम हव्य-वाहक हो । तुम्हें स्तुतिके साथ प्रज्वलित किया जाता है ।

१ मेरी ( इन्द्रकी ) इच्छा है कि, मैं गौ, अश्व आदिका दान करूँ । मैंने कई बार सोम-पान किया है ।

२ जैसे वायु वृक्षको कँपाता और ऊपर उठाता है, वैसे ही सोमरस, पिये जानेपर, मुझे ऊपर उठाता है । मैंने कई बार सोम पिया है ।

३ जैसे शीघ्रगामी अश्व रथको ऊपर उठाया रखता है, वैसे ही सोमने, पिये जानेपर, मुझे ऊपर उठा रखा है । मैंने अनेक बार सोम-पान किया है ।

४ जैसे गाय "हम्बा" कहती हुई बछड़ेके प्रति दौड़ती है, वैसे ही मेरी ओर स्तुति जाती है । मैंने अनेक बार सोम पिया है ।

५ जैसे त्वष्टा रथके ऊपरके भाग ( सारथि-स्थान ) को बनाते हैं, वैसे ही मैं भी स्तोताके मनमें स्तोत्रका उदय कर देता हूं । मैंने अनेक बार सोम पिया है ।

६ पञ्च जन ( चार वर्ण और निषाद ) मेरी दृष्टिसे ओझल नहीं हो सकते । मैंने अनेक बार सोम-पान किया है ।

नहि मे रोदसी उभे अन्यं पक्षं चन प्रति । कुवित् सोमस्यापामिति ॥७॥
अभि द्यां महिना भुवमभीमां पृथिवीं महीम् । कुवित् सोमस्यापामिति ॥८॥
हन्ताहं पृथिवीमिमां नि दधानीह वेह वा । कुवित् सोमस्यापामिति ॥९॥
ओषमित् पृथिवीमहं जङ्घनानीह वेह वा । कुवित् सोमस्यापामिति ॥१०॥
दिवि मे अन्यः पक्षोऽधो अन्यमचीकृषम् । कुवित् सोमस्यापामिति ॥११॥
अहमस्मि महामहोऽभिनभ्यमुदीषितः । कुवित् सोमस्यापामिति ॥१२॥
गृहो याम्यरङ्कृतो देवेभ्यो हव्यवाहनः । कुवित् सोमस्यापामिति ॥१३॥



७ द्यावापृथिवी—दोनों मेरे एक पार्श्वके समान भी नहीं हैं । मैंने अनेक बार सोम पिया है ।

८ मेरी महिमा स्वर्ग और विस्तृत पृथिवीको लाँघती है । मैंने अनेक बार सोम पिया है ।

९ मेरी इतनी शक्ति है कि, यदि कहो, तो इस धरित्रीको एक स्थानसे दूसरे स्थानमें ले जाकर रख सकता हूं । मैंने अनेक बार सोम-पान किया है ।

१० इस पृथिवीको मैं जला सकता हूं । जिस स्थानको कहो, मैं उसे विध्वस्त कर दूं । मैंने अनेक बार सोम-पान किया है ।

११ मेरा एक पार्श्व आकाशमें है और एक पार्श्व पृथिवीपर है । अनेक बार मैंने सोम-पान किया है ।

१२ मैं महान्से भी महान् हूं । मैं आकाशकी ओर हूं । मैंने अनेक बार सोम-पान किया है ।

१३ मेरी स्तुति की जाती है, मैं देवोंके पास हव्य ले जाता हूं और स्वयं हव्य ग्रहण करके चला जाता हूं । मैंने अनेक बार सोम-पान किया है ।



# षष्ठ अध्याय समाप्त

# सप्तम अध्याय

## १२० सूक्त

इन्द्र देवता । अथर्वाके पुत्र बृहद्दिव ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

तदिदास भुवनेषु ज्येष्ठं यतो जज्ञ उग्रस्त्वेषनृम्णः ।
सद्यो जज्ञानो नि रिणाति शत्रूननु यं विश्वे मदन्त्यूमाः ॥१॥
वावृधानः शवसा भूर्योजाः शत्रुर्दासाय भियसं दधाति ।
अव्यनच्च व्यनच्च सस्नि सन्ते नवन्त प्रभृता मदेषु ॥२॥
त्वे क्रतुमपि वृञ्जन्ति विश्वे द्विर्यदेते त्रिर्भवन्त्यूमाः ।
स्वादोः स्वादीयः स्वादुना सृजा समदः सु मधु मधुनाभि योधीः ॥३॥
इति चिद्धि त्वा धना जयन्तं मदेमदे अनुमदन्ति विप्राः ।
ओजीयो धृष्णो स्थिरमा तनुष्व मा त्वा दभन्यातुधाना दुरेवाः ॥४॥

---

१ जिनसे ज्योतिर्मय सूर्य उत्पन्न हुए हैं, वे ही सबसे ज्येष्ठ हैं—उनके पहले कोई नहीं था। जन्मके साथ ही वे शत्रु-विनाश करते हैं। सभी देवता उनका अभिनन्दन करते हैं।

२ अतीव तेजस्वी और शत्रु हन्ता इन्द्र, विशिष्ट बलसे युक्त होकर, दासोंके हृदयमें भय उत्पन्न कर देते हैं। इन्द्र, सारे प्राणियोंको, तुम सोम-पानके आनन्दसे, सुखी करते और उनका शोधन करते हो। तब वे तुम्हारी स्तुति करते हैं।

३ जिस समय देवोंको तृप्त करनेवाले यजमान विवाह करते और (जिस समय) सन्तान उत्पन्न करते हैं, उस समय वे तुम्हारे ऊपर सारा यज्ञ-कार्य समाप्त करते हैं। इन्द्र, जो सुस्वादु हैं, उसमें उससे भी अधिक सुस्वादु वस्तु तुम मिला दो। इस अद्भुत मधुके साथ और मधु मिला दो—अर्थात् सौभाग्यके ऊपर सौभाग्य कर दो।

४ इन्द्र, जिस समय तुम सोम-पानसे मत्त होकर धन जीतते हो, उस समय स्तोता लोग भी, साथ ही साथ, सोमपानसे मद-मत्त होते हैं। अजेय इन्द्र, अटल तेज दिखाओ। दुःसाहसिक राक्षस तुम्हें पराजित न कर सकें।

त्वया वयं शाशद्महे रणेषु प्रपश्यन्तो युधेन्यानि भूरि ।
चोदयामि त आयुधा वचोभिः सं ते शिशामि ब्रह्मणा वयांसि ॥५॥
स्तुषेय्यं पुरुवर्पसमृभ्वमिनतममाप्त्यमाप्त्यानाम् ।
आ दर्षते शवसा सप्त दानून् प्र साक्षते प्रतिमानानि भूरि ॥६॥
नि तद्दधिषेऽवरं परं च यस्मिन्नाविथावसा दुरोणे ।
आ मातरा स्थापयसे जिगत्नू अत इनोषि कर्वरा पुरूणि ॥७॥
इमा ब्रह्म बृहद्दिवो विवक्तीन्द्राय शूषमग्रियः स्वर्षाः ।
महो गोत्रस्य क्षयति स्वराजो दुरश्च विश्वा अवृणोदप स्वाः ॥८॥
एवा महा बृहद्दिवो अथर्वावोचत् स्वां तन्वमिन्द्रमेव ।
स्वसारो मातरिभ्वरीररिप्रा हिन्वन्ति च शवसा वर्धयन्ति च ॥९॥

५ इन्द्र, तुम्हारी सहायतासे हम समर-भूमिमें शत्रु-जय करते हैं। मैं युद्ध करने योग्य अनेक शत्रुओंका साक्षात् करता हूं। स्तुति करते हुए तुम्हारे अस्त्र-शस्त्रको मैं उत्साहित करता हूं। मन्त्रोंके द्वारा मैं तुम्हारे तेजको तीक्ष्ण कर देता हूं।

६ स्तुत्य, नाना मूर्त्तियोंवाले, विलक्षण दीप्तिसे युक्त, अनुपम प्रभु और श्रेष्ठ आत्मीय इन्द्रकी मैं स्तुति करता हूं। वह अपनी शक्तिसे वृत्र, नमुचि, कुयव आदि सात दानवोंका विनाश करनेवाले और अनेक असुरोंको हरानेवाले हैं।

७ इन्द्र, तुम जिस गृहमें हवीरूप अन्नसे तृप्त होते हो, उसमें दिव्य और पार्थिव धन देते हो। जिस समय सारे भूतोंको बनानेवाले द्यौ और पृथिवी चञ्चल होती है, उस समय तुम्हीं उन्हें सुस्थिर करते हो। उस अवसरपर तुम्हें अनेक कार्य करने पड़ते हैं।

८ ऋषि-श्रेष्ठ और स्वर्गाभिलाषी "बृहद्दिव" इन्द्रके लिये यह सब प्रसन्नता-कारक वेद-मन्त्र पढ़ रहे हैं। वह प्रदीप्त इन्द्र विशाल पर्वतको हटाते और शत्रुके सारे द्वारोंको खोलते हैं।

९ अथर्वाके पुत्र और महाबुद्धि बृहद्दिवने, इन्द्रके लिये, अपनी स्तुतिका पाठ किया। पृथिवीस्थ निर्मल नदियां जल बहाती और अन्नके द्वारा लोगोंकी कल्याण-वृद्धि करती हैं।

# १२१ सूक्त

"क" नामवाले प्रजापति देवता। प्रजापति-पुत्र हिरण्यगर्भ ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

हिरण्यगर्भः समवर्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।
स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥१॥
य आत्मदा बलदा यस्य विश्व उपासते प्रशिषं यस्य देवाः।
यस्य छायामृतं यस्य मृत्युः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥२॥
यः प्राणतो निमिषतो महित्वैक इद्राजा जगतो बभूव।
य ईशे अस्य द्विपदश्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥३॥
यस्येमे हिमवन्तो महित्वा यस्य समुद्रं रसया सहाहुः।
यस्येमाः प्रदिशो यस्य बाहू कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥४॥
येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृह्ला येन स्वः स्तभितं येन नाकः।
यो अन्तरिक्षे रजसो विमानः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥५॥

---

१ सबसे पहले केवल परमात्मा वा हिरण्यगर्भ थे। उत्पन्न होनेपर वह सारे प्राणियोंके अद्वितीय अधीश्वर थे। उन्होंने इस पृथिवी और आकाशको अपने-अपने स्थानोंमें स्थापित किया। उन "क" नामवाले प्रजापति देवताकी हम हविके द्वारा पूजा करेंगे अथवा हम हव्यके द्वारा किन देवताकी पूजा करें?

२ जिन प्रजापतिने जीवात्माको दिया है, बल दिया है, जिनकी आज्ञा सारे देवता मानते हैं, जिनकी छाया अमृत-रूपिणी है और जिनके वशमें मृत्यु है, उन "क" नामवाले आदि।

३ जो अपनी महिमासे दर्शनेन्द्रिय और गतिशक्तिवाले जीवोंके अद्वितीय राजा हुए हैं और जो इन द्विपदों और चतुष्पदोंके प्रभु हैं, उन "क" नामवाले आदि।

४ जिनकी महिमासे ये सब हिमाच्छन्न पर्वत उत्पन्न हुए हैं, जिनकी सृष्टि यह ससागरा धरित्री कही जाती है और जिनकी भुजाएँ ये सारी दिशाएँ हैं, उन "क" नाम आदि।

५ जिन्होंने इस उन्नत आकाश और पृथिवीको अपने-अपने स्थानोंपर दृढ़ रूपसे स्थापित किया है, जिन्होंने स्वर्ग और आदित्यको रोक रखा है और जो अन्तरिक्षमें जलके निर्माता हैं, उन "क" नाम आदि।

यं क्रन्दसी अवसा तस्तभाने अभ्यैक्षेतां मनसा रेजमाने ।
यत्राधि सूर उदितो विभाति कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥६॥
आपो ह यद्बृहतीर्विश्वमायन् गर्भं दधाना जनयन्तीरग्निम् ।
ततो देवानां समवर्ततासुरेकः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥७॥
यश्चिदापो महिना पर्यपश्यद्दक्षं दधाना जनयन्तीर्यज्ञम् ।
यो देवेष्वधि देव एक आसीत् कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥८॥
मा नो हिंसीज्जनिता यः पृथिव्या यो वा दिवं सत्यधर्मा जजान ।
यश्चापश्चन्द्रा बृहतीर्जजान कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥९॥
प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्वा जातानि परिता बभूव ।
यत् कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम् ॥१०॥



६ जिनके द्वारा द्यौ और पृथिवी, शब्दायमान होकर, स्तम्भित और उल्लसित हुए थे और दीप्तिशील द्यौ और पृथिवीने जिन्हें महिमान्वित समझा था तथा जिनके आश्रयसे सूर्य उगते और प्रकाश करते हैं, उन "क" नाम आदि।

७ प्रचुर जल सारे भुवनको आच्छन्न किये हुए था। जलने गर्भ धारण करके अग्नि वा आकाश आदि सबको उत्पन्न किया। इससे देवोंके प्राण वायु उत्पन्न हुए उन "क" नाम आदि।

८ बल धारण करके जिस समय जलने अग्निको उत्पन्न किया, उस समय जिन्होंने अपनी महिमासे उस जलके ऊपर चारो ओर निरीक्षण किया तथा जो देवोंमें अद्वितीय देवता हुए, उन "क" नाम आदि।

९ जो पृथिवीके जन्मदाता हैं, जिनकी धारण-क्षमता सत्य है, जिन्होंने आकाशको जन्म दिया और जिन्होंने आनन्द-वर्द्धक तथा प्रचुर परिमाणमें जल उत्पन्न किया, वह हमें नहीं मारें। उन "क" नाम आदि।

१० प्रजापति, तुम्हारे अतिरिक्त और कोई इन समस्त उत्पन्न वस्तुओंको अधीन करके नहीं रख सकता। जिस अभिलाषासे हम तुम्हारा हवन करते हैं, वह हमें मिले। हम धनाधिपति हों।



# १२२ सूक्त

अग्नि देवता। वसिष्ठ-पुत्र चित्रमहा ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द।

वसुं न चित्रमहसं गृणीषे वामं शेवमतिथिमद्विषेण्यम्।
स रासते शुरुधो विश्वधायसोऽग्निर्होता गृहपतिः सुवीर्यम् ॥१॥
जुषाणो अग्ने प्रति हर्य मे वचो विश्वानि विद्वान्वयुनानि सुक्रतो।
घृतनिर्णिग्ब्रह्मणे गातुमेरय तव देवा अजनयन्ननु व्रतम् ॥२॥
सप्त धामानि परियन्नमर्त्यो दाशद्दाशुषे सुकृते मामहस्व।
सुवीरेण रयिणाग्ने स्वाभुवा यस्त आनट् समिधा तं जुषस्व ॥३॥
यज्ञस्य केतुं प्रथमं पुरोहितं हविष्मन्त ईळते सप्त वाजिनम्।
शृण्वन्तमग्निं घृतपृष्ठमुक्षणं पृणन्तं देवं पृणते सुवीर्यम् ॥४॥

---

१ अग्निका तेज विचित्र है। वह सूर्यके समान हैं। वह रमणीय, सुखकर और प्रेम-पात्र अतिथिके समान हैं। उनकी मैं स्तुति करता हूं। जो अग्नि दूधके द्वारा संसारको धारण करते और क्लेशको दूर करते हैं, वह गौ और उत्तम बल देते हैं। वह होता और गृहपति हैं।

२ अग्नि, तुम सन्तुष्ट होकर मेरे स्तोत्रके प्रति रुचि करो। उत्तम कर्म करनेवाले अग्नि जो कुछ जानने योग्य है, वह सब तुम जानते हो। घृतकी आहुति पाकर तुम स्तोताको साम-गानके लिये कहो। तुम्हारा कार्य देखनेके अनन्तर देवता लोग अपना-अपना कार्य करते हैं।

३ अग्नि, तुम अमर हो। तुम सर्वत्र जाते हो। उत्तम कार्यकर्त्ता दाताको दान करो। पूजा ग्रहण करो। यज्ञ-काष्ठके द्वारा जो तुम्हारी संवर्द्धना करता है, उसके पास उत्तमोत्तम सम्पत्ति और सन्तान ले जाओ।

४ याज्ञिक सामग्रीसे युक्त यजमान सात अश्वों वा पृथिव्यादि लोकोंके स्वामी अग्निकी स्तुति करते हैं। अग्नि यज्ञके केतु और सर्व-श्रेष्ठ पुरोहित हैं। वह घृताहुति प्राप्त करके और कामना सुनकर अभिलषित फल देते हैं और दाताको उत्तम बल देते हैं।

त्वं दूतः प्रथमो वरेण्यः सहूयमानो अमृताय मत्स्व ।
त्वां मर्जयन्मरुतो दाशुषो गृहे त्वां स्तोमेभिर्भृगवो वि रुरुचुः ॥५॥
इषं दुहन्त्सुदुघां विश्वधायसं यज्ञप्रिये यजमानाय सुक्रतो ।
अग्ने घृतस्नुस्त्रिर्ऋतानि दीद्यद्वर्तिर्यज्ञं परियन्त्सुक्रतूयसे ॥६॥
त्वामिदस्या उषसो व्युष्टिषु दूतं कृण्वाना अयजन्त मानुषाः ।
त्वां देवा महयाय्याय वावृधुराज्यमग्ने निमृजन्तो अध्वरे ॥७॥
नि त्वा वसिष्ठा अह्वन्त वाजिनं गृणन्तो अग्ने विदथेषु वेधसः ।
रायस्पोषं यजमानेषु धारय यूयं स्वस्तिभिः सदा नः ॥८॥

## १२३ सूक्त

वेन देवता । भार्गव वेन ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

अयं वेनश्चोदयत् पृश्निगर्भा ज्योतिर्जरायू रजसो विमाने ।
इममपां सङ्गमे सूर्यस्य शिशुं न विप्रा मतिभी रिहन्ति ॥१॥

---

५ अग्नि, तुम सर्व-श्रेष्ठ और अग्रगण्य दूत हो। अमरता प्राप्त करनेके लिये तुम बुलाये जाते हो। तुम आनन्ददाता हो। दाताके गृहमें मरुद्गण तुम्हें सुशोभित करते हैं। भार्गव लोग, स्तुतिके द्वारा, तुम्हारी उज्ज्वलता बढ़ाते हैं।

६ अग्नि, तुम्हारा कर्म अद्भुत है। जो यजमान यज्ञानुष्ठानमें रत रहता है, उसके लिये तुम यज्ञ-रूपिणी, यथेष्ट-दुग्धदात्री और विश्वपालिका गायसे यज्ञ-फल दूह डालो। घृताहुति प्राप्त करके तुम पृथिवी आदि तीनों स्थानोंको प्रकाशमय करते हो। तुम यज्ञ-गृहमें सर्वत्र हो। सर्वत्र जाते हो। सुकृतीका जो आवरण है, वह तुममें दिखाई देता है।

७ उषाका समय होते ही यजमान लोग तुम्हें दूत-स्वरूप समझकर यज्ञ करते हैं। अग्नि देवता लोग भी तुम्हें, घृतके द्वारा, प्रदीप्त करके, पूजा करनेके लिये संवर्द्धित करते हैं।

८ अग्नि, यज्ञोंमें वसिष्ठ-पुत्र अनुष्ठान प्रारम्भ करके और तुम्हें अन्न-युक्त करके तुम्हें बुलाने लगे। यजमानोंके घरोंमें प्रभूत धन रखो। तुम लोग हमें सदा कल्याणके द्वारा बचाओ।

१ वेन नामक देवता ज्योतिके द्वारा परिवेष्टित हैं। वह जल-निर्माता आकाशके मध्यमें सूर्य-किरणोंके सन्तान-स्वरूप जलको पृथिवीपर गिराते हैं। जिस समय सूर्यके साथ जलका मिलन होता है, उस समय बुद्धिमान् स्तोता लोग उन वेन देवताको, बालकके समान नाना मीठे वचनोंसे, सन्तुष्ट करते हैं

समुद्रादूर्मिमुदियर्ति वेनो नभोजाः पृष्ठं हर्यतस्य दर्शि ।
ऋतस्य सानावधि विष्टपि भ्राट् समानं योनिमभ्यनूषत व्राः ॥२॥
समानं पूर्वीरभि वावशानास्तिष्ठन् वत्सस्य मातरः सनीळाः ।
ऋतस्य सानावधि चक्रमाणा रिहन्ति मध्वो अमृतस्य वाणीः ॥३॥
जानन्तो रूपमकृपन्त विप्रा मृगस्य घोषं महिषस्य हि ग्मन् ।
ऋतेन यन्तो अधि सिन्धुमस्थुर्विदद्गन्धर्वो अमृतानि नाम ॥४॥
अप्सरा जारमुपसिष्मियाणा योषा बिभर्ति परमे व्योमन् ।
चरत् प्रियस्य योनिषु प्रियः सन्त्सीदत् पक्षे हिरण्यये स वेनः ॥५॥
नाके सुपर्णमुप यत् पतन्तं हृदा वेनन्तो अभ्यचक्षत त्वा ।
हिरण्यपक्षं वरुणस्य दूतं यमस्य योनौ शकुनं भरण्युम् ॥६॥

२ वेन अन्तरिक्षसे जल-माला प्रेरित करते हैं। आकाशमें उज्ज्वल मूर्त्ति वेनका पृष्ठदेश दिखाई दिया। जलके उन्नत स्थान आकाशमें वेन दीप्ति पाते हैं। उनके पारषदोंने सबके उत्पत्ति-स्थान आकाशको प्रतिध्वनित किया।

३ वेनके साथ जल आकाशमें रहता है। वह वत्स-रूपी विद्युत्की माता है। वह अपने सहवासी वेनके साथ शब्द करने लगा। जलके उत्पत्ति-स्थान आकाशमें मधु-तुल्य वृष्टि-जलका शब्द उत्पन्न होकर वेनकी संवर्द्धना करने लगा।

४ बुद्धिमान् स्तोताओंने प्रकाण्ड महिषके समान वेनका शब्द सुना। इससे उन लोगोंने समझकर उनके रूपकी कल्पना की। उन्होंने वेनका यजन करके, नदीके समान, प्रचुर जल प्राप्त किया। गन्धर्व-रूपी वेन जलके प्रभु हैं।

५ विद्युत् एक अप्सरा है और वेन उसके पति है। विद्युत्ने वेनको देखकर, मन्द मुस्कान करते हुए, उनका आलिङ्गन किया। वेन प्रेमी नायकके समान प्रेयसी विद्युत्की रति-कामना पूर्ण करके सुवर्णमय पक्ष वा मेघमें सो गये।

६ वेन, तुम स्वर्गमें उड़नेवाले पक्षीके समान हो। तुम्हारे दोनों पक्ष सुवर्णमय हैं। तुम सर्वलोक-शासक वरुणके दूत हो। तुम संसारके भरण पोषण-कारी पक्षीके समान हो। तुम्हारा सब दर्शन करते हैं और अन्तःकरणमें तुम्हारे प्रति प्रीति धारण करते हैं।

ऊर्ध्वो गन्धर्वो अधि नाके अस्थात् प्रत्यङ् चित्रा बिभ्रदस्यायुधानि ।
वसानो अत्कं सुरभिं दृशे कं स्वर्ण नाम जनत प्रियाणि ॥७॥
द्रप्सः समुद्रमभि यज्जिगाति पश्यन् गृध्रस्य चक्षसा विधर्मन् ।
भानुः शुक्रेण शोचिषा चकानस्तृतीये चक्रे रजसि प्रियाणि ॥८॥

## १२४ सूक्त

अग्नि आदि देवता और ऋषि । त्रिष्टुप्, जगती आदि छन्द ।

इमं नो अग्न उप यज्ञमेहि पञ्चयामं त्रिवृतं सप्ततन्तुम् ।
असो हव्यवालुत नः पुरोगा ज्योगेव दीर्घन्तम आशयिष्ठाः ॥१॥
अदेवाद्देवः प्रचता गुहा यन् प्रपश्यमानो अमृतत्वमेमि ।
शिवं यत् सन्तमशिवो जहामि स्वात् सख्यादरणीं नाभिमेमि ॥२॥

७ वह गन्धर्व-रूपी स्वर्गके उन्नत प्रदेशमें, उन्नत भावसे, रहते हैं। वह चारो ओर विचित्र अस्त्र-शस्त्र धारण किये हुए हैं। वह अपनी अत्यन्त सुन्दर मूर्त्तिका आच्छादन किये हुए हैं। अन्तर्हित होकर वह अभिलषित वृष्टि-वारि उत्पन्न करते हैं।

८ वेन जलवाले हैं। वह अपने कर्मके साधन-कालमें गृध्रके समान दूरदर्शक चक्षुके द्वारा देखते हुए अन्तरिक्षकी ओर जाते हैं। वह शुभ्र-वर्ण आलोकके द्वारा प्रदीप्त होते हैं। प्रदीप्त होकर तृतीय लोक आकाशमें ऊपरी भागसे सर्व-लोक-वाञ्छित जलकी सृष्टि करते हैं।

---

१ अग्नि, हमारे इस यज्ञके ऋत्विक्, यजमान आदि पाँच व्यक्ति नियामक वा अध्यक्ष हैं। इसका अनुष्ठान तीन प्रकार (सवन-त्रय) से होता है। इसके अनुष्ठाता होता आदि सात हैं। इस यज्ञकी ओर आओ। तुम्हीं हमारे हविर्वाहक और अग्रगामी दूत हो।

२ (अग्निका कथन–) देवता मेरी प्रार्थना करते हैं; इसलिये मैं दीप्तिहीन और अव्यक्त अवस्थासे दीप्तिवाली अवस्थाको प्राप्त करके, चारो ओर निरीक्षण करते हुए, अमरता पाता हूं। जिस समय यज्ञ निरुपद्रवके साथ सम्पन्न होता है उस समय मैं अदृष्ट होता और यज्ञको छोड़ देता हूं। चिर सखा और उत्पत्ति-स्थान अरणिमें चला जाता हूं।

पश्यन्नन्यस्या अतिथिं वयाया ऋतस्य धाम वि मिमे पुरूणि ।
शंसामि पित्रे असुराय शेवमयज्ञियाद्यज्ञियं भागमेमि ॥३॥
बह्वीः समा अकरमन्तरस्मिन्निन्द्रं वृणानः पितरं जहामि ।
अग्निः सोमो वरुणस्ते च्यवन्ते पर्यावर्द्राष्ट्रं तदवाम्यायन् ॥४॥
निर्माया उ त्ये असुरा अभुवन् त्वं च मा वरुण कामयासे ।
ऋतेन राजन्ननृतं विविञ्चन् मम राष्ट्रस्याधिपत्यमेहि ॥५॥
इदं स्वरिदमिदास वाममयं प्रकाश उर्वन्तरिक्षम् ।
हनाव वृत्रं निरेहि सोम हविष्ट्वा सन्तं हविषा यजाम ॥६॥
कविः कवित्वा दिवि रूपमासजदप्रभूती वरुणो निरपः सृजत् ।
क्षेमं कृण्वाना जनयो न सिन्धवस्ता अस्य वर्णं शुचयो भरिभ्रति ॥७॥

३ पृथिवीके अतिरिक्त जो आकाश गमन-मार्ग है, उसके अतिथि सूर्यकी वार्षिक गतिके अनुसार मैं भिन्न-भिन्न ऋतुओंमें यज्ञानुष्ठान करता हूं। बली देवता पितृ-रूप हैं। उनके सुखके लिये मैं स्तुति करता हूं। यज्ञके अयोग्य और अपवित्र स्थानसे मैं यज्ञके उपयुक्त स्थानमें जाता हूं।

४ इस यज्ञ-स्थानमें मैंने अनेक वर्ष बिताये हैं। यहाँ इन्द्रका वरण करते हुए अपने पिता अरणिसे निकलता हूं। मेरा अदर्शन होनेपर सोम, वरुण आदिका पतन हो जाता है और राष्ट्र-विप्लव हो जाता है। उस समय आकर मैं रक्षा करता हूं।

५ मेरे आते ही असुर लोग असमर्थ हो गये। वरुण, तुम भी मेरी प्रार्थना करो। परमात्मन्, सत्यसे मिथ्याको अलग करके मेरे राज्यका आधिपत्य ग्रहण करो।

६ (अग्नि वा वरुणकी उक्ति—) सोम, यह देखो, स्वर्ग है। यह अत्यन्त रमणीय था। यह प्रकाश देखो। यह विस्तृत आकाश है। सोम, प्रकट होओ। वृत्रका बध किया जाय। तुम होमीय द्रव्य हो। अन्यान्य हवनीय द्रव्योंके द्वारा हम तुम्हारी पूजा करते हैं।

७ क्रान्तदर्शी मित्रदेवने क्रिया-कौशलके द्वारा द्युलोकमें अपने तेजको संलग्न किया। वरुण-देवने थोड़े ही यत्नसे मेघसे जलको निकाला। सारे जल नदियाँ बनकर संसारका मङ्गल करते हैं। वह सब निर्मल नदियाँ, वरुणकी पत्नीके समान, वरुणका शुभ्र तेज धारण करती हैं।

ता अस्य ज्येष्ठमिन्द्रियं सचन्ते ता इमा क्षेति स्वधया मदन्तीः ।
ता इं विशो न राजानं वृणाना बीभत्सुवो अप वृत्रादतिष्ठन् ॥८॥
बीभत्सूनां सयुजं हंसमाहुरपां दिव्यानां सख्ये चरन्तम् ।
अनुष्टुभमनु चर्चूर्यमाणमिन्द्रं नि चिक्युः कवयो मनीषा ॥९॥

## १२५ सूक्त

परमात्मा देवता । अम्भृणकी पुत्री वाक् ऋषि । त्रिष्टुप् और जगती छन्द ।

अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चराम्यहमादित्यैरुत विश्वदेवैः ।
अहं मित्रावरुणोभा बिभर्म्यहमिन्द्राग्नी अहमश्विनोभा ॥१॥
अहं सोममाहनसं बिभर्म्यहं त्वष्टारमुत पूषणं भगम् ।
अहं दधामि द्रविणं हविष्मते सुप्राव्ये यजमानाय सुन्वते ॥२॥

---

८ सब जल देवता वरुणका सर्व-श्रेष्ठ तेज प्राप्त करते हैं। उन्हींके समान वह होमीय द्रव्य पाकर आनन्दित होते हैं। अपनी पत्नीके समान वरुण उनके पास जाते हैं। जैसे प्रजा भय पाकर राजाको आश्रय करती है, वैसे ही जलदेव, भयके कारण, वरुणका आश्रय करके वृत्रके पास से भागते हैं।

९ उन सब भीत और दिव्य जलदेवके साथी होकर जो उनकी हितैषिता करते हैं, उन्हें "हंस" वा सूर्य वा इन्द्र कहा जाता है। वह स्तुत्य हैं—वह जलके पीछे-पीछे जाते हैं। विद्वान् लोग बुद्धि-बलसे उन्हें इन्द्र कहकर स्थिर किये हुए हैं।

१ (वाग्देवीकी उक्ति—) मैं रुद्रों और वसुओंके साथ विचरण करती हूं। मैं आदित्यों और देवोंके साथ रहती हूँ। मैं मित्र और वरुणको धारण करती हूं। मैं इन्द्र, अग्नि और अश्विद्वयका अवलम्बन करती हूं।

२ जो सोम प्रस्तरसे पीसे जाकर उत्पन्न होते हैं, उन्हें मैं ही धारण करती हूं। मैं त्वष्टा, पूषा और भगको धारण करती हूं। जो यजमान यज्ञ-सामग्रीका आयोजन करके और सोमरस प्रस्तुत करके देवोंको भली भाँति सन्तुष्ट करता है, उसे मैं ही धन देती हूं।

अहं राष्ट्री संगमनी वसूनां चिकितुषी प्रथमा यज्ञियानाम् ।
तां मा देवा व्यदधुः पुरुत्रा भूरिस्थात्रां भूर्यावेशयन्तीम् ॥३॥
मया सो अन्नमत्ति यो विपश्यति यः प्राणिति य इं शृणोत्युक्तम् ।
अमन्तवो मान्त उपक्षियन्ति श्रुधि श्रुतः श्रुद्धिवं ते वदामि ॥४॥
अहमेव स्वयमिदं वदामि जुष्टं देवेभिरुत मानुषेभिः ।
यं कामये तन्तमुग्रं कृणोमि तं ब्रह्माणं तमृषिं तं सुमेधाम् ॥५॥
अहं रुद्राय धनुरातनोमि ब्रह्मद्विषे शरवे हन्तवा उ ।
अहं जनाय समदं कृणोम्यहं द्यावापृथिवी आविवेश ॥६॥
अहं सुवे पितरमस्य मूर्धन्मम योनिरप्स्वन्तः समुद्रे ।
ततो वितिष्ठे भुवनानु विश्वोतामूं द्यां वर्ष्मणोप स्पृशामि ॥७॥
अहमेव वातइव प्र वाम्यारभमाणा भुवनानि विश्वा ।
परो दिवा पर एना पृथिव्यैतावती महिना सं बभूव ॥८॥

३ मैं राज्यकी अधीश्वरी हूं और धन देनेवाली हूं। मैं ज्ञानवती हूं और यज्ञोपयोगी वस्तुओंमें श्रेष्ठ हूं। देवोंने मुझे नाना स्थानोंमें रखा है। मेरा आश्रय-स्थान विशाल है। मैं सब प्राणियोंमें आविष्ट हूं।

४ जो प्राण धारण करता, देखता, सुनता और अन्न-भोग करता है, वह मेरी सहायतासे ही यह सब कार्य करता है। जो मुझे नहीं मानते, वे क्षीण हो जाते हैं। विज्ञ, सुनो। जो मैं कहती हूं, वह श्रद्धेय है।

५ देवता और मनुष्य जिसकी शरणमें जाते हैं, उसको मैं ही उपदेश देती हूं। मैं जिसे चाहूं, उसे बली, स्तोता, ऋषि अथवा बुद्धिमान् कर सकती हूं।

६ जिस समय इन्द्र स्तोत्र-द्रोही शत्रुका बध करनेको उद्यत होते हैं, उस समय उनके धनुष्का विस्तार करती हूं। मनुष्यके लिये मैं ही युद्ध करती हूं। मैं द्यावापृथिवीमें व्याप्त हूं।

७ मैं पिता हूं। मैंने आकाशको उत्पन्न किया है। वह आकाश इस संसारका मस्तक है। समुद्र-जलमें मेरा स्थान है। उसी स्थानसे मैं सारे संसारमें विस्तृत होती हूं। मैं अपनी उन्नत देहसे इस द्युलोकको छूती हूं।

८ मैं ही भुवन-निर्माण करते-करते वायुके समान बहती हूं। मेरी महिमा ऐसी बड़ी है कि, मैं द्यावापृथिवीका अतिक्रम कर चुकी हूं।

# १२६ सूक्त

विश्वदेव देवता । शिलूष-पुत्र कुल्मलबर्हिष ऋषि । बृहती और त्रिष्टुप् छन्द ।

न तमंहो न दुरितं देवासो अष्ट मर्त्यम् ।
सजोषसो यमर्यमा मित्रो नयन्ति वरुणो अति द्विषः ॥१॥
तद्धि वयं वृणीमहे वरुण मित्रार्यमन् ।
येना निरंहसो यूयं पाथ नेथा च मर्त्यमति द्विषः ॥२॥
ते नूनं नोऽयमूतये वरुणो मित्रो अर्यमा ।
नयिष्ठा उ नो नेषणि पर्षिष्ठा उ नः पर्षण्यति द्विषः ॥३॥
यूयं विश्वं परि पाथ वरुणो मित्रो अर्यमा ।
युष्माकं शर्मणि प्रिये स्याम सुप्रणीतयोऽति द्विषः ॥४॥
आदित्यासो अति स्रिधो वरुणो मित्रो अर्यमा ।
उग्रं मरुद्भीरुद्रं हुवेमेन्द्रमग्निं स्वस्तयेऽति द्विषः ॥५॥

---

१ अर्यमा, मित्र और वरुण जिसे शत्रुके हाथसे बचा देते हैं, देवो, कोई भी अमङ्गल और कोई भी पाप उसपर आक्रमण नहीं कर सकता ।

२ वरुण, मित्र और अर्यमा, हम तुमसे प्रार्थना करते हैं कि, मनुष्यको पाप और शत्रुके हाथसे बचाओ ।

३ वरुण, मित्र और अर्यमा निश्चय ही हमारी रक्षा करेंगे । वरुण आदि देवो, हमें ले चलो, पार करो और शत्रुके हाथसे परित्राण करो ।

४ वरुण, मित्र और अर्यमा, तुम लोग संसारकी रक्षा करते और नेताका कार्य भली भाँति करते हो । तुम लोगोंके द्वारा हम शत्रुके हाथसे रक्षा पाकर तुम्हारे पास सुन्दर सुख पावें ।

५ आदित्य, वरुण, मित्र और अर्यमा शत्रुओंके हाथसे बचावें । शत्रुसे परित्राण पाकर, कल्याण-लाभके लिये, हम उग्र-मूर्ति रुद्र, मरुद्-गण, इन्द्र और अग्निको बुलाते हैं ।

नेतार उ षु णस्तिरो वरुणो मित्रो अर्यमा ।
अति विश्वानि दुरिता राजानश्चर्षणीनामति द्विषः ॥६॥
शुनमस्मभ्यमूतये वरुणो मित्रो अर्यमा ।
शर्म यच्छन्तु सप्रथ आदित्यासो यदीमहे अति द्विषः ॥७॥
यथा ह त्यद्वसवो गौर्यं चित् पदि षिताममुञ्चता यजत्राः ।
एवोष्वस्मन्मुञ्चता व्यंहः प्र तार्यग्ने प्रतरन्न आयुः ॥८॥



## १२७ सूक्त

रात्रि देवता। सोभरि-पुत्र कुशिक ऋषि। गायत्री छन्द।

रात्री व्यख्यदायती पुरुत्रा देव्यक्षभिः । विश्वा अधि श्रियोऽधित ॥१॥
ओर्वप्रा अमर्त्या निवतो देव्युद्वतः । ज्योतिषा बाधते तमः ॥२॥
निरु स्वसारमस्कृतोषसं देव्यायती । अपेदु हासते तमः ॥३॥

---

६ वरुण, मित्र और अर्यमा मार्ग दिखाकर ले जानेमें अत्यन्त निपुण हैं। ये पापको लुप्त कर देते हैं। मनुष्योंके मालिक ये सब देवता सारे पापों और शत्रु-हस्तसे हमें बचावें।

७ वरुण, मित्र और अर्यमा रक्षाके साथ हमें सुखी करें। हम जो सुख चाहते हैं, प्रचुर परिमाणमें आदित्य लोग हमें वही सुख दें और शत्रु-हस्तसे बचावें।

८ जिस समय शुभ्रवर्ण गौका पैर बाँधा गया था, उस समय यज्ञ-भाग-भागी वसु लोगोंने बन्धन छुड़ा दिया था। वैसे ही हमें पापसे बचाओ। अग्नि, हमें उत्तम परमायु प्रदान करो।

---

१ आती हुई रात्रिदेवी चारो ओर विस्तृत हुई हैं। उन्होंने नक्षत्रोंके द्वारा निःशेष शोभा पायी है।

२ दीप्तिशालिनी रात्रिदेवीने अतीव विस्तार प्राप्त किया है। जो नीचे रहते हैं और जो ऊपर रहते हैं, उन सबको वह आच्छन्न करनेवाली हैं। प्रकाशके द्वारा उन्होंने अन्धकारको नष्ट किया है।

३ रात्रिने आकर उषाको, अपनी भगिनीके समान, परिग्रहण किया। उन्होंने अन्धकारको दूर किया।

सा नो अद्य यस्या वयं नि ते यामन्नविक्ष्महि । वृक्षे न वसतिं वयः ॥४॥

नि ग्रामासो अविक्षत नि पद्वन्तो नि पक्षिणः । नि श्येनासश्चिदर्थिनः ॥५॥

यावया वृक्यं वृकं यवय स्तेनमूर्म्ये । अथा नः सुतरा भव ॥६॥

उप मा पेपिशत्तमः कृष्णं व्यक्तमस्थित । उष ऋणेव यातय ॥७॥

उप ते गाइवाकरं वृणीष्व दुहितर्दिवः । रात्रि स्तोमं न जिग्युषे ॥८॥

## १२८ सूक्त

विश्वदेव देवता । आङ्गिरस विहव्य ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

ममाग्ने वर्चो विहवेष्वस्तु वयं त्वेन्धानास्तन्वं पुषेम ।

मह्यं नमन्तां प्रदिशश्चतस्रस्त्वयाध्यक्षेण पृतना जयेम ॥१॥

---

४ जैसे चिड़ियां पेड़पर रहती हैं, वैसे ही जिनके आनेपर हम सोये थे, वे रात्रिदेवी हमारे लिये शुभंकरी हों।

५ सब गाँव निस्तब्ध हैं; पादचारी, पक्षी और शीघ्रगामी श्येन आदि निस्तब्ध होकर सो गये हैं।

६ हे रात्रि, वृक और वृकीको हमसे अलग कर दो। चोरको दूर ले जाओ। हमारे लिये तुम विशेष रीतिसे शुभंकरी होओ ।

७ कृष्णवर्णका अन्धकार दिखाई दे रहा है। मेरे पासतक सब ढक गया है । उषा देवी जैसे मेरे ऋणका परिशोध कर ऋणको हटा देती हो, वैसे ही अन्धकारको नष्ट करो।

८ आकाशकी कन्या रात्रि, तुम जाती हो। गायके समान तुम्हें यह स्तोत्र मैं अर्पित करता हूँ। ग्रहण करो।



१ अग्नि, युद्धके समय मेरे तेजका उदय हो। तुम्हें प्रज्वलित करके हम अपनी देहकी पुष्टि करते हैं। मेरे पास चारो दिशाएँ अवनत हों । तुम्हें स्वामी पाकर हम शत्रुओंको जीतें ।

मम देवा विहवे सन्तु सर्व इन्द्रवन्तो मरुतो विष्णुरग्निः ।
ममान्तरिक्षमुरुलोकमस्तु मह्यं वातः पवतां कामे अस्मिन् ॥२॥
मयि देवा द्रविणमा यजन्तां मय्याशीरस्तु मयि देवहूतिः ।
दैव्या होतारो वनुषन्त पूर्वेऽरिष्टाः स्याम तन्वा सुवीराः ॥३॥
मह्यं यजन्तु मम यानि हव्याकूतिः सत्या मनसो मे अस्तु ।
एनो मा नि गां कतमच्चनाहं विश्वे देवासो अधि वोचता नः ॥४॥
देवीः षळुर्वीरुरु नः कृणोत विश्वे देवास इह वीरयध्वम् ।
मा हास्महि प्रजया मा तनूभिर्मा रधाम द्विषते सोम राजन् ॥५॥
अग्ने मन्युं प्रतिनुदन् परेषामदब्धो गोपाः परि पाहि नस्त्वम् ।
प्रत्यञ्चो यन्तु निगुतः पुनस्तेऽमैषां चित्तं प्रबुधां वि नेशत् ॥६॥

---

२ इन्द्रादि देवता, मरुद्गण, विष्णु और अग्नि, युद्धके समय, मेरे पक्षमें रहें। आकाशके समान विस्तीर्ण भुवन मेरे पक्षमें हो। मेरी कामनापर वायु, मेरे अनुकूल होकर, मुझे पवित्र करें।

३ मेरे यज्ञमें सन्तुष्ट होकर देवता लोग मुझे धन दें। मैं आशीर्वाद प्राप्त करूं। देवाह्वान करूं। प्राचीन समयमें जिन्होंने देवोंके लिये होम किया है, वे अनुकूल हों। मेरा शरीर निरुपद्रव हो। सन्तान उत्पन्न हों।

४ मेरी यज्ञ-सामग्री, मेरे लिये, देवोंको अर्पित हो। मेरा मनोरथ सिद्ध हो। मैं किसी पापमें लिप्त न होऊँ। निखिल देवता हमें यह आशीर्वाद करें।

५ छ देवियाँ (द्यौ, पृथिवी, दिन, रात्रि, जल और ओषधि) हमारी श्रीवृद्धि करें। देवो, यहां वीरत्व करो। हमारी सन्तति और शरीरका अमङ्गल न हो। राजा सोम, शत्रुके पास हम विनष्ट न हों।

६ अग्नि, शत्रुओंका क्रोध विफल करके रक्षक बनो और दुर्द्धर्ष होकर हमारी सब प्रकारसे रक्षा करो। शत्रु लोग व्यर्थ-मनोरथ होकर लौट जायं। यदि शत्रु बुद्धिमान् भी हों, तो भी उनकी बुद्धि लुप्त हो जायं।

धाता धातॄणां भुवनस्य यस्पतिर्देवं त्रातारमभिमातिषाहम् ।
इमं यज्ञमश्विनोभा बृहस्पतिर्देवाः पान्तु यजमानं न्यर्थात् ॥७॥
उरुव्यचा नो महिषः शर्म यंसदस्मिन् हवे पुरुहूतः पुरुक्षुः ।
स नः प्रजायै हर्यश्व मृलयेन्द्र मा नो रीरिषो मा परा दाः ॥८॥
ये नः सपत्ना अप ते भवन्त्विन्द्राग्निभ्यामव बाधामहे तान् ।
वसवो रुद्रा आदित्या उपरिस्पृशं मोग्रं चेत्तारमधिराजमक्रन् ॥९॥

## ११ अनुवाक । १२६ सूक्त

परमात्मा देवता । परमेष्ठी प्रजापति ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द । *

नासदासीन्नो सदासीत्तदानीं नासीद्रजो नो व्योमा परा यत् ।
किमावरीवः कुह कस्य शर्मन्नम्भः किमासीद्गहनं गभीरम् ॥१॥

७ जो सृष्टि-कर्त्ताओंके भी सृष्टि-कर्त्ता हैं, जो भुवनके अधीश्वर हैं, जो रक्षक और शत्रु-विजेता हैं, उनकी मैं स्तुति करता हूं। अश्विद्वय, बृहस्पति तथा अन्यान्य देवता इस यज्ञकी रक्षा करें। यजमानकी क्रिया निरर्थक न हो।

८ जो अतीव विस्तृत तेजके अधिकारी हैं, जो महान् हैं, जो सबसे पहले बुलाये जाते हैं और जो विविध स्थानोंमें रहते हैं, वे ही इन्द्र इस यज्ञमें हमें सुखी करें। हरित-वर्ण अश्वके स्वामी इन्द्र, हमें सुखी करो, सन्तानसे युक्त करो। हमारा अनिष्ट नहीं करना, हमसे प्रतिकूल नहीं होना।

९ जो हमारे शत्रु हैं, वे दूर हों। इन्द्र और अग्निकी सहायतासे हम उन्हें जीतें। वसुगण, रुद्रगण और आदित्यगण मुझे सर्व-श्रेष्ठ, दुर्द्धर्ष, बुद्धिमान् और अधिराज करें।

१ उस समय वा प्रलय दशामें असत् (सियारकी सींगके समान जिसका अस्तित्व नहीं है) नहीं था। जो सत् ( जीवात्मा आदि ) है, वह भी नहीं था। पृथिवी भी नहीं थी और आकाश तथा आकाशमें विद्यमान सातो भुवन भी नहीं थे। आवरण (ब्रह्माण्ड) भी कहाँ था ? किसका कहां स्थान था ? क्या दुर्गम और गभीर जल उस समय था ?

* यही "नासदीय सूक्त" है। इसे ही लो० तिलकने मनुष्य-जातिका सर्व-श्रेष्ठ स्वाधीन चिन्तन कहा है।

न मृत्युरासीदमृतं न तर्हि न रात्र्या अह्न आसीत् प्रकेतः।
आनीदवातं स्वधया तदेकं तस्माद्धान्यन्न परः किंचनास ॥२॥
तम आसीत्तमसा गूह्लमग्रेऽप्रकेतं सलिलं सर्वमा इदं।
तुच्छ्येनाभ्वपिहितं यदासीत्तपसस्तन्महिना जायतैकम् ॥३॥
कामस्तदग्रे समवर्त्तताधिमनसो रेतः प्रथमं यदासीत्।
सतो बन्धुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतीष्या कवयो मनीषा ॥४॥
तिरश्चीनो विततो रश्मिरेषामधः स्विदासीदुपरि स्विदासीत्।
रेतोधा आसन् महिमान आसन्त्स्वधा अवस्तात् प्रयतिः परस्तात् ॥५॥
को अद्धा वेद क इह प्र वोचत् कुतआजाता कुत इयं विसृष्टिः।
अर्वाग्देवा अस्य विसर्जनेनाथा को वेद यत आबभूव ॥६॥

२ उस समय मृत्यु नहीं थी, अमरता भी नहीं थी, रात और दिनका भेद भी नहीं था। वायु-शून्य और आत्मावलम्बनसे श्वास-प्रश्वास-युक्त केवल एक ब्रह्म थे। उनके अतिरिक्त और कुछ नहीं था।

३ सृष्टिके प्रथम अन्धकार (वा माया-रूपी अज्ञान) से अन्धकार (वा जगत्कारण) ढका हुआ था। सभी अज्ञात और सब जलमय (वा अविभक्त) था। अविद्यमान वस्तुके द्वारा वह सर्वव्यापी आच्छन्न था। तपस्याके प्रभावसे वही एक तत्त्व उत्पन्न हुआ।

४ सर्व-प्रथम परमात्माके मनमें काम (सृष्टिकी इच्छा) उत्पन्न हुआ। उससे सर्व-प्रथम बीज (उत्पत्तिकारण) निकला। बुद्धिमानोंने, बुद्धिके दुवारा, अपने अन्तःकरणमें विचार करके अविद्यमान वस्तुसे विद्यमान वस्तुका उत्पत्ति-स्थान निरूपित किया।

५ बीज-धारक पुरुष (भोक्ता) उत्पन्न हुए। महिमाएँ (भोग्य) उत्पन्न हुईं। उन (भोक्ताओं) का कार्य-कलाप दोनों पार्श्वों (नीचे और ऊपर) विस्तृत हुआ। नीचे स्वधा (अन्न) रहा और ऊपर प्रयति (भोक्ता) अवस्थित हुआ।

६ प्रकृत तत्त्वको कौन जानता है? कौन उसका वर्णन करे? यह सृष्टि किस उपादान कारणसे हुई? किस निमित्त कारणसे ये विविध सृष्टियाँ हुईं? देवतालोग इन सृष्टियोंके अनन्तर उत्पन्न हुए हैं। कहांसे सृष्टि हुई, यह कौन जानता है?

इयं विसृष्टिर्यत आबभूव यदि वा दधे यदि वा न ।
यो अस्याध्यक्षः परमे व्योमन्त्सो अङ्ग वेद यदि वा न वेद ॥७॥

## १३० सूक्त

प्रजापति देवता। प्रजापति-पुत्र यज्ञ ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द।

यो यज्ञो विश्वतस्तन्तुभिस्तत एकशतं देवकर्मेभिरायतः ।
इमे वयन्ति पितरो य आययुः प्र वयाप वयेत्यासते तते ॥१॥
पुमाँ एनं तनुत उत्कृणत्ति पुमान् वि तत्ने अधि नाके अस्मिन् ।
इमे मयूखा उप सेदुरू सदः सामानि चक्रुस्तसराण्योतवे ॥२॥
कासीत् प्रमा प्रतिमा किं निदानमाज्यं किमासीत् परिधिः क आसीत् ।
छन्दः किमासीत् प्रउगं किमुक्थं यद्देवा देवमयजन्त विश्वे ॥३॥

---

७ ये नाना सृष्टियाँ कहाँसे हुईं, किसने सृष्टियाँ कीं और किसने नहीं कीं—यह सब वे ही जानें, जो इनके स्वामी परम धाममें रहते हैं। हो सकता है कि, वे भी यह सब नहीं जानते हों ।

---

१ चारो ओर सूत्र-विस्तारके द्वारा यज्ञरूप वस्त्र बुना जाता है। देवोंके लिये बहुसङ्ख्यक अनुष्ठानोंके द्वारा इसका विस्तार किया गया है। यज्ञमें जो पितर लोग आये हैं, वे बुन रहे हैं। "लम्बा बुनो, चौड़ा बुनो" कहते हुए वे वस्त्र-वयनका कार्य करते हैं ।

२ एक वस्त्रको लम्बा करते हैं और दूसरे चौड़ाईके लिये उसे पसार रहे हैं। यह स्वर्गतक विस्तारित हो रहा है। ये सब तेजःपुञ्ज देवता यज्ञ-गृहमें बैठे हैं। इस कार्यमें साम-मन्त्रोंका ताना-बाना बनाया जाता है।

३ जिस समय देवोंने प्रजापति-यज्ञ किया, उस समय यज्ञकी सीमा क्या थी? देव-मूर्त्ति क्या थी? सङ्कल्प क्या था? घृत क्या था? यज्ञकी (पलाश आदिकी) तीन परिधियां (माप) क्या थीं? छन्द और उक्थ क्या थे?

अग्नेर्गायत्र्यभवत् सयुग्वोष्णिहया सविता सं बभूव ।
अनुटुभ्भा सोम उक्थैर्महस्वान् बृहस्पतेर्बृहती वाचमावत् ॥४॥
विराण्मित्रावरुणयोरभिश्रीरिन्द्रस्य त्रिष्टुबिह भागो अह्नः ।
विश्वान् देवाञ्जगत्या विवेश तेन चाक्लृप्र ऋषयो मनुष्याः ॥५॥
चाक्लृप्रे तेन ऋषयो मनुष्या यज्ञे जाते पितरो नः पुराणे ।
पश्यन्मन्ये मनसा चक्षसा तान्य इमं यज्ञमयजन्त पूर्वे ॥६॥
सहस्तोमाः सहछन्दस आवृतः सहप्रमा ऋषयः सप्त दैव्याः ।
पूर्वेषां पन्थामनुदृश्य धीरा अन्वालेभिरे रथ्यो न रश्मीन् ॥७॥

## १३१ सूक्त

अश्विद्वय और इन्द्र देवता। कक्षीवान्के पुत्र सुकीर्त्ति ऋषि। त्रिष्टुप् और अनुष्टुप् छन्द।

अप प्राच इन्द्र विश्वाँ अमित्रानपापाचो अभिभूते नुदस्व ।
अपोदीचो अप शूराधराच उरौ यथा तव शर्मन्मदेम ॥१॥

४ गायत्री छन्द अग्निका सहायक हुआ और उष्णिक् सविता देवका। सोम अनुष्टुप् छन्दके और तेजस्वी सूर्य उक्थ छन्दके साथ मिले। बृहती छन्दने बृहस्पति-वाक्यका आश्रय किया।

५ विराट् छन्द मित्र और वरुणके आश्रित हुआ। इन्द्र और दिनके सोमके भागमें त्रिष्टुप् पड़ा। जगती छन्दने अन्य देवोंका आश्रय किया। इस प्रकार ऋषियों और मनुष्योंने यज्ञ किया।

६ प्राचीन समयमें, यज्ञ उत्पन्न होनेपर, हमारे पूर्व पुरुष ऋषियों और मनुष्योंने उक्त नियमके अनुसार अनुष्ठान सम्पन्न किया। जिन्होंने प्राचीन समयमें यज्ञानुष्ठान किया था, उन्हें, मुझे जान पड़ता है कि, मैं मनश्चक्षुसे देख रहा हूं।

७ सात दिव्य ऋषियोंने स्तोत्रों और छन्दोंका संग्रह करके पुनः पुनः अनुष्ठान किया और यज्ञका परिमाण स्थिर किया। जैसे सारथि घोड़ेका लगाम हाथसे पकड़ते हैं, वैसे ही विद्वान् ऋषियोंने पूर्व पुरुषोंकी प्रथाके प्रति दृष्टि रखकर-यज्ञानुष्ठान किया।

१ शत्रु-विजेता इन्द्र, सामने और पीछे, उत्तर और दक्षिण जो सब शत्रु हैं, उन्हें दूर करो। वीर, तुम्हारे पास विशिष्ट सुखकी प्राप्ति करके हम आनन्दित हों।

कुविदङ्ग यवमन्तो यवं चिद्यथा दान्त्यनुपूर्वं वियूय ।
इहेहैषां कृणुहि भोजनानि ये बर्हिषो नमोवृक्तिं न जग्मुः ॥२॥
नहि स्थूर्यृतुथा यातमस्ति नोत श्रवो विविदे सङ्गमेषु ।
गव्यन्त इन्द्रं सख्याय विप्रा अश्वायन्तो वृषणं वाजयन्तः ॥३॥
युवं सुराममश्विना नमुचावासुरे सचा ।
विपिपाना शुभस्पती इन्द्रं कर्मस्वावतम् ॥४॥
पुत्रमिव पितरावश्विनोभेन्द्रावथुः काव्यैर्दंसनाभिः ।
यत् सुरामं व्यपिबः शचीभिः सरस्वती त्वा मघवन्नभिष्णक् ॥५॥
इन्द्रः सुत्रामा स्वां अवोभिः सुमृळीको भवतु विश्ववेदाः ।
बाधतां द्वेषो अभयं कृणोतु सुवीर्यस्य पतयः स्याम ॥६॥
तस्य वयं सुमतौ यज्ञियस्यापि भद्रे सौमनसे स्याम ।
स सुत्रामा स्ववाँ इन्द्रो अस्मे आराच्चिद्द्वेषः सनुतर्युयोतु ॥७॥

---

२ जिनके खेतमें यव (जौ) होता है, वे जैसे अलग-अलग करके क्रमशः उसे, अनेक बार, काटते हैं, वसे ही, हे इन्द्र, जो यज्ञमें "नमः" नहीं करते अथवा जो पुण्यानुष्ठानसे विरत हैं, उनकी भोजन-सामग्रीको अभी नष्ट कर दो ।

३ जिस शकटमें एक ही चन्द्र है, वह कभी भी नियत स्थानपर नहीं उपस्थित हो सकता। युद्धके समय उससे अन्न-लाभ नहीं हो सकता। जो लोग गौ, अश्व, अन्न आदिकी इच्छा करते हैं वे बुद्धिमान् इन्द्रके सख्यके लिये लालायित रहते हैं ।

४ कल्याण-मूर्त्ति अश्विद्वय, जिस समय नमुचिके साथ इन्द्रका युद्ध हुआ, उस समय तुम दोनोंने मिलकर और सुन्दर सोमका पान करके इन्द्रके कार्यमें उनकी रक्षा की ।

५ अश्विद्वय, जैसे माता-पिता पुत्रकी रक्षा करते हैं, वैसे ही तुम लोगोंने सुन्दर सोमका पान करके अपनी क्षमता और अद्भुत कार्योंके द्वारा इन्द्रकी रक्षा की । इन्द्र, सरस्वती देवी तुम्हारे पास थीं ।

६ और ७—इन्द्र उत्तम रक्षक, धनी और सर्वज्ञ हैं । वह रक्षा करके सुखदाता हों । वह शत्रुओंको हटाकर अभय दें । हम उत्तम शक्तिके अधिकारी हों । यज्ञ भागग्राही इन्द्रके पास हम प्रसन्नता-पात्र हों । वह हमारे प्रति भली भाँति सन्तुष्ट हों । वह उत्तम रक्षक और धनी हैं । इन्द्र हमारे पासके और दूरके शत्रुको दृष्टि-मार्गसे अलग करें ।

# १३२ सूक्त

मित्र और वरुण देवता। नृमेध-पुत्र शकपूत ऋषि। प्रस्तारणपङ्क्ति आदि छन्द।

ईजानमिद्द्यौर्गूर्तावसुरीजानं भूमिरभि प्रभूषणि ।
ईजानं देवावश्विनावभि सुम्नैरवर्धताम् ॥१॥
ता वां मित्रावरुणा धारयत्क्षिती सुषुम्नेषितत्वता यजामसि ।
युवोः क्राणाय सख्यैरभिष्याम रक्षसः ॥२॥
अधा चिन्नु यद्दिधिषामहे वामभि प्रियं रेक्णः पत्यमानाः ।
दद्वाँ वा यत् पुष्यति रेक्णः सम्वारन्नकिरस्य मघानि ॥३॥
असावन्यो असुर सूयत द्यौस्त्वं विश्वेषां वरुणासि राजा ।
मूर्धा रथस्य चाकन्नैतावतैनसान्तकध्रुक् ॥४॥
अस्मिन्त्स्वेतच्छकपूत एनो हिते मित्रे निगतान् हन्ति वीरान् ।
अवोर्वा यद्धात्तनूष्ववः प्रियासु यज्ञियास्ववी ॥५॥

१ जो यज्ञ करता है, उसीके लिये आकाश (द्यौ) धन रखता है। पृथिवी भी उसे ही श्री-सम्पन्न करती है। यज्ञकर्त्ताको ही अश्विद्वय नाना सुख-सामग्री देकर सन्तुष्ट करते हैं।

२ मित्र और वरुण, तुम पृथिवीको धारण किये हुए हो। उत्तम सुख-सामग्रीके लिये हम तुम दोनोंकी पूजा करते हैं। यजमानके प्रति तुम लोगोंका जो सख्य-व्यवहार होता है, उसके प्रभावसे हम शत्रु-जय करें।

३ मित्र और वरुण, जिसी समय तुम्हारे लिये हम यज्ञ-सामग्रीका आयोजन करते हैं, उसी समय हम प्रिय धनके पास उपस्थित होते हैं। यज्ञ-दाता जो धन पाता है, उसपर कोई उपद्रव नहीं होता।

४ बली (असुर) मित्र, आकाशसे उत्पन्न सूर्य तुमसे भिन्न हैं। वरुण, तुम सबके राजा हो। तुम्हारे रथका मस्तक इधर ही आ रहा है। हिंसकोंके विनाशक इस यज्ञको तनिक भी अशुभ छू नहीं सकता।

५ मुझ शकपूतका पाप नीच-स्वभाव शत्रुओंको नष्ट करता है; क्योंकि मित्रदेव मेरे हितैषी हैं। मित्र देवता आकर शरीरकी रक्षा करें। उत्तमोत्तम यज्ञ-सामग्रीकी भी वह रक्षा करें

युवोर्हि मातादितिर्विचेतसा द्यौर्न भूमिः पयसा पुपूतनि ।
अव प्रिया दिदिष्टन सूरो निनिक्त रश्मिभिः ॥६॥
युवं ह्यप्नराजावसीदतं तिष्ठद्रथं न धूर्षदं वनर्षदम् ।
ता नः कणूकयन्तीर्नृमेधस्तत्रे अंहसः सुमेधस्तत्रे अंहसः ॥७॥

## १३३ सूक्त

इन्द्र देवता । पिजवन-पुत्र सुदास ऋषि । शक्वरी छन्द ।

प्रोष्वस्मै पुरोरथमिन्द्राय शूषमर्चत ।
अभीके चिदु लोककृत् संगे समत्सु वृत्रहास्माकं बोधि चोदिता ।
नभन्तामन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥१॥
त्वं सिन्धूँरवासृजोऽधराचो अहन्नहिम् ।
अशत्रुरिन्द्र जज्ञिषे विश्वं पुष्यसि वार्यं तं त्वा परिष्वजामहे नभन्ता-
मन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥२॥

---

६ विशिष्ट ज्ञानी मित्र और वरुण, तुम्हारी माता अदिति हैं। द्यावापृथिवीको जलसे परिष्कृत करो। निम्न लोकमें उत्तमोत्तम सामग्री दो। सूर्य-किरणोंके द्वारा सारे भुवनको पवित्र करो।

७ अपने कर्मके बल तुम दोनों राजा हुए हो। तुम्हारा जो रथ वनमें विहार करता है, वह इस समय अश्वोंके वहन-स्थानमें रहे। सब शत्रु क्रोधके साथ चीत्कार करते हैं। बुद्धिमान् नृमेध ऋषि विपत्तिसे उद्धार पा चुके हैं।

१ इन्द्रकी जो सेना उनके रथके सामने है, उसकी भली भाँति पूजा करो। युद्धके समय जब शत्रु पास आकर भिड़ जाता है, तब इन्द्र पलायन नहीं करते—वृत्रका वध कर डालते हैं। हमारे प्रभु इन्द्र हमारी चिन्ता करें। शत्रुओं की ज्या छिन्न हो जाय।

२ नीचे बहनेवाली जल-राशिको तुमने मुक्त किया है। तुमने ही मेघ वा वृत्रका वध किया है। इन्द्र, तुम अजेय और शत्रुके लिये अवध्य होकर जनमे हो। तुम विश्व-पालक हो। तुम्हें ही सर्वश्रेष्ठ जानकर हम पासमें आये हैं। शत्रुओंकी ज्या छिन्न हो जाय।

वि षु विश्वा अरातयोऽर्यो नशन्त नो धियः ।
अस्तासि शत्रवे वधं यो न इन्द्र जिघांसति या ते रातिर्ददिर्वसु
नभन्तामन्यकेषां ज्याकाअधि धन्वसु ॥३॥
यो न इन्द्राभितो जनो वृकायुरादिदेशति ।
अधस्पदं तमीं कृधि विबाधो असि सासहिर्नभन्ता-
मन्यकेषां ज्याकाअधि धन्वसु ॥४॥
यो न इन्द्राभिदासति सनाभिर्यश्च निष्ट्यः ।
अव तस्य बलं तिर महीव द्यौरध त्मना नभन्ता-
मन्यकेषां ज्याका अधि धन्वसु ॥५॥
वयमिन्द्र त्वायवः सखित्वमारभामहे ।
ऋतस्य नः पथा नयाति विश्वानि दुरिता नभन्ता-
मन्यकेषां ज्याकाअधि धन्वसु ॥६॥
अस्मभ्यं सु त्वमिन्द्र तां शिक्ष या दोहते प्रति वरं जरित्रे ।
अच्छिद्रोध्नी पीपयद्यथा नः सहस्रधारा पयसा मही गौः ॥७॥



३ अदाता शत्रु दृष्टि-पथसे दूर हो। हमारी स्तुतियाँ चलती रहें। इन्द्र, हमारे बधकी इच्छा करनेवाले शत्रुको मारो। तुम्हारी दानशीलता हमें धन दे। विपक्षियोंकी प्रत्यञ्चा छिन्न हो जाय।

४ इन्द्र, भेड़ियेके समान आचरण करनेवाले जो लोग हमारी चारो ओर घूमते हैं, उन्हें धराशायी करो। तुम शत्रुओंको हरानेवाले और उन्हें पीड़ा पहुंचानेवाले हो। शत्रुओंकी प्रत्यञ्चा छिन्न हो जाय।

५ हमारे निकृष्ट, समान-जन्मा और अनिष्ट कर्म करनेवाले शत्रुओंके बलको वैसे ही नीचा दिखाओ, जैसे विशाल आकाश सारी वस्तुओंको नीचा दिखाता है। शत्रुओंकी प्रत्यञ्चा छिन्न हो जाय।

६ इन्द्र, हम तुम्हारे अनुगामी हैं। तुम्हारे बन्धुत्वके उपयुक्त कार्यके लिये हम उद्योग करते हैं। पुण्य कर्मके मार्गसे हमें ले चलो। हम सारे पापोंके पार जायं। शत्रुओंकी प्रत्यञ्चा छिन्न हो जाय।

७ इन्द्र, हमें तुम वह विद्या बताओ, जिसके प्रभावसे स्तोताका मनोरथ पूर्ण हो। पृथिवी-स्वरूपा यह गौ विशाल स्तनवाली होकर और सहस्र धाराओंसे दूध गिराकर हमें परितृप्त करे।

# १३४ सूक्त

इन्द्र देवता। युवनाश्वके पुत्र मान्धाता ऋषि। सातवें मन्त्रकी गोधा नामकी ब्रह्मवादिनी ऋषिका। महापङ्क्ति और पङ्क्ति छन्द।

उभे यदिन्द्र रोदसी आपप्राथोषाइव।
महान्तं त्वा महीनां सम्राजं चर्षणीनां देवी जनित्र्यजी-
जनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥१॥
अव स्म दुर्हणायतो मर्तस्य तनुहि स्थिरम्।
अधस्पदं तमीं कृधि यो अस्माँ आदिदेशति देवी
जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥२॥
अव त्या बृहतीरिषो विश्वश्चन्द्रा अमित्रहन्।
शचीभिः शक्र धूनुहीन्द्र विश्वाभिरूतिभिर्देवी
जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥३॥
अव यत्त्वं शतक्रतविन्द्र विश्वानि धूनुषे।
रयिं न सुन्वते सचा सहस्रिणीभिरूतिभिर्देवी
जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥४॥

---

१ इन्द्र, तुम उषाके समान द्यावापृथिवीको तेजसे परिपूर्ण करते हो। तुम महान्से भी महान् हो। तुम मनुष्योंके सम्राट् हो। तुम्हारी कल्याणमयी माताने तुम्हें उत्पन्न किया है।

२ जो दुरात्मा हमारा बध करना चाहता है, उसके अधिक बली रहने पर भी तुम उस बलको कम कर देते हो। जो हमारा अनिष्ट चाहता है, उसे तुम धराशायी करते हो। तुम्हारी कल्याणमयी माताने तुम्हें उत्पन्न किया है।

३ शक्तिशाली और शत्रुसंहारी इन्द्र, सबको आनन्दित करनेवाले उस प्रचुर अन्नको, अपनी क्षमतासे, तुम हमारी ओर प्रेरित करो। साथ ही सब प्रकारसे हमारी रक्षा भी करो। कल्याणमय माताने तुम्हें उत्पन्न किया है।

४ शतक्रतु इन्द्र, तुम जिस समय नाना प्रकारके अन्न प्रेरित करोगे, उस समय सोम-यज्ञ-कर्त्ता यजमानको असीम प्रकारसे बचाओगे और धन दोगे। कल्याणमयी माताने तुम्हें उत्पन्न किया है।

अव स्वेदाइवाभितो विष्वक् पतन्तु दिद्यवः ।
दूर्वायाइव तन्तवो व्यस्मदेतु दुर्मतिर्देवी
जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥५॥
दीर्घं ह्यंकुशं यथा शक्तिं बिभर्षि मन्तुमः ।
पूर्वेण मघवन् पदाजो वयां यथा यमो देवी
जनित्र्यजीजनद्भद्रा जनित्र्यजीजनत् ॥६॥
नकिर्देवा मिनीमसि नकिरा योपयामसि मन्त्रश्रुत्यं चरामसि ।
पक्षेभिरपिकक्षेभिरत्राभि सं रभामहे ॥७॥



## १३५ सूक्त

यम देवता। यमगोत्रीय कुमार ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

यस्मिन् वृक्षे सुपलाशे देवैः संपिबते यमः ।
अत्रा नो विश्पतिः पिता पुराणाँ अनु वेनति ॥१॥

५ स्वेद (पसीने) के समान इन्द्रके हथियार चारो ओर गिरें। दूबके प्रतानके समान आयुध सर्व-व्यापी हों। हमारी दुर्बुद्धि दूर हो। कल्याणमयी माताने तुम्हें उत्पन्न किया है।

६ ज्ञानी और धनी इन्द्र, विशाल अङ्कुशके समान "शक्ति" नामक अस्त्रको तुम धारण करते हो। जैसे छाग अपने चरणोंसे वृक्ष-शाखाको खींचता है, वैसे ही तुम उस "शक्ति"के द्वारा शत्रुको खींचकर गिराते हो। कल्याणमयी माताने तुम्हें उत्पन्न किया है।

७ देवो, तुम्हारे विषयमें हम कोई भी त्रुटि नहीं करते, किसी भी कर्ममें शैथिल्य वा औदास्य नहीं करते। मन्त्र और श्रुतिके अनुसार हम आचरण करते हैं। दोनों हाथोंसे इकट्ठी यज्ञ-सामग्री लेकर इस यज्ञ-कर्मका हम सम्पादन करते हैं।

---

१ सुन्दर पत्रोंके द्वारा शोभित जिस वृक्षपर देवोंके साथ यमदेव पान करते हैं, हमारे नरपति पिताकी इच्छा है कि, मैं उसी वृक्षपर जाकर पूर्वजोंका साथी बनूं।

पुराणाँ अनुवेनन्तं चरन्तं पापयामुया ।
असूयन्नभ्यचाकशं तस्मा अस्पृहयं पुनः ॥२॥
यं कुमार नवं रथमचक्रं मनसाकृणोः ।
एकेषं विश्वतः प्राञ्चमपश्यन्नधि तिष्ठसि ॥३॥
यं कुमार प्रावर्तयो रथं विप्रेभ्यस्परि ।
तं सामानु प्रावर्तत समितो नाव्याहितम् ॥४॥
कः कुमारमजनयद्रथं को निरवर्तयत् ।
कः स्वित्तदद्य नो ब्रूयादनुदेयी यथाभवत् ॥५॥
यथाभवदनुदेयी ततो अग्रमजायत ।
पुरस्ताद्बुध्न आततः पश्चान्निरयणं कृतम् ॥६॥
इदं यमस्य सादनं देवमानं यदुच्यते ।
इयमस्य धम्यते नालीरयं गीर्भिः परिष्कृतः ॥७॥

---

२ निर्दय होकर मेरे पिताकी "पूर्व पुरुषोंका साथी" बननेकी बातपर मैंने उनके प्रति विरक्तिसे भरा दृष्टि-पात किया था। विरक्तिको छोड़कर अब मैं अनुरक्त हुआ हूं।

३ (यमकी उक्ति—) नचिकेत कुमार, तुमने ऐसा अभिनव रथ चाहा था, जिसमें चक्र न हो और जिसकी ईषा (दण्ड) एक ही हो तथा जो सर्वत्र जानेवाला हो। विना समझे ही तुम उस रथ पर चढ़े हो।

४ कुमार, बुद्धिशाली बन्धु-बान्धवोंको छोड़कर तुमने उस रथको चलाया है। वह तुम्हारे पिताके सान्त्वना-पूर्ण उपदेश वचनके अनुसार चला है। वह उपदेश उसके लिये नौका और आश्रय हुआ। उस नौकापर संस्थापित होकर यह रथ यहाँसे चला गया है।

५ इस बालकका जन्मदाता कौन है? किसने इस रथको भेजा है? जिससे यह बालक यमके द्वारा जीवलोकमें प्रत्यर्पित होगा, उस बातको आज हमसे कौन कहेगा?

६ जिससे यमके द्वारा बालक जीवलोकमें प्रत्यर्पित होगा, वह बात प्रथम ही कह दी गयी थी। प्रथम पिताके उपदेशका मूल अंश प्रकट हुआ, पीछे प्रत्यागमनका उपाय कहा गया।

७ यही यमका निवास-स्थान है। लोग कहते हैं कि, यह देवोंके द्वारा निर्मित हुआ है। यह यमकी प्रसन्नताके लिये वेणु (वाद्य) बजाया जाता है और स्तुतियोंसे यमको भूषित किया जाता है।

# १३६ सूक्त

अग्नि, सूर्य और वायु देवता। जूति आदि ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

केश्यग्निं केशी विषं केशी बिभर्ति रोदसी।
केशी विश्वं स्वर्दृशे केशीदं ज्योतिरुच्यते ॥१॥
मुनयो वातरशनाः पिशङ्गा वसते मला।
वातस्यानु ध्राजिं यन्ति यद्देवासो अविक्षत ॥२॥
उन्मदिता मौनेयेन वाताँ आ तस्थिमा वयम्।
शरीरेदस्माकं यूयं मर्तासो अभि पश्यथ ॥३॥
अन्तरिक्षेण पतति विश्वा रूपावचाकशत्।
मुनिर्देवस्यदेवस्य सौकृत्याय सखा हितः ॥४॥
वातस्याश्वो वायोः सखाथो देवेषितो मुनिः।

---

उभौ समुद्रावा क्षेति यश्च पूर्व उतापरः ॥५॥

१ केशी (सूर्य) अग्नि, जल और द्यावापृथिवीको धारण करते हैं। केशी ही सारे संसारको प्रकाशके द्वारा दर्शनीय बनाते हैं। इस ज्योतिको ही केशी कहा जाता है।

२ वातरशनके वंशज मुनि लोग पीले बल्कल पहनते हैं। वे देवत्व प्राप्त करके वायुकी गतिके अनुगामी हुए हैं।

३ सारे लौकिक व्यवहारोंके विसर्जनसे हम उन्मत्त (परमहंस) हो गये हैं। हम वायुके ऊपर चढ़ गये हैं। तुमलोग केवल हमारा शरीर देखने हो—हमारी प्रकृत आत्मा तो वायुरूपी हो गयी है।

४ मुनि लोग आकाशमें उड़ सकते और सारे पदार्थोंको देख सकते हैं। जहां कहीं भी जितने देवता हैं, वे सबके प्रिय बन्धु हैं। वह सत्कर्मके लिये ही जीते हैं।

५ मुनि लोग वायुमार्गपर घूमनेके लिये अश्व-स्वरूप हैं। वे वायुके सहचर हैं। देवता उनको पानेकी इच्छा करते हैं। वह पूर्व और पश्चिमके दोनों समुद्रोंमें निवास करते हैं।

अप्सरसां गन्धर्वाणां मृगाणां चरणे चरन् ।
केशी केतस्य विद्वान् सखा स्वादुर्मदिन्तमः ॥६॥
वायुरस्मा उपामन्थत् पिनष्टि स्मा कुनन्नमा ।
केशी विषस्य पात्रेण यद्रुद्रेणापिबत् सह ॥७॥

## १३७ सूक्त

विश्वदेव देवता । भरद्वाज, कश्यप, गौतम, अत्रि, विश्वामित्र, जमदग्नि और वसिष्ठ ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

उत देवा अवहितं देवा उन्नयथा पुनः ।
उतागश्चकुषं देवा देवाजी वयथा पुनः ॥१॥
द्वाविमौ वातौ वात आ सिन्धोरा परावतः ।
दक्षं ते अन्य आ वातु परान्यो वातु यद्रपः ॥२॥
आ वात वाहि भेषजं वि वात वाहि यद्रपः ।
त्वं हि विश्वभेषजो देवानां दूत ईयसे ॥३॥

---

६ केशी देवता अप्सराओं, गन्धर्वों और हरिणोंमें विचरण करते हैं। वह सारे ज्ञातव्य विषयोंको जानते हैं। वह रसके उत्पादक और आनन्ददाता मित्र हैं।

७ जिस समय केशी रुद्रके साथ जल-पान करते हैं, उस समय वायु उस जलको हिला देते और कठिन माध्यमिकी वाक्को भङ्ग कर देते हैं।

१ देवो, मुझ पतितको ऊपर उठाओ। मुझ अपराधीको अपराधसे बचाओ। देवो, मुझे चिरजीवी करो।

२ समुद्रपर्यन्त—समुद्रसे भी दूरवर्त्ती स्थानतक दो वायु बहते हैं—एक वायु तुम्हारा (स्तोताका) बलाधान करे और दूसरा तुम्हारे पाप-ध्वंसके लिये बहे।

३ वायु, तुम इस ओर बहकर औषध ले आओ और जो अहितकर है, उसे यहाँसे बहा ले जाओ। तुम संसारके औषध-रूप हो। तुम देव-दूत होकर जाते हो।

आ त्वागमं शन्तातिभिरथो अरिष्टतातिभिः ।
दक्षं ते भद्रमाभार्षं परा यक्ष्मं सुवामि ते ॥४॥
त्रायन्तामिह देवास्त्रायतां मरुतां गणः ।
त्रायन्तां विश्वा भूतानि यथायमरपा असत् ॥५॥
आप इद्वा उ भेषजीरापो अमीवचातनीः ।
आपः सर्वस्य भेषजीस्तास्ते कृण्वन्तु भेषजम् ॥६॥
हस्ताभ्यां दशशाखाभ्यां जिह्वा वाचः पुरोगवी ।
अनामयित्नुभ्यां त्वा ताभ्यां त्वोप स्पृशामसि ॥७॥



## १३८ सूक्त

इन्द्र देवता। ऊरुके पुत्र अङ्ग ऋषि। जगती छन्द।

तव त्य इन्द्र सख्येषु वह्नय ऋतं मन्वाना व्यदर्दिरुर्वलम् ।
यत्रा दशस्यन्नुषसो रिणन्नपः कुत्साय मन्मन्नह्यश्च दंसयः ॥१॥

४ यजमान, तुम्हारे लिये सुखकर और अहिंसाकर रक्षणोंके साथ मैं आया हूं। तुम्हारे उत्तम बलाधानका कार्य भी मैंने किया है। इस समय तुम्हारे रोगको मैं दूर कर देता हूं।

५ इस समय देवता, मरुद्गण और चराचर रक्षा करें। यह व्यक्ति नीरोग हो।

६ जल ही औषध, रोगशान्तिका कारण और सारे रोगोंके लिये भेषज है। तुम्हारे लिये वही जल औषध-विधान करे।

७ दोनों हाथोंमें दस अँगुलियाँ हैं। बचनके आगे-आगे जिह्वा चलती है। रोगशान्तिके लिये दोनों हाथोंसे मैं तुम्हें छूता हूं।



१ इन्द्र, तुम्हारे लिये बन्धुत्व करनेको यज्ञ-कर्त्ताओंने यज्ञ-सामग्री ले जाकर और यज्ञ करके बल (राक्षस) को मार डाला। उस समय स्तोत्र किया गया। तुमने कुत्सको प्रभातका आलोक दिया, जलको छोड़ा और वृत्रके सारे कर्मोंको ध्वस्त किया।

अवासृजः प्रस्वः श्वञ्चयो गिरीनुदाज उस्रा अपिबो मधु प्रियम् ।
अवर्धयो वनिनो अस्य दंससा शुशोच सूर्य ऋतजातया गिरा ॥२॥
वि सूर्यो मध्ये अमुचद्रथं दिवो विदद्दासाय प्रतिमानमार्यः ।
दृह्लानि पिप्रोरसुरस्य मयिन इन्द्रो व्यास्यच्चकृवाँ ऋजिश्वना ॥३॥
अनाधृष्टानि धृषितो व्यास्यन्निधीँरदेवाँ अमृणदयास्यः ।
मासेव सूर्यो वसु पुर्यमाददे गृणानः शत्रूँरशृणाद्विरुक्मता ॥४॥
अयुद्धसेनो विभ्वा विभिन्दता दाशद्वृत्रहा तुज्यानि तेजते ।
इन्द्रस्य वज्रादबिभेदभिश्नथः प्राक्रामच्छुन्ध्यूरजहादुषा अनः ॥५॥
एता त्या ते श्रुत्यानि केवला यदेक एकमकृणोरयज्ञम् ।
मासां विधानमदधा अधि द्यवि त्वया विभिन्नं भरति प्रधिं पिता ॥६॥

२ इन्द्र, तुमने जननीके समान जलको छोड़ा है, पर्वतोंको विचलित किया है। गायोंको हाँककर ले गये, मीठा सोम पिया और वनके वृक्षोंको वृष्टिके द्वारा वर्द्धित किया। यज्ञोपयोगी स्तुति-वचनोंसे इन्द्रकी स्तुति हुई। इन्द्रके कर्मसे सूर्य दीप्तिशाली हुए।

३ आकाशमें सूर्यने अपने रथको चला दिया। उन्होंने देखा कि आर्यलोग दासोंसे पराजित नहीं होते। इन्द्रने ऋजिश्वाके साथ बन्धुता करके पिप्रु नामक मायावी असुरके बल-वीर्यको नष्ट कर दिया।

४ दुर्द्धर्ष इन्द्रने दुर्द्धर्ष शत्रु-सेनाको नष्ट कर डाला। उन्होंने देव-शून्योंकी सम्पत्तिको ध्वस्त कर डाला। जैसे सूर्य मास-विशेषमें भूमि-रसको खींचते हैं, वैसे ही उन्होंने शत्रु-पुरी-स्थित धनको हर लिया। स्तोत्र ग्रहण करते-करते उन्होंने प्रदीप्त अस्त्रके द्वारा शत्रु-निपात किया।

५ इन्द्र-सेनाके साथ कोई युद्ध नहीं कर सकता। वह सर्वगन्ता और विदारक वज्रके द्वारा वृत्र-निपात करके आयुधपर शान चढ़ाते हैं। विदारक इन्द्र-वज्रसे शत्रु लोग डरे। सर्व-शोधक इन्द्र चलने लगे। उषाने अपना शकट चला दिया।

६ इन्द्र, यह सब वीरत्वका काय तुम्हारा ही सुना जाता है। अकेले ही तुमने यज्ञ-विघ्न-कर्त्ता और प्रधान असुरको मारा था। तुमने आकाशके ऊपर चन्द्रमाके जाने-आनेकी व्यवस्था की है। जिस समय वृत्र सूर्यके रथ-चक्रको भङ्ग करता है, उस समय सबके पिता द्युलोक, तुम्हारे ही द्वारा उस चक्रका धारण कराते हैं।

# १३९ सूक्त

सविता और विश्वावसु देवता। विश्वावसु गन्धर्व ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

सूर्यरश्मिर्हरिकेशः पुरस्तात् सविता ज्योतिरुदयाँ अजस्रम् ।
तस्य पूषा प्रसवे याति विद्वान्त्संपश्यन् विश्वा भुवनानि गोपाः ॥१॥
नृचक्षा एष दिवो मध्य आस्त आपप्रिवान्रोदसी अन्तरिक्षम् ।
स विश्वाचीरभिचष्टे घृताचीरन्तरा पूर्वमपरञ्च केतुम् ॥२॥
रायो बुध्नः सङ्गमनो वसूनां विश्वा रूपाभिचष्टे शचीभिः ।
देवइव सविता सत्यधर्मेन्द्रो न तस्थौ समरे धनानाम् ॥३॥
विश्वावसुं सोमगन्धर्वमापो ददृशुषीस्तदृतेनाव्यायन् ।
तदन्ववैदिन्द्रो रारहाण आसां परि सूर्यस्य परिधीँ रपश्यत् ॥४॥
विश्वावसुरभि तन्नो गृणातु दिव्यो गन्धर्वो रजसो विमानः ।
यद्वा घा सत्यमुत यन्न विद्म धियो हिन्वानो धिय इन्नो अव्याः ॥५॥

---

१ सविता (सूर्योदयके प्रथम कालके अभिमानी देवता) देव सूर्य-किरणवाले और उज्ज्वल केशवाले हैं। वह पूर्वकी ओर क्रमागत आलोकका उदय किया करते हैं। उनका जन्म होनेपर पूषा अग्रसर होते हैं। वह ज्ञानी हैं। वह सारे संसारको देखते और बचाते हैं।

२ ये मनुष्यके प्रति कृपादृष्टि करके आकाशके बीचमें रहते और द्यावापृथिवी तथा मध्य-स्थित आकाशको आलोकसे पूर्ण करते हैं। वे सारी दिशाओं और कोनोंको प्रकाशित करते हैं वह पूर्व भाग, परभाग, मध्य भाग और प्रान्त भागको प्रकाशित करते हैं।

३ सूर्यदेव धनके मूल-रूप हैं, सम्पत्तिके मिलन-स्थान हैं। वह अपनी क्षमतासे द्रष्टव्य पदार्थको प्रकाशित करते हैं। सविता देवताके समान वह जो कुछ करते हैं, वह सफल होता है। जहां सारा धन एकत्र मिलता है; वहां वह इन्द्रके समान दण्डायमान हुए थे।

४ सोम, जिस समय सस्मत जलने विश्वावसु गन्धर्वको देखा, उस समय, पुण्य-कर्म-प्रभावसे वह विलक्षण रीतिसे, निकला। जल-प्रेरक इन्द्र उक्त वृत्तान्तको जान गये हैं। उन्होंने चारों ओर सूर्यमण्डलका निरीक्षण किया।

५ देवलोकवासी और जलके सृष्टि-कर्त्ता गन्धर्व विश्वावसु यह सब विषय हमें बता दें। जो यथार्थ और जो हमें अज्ञात है, उसमें वह हमारी चिन्ताको प्रवर्त्तित करें। हमारी बुद्धिकी रक्षा करें।

सस्निमविन्दच्चरणे नदीनामपावृणोद्दुरो अश्मव्रजानाम् ।
प्रासां गन्धर्वो अमृतानि वोचदिन्द्रो दक्षं परि जानादहीनाम् ॥६॥

## १४० सूक्त

अग्नि देवता अर ऋषि। विस्तारपङ्क्ति, अष्टकवती आदि छन्द।

अग्ने तव श्रवो वयो महि भ्राजन्ते अर्चयो विभावसो ।
बृहद्भानो शवसा वाजमुक्थ्यं दधासि दाशुषे कवे ॥१॥
पावकवर्चाः शुक्रवर्चा अनूनवर्चा उदियर्षि भानुना ।
पुत्रो मातरा विचरन्नुपावसि पृणक्षि रोदसी उभे ॥२॥
ऊर्जो नपाज्जातवेदः सुशस्तिभिर्मन्दस्व धीतिभिर्हितः ।
त्वे इषः सन्दधुर्भूरिवर्पसश्चित्रोतयो वामजाताः ॥३॥
इरज्यन्नग्ने प्रथयस्व जन्तुभिरस्मे रायो अमर्त्य ।
स दर्शतस्य वपुषो वि राजसि पृणक्षि सानसिं क्रतुम् ॥४॥

६ नदियोंके चरण-देशमें इन्द्रने एक मेघको देखा। उन्होंने प्रस्तरमय द्वारका उद्घाटन कर दिया। गन्धर्वने इन सारी नदियोंके जलकी बात कही। इन्द्र भली भाँति मेघोंका बल जानते हैं।

१ अग्नि, तुम्हारे पास प्रशंसनीय अन्न हैं। तुम्हारी ज्वालाएँ विचित्र दीप्ति पाती हैं। दीप्ति ही तुम्हारी सम्पत्ति है। तुम्हारी दीप्ति प्रकाण्ड है। तुम क्रिया-कुशल हो। तुम दाताको उत्तम अन्न और बल देते हो।

२ अग्नि, जिस समय तुम दीप्तिके साथ उदित होते हो, उस समय तुम्हारा तेज सबको विशुद्ध करता है—यह शुक्रवर्ण धारण करके बृहत् हो जाते हैं। अग्नि, तुम द्यावापृथिवीको छूते हो। तुम पुत्र हो, वे माता हैं। इसीलिये तुम क्रीड़ा करते हुए उनका आलिङ्गन करते हो।

३ तेजके पुत्र ज्ञानी अग्नि, उत्तम स्तोत्रके पठनके साथ तुम्हें स्थापित किया गया है। आनन्द करो। तुम्हारे ही ऊपर नानाविध और नाना रूपोंकी यज्ञ-सामग्री हुत हुई है।

४ अमर अग्नि, नवोत्पन्न किरण-मण्डलसे सुशोभित होकर हमारे पास धन-विस्तार करो। तुम सुन्दर मूर्त्तिसे विभूषित हुए हो। तुम सर्वफलद यज्ञका स्पर्श करते हो।

इष्कर्तारमध्वरस्य प्रचेतसं क्षयन्तं राधसो महः ।
रातिं वामस्य सुभगां महीमिषं दधासि सानसिं रयिम् ॥५॥
ऋतावानं महिषं विश्वदर्शतमग्निं सुम्नाय दधिरे पुरो जनाः ।
श्रुत्कर्णं सप्रथस्तमं त्वा गिरा दैव्यं मानुषा युगा ॥६॥

## १४१ सूक्त

विश्वदेव देवता । अग्नि ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

अग्ने अच्छा वदेह नः प्रत्यङ् नः सुमना भव ।
प्र नो यच्छ विशस्पते धनदा असि नस्त्वम् ॥१॥
प्र नो यच्छत्वर्यमा प्र भगः प्र बृहस्पतिः ।
प्र देवाः प्रोत सूनृता रायो देवी ददातु नः ॥२॥

---

५ अग्नि, तुम यज्ञके शोभा-सम्पादक, ज्ञानी, प्रचुर-अन्नदाता और उत्तमोत्तम वस्तुओंके समर्पक हो। तुम्हारा हम स्तोत्र करते हैं। अतीव सुन्दर और प्रचुर अन्न दो तथा सर्व-फलोत्पादक धन दो।

६ यज्ञोपयोगी, सर्वदर्शक और विशाल अग्निका मनुष्योंने, सुखके लिये, आधान किया है। तुम्हारा कान सब कुछ सुनता है। तुम्हारे समान विस्तृत कुछ भी नहीं है। तुम देवलोकवासी हो। सभी मनुष्य, यजमान-पति-पत्नी, तुम्हारी स्तुति करते हैं।

---

१ अग्नि, उपयुक्त उपदेश दो। हमारे प्रति अनुकूल और प्रसन्न होओ। नरपति, तुम धनद हो; इसलिये हमें; दान दो।

२ अर्यमा, भग, बृहस्पति, अन्य देवता और सत्यप्रिय तथा वाक्यमयी सरस्वती देवी आदि हमें दान करें।

सोमं राजानमवसेऽग्निं गीर्भिर्हवामहे ।
आदित्यान् विष्णुं सूर्यं ब्रह्माणं च बृहस्पतिम् ॥३॥
इन्द्रवायू बृहस्पतिं सुहवेह हवामहे ।
यथा नः सर्व इज्जनः सङ्गत्यां सुमना असत् ॥४॥
अर्यमणं बृहस्पतिमिन्द्रं दानाय चोदय ।
वातं विष्णुं सरस्वतीं सवितारं च वाजिनम् ॥५॥
त्वं नो अग्ने अग्निभिर्ब्रह्म यज्ञं च वर्धय ।
त्वं नो देवतातये रायो दानाय चोदय ॥६॥

## १४२ सूक्त

अग्नि देवता । जरिता आदि पक्षी दो-दो मन्त्रोंके ऋषि । जगती आदि छन्द ।

अयमग्ने जरिता त्वे अभूदपि सहसः सूनो नह्यन्यदस्त्याप्यम् ।
भद्रं हि शर्म त्रिवरूथमस्ति त आरे हिंसानामप दिद्युमा कृधि ॥१॥

३ अपनी रक्षाके लिये हम राजा सोम, अग्नि, सूर्य, आदित्यगण, विष्णु, बृहस्पति और प्रजापतिको बुलाते हैं ।

४ इन्द्र, वायु और बृहस्पतिको बुलानेसे आनन्द होता है । इन्हें हम बुलाते हैं । धन-प्राप्तिके लिये सब हमारे प्रति प्रसन्न हों ।

५ स्तोता, अर्यमा, बृहस्पति, इन्द्र, वायु, विष्णु, सरस्वती और सविता देवताकी, दानके लिये, प्रार्थना करो ।

६ अग्नि, तुम अन्यान्य अग्नियोंके साथ एक होकर हमारे स्तोत्र और यज्ञकी श्री-वृद्धि करो । हमारे यज्ञके लिये तुम दाताओंका, धन-दानके लिये, अनुरोध करो ।

१ अग्नि, यह जरिता तुम्हारे स्तोता हुए हैं । बलके पुत्र अग्नि, तुम्हारे समान दूसरा कोई आत्मीय नहीं है । तुम्हारा वास-स्थान सुन्दर है, जिसके तीन प्रकोष्ठ हैं । हम तुम्हारे उत्तापसे दग्ध होते हैं; इसलिये अपनी उज्ज्वल ज़्वाला हमसे दूर ले जाओ ।

प्रवत्ते अग्ने जनिमा पितूयतः साचीव विश्वा भुवना न्यृञ्जसे ।
प्र सप्तयः प्र सनिषन्त नो धियः पुरश्चरन्ति पशुपाइव त्मना ॥२॥
उत वा उ परि वृणक्षि बप्सद्बहोरग्न उलपस्य स्वधावः ।
उत खिल्या उर्वराणां भवन्ति मा ते हेतिं तविषीं चुक्रुधाम ॥३॥
यदुद्वतो निवतो यासि बप्सत् पृथगेषि प्रगर्धिनीव सेना ।
यदा ते वातो अनुवाति शोचिर्वप्तेव श्मश्रु वपसि प्र भूम ॥४॥
प्रत्यस्य श्रेणयो ददृश्र एकं नियानं बहवो रथासः ।
बाहू यदग्ने अनुमर्मृजानो न्यङ्ङुत्तानामन्वेषि भूमिम् ॥५॥
उत्ते शुष्मा जिहतामुत्ते अर्चिरुत्ते अग्ने शशमानस्य वाजाः ।
उच्छ्वञ्चस्व नि नम वर्धमान आ त्वाद्य विश्वे वसवः सदन्तु ॥६॥

२ अग्नि, जिस समय तुम अन्न-कामनासे उत्पन्न होते हो, उस समय तुम्हारा प्रकटन क्या ही सुन्दर होता है। बन्धुके समान तुम सारे भुवनोंको विभूषित करते हो। इधर-उधर जानेवाली तुम्हारी शिखाओंने हमारे स्तवका उदय कर दिया है। पशु-पालकके समान वे आगे-आगे जाती हैं।

३ दीप्तिशाली अग्नि, दाह करते समय तुम अनेक तृणोंको स्वयं छोड़ देते हो। तुम धान्य-से भरी भूमिको धान्यशून्य कर देते हो। हम तुम्हारी प्रबल शिखाके कोपमें न गिरें।

४ जिस समय तुम ऊपर-नीचे वृक्ष आदिको जलाते हो, उस समय लूटनेवाली सेनाके समान अलग-अलग जाते हो। जिस समय तुम्हारे पीछे वायु बहता है, उस समय तुम वैसे ही असीम प्रदेशका मुण्डन कर देते हो, जैसे नाई लोगोंके श्मश्रु (दाढ़ी-मूँछ) मुड़ता है।

५ अग्निकी अनेक शिखाएं देखी जाती हैं। इनका गन्तव्य स्थान एक है; किन्तु रथ अनेक हैं। अग्नि, तुम बाहुओं (ज्वालाओं)से सारे वनको जलाते हुए और नम्र होकर ऊंची भूमिपर चढ़ते हो।

६ अग्नि, तुम्हारी स्तुति की जाती है। तुम्हारे तेज, शिखा और बल-विक्रमका उदय हो। बुद्धि प्राप्त करो। ऊपर गमन करो और नीचे उतर आओ। तुम्हें सारे वासयिता देवता प्राप्त करें।

अपामिदं न्ययनं समुद्रस्य निवेशनम् ।
अन्यं कृणुष्वेतः पन्थां तेन याहि वशाँ अनु ॥७॥
आयने ते परायणे दूर्वा रोहन्तु पुष्पिणीः ।
ह्रदाश्च पुण्डरीकाणि समुद्रस्य गृहा इमे ॥८॥



७ यह स्थान जलका आधार है । इस स्थानपर समुद्र अवस्थित है । अग्नि, तुम अन्य स्थान ग्रहण करो । उसी पथसे यथेच्छ गमन करो ।

८ अग्नि, तुम्हारे आगमन और प्रत्यागमनपर फूलोंवाली दूबें बढ़ें । यहां तड़ाग है, श्वेत पद्म है और समुद्रकी अवस्थिति है ।



# सप्तम अध्याय समाप्त

# अष्टम अध्याय

## १४३ सूक्त

अश्विद्वय देवता सङ्ख्य-पुत्र अत्रि ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

त्यं चिदत्रिमृतजुरमर्थमश्वं न यातवे।
कक्षीवन्तं यदी पुना रथं न कृणुथो नवम् ॥१॥
त्यं चिदश्वं न वाजिनमरेणवो यमत्नत।
दृह्लं ग्रन्थिं न विष्यतमत्रिं यविष्ठमा रजः ॥२॥
नरा दसिंष्ठावत्रये शुभ्रा सिषासतं धियः।
अथा हि वां दिवो नरा पुनः स्तोमो न विशसे ॥३॥
चिते तद्वां सुराधसा रातिः सुमतिरश्विना।
आ यन्नः सदने पृथौ समने पर्षथो नरा ॥४॥

---

१ अश्विद्वय, यज्ञ करके अत्रि ऋषि वृद्ध हो गये थे। उन्हें तुम लोगोंने ऐसा बना दिया कि, वे घोड़ेके समान गन्तव्य स्थानपर चले गये। कक्षीवान् ऋषिको तुम लोगोंने वैसे ही नव यौवन प्रदान किया, जैसे जीर्ण रथको नया किया जाता है।

२ प्रबल पराक्रमी शत्रुओंने शीघ्रगामी घोड़के समान अत्रि ऋषिको बाँध रखा था। जैसे सुदृढ़ गांठको खोला जाता है, वैसे ही तुमने अत्रिको छोड़ दिया था। वे तरुण पुरुषके समान पृथिवीकी ओर चले गये।

३ शुभ्रवर्ण और सुन्दर नायक-द्वय, अत्रिको बुद्धि देनेकी इच्छा करो। स्वर्गके नायक-द्वय, ऐसा होनेपर मैं पुनः स्तुति कर सकता हूं।

४ उत्तम अन्नवाले अश्विद्वय, नायकद्वय, जब तुमने हमारे गृहमें महान् समारोहके साथ यज्ञारम्भ होनेपर रक्षा की, तब हम समझते हैं कि, हमारे दान और हमारे स्तोत्रको तुमने जाना है।

युवं भुज्युं समुद्र आ रजसः पार ईङ्खितम् ।
यातमच्छा पतत्रिभिर्नासत्या सातये कृतम् ॥५॥
आ वां सुम्नैः शंयूऽइव मंहिष्ठा विश्ववेदसा ।
समस्मे भूषतं नरोत्सं न पिप्युषीरिषः ॥६॥

## १४४ सूक्त

इन्द्र देवता । तार्क्ष्य पुत्र सुपर्ण ऋषि. गायत्री आदि छन्द ।

अयं हि ते अमर्त्य इन्दुरत्यो न पत्यते । दक्षो विश्वायुर्वेधसे ॥१॥
अयमस्मासु काव्य ऋभुर्वज्रो दास्वते ।
अयं बिभर्त्यूर्ध्वकृशनं मदमृभुर्न कृत्व्यं मदम् ॥२॥
घृषुः श्येनाय कृत्वन आसु स्वासु वंसगः । अव दीधेदहीशुवः ॥३॥

५ भुज्यु नामक व्यक्ति समुद्रमें गिर गये थे और तरङ्गोंके ऊपर आन्दोलित हो रहे थे। तुम लोग पक्षवाली नौका लेकर समुद्रमें गये। सत्यरूप अश्विद्वय, तुमने पुनः भुज्युको (उद्धार करके) यज्ञानुष्ठानके योग्य बना दिया।

६ सर्वज्ञ नायकद्वय, भाग्यवान् लोगोंके समान तुम लोग दाता होकर, धनके साथ, हमारे पास आओ। जैसे दूध बढ़कर गायके स्तनको भर देता है, वैसे ही हमें धनसे पूर्ण करो।



१ इन्द्र, तुम सृष्टिकर्त्ता हो। तुम्हारे लिये यह अमृतके समान सोम, घोड़ेके समान, दौड़ता है। यह बलाधार और जीवन-स्वरूप है।

२ दाता इन्द्रका उज्ज्वल वज्र हमारी स्तुतिके योग्य है। इन्द्र ऊर्द्ध्वकृशन नामक स्तोताका पालन करते हैं। जैसे ऋभुदेव यज्ञकर्त्ताका पालन करते हैं, वैसे ही यह पालन करते हैं।

३ दीप्त इन्द्र अपनी यजमान-स्वरूप प्रजाके पास भली भाँति गति-विधि करते हैं। मुझ सुपर्ण श्येन ऋषिकी उन्होंने वंशवृद्धि की है।

यं सुपर्णः परावतः श्येनस्य पुत्र आभरत् ।
शतचक्रं योऽह्यो वर्तनिः ॥४॥
यं ते श्येनश्चारुमवृकं पदाभरदरुणं मानमन्धसः ।
एना वयो वि तार्यायुर्जीवस एना जागार बन्धुता ॥५॥
एवा तदिन्द्र इन्दुना देवेषु चिद्धारयाते महि त्यजः ।
क्रत्वा वयो वि तार्यायुः सुक्रतो क्रत्वायमस्मदा सुतः ॥६॥



## १४५ सूक्त

सपत्नीपीड़न देवता । इन्द्राणी ऋषि । अनुष्टुप् और पङ्क्ति छन्द ।

इमां खनाम्योषधिं वीरुधं बलवत्तमाम् ।
यया सपत्नीं बाधते यया संविन्दते पतिम् ॥१॥

---

४ श्येन ताक्ष्र्यके पुत्र सुपर्ण, अत्यन्त दूर देशसे, सोम ले आये हैं । वह निखिल कर्मोंके लिये उपयोगी है । वह वृत्रकी उत्साह-वृद्धि करता है ।

५ वह रक्तवर्ण, अन्यका सृष्टि-कर्त्ता, देखनेमें सुन्दर और दूसरोंके द्वारा नष्ट न करने योग्य है । उसे अपने चरणसे श्येन ले आये हैं । इन्द्र, सोमके लिये अन्न, परमायु और जीवन दो । सोमके लिये हमारे साथ मैत्री करो ।

६ सोम-पान करके इन्द्र देवों और हम लोगोंकी, भली भाँति, विशेष रक्षा करते हैं । उत्तम कर्मवाले इन्द्र, यज्ञके लिये हमें अन्न और परमायु दो । यज्ञके लिये यह सोम हमारे द्वारा प्रस्तुत हुआ है ।



१ तीव्र शक्तिसे युक्त और लता-रूपिणी यह औषधि खोदकर मैं निकालता हूं । इससे सपत्नीको दुःख दिया जाता है और स्वामीका प्रेम प्राप्त किया जाता है ।

उत्तानपर्णे सुभगे देवजूते सहस्वति ।
सपत्नीं मे परा धम पतिं मे केवलं कुरु ॥२॥
उत्तराहमुत्तर उत्तरेदुत्तराभ्यः ।
अथा सपत्नी या ममाधरा साधराभ्यः ॥३॥
नह्यस्या नाम गृभ्णामि नो अस्मिन्रमते जने ।
परामेव परावतं सपत्नीं गमयामसि ॥४॥
अहमस्मि सहमानाथ त्वमसि सासहिः ।
उभे सहस्वती भूत्वी सपत्नीं मे सहावहै ॥५॥
उप तेऽधां सहमानामभि त्वाधां सहीयसा ।
मामनु प्र ते मनो वत्सं गौरिव धावतु पथा वारिव धावतु ॥६॥

---

२ ओषधि, तुम्हारे पत्ते उन्नत-मुख हैं। तुम स्वामीके लिये प्रिय होनेका उपाय हो। देवोंने तुम्हारी सृष्टि की है। तुम्हारा तेज अतीव तीव्र है। तुम मेरी सपत्नीको दूर कर दो। मेरे स्वामी मेरे वशीभूत रहें, ऐसा तुम कर दो।

३ ओषधि तुम प्रधान हो। मैं भी प्रधान होऊँ—प्रधानमें भी प्रधान होऊँ। मेरी सपत्नी नीचसे भी नीच हो जाय।

४ मैं सपत्नीका नामतक नहीं लेती। सपत्नी सबके लिये अप्रिय है। मैं उसे दूरसे भी दूर भेज देती हूं।

५ ओषधि, तुम्हारी शक्ति विलक्षण है, मेरी क्षमता भी विचित्र है। आओ, हम दोनों शक्ति-सम्पन्ना होकर सपत्नीको हीन-बल कर दें।

६ पतिदेव, इस शक्ति-सम्पन्न ओषधिको मैंने तुम्हारे सिरहाने रख दिया। शक्ति-सम्पन्न उपाधान (तकिया), तुम्हारे सिरहाने देनेको, मैंने दिया। जैसे गाय बछड़ेके लिये दौड़ती है और जैसे जल नीचेकी ओर दौड़ता है, वैसे ही तुम्हारा मन मेरी ओर दौड़े।

# १४६ सूक्त

अरण्यानी देवता। इरम्मद-पुत्र देवमुनि ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

अरण्यान्यरण्यान्यसौ या प्रेव नश्यसि।
कथा ग्रामं न पृच्छसि न त्वा भीरिव विन्दतिम् ॥१॥
वृषारवाय वदते यदुपावति चिच्चिकः।
आघाटिभिरिव धावयन्नरण्यानिर्महीयते ॥२॥
उत गावइवादन्त्यूत वेश्मेव दृश्यते।
उतो अरण्यानिः सायं शकटीरिव सर्जति ॥३॥
गामङ्गैष आ ह्वयति दार्वङ्गैषो अपावधीत्।
वसन्नरण्यान्यां सायमक्रुक्षदिति मन्यते ॥४॥
न वा अरण्यानिर्हन्त्यन्यश्चेन्नाभिगच्छति।
स्वादोः फलस्य जग्ध्वाय यथाकामं नि पद्यते ॥५॥

---

१ अरण्यानी (बृहद् वन), तुम देखते-देखते अन्तर्धान हो जाते—इतनी दूर चले जाते हो कि, दिखाई नहीं देते। तुम क्यों नहीं गाँवमें जानेका मार्ग पूछते? अकेले रहनेमें तुम्हें डर नहीं होता?

२ कोई जन्तु वृषके समान बोलता है और कोई "चीची" करके मानो उसका उत्तर देता है—मानो ये वीणाके पर्दे-पर्देमें शब्द करके अरण्यानीका यश गाते हैं।

३ विदित होता है कि, इस विपिनमें कहीं गायें चरती हैं और कहीं लता, गुल्म आदिका गृह दिखाई देता है। सन्ध्याको वनसे कितने ही शकट निकल रहे हैं।

४ एक व्यक्ति गायको बुला रहा है और एक काठ काट रहा है। अरण्यानीमें जो व्यक्ति रहता है, वह रातको शब्द सुनता है।

५ अरण्यानी किसीका प्राण-बध नहीं करती। यदि व्याघ्र, चौर आदि नहीं आवें, तो कोई डर नहीं। वनमें स्वादिष्ट फल खा-खाकर भली भाँति काल-क्षेप किया जा सकता है।

आञ्जनगन्धिं सुरभिं बह्वन्नामकृषीवलाम् ।
प्राहं मृगाणां मातरमरण्यानिमशंसिषम् ॥६॥

## १४७ सूक्त

इन्द्र देवता । शिरीष-पुत्र सुवेदा ऋषि । जगती और त्रिष्टुप् छन्द ।

श्रत्ते दधामि प्रथमाय मन्यवेऽहन्यद्वृत्रं नर्यं विवेरपः ।
उभे यत्त्वा भवतो रोदसी अनु रेजते शुष्मात् पृथिवी चिदद्रिवः ॥१॥
त्वं मायाभिरनवद्य मायिनं श्रवस्यता मनसा वृत्रमर्दयः ।
त्वामिन्नरो वृणते गविष्टिषु त्वां विश्वासु हव्यास्विष्टिषु ॥२॥
ऐषु चाकन्धि पुरुहूत सूरिषु वृधासो ये मघवन्नानशुर्मघम् ।
अर्चन्ति तोके तनये परिष्टिषु मेधसाता वाजिनमह्रये धने ॥३॥

६ मृगनाभि (कस्तूरी) के समान अरण्यानीका सौरभ है । वहाँ आहार भी है। वहां प्रथम कृषिका अभाव रहता है । वह हरिणोंकी मातृ-रूपिणी है । इस प्रकार मैंने अरण्यानीकी स्तुति की ।

१ इन्द्र, तुम्हारे क्रोधको मैं प्रधान समझता हूं। तुमने वृत्रका बध किया है और लोक-कल्याणके लिये वृष्टि बनायी है। द्यावापृथिवी तुम्हारे ही अधीन हैं। वज्रधर इन्द्र, तुम्हारे प्रभावसे यह पृथिवी काँपती है।

२ इन्द्र, तुम प्रशंसनीय हो । अन्न-सृष्टि करनेका संकल्प करके तुमने अपनी शक्तिसे मायावी वृत्रको व्यथा पहुँचायी । गोकामना करके मनुष्य तुम्हारे पास याचक होते हैं। सारे यज्ञों और हवनके समय तुम्हारी ही प्रार्थना की जाती है ।

३ धनी और पुरुहूत इन्द्र, इन विद्वानोंके पास प्रादुर्भूत होओ । तुम्हारी कृपासे ये श्रीवृद्धिशाली और धनी हुए हैं । पुत्रपौत्रों, अन्यान्य अभिलषित वस्तुओं और विशिष्ट धन पानेके लिये ये लोग यज्ञारम्भ करके बली इन्द्रकी ही पूजा करते हैं ।

स इन्नु रायः सुभृतस्य चाकनन्मदं यो अस्य रंह्यं चिकेतति ।
त्वावृधो मघवन्दाश्वध्वरो मक्षू स वाजं भरते धना नृभिः ॥४॥
त्वं शर्धाय महिना गृणान उरु कृधि मघवञ्छग्धि रायः ।
त्वं नो मित्रो वरुणो न मायी पित्वो न दस्म दयसे विभक्ता ॥५॥



## १४८ सूक्त

इन्द्र देवता । वेन-पुत्र पृथु ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

सुष्वाणास इन्द्र स्तुमसि त्वा ससवांसश्च तुविनृम्ण वाजम् ।
आ नो भर सुवितं यस्य चाकन् त्मना तना सनुयाम त्वोताः ॥१॥
ऋष्वस्त्वमिन्द्र शूर जातो दासीर्विशः सूर्येण सह्याः ।
गुहा हितं गुह्यं गूळ्हमप्सु बिभृमसि प्रस्रवणे न सोमम् ॥२॥

---

४ जो व्यक्ति इन्द्रको सोम-पान-जन्य आनन्द प्रदान करना जानता है, वही यथेष्ट धनके लिये प्रार्थना करता है। धनी इन्द्र, तुम जिस यज्ञ-दाताकी श्रीवृद्धि करते हो, वह शीघ्र ही अपने भृत्योंके द्वारा धन और अन्नसे परिपूर्ण हो जाता है।

५ बल पानेके लिये विशिष्ट रीतिसे तुम्हारी स्तुति की जाती है। तुम बहुत बल और धन दो। प्रियदर्शन इन्द्र, तुम मित्र और वरुणके समान अलौकिक ज्ञानके अधिकारी हो। तुम हमें सारे अन्नका भाग करके दिया करते हो।

१ प्रभूत धनवाले इन्द्र, हमलोग सोम और अन्नका आयोजन करके तुम्हारी स्तुति करते हैं। जो सम्पत्ति तुम्हारे मनके अनुकूल है, उसे हमें, प्रचुर परिमाणमें, दो। तुम्हारे आश्रयसे हमलोग अपने उद्योगमें ही धन प्राप्त करें।

२ वीर और प्रियदर्शन इन्द्र, तुम जन्म-ग्रहण करनेके साथ ही, सूर्य-मूर्त्तिके द्वारा, दास-जातीय प्रजाको हराते हो। जो गुहामें छिपा हुआ है वा जलमें निगूढ़ है, उसे भी हराते हो। वृष्टि-वर्षण होनेपर हम सोम प्रस्तुत करेंगे।

अर्यो वा गिरो अभ्यर्च विद्वानृषीणां विप्रः सुमतिं चकानः ।
ते स्याम ये रणयन्त सोमैरेनोत तुभ्यं रथोळ्ह भक्षैः ॥३॥

इमा ब्रह्मेन्द्र तुभ्यं शंसि दा नृभ्यो नृणां शूर शवः ।
तेभिर्भव सक्रतुर्येषु चाकन्नुत त्रायस्व गृणत उत स्तीन् ॥४॥

श्रुधी हवमिन्द्र शूर पृथ्या उत स्तवसे वेन्यस्यार्कैः ।
आ यस्ते योनिं घृतवन्तमस्वारूर्मिर्न निम्नैर्द्रवयन्त वक्वाः ॥५॥

## १४६ सूक्त

सविता देवता । हिरण्यस्तूपके पुत्र अर्चत् ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

सविता यन्त्रैः पृथिवीमरम्णादस्कम्भने सविता द्यामदृंहत् ।
अश्वमिवाधुक्षद्धुनिमन्तरिक्षमतूर्ते बद्धं सविता समुद्रम् ॥१॥

---

३ इन्द्र, तुम विद्वान्, प्रभु, मेधावी और ऋषियोंकी स्तुतिकी कामना करनेवाले हो । तुम स्तोत्रोंका अनुमोदन करो । सोमके द्वारा हमने तुम्हारी प्रीति उत्पन्न कर डाली है । इसलिये हम तुम्हारे अन्तरङ्ग हों । रथारूढ़ इन्द्र, यह सब आहारीय द्रव्य तुम्हें निवेदित हैं ।

४ इन्द्र, यह सब प्रधान-प्रधान स्तोत्र, तुम्हारे लिये पठित हैं । वीर, जो प्रधानसे भी प्रधान हैं, उन्हें अन्न दो । तुम जिन्हें स्नेह करते हो, वे तुम्हारे लिये यज्ञ करें । जो स्तोत्र करनेको एकत्र हुए हैं, उनकी रक्षा करो ।

५ वीर इन्द्र, मैं ( पृथु ) तुम्हें बुलाता हूं । मेरा आह्वान सुनो । वेन-पुत्र पृथुके स्तोत्रके द्वारा तुम्हारी स्तुति की जाती है । वेन-पुत्रने घृतयुक्त यज्ञ-गृहमें आकर तुम्हारी स्तुति की है । जैसे धाराएँ नीचेकी ओर दौड़ती हैं, वैसे ही अन्यान्य स्तोता भी दौड़ रहे हैं ।

---

१ नाना ( वृष्टि-दान आदि ) यन्त्रोंसे सविताने पृथिवीको सुस्थिर रखा है । उन्होंने विना अवलम्बनके द्युलोकको दृढ़ रूपसे बाँध रखा है । आकाशमें समुद्रके समान मेघराशि अवस्थित है । मेघराशि घोड़ेके समान गात्र कम्पित करती है । यह निरुपद्रव स्थानमें बद्ध है । इसीसे सविता जल निकालते हैं ।

यत्रा समुद्रः स्कभितो व्यौनदपान्नपात् सविता तस्य वेद ।
अतो भूरत आ उत्थितं रजोऽतो द्यावापृथिवी अप्रथेताम् ॥२॥
पश्चेदमन्यदभवद्यजत्रममर्त्यस्य भुवनस्य भूना ।
सुपर्णो अङ्ग सवितुर्गरुत्मान् पूर्वो जातः स उ अस्या नु धर्म ॥३॥
गावइव ग्रामं यूयुधिरिवाश्वान्वाश्रेव वत्सं सुमना दुहाना ।
पतिरिव जायामभि नो न्येतु धर्ता दिवः सविता विश्ववारः ॥४॥
हिरण्यस्तूपः सवितर्यथा त्वाङ्गिरसो जुह्वे वाजे अस्मिन् ।
एवा त्वार्चन्नवसे वन्दमानः सोमस्येवांशुं प्रति जागराहम् ॥५॥



२ जिस स्थानपर रहकर समुद्रके समान मेघराशि पृथिवीको आर्द्र करती है, उस स्थानको जल-पुत्र सविता जानते हैं। सवितासे ही पृथिवी, आकाश और द्यावापृथिवी विस्तीर्ण हुए हैं।

३ अमर-स्वर्गोत्पन्न सोमके द्वारा जिन देवोंका यज्ञ होता है, वे सवितासे पीछे उत्पन्न हुए हैं। सुन्दर पक्षवाले गरुड़ सवितासे प्रथम उत्पन्न हुए हैं। सविताकी धारण-क्रिया (सोमा-हरण-कर्म)का अनुसरण करके वह अवस्थित हैं।

४ सबके द्वारा प्रार्थनीय सविता स्वर्गके धारण-कर्त्ता हैं। वह हमारे पास वैसी ही उत्सु-कताके साथ आते हैं, जिस उत्सुकतासे गाय गाँवकी ओर जाती है, योद्धा अश्वकी ओर जाता है, नवप्रसूता धेनु, प्रसन्न-मना होकर, दूध देनेको बछड़ेकी ओर जाती है और जैसे स्त्री स्वामीकी ओर जाती है।

५ सविता, अङ्गिरोवंशीय मेरे पिता (हिरण्यस्तूप) इस यज्ञमें तुम्हें बुलाते थे। मैं भी तुमसे आश्रय-प्राप्तिके निमित्त बन्दना करते-करते, तुम्हारी सेवाके लिये, वैसे ही सतर्क हूं, जैसे यजमान, सोम-लताकी रक्षाके लिये, सतर्क रहता है।

# १५० सूक्त

अग्नि देवता । वसिष्ठ-पुत्र मृड़ीक ऋषि । बृहती आदि छन्द ।

समिद्धश्चित् समिध्यसे देवेभ्यो हव्यवाहन ।
आदित्यै रुद्रैर्वसुभिर्न आगहि मृलीकाय न आगहि ॥१॥
इमं यज्ञमिदं वचो जुजुषाण उपागहि ।
मर्तासस्त्वा समिधान हवामहे मृलीकाय हवामहे ॥२॥
त्वामु जातवेदसं विश्ववारं गृणे धिया ।
अग्ने देवाँ आ वह नः प्रियव्रतान्मृलीकाय प्रियव्रतान् ॥३॥
अग्निर्देवो देवानामभवत् पुरोहितोऽग्निं मनुष्या ऋषयः समीधिरे ।
अग्निं महो धनसातावहं हुवे मृलीकं धनसातये ॥४॥
अग्निरत्रिं भरद्वाजं गविष्ठिरं प्रावन्नः कण्वं त्रसदस्युमाहवे ।
अग्निं वसिष्ठो हवते पुरोहितो मृलीकाय पुरोहितः ॥५॥

१ अग्नि, तुम देवोंके पास हव्य ले जाया करते हो । तुम्हें प्रज्वलित किया गया है, तुम प्रदीप्त हुए हो । आदित्यों, वसुओं और रुद्रोंके साथ हमारे यज्ञमें पधारो । सुख देनेके लिये पधारो

२ यह यज्ञ है और यह स्तव है । ग्रहण करो । पास आओ । प्रदीप्त अग्नि, हम मनुष्य तुम्हें बुलाते हैं—सुखके लिये बुलाते हैं ।

३ तुम ज्ञानी और सबके द्वारा प्रार्थित हो । मैं तुम्हें स्तुति-वचनोंसे स्तुत करता हूं । अग्नि जिनका कार्य सुखकर है, उन देवोंको साथ लेकर आओ—सुखके लिये आओ ।

४ अग्निदेव देवोंके पुरोहित हुए हैं । मनुष्यों और ऋषियोंने अग्निको प्रज्वलित किया है । मैं प्रचुर धनकी प्राप्तिके लिये अग्निको बुलाता हूं । वह मुझे सुखी करें ।

५ युद्धके समय अग्निने अत्रि, भरद्वाज, गविष्ठिर, कण्व और त्रसदस्युकी रक्षा की है । पुरोहित वसिष्ठ अग्निको बुलाते हैं—सुखके लिये बुलाते हैं ।



# १५१ सूक्त

श्रद्धा देवता। कामगोत्रीय श्रद्धा ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

श्रद्धयाग्निः समिध्यते श्रद्धया हूयते हविः।
श्रद्धां भगस्य मूर्धनि वचसा वेदयामसि ॥१॥
प्रियं श्रद्धे ददतः प्रियं श्रद्धे दिदासतः।
प्रियं भोजेषु यज्वस्विदं म उदितं कृधि ॥२॥
यथा देवा असुरेषु श्रद्धामुग्रेषु चक्रिरे।
एवं भोजेषु यज्वस्वस्माकमुदितं कृधि ॥३॥
श्रद्धां देवा यजमाना वायुगोपा उपासते।
श्रद्धां हृदय्ययाकूत्या श्रद्धया विन्दते वसु ॥४॥
श्रद्धां प्रातर्हवामहे श्रद्धां मध्यन्दिनं परि।
श्रद्धां सूर्यस्य निम्रुचि श्रद्धे श्रद्धापयेह नः ॥५॥

---

१ श्रद्धाके द्वारा अग्नि प्रज्वलित होते हैं और श्रद्धाके द्वारा ही यज्ञ-सामग्रीकी आहुति दी जाती है। श्रद्धा सम्पत्तिके मस्तकके ऊपर रहती है। यह सब मैं स्पष्ट रूपसे कहती हूं।

२ श्रद्धा, दाताको अभीष्ट फल दो। जो दान करनेकी इच्छा करता है, उसे भी अभिष्ट दो। श्रद्धा, मेरे भोगार्थियों और याज्ञिकोंको प्रार्थित फल दो।

३ इन्द्रादिने बली असुरोंके लिये यह विश्वास किया कि, इनका बध करना ही चाहिये। श्रद्धा, भोक्ताओं और याज्ञिकोंको प्रार्थित फल दो।

४ देवता और मनुष्य वायुको रक्षक पाकर श्रद्धाकी उपासना करते हैं। मनमें कोई संकल्प होनेपर लोग श्रद्धाकी शरणमें जाते हैं। श्रद्धाके कारण मनुष्य धन पाता है।

५ हमलोग प्रातःकाल, मध्याह्न और सूर्यास्तके समय श्रद्धाको ही बुलाते हैं। श्रद्धा हमें इस संसारमें श्रद्धावान् करो।



# १२ अनुवाक । १५२ सूक्त

इन्द्र देवता । भरद्वाज शास ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

शास इत्था महां अस्यमित्रखादो अद्भुतः ।
न यस्य हन्यते सखा न जीयते कदाचन ॥१॥
स्वस्तिदा विशस्पतिर्वृत्रहा विमृधो वशी ।
वृषेन्द्रः पुर एतु नः सोमपा अभयंकरः ॥२॥
वि रक्षो विमृधो जहि वि वृत्रस्य हनू रुज ।
वि मन्युमिन्द्र वृत्रहन्नमित्रस्याभिदासतः ॥३॥
वि न इन्द्र मृधो जहि नीचा यच्छ पृतन्यतः ।
यो अस्मां अभिदासत्यधरं गमया तमः ॥४॥
अपेन्द्र द्विषतो मनोऽप जिज्यासतो बधम् ।
वि मन्योः शर्म यच्छ वरीयोयवया बधम् ॥५॥

---

१ मैं इस प्रकार इन्द्रकी स्तुति करता हूं । इन्द्र, तुम महान् शत्रु-भक्षक और अद्भुत हो । तुम्हारे सखाकी न तो मृत्यु होती है, न पराजय ।

२ इन्द्र कल्याणदाता, प्रजाधिपति, वृत्रघ्न, युद्ध-कर्त्ता, शत्रु-वश-कर्त्ता, काम-वर्षक, सोम-पाता और अभय-दाता हैं । वह हमारे सामने पधारें ।

३ वृत्रघ्न इन्द्र, राक्षसों और शत्रुओंका बध करो । वृत्रके दोनों जबड़ोंको तोड़ डालो । अनिष्टकर शत्रुका क्रोध नष्ट करो ।

४ इन्द्र, हमारे शत्रुओंका बध करो । युद्धार्थी विपक्षियोंको हीन-बल करो । जो हमें निकृष्ट करता है, उसे जघन्य अन्धकारमें डाल दो ।

५ इन्द्र, शत्रुका मन नष्ट कर दो । जो हमें जराजीर्ण करना चाहता है, उसके प्रति सांघातिक अस्त्रका प्रयोग करो । शत्रुके क्रोधसे बचाओ । उत्तम सुख दो । शत्रुके सांघातिक अस्त्रको तोड़ दो ।

# १५३ सूक्त

न्द्र देवता । इन्द्र-माता ऋषि । गायत्री छन्द ।

ईङ्खयन्तीरपस्युव इन्द्रं जातमुपासते । भेजानासः सुवीर्यम् ॥१॥
त्वमिन्द्र बलादधि सहसो जात ओजसः । त्वं वृषन्वृषेदसि ॥२॥
त्वमिन्द्रासि वृत्रहा व्यन्तरिक्षमतिरः । उद्द्यामस्तभ्ना ओजसा ॥३॥
त्वमिन्द्र सजोषसमर्कं बिभर्षि बाह्वोः । वज्रं शिशान ओजसा ॥४॥
त्वमिन्द्राभिभूरसि विश्वा जातान्योजसा । स विश्वा भुव आभवः ॥५॥

# १५४ सूक्त

मृत व्यक्तिकी अवस्था देवता । विवस्वान्की पुत्री यमी ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

सोम एकेभ्यः पवते घृतमेक उपासते ।
येभ्यो मधु प्रधावति तांश्चिदेवापि गच्छतात् ॥१॥

---

१ क्रिया-परायणा इन्द्र-माताएँ प्रादुर्भूत इन्द्रके पास जाकर उनकी सेवा करती हैं और इन्द्रसे उत्कृष्ट धन प्राप्त करती हैं।

२ इन्द्र, तुमने बल-वीर्य और तेजसे जन्म ग्रहण किया है। वर्द्धक इन्द्र, तुम अभिलाषाकी पूर्त्ति करते हो।

३ इन्द्र, तुम वृत्रघ्न हो और तुमने आकाशको विस्तारित किया है। तुमने अपनी शक्तिके द्वारा स्वर्गको ऊँचा कर रखा है।

४ इन्द्र, तुम्हारे साथी सूर्य हैं। तुमने उन्हें दोनों हाथोंसे धारण कर रखा है। तुम बल-पूर्वक वज्रपर शान चढ़ाते हो।

५ इन्द्र, तुम प्राणियोंको अपने तेजसे अभिभूत करते हो। तुम सारे स्थानोंको आक्रान्त किये हुए हो।

१ किन्हीं पितरोंके लिये सोम-रस क्षरित होता है। कोई-कोई घृतका सेवन करते हैं। जिन पितरोंके लिये मधुर स्रोत बहा करता है, प्रेत, तुम उनके पास जाओ।

तपसा ये अनाधृष्यास्तपसा ये स्वर्ययुः ।
तपो ये चक्रिरेमहस्तांश्चिदेवापि गच्छतात् ॥२॥
ये युध्यन्ते प्रधनेषु शूरासो ये तनूत्यजः ।
ये वा सहस्रदक्षिणास्तांश्चिदेवापि गच्छतात् ॥३॥
ये चित् पूर्व ऋतसाप ऋतावान ऋतावृधः ।
पितॄन्तपस्वतो यम तांश्चिदेवापि गच्छतात् ॥४॥
सहस्रणीथाः कवयो ये गोपायन्ति सूर्यम् ।
ऋषीन्तपस्वतो यम तपोजाँ अपि गच्छतात् ॥५॥

## १५५ सूक्त

अलक्ष्मी-नाश, ब्रह्मणस्पति और विश्वदेव देवता । भरद्वाज-पुत्र शिरिम्बिठ ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

अरायि काणे विकटे गिरिं गच्छ सदान्वे ।
शिरिम्बिठस्य सत्वभिस्तेभिष्ट्वा चातयामसि ॥१॥

---

२ जो तपस्याके बलसे दुर्द्धर्ष हुए हैं, जो तपस्याके बलसे स्वर्ग गये हैं और जिन्होंने कठिन तपस्या की है, प्रेत, तुम उन लोगोंके पास जाओ ।

३ जो युद्ध-स्थलमें युद्ध करते हैं, जिन्होंने शरीरकी माया छोड़ दी है अथवा जो बहुत दक्षिणा देते हैं, प्रेत, तुम उनके पास जाओ ।

४ पुण्यकर्म करके जो सब प्राचीन व्यक्ति पुण्यवान् हुए हैं, जो पुण्यकी स्रोत-वृद्धि कर चुके हैं और जिन्होंने तपस्या की है, यम, यह प्रेत उन्हींके पास जाय ।

५ जिन बुद्धिमानोंने सहस्र प्रकार सत्कर्मोंकी पद्धति प्रदर्शित की है, जो सूर्यकी रक्षा करते हैं और जिन्होंने तपस्या-बलसे उत्पन्न होकर तपस्या की है, यम, यह प्रेत उन्हीं ऋषियोंके पास जाय ।

---

१ अलक्ष्मी, तुम दान-विरोधिनी, सदा कुत्सित शब्द करनेवाली, विकट आकृतिवाली और सदा क्रोध करनेवाली हो । तुम पर्वतपर आओ । मैं ( शिरिम्बिठ ) ऐसा उपाय करता हूं, जिससे तुम्हें अवश्य दूर करूंगा ।

चत्तो इतश्चत्तामुतः सर्वा भ्रूणान्यारुषी ।
अराय्यं ब्रह्मणस्पते तीक्ष्णशृङ्गोदृषन्निहि ॥२॥
अदो यद्दारु प्लवते सिन्धोः पारे अपूरुषम् ।
तदा रभस्व दुर्हणो तेन गच्छ परस्तरम् ॥३॥
यद्ध प्राचीरजगन्तोरो मण्डूरधाणिकीः ।
हत इन्द्रस्य शत्रवः सर्वे बुद्बुदयाशवः ॥४॥
परीमे गामनेषत पर्यग्निमहृषत । देवेष्वक्रत श्रवः क इमाँ दधर्षति ॥५॥

## १५६ सूक्त

अग्नि देवता । अग्नि-पुत्र केतु ऋषि । गायत्री छन्द ।

अग्निं हिन्वन्तु नो धियः सप्तिमाशुमिवाजिषु । तेन जेष्म धनन्धनम् ॥१॥
यया गा आकरामहे सेनयाग्ने तवोत्या । तां नो हिन्व मघत्तये ॥२॥

---

२ अलक्ष्मी वृक्ष, लता, शस्य आदिका अङ्कुर नष्ट करके दुर्भिक्ष ले आती है । उसे मैं इस लोक और उस लोकसे दूर करता हूं । तीक्ष्ण तेजवाले ब्रह्मणस्पति, दान-विरोधिनी इस अलक्ष्मी-को यहांसे दूर करके आओ ।

३ यह जो एक काठ समुद्र-तीरके पास बहता है, उसका कोई कर्त्ता ( स्वत्वाधिकारी ) नहीं है। विकट आकृतिवाली अलक्ष्मी, उसके ऊपर चढ़कर समुद्रके दूसरे पार जाओ ।

४ हिंसामयी और कुत्सित शब्दोंवाली अलक्ष्मियो, जिस समय तत्पर होकर तुमलोग प्रकृष्ट गमनसे चली गयीं, उस समय इन्द्रके सब शत्रु, जल-बुद्बुदके समान, विलीन हो गये ।

५ इन लोगोंने गायोंका उद्धार किया है, इन्होंने अग्निको विभिन्न स्थानोंमें स्थापित किया है और देवोंको अन्न दिया है। इनपर आक्रमण करनेकी किसकी शक्ति है ?

---

१ जैसे घुड़दौड़के स्थानमें शीघ्रगामी घोड़ेको दौड़ाया जाता है, वैसे ही हमारे स्तोत्र अग्निको दौड़ा रहे हैं। उनके प्रसादसे हम सब धन जीत लें ।

२ अग्नि, जैसे तुमसे आश्रय पाकर हम गायोंको प्राप्त करते हैं । वैसे ही तुम अपनी सहायता देनेवाली सेनाके समान रक्षाको हमें दो, जिससे हम धन-लाभ करें ।

अग्ने स्थूरं रयिं भर पृथुं गोमन्तमश्विनम्। अङ्धि खं वर्तया पणिम् ॥३॥
अग्ने नक्षत्रमजरमा सूर्यं रोहयो दिवि। दधज्ज्योतिर्जनेभ्यः ॥४॥
अग्ने केतुर्विशामसि प्रेष्ठः श्रेष्ठ उपस्थसत्। बोधा स्तोत्रे वयो दधत् ॥५॥

## १५७ सूक्त

विश्वदेव देवता। आप्त्य-पुत्र भुवन ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

इमा नु कं भुवना सीषधामेन्द्रश्च विश्वे च देवाः ॥१॥
यज्ञं च नस्तन्वं च प्रजां चादित्यैरिन्द्रः सह चीकॢपाति ॥२॥
आदित्यैरिन्द्रः सगणो मरुद्भिरस्माकं भूत्वविता तनूनाम् ॥३॥
हत्वाय देवा असुरान्यदायन्देवा देवत्वमभिरक्षमाणाः ॥४॥
प्रत्यञ्चमर्कमनयञ्छचीभिरादित् स्वधामिषिरां पर्यपश्यन् ॥५॥

---

३ अग्नि, बहुसङ्ख्यक गायों और अश्वोंके साथ धन दो। आकाशको वृष्टि-जलसे अभिषिक्त करो। वणिक्का वाणिज्य-कर्म प्रवर्त्तित करो।

४ अग्नि, जो सूर्य सदा चलते हैं, जो अजर हैं और जो लोगोंको ज्योति देते हैं, उन्हें आकाशमें तुम अवस्थित किये हुए हो।

५ अग्नि, तुम प्रजावर्गके ज्ञापक हो, प्रियतम हो, श्रेष्ठ हो। तुम यज्ञ-गृहमें बैठो, स्तोत्र सुनो और अन्न ले आओ।

१ ये सारे प्राणी हमारे लिये सुख दें। इन्द्र और सारे देवता भी इस अर्थ (सुख) को सिद्ध करें।

२ इन्द्र और आदित्यगण हमारे यज्ञ, देह और पुत्र-पौत्र आदिको निरुपद्रव कर दें।

३ इन्द्र आदित्यों और मरुतोंको सहकारी बनाकर हमारी देहके रक्षक हों।

४ जिस समय देवता लोग वृत्रादि असुरोंका बध करके लौटे, उस समय उनके अमरत्वकी रक्षा हुई।

५ नाना कार्योंके द्वारा स्तुतिको देवोंके निकट भेजा गया। अनन्तर आकाशसे वृष्टि-पतन देखा गया।



# १५८ सूक्त

सूर्य देवता। सूर्य-पुत्र चक्षु ऋषि। गायत्री छन्द।

सूर्यो नो दिवस्पातु वातो अन्तरिक्षात्। अग्निर्नः पार्थिवेभ्यः ॥१॥
जोषा सवितर्यस्य ते हरः शतं सवाँ अर्हति।
पाहि नो दिद्युतः पतन्त्याः ॥२॥
चक्षुर्नो देवः सविता चक्षुर्न उत पर्वतः। चक्षुर्धाता दधातु नः ॥३॥
चक्षुर्नो धेहि चक्षुषे चक्षुर्विख्यै तनूभ्यः। सञ्चेदं वि च पश्येम ॥४॥
सुसन्दृशं त्वा वयं प्रति पश्येम सूर्य। विपश्येम नृचक्षसः ॥५॥

# १५९ सूक्त

पुलोम-पुत्री शची देवता और ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

उदसौ सूर्यो अगादुदयं मामको भगः।
अहं तद्विद्वला पतिमभ्यसाक्षि विषासहिः ॥१॥

---

१ स्वर्गीय उपद्रवसे सूर्य, आकाशके उपद्रवसे वायु और पृथिवीके उपद्रवसे अग्नि हमारी रक्षा करें।

२ सविता, हमारी पूजाको ग्रहण करो। तुम्हारे तेजके लिये सौ यज्ञोंका अनुष्ठान करना चाहिये। शत्रुओंके जो उज्ज्वल आयुध आकर गिरते हैं, उनसे हमारी रक्षा करो।

३ सविता देव हमें चक्षु दें, पर्वत चक्षु दें और विधाता चक्षु दें।

४ हमारे नेत्रको दर्शन-शक्ति दो। सारी वस्तुएँ भली भाँति दिखाई देनेके लिये हमें चक्षु दो। हम सारी वस्तुओंको संगृहीत रूपसे देख सकें।

५ सूर्य, तुम्हें हम भली भाँति देख सकें। मनुष्य जिसे देख सकते हैं, उसे हम विशेष रूपसे देख सकें।

१ सूर्योदय मेरा भाग्योदय है। मैं यह समझ चुकी हूं। मेरे पास सारी सपत्नियाँ परास्त हैं। मैं ने स्वामीको वशमें कर लिया है।

अहं केतुरहं मूर्धाहमुग्रा विवाचनी ।
ममेदनु क्रतुं पतिः सेहानाया उपाचरेत् ॥२॥
मम पुत्राः शत्रुहणोऽथो मे दुहिता विराट् ।
उताहमस्मि सञ्जया पत्यौ मे श्लोक उत्तमः ॥३॥
येनेन्द्रो हविषा कृत्व्यभवद्द्युम्न्युत्तमः ।
इदं तदक्रि देवा असपत्ना किलाभुवम् ॥४॥
असपत्ना सपत्नघ्नी जयन्त्यभिभूवरी ।
आवृक्षमन्यासां वर्चो राधो अस्थेयसामिव ॥५॥
समजैषमिमा अहं सपत्नीरभिभूवरी ।
यथाहमस्य वीरस्य विराजानि जनस्य च ॥६॥



२ मैं ही केतु और मस्तक हूं। प्रबल होकर मैं स्वामीके मुँहसे मीठा वचन सुनती हूं। मुझे सर्व-श्रेष्ठ जानकर मेरे स्वामी मेरे कार्यका अनुमोदन करते हैं, मेरे मतके अनुसार ही चलते हैं।

३ मेरे पुत्र बली हैं। मेरी ही कन्या सर्वश्रेष्ठ शोभासे शोभित हैं। मैं सबको जीतती हूँ। स्वामीके पास मेरा ही नाम आदरणीय है।

४ जिस यज्ञको करके इन्द्र बली और श्रेष्ठ हुए हैं, देवो, मैंने वही किया है। इससे मेरे सारे शत्रु नष्ट हो गये हैं।

५ मेरा शत्रु नहीं जीता रहता। मैं शत्रओंका बध कर डालती हूं। उन्हें जीतती हूं—परास्त करती हूं। जैंसे चञ्चल-बुद्धिवालोंकी सम्पत्ति दूसरे ले जाते हैं, वैसे ही मैं अन्य नारियोंका तेजउ ड़ा देती हूं।

६ मैं सब सपत्नियोंको जीतती हूँ—परास्त करती हूँ। इसीलिये मैं इन वीर इन्द्रके ऊपर प्रभुत्व करती हूं—कुटुम्बियोंके ऊपर भी प्रभुत्व करती हूं।

# १६० सूक्त

इन्द्र देवता। विश्वामित्र-पुत्र पूरण ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

तीव्रस्याभिवयसो अस्य पाहि सर्वरथा वि हरी इह मुञ्च।
इन्द्र मा त्वा यजमानासो अन्ये नि रीरमन्तुभ्यमिमे सुतासः ॥१॥
तुभ्यं सुतास्तुभ्यमु सोत्वासस्त्वां गिरः श्वात्र्या आह्वयन्ति।
इन्द्रेदमद्य सवनं जुषाणो विश्वस्य विद्वाँ इह पाहि सोमम् ॥२॥
य उशता मनसा सोममस्मै सर्वहृदा देवकामः सुनोति।
न गा इन्द्रस्तस्य परा ददाति प्रशस्तमिच्चारुमस्मै कृणोति ॥३॥
अनुस्पष्टो भवत्येषो अस्य यो अस्मै रेवान्न सुनोति सोमम्।
निररत्नौ मघवा तं दधाति ब्रह्मद्विषो हन्त्यनानुदिष्टः ॥४॥
अश्वायन्तो गव्यन्तो वाजयन्तो हवामहे त्वोपगन्तवा उ।
आभूषन्तस्ते सुमतौ नवायां वयमिन्द्र त्वा शुनं हुवेम ॥५॥

---

१ यह सोमरस अत्यन्त तीव्र बनाया गया है। इसके साथ आहारीय सामग्री है। पान करो। अपने रथ-वाहक दो घोड़ोंको इधर लानेके लिये छोड़ दो। इन्द्र, अन्य यजमान तुम्हें सन्तुष्ट नहीं कर सकें। तुम्हारे ही लिये यह सब सोम प्रस्तुत किया गया है।

२ जो सोम प्रस्तुत हुआ है वा होगा, वह तुम्हारे ही लिये। यह सब स्तोत्र उच्चारित होकर तुम्हें बुलाते हैं। इन्द्र, हमारा यह यज्ञ ग्रहण करो। तुम सब जानते हो। यहाँ सोम-पान करो।

३ जो व्यक्ति तल्लीन मनसे, अकपट भावसे, प्रीति-युक्त अन्तःकरणसे और देव-भक्तिके साथ इन्द्रके लिये सोम प्रस्तुत करता है, उसकी गायें इन्द्र नहीं नष्ट करते—अतीव सुन्दर और प्रशस्त मङ्गल उसके लिये देते हैं।

४ जो धनी इनके लिये सोम प्रस्तुत करता है, इन्द्र उसके दृष्टि-गोचर होते हैं। इन्द्र आकर उसका हाथ पकड़ते हैं। जो पुण्य-कर्मोंके द्वेषी हैं, उन्हें इन्द्र, विना किसीके कहे-सुने, विनष्ट करते हैं।

५ इन्द्र, गाय, घोड़े और अन्नकी इच्छासे हम तुम्हारे आगमनकी प्रार्थना करते हैं। तुम्हारे लिये यह अभिनव और उत्तम स्तोत्र बनाकर और तुम्हें सुखकर जानकर हम तुम्हें बुलाते हैं।

# १६१ सूक्त

इन्द्र देवता। प्रजापति-पुत्र यक्ष्मनाशन ऋषि। त्रिष्टुप् आदि छन्द।

मुञ्चामि त्वा हविषा जीवनाय कमज्ञातयक्ष्मादुत राजयक्ष्मात्।
ग्राहिर्जग्राह यदि वैतदेनं तस्या इन्द्राग्नी प्र मुमुक्तमेनम् ॥१॥
यदि क्षितायुर्यदि वा परेतो यदि मृत्योरन्तिकं नीत एव।
तमा हरामि निर्ऋतेरुपस्थादस्पार्षमेनं शतशारदाय ॥२॥
सहस्राक्षेण शतशारदेन शतायुषा हविषाहार्षमेनम्।
शतं यथेमं शरदो नयातीन्द्रो विश्वस्य दुरितस्य पारम् ॥३॥
शतं जीव शरदो वर्धमानः शतं हेमन्ताञ्छतमु वसन्तान्।
शतमिन्द्राग्नी सविता बृहस्पतिः शतयुषा हविषेमं पुनर्दुः ॥४॥
आहार्षं त्वाविदं त्वा पुनरागाः पुनर्नव।
सर्वाङ्ग सर्वं ते चक्षुः सर्वमायुश्च तेऽविदम् ॥५॥

---

१ रोगी, यज्ञ-सामग्रीके द्वारा मैं तुम्हें अज्ञातयक्ष्मा रोग और राजयक्ष्मासे छुड़ाता हूँ; इससे तुम्हारे जीवनकी रक्षा होगी। यदि कोई पाप-ग्रह इस रोगीको घेरे हुए हैं, तो इन्द्र और अग्नि, इसे उसके हाथसे छुडाओ।

२ यदि इस रोगीकी आयुका क्षय हो रहा है, यदि यह इस लोकसे गया हुआसा है और यदि यह मृत्युके पास गया हुआ है, तो भी मैं मृत्यु-देवता निर्ऋतिके पाससे उसे लौटा ला सकता हूं। मैंने इसे इस प्रकार स्पर्श किया है कि, यह सौ वर्ष जीता रहेगा।

३ मैंने यह जो आहुति दी है, उसके एक सहस्र नेत्र सौ वर्षकी परमायु और आयु देते हैं। ऐसी ही आहुतिके द्वारा मैं रोगीको लौटा लाया हूं। सारे पापोंसे छुड़ाकर इन्द्र इसे सौ वर्ष जीवित रखें।

४ रोगी, तुम एक सौ शरत, सुखसे एक सौ हेमन्त और एक सौ वसन्ततक जीवित रहो। इन्द्र, अग्नि, सविता और बृहस्पति हव्य द्वारा तृप्त होकर इसे सौ वर्षकी आयु दें।

५ रोगी, तुम्हें मैंने पाया है, तुम्हें लौटा लाया हूं। तुम पुनः नये होकर आये हो। तुम्हारे समस्त अङ्गों, चक्षुओं और समस्त परमायुको मैंने प्राप्त किया है।

# १६२ सूक्त

गर्भ-रक्षण देवता । ब्रह्म-पुत्र रक्षोहा ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

ब्रह्मणाग्निः संविदानो रक्षोहा बाधतामितः ।
अमीवा यस्ते गर्भं दुर्णामा योनिमाशये ॥१॥
यस्ते गर्भममीवा दुर्णामा योनिमाशये ।
अग्निष्टं ब्रह्मणा सह निष्क्रव्यादमनीनशत् ॥२॥
यस्ते हन्ति पतयन्तं निषत्स्नुं यः सरीसृपम् ।
जातं यस्ते जिघांसति तमितो नाशयामसि ॥३॥
यस्त ऊरू विहरत्यन्तरा दम्पती शये ।
योनिं यो अन्तरारेह्लि तमितो नाशयामसि ॥४॥
यस्त्वा भ्राता पतिर्भूत्वा जारो भूत्वा निपद्यते ।
प्रजां यस्ते जिघांसति तमितो नाशयामसि ॥५॥

---

१ स्तोत्रके साथ एक-मत होकर राक्षस-बध-कर्त्ता अग्नि यहांसे समस्त बाधाएँ, उपद्रव और रोग दूर कर दें, जिनके द्वारा, हे नारी, तुम्हारी योनि आक्रान्त हुई है।

२ नारी, जो मांसाहारी राक्षस, रोग वा उपद्रव तुम्हारी योनिको आक्रान्त करते हैं, राक्षस-हन्ता अग्नि, स्तोत्रके साथ एक-मत होकर, उन सबका विनाश करें।

३ नारी, पुरुषके वीर्य-पातके समय, गर्भमें शुक्र-स्थितिके समय, (तीन मासके अनन्तर) गर्भके गमनके समय अथवा ( दस मासके अनन्तर ) जन्मके समय जो तुम्हारे गर्भको नष्ट करता वा नष्ट करनेकी इच्छा करता है, उसे हम यहांसे दूर कर देते हैं।

४ गर्भ नष्ट करनेके लिये जो तुम्हारे दोनों जघनोंको फैला देता है, इसी उद्देशसे जो स्त्री-पुरुषके बीचमें सोता है अथवा जो योनिके मध्य पतित पुरुष-शुक्रको चाट जाता है, उसे हम यहांसे दूर कर देते हैं।

५ नारी, जो तुम्हारा भाई, पति और उपपति (जार) बनकर तुम्हारे पास जाता है और तुम्हारी सन्ततिको नष्ट करनेकी इच्छा करता है, उसे हम यहांसे दूर करते हैं।

यस्त्वा स्वप्नेन तमसा मोहयित्वा निपद्यते ।
प्रजां यस्ते जिघांसति तमितो नाशयामसि ॥६॥

## १६३ सूक्त

यक्ष्म ाशन देवता। कश्यपगोत्रोय विवृहा ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

अक्षीभ्यां ते नासिकाभ्यां कर्णाभ्यां छुबुकादधि ।
यक्ष्मं शीर्षण्यं मस्तिष्काज्जिह्वाया वि वृहामि ते ॥१॥
ग्रीवाभ्यस्त उष्णिहाभ्यः कीकसाभ्यो अनूक्यात् ।
यक्ष्मं दोषण्यमंसाभ्यां बाहुभ्यां वि वृहामि ते ॥२॥
आन्त्रेभ्यस्ते गुदाभ्यो वनिष्ठोर्हृदयादधि ।
यक्ष्मं मतस्नाभ्यां यक्नः प्लाशिभ्यो वि वृहामि ते ॥३॥
ऊरुभ्यां ते अष्ठीवद्भ्यां पार्ष्णिभ्यां प्रपदाभ्याम् ।
यक्ष्मं श्रोणिभ्यां भासदाद्भंससो वि वृहामि ते ॥४॥

---

६ जो स्वप्नावस्था और निद्रावस्थामें तुम्हें मुग्ध करके तुम्हारे पास जाता है और जो तुम्हारी सन्तति । नष्ट करनेकी इच्छा करता है, उसे हम यहाँसे दूर करते हैं।

१ तुम्हारे दोनों नेत्रों, दोनों कानों, दोनों नासा-रन्ध्रों, चिबुक, शिर, मस्तिष्क और जिह्वासे मैं यक्ष्मा ( रोग ) को दूर करता हूं।

२ तुम्हारी ग्रीवाकी धमनियों, स्नायु, अस्थि-सन्धि, दोनों भुजाओं, दोनों हाथों और दोनों स्कन्धोंसे मैं रोगको दूर करता हूं।

३ तुम्हारी अन्ननाड़ी, क्षुद्रनाड़ी, वृहद्दण्ड, हृदयस्थान, मूत्राशय, यकृत और अन्यान्य मांस-पिण्डोंसे मैं रोगको दूर करता हूं।

४ तुम्हारे दो उरुओं, दो जानुओं, दो गुल्मों, दो पाद-प्रान्तों, दो नितम्बों, कटिदेश और मलद्वारसे मैं व्याधिको दूर करता हूं।

मेहनाद्वनंकरणाल्लोमभ्यस्ते नखेभ्यः ।
यक्ष्मं सर्वस्मादात्मनस्तमिदं वि वृहामि ते ॥५॥
अङ्गादङ्गाल्लोम्नोलोम्नोलोम्नो जातं पर्वणिपर्वणि ।
यक्ष्मं सर्वस्मादात्मनस्तमिदं वि वृहामि ते ॥६॥

---

## १६४ सूक्त

दुःस्वप्न-नाश देवता । आङ्गिरस प्रचेता ऋषि । अनुष्टुप् आदि छन्द ।

अपेहि मनसस्पतेऽप क्राम परश्चर ।
परो निर्ऋत्या आ चक्ष्व बहुधा जीवतो मनः ॥१॥
भद्रं वै वरं वृणते भद्रं युञ्जन्ति दक्षिणम् ।
भद्रं वैवस्वते चक्षुर्बहुत्रा जीवतो मनः ।
यदाशसा निःशसाभिशसोपारिम जाग्रतो यत् स्वपन्तः ।
अग्निर्विश्वान्यप दुष्कृतान्यजुष्टान्यारे अस्मद्दधातु ॥३॥

---

५ मूत्रोत्सर्ग करनेवाले पुरुषाङ्ग, लोम और नख—तुम्हारे सर्वाङ्ग शरीरसे मैं रोगको दूर करता हूं।

६ प्रत्येक अङ्ग, प्रत्येक लोम, शरीरके प्रत्येक सन्धि-स्थान और तुम्हारे सर्वाङ्गमें जहाँ कहीं रोग उत्पन्न हुआ है, वहांसे मैं रोगको दूर करता हूं।

१ दुःस्वप्न देव, तुमने मनपर अधिकार कर लिया है। हट जाओ, भाग जाओ, दूर जाकर विचरण करो। अत्यन्त दूरमें जो निर्ऋति देवता हैं, उनने जाकर कहो कि, जीवित व्यक्तिके मनोरथ विशाल होते हैं; इसलिये वह मनोरथ-भङ्ग करती हैं।

२ जीवित व्यक्तिके मनोरथ विशाल होते हैं, वह उत्तम काम्य वस्तुको चाहते हैं, उत्तम और सुन्दर फल पानेकी कामना करते हैं। यम कल्याणमय नेत्रसे देखते हैं।

३ आशाके समय, आशा-भङ्गके समय, आशा सफल होनेके समय, जाग्रदवस्थामें और निद्रावस्थामें जो हम अपकर्म करते हैं, उन सब क्लेशकर पापोंको अग्नि हमारे पाससे दूर ले जायं।

यदिन्द्र ब्रह्मणस्पतेऽभिद्रोहं चरामसि ।
प्रचेता न आङ्गिरसो द्विषतां पात्वंहसः ॥४॥
अजैष्माद्यासनाम चाभूमानागसो वयम् ।
जाग्रत्स्वप्नः सङ्कल्पः पापो यं द्विष्मस्तं स
ऋच्छतु यो नो द्वेष्टि तमृच्छतु ॥५॥

## १६५ सूक्त

विश्वदेव देवता । निर्ऋति-पुत्र कपोत ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

देवाः कपोत इषितो यदिच्छन्दूतो निर्ऋत्या इदमाजगाम ।
तस्मा अर्चाम कृणवाम निष्कृतं शन्नो अस्तु द्विपदे शं चतुष्पदे ॥१॥
शिवः कपोत इषितो नो अस्त्वनागा देवाः शकुनो गृहेषु ।
अग्निर्हि विप्रो जुषतां हविर्नः परि हेतिः पक्षिणी नो वृणक्तु ॥२॥

---

४ इन्द्र और ब्रह्मणस्पति, हमने जो पाप किया है, अङ्गिराके पुत्र प्रचेता उस शत्रु-कृत अमङ्गलसे हमारी रक्षा करें ।

५ आज हम विजयी हुए हैं; प्राप्तव्यको पा लिया है और हम अपराध-मुक्त हुए हैं । जाग्रदवस्था और निद्रावस्थामें अथवा सङ्कल्प-जन्य जो पाप हुआ है, वह हमारे द्वेषी शत्रुके पास जाय । जिससे हम द्वेष करते हैं, उसके पास जाय ।

१ देवो, यह कपोत निर्ऋतिके द्वारा प्रेरित दूत है । क्लेश देनेके लिये हमारे घरमें आया है । उसकी हम पूजा करते हैं । यह अमङ्गल हम दूर करते हैं । हमारे दास, दासी आदि और गौ, अश्व आदि अमङ्गल-ग्रस्त न हों ।

२ देवो, जो कपोत हमारे घरमें भेजा गया है, वह हमारे लिये शुभकर हो—हमारा कोई अमङ्गल न करे । बुद्धिमान् और हमारे आत्मीय अग्नि हमारा हव्य ग्रहण करें । यह पक्ष-युक्त अस्त्र हमें परित्याग कर जाय ।

हेतिः पक्षिणी न दभात्यस्मानाष्ट्र्यां पदं कृणुते अग्निधाने ।
शं नो गोभ्यश्च पुरुषेभ्यश्चास्तु मा नो हिंसीदिह देवाः कपोतः ॥३॥
यदुलूको वदति मोघमेतद्यत् कपोतः पदमग्नौ कृणोति ।
यस्य दूतः प्रहित एष एतत्तस्मै यमाय नमो अस्तु मृत्यवे ॥४॥
ऋचा कपोतं नुदत प्रणोदमिषं मदन्तः परि गान्नयध्वम् ।
संयोपयन्तो दुरितानि विश्वा हित्वा न ऊर्जं प्र पतात् पतिष्ठः ॥५॥



## १६६ सूक्त

शत्रु-विनाशक देवता । वैराज ऋषभ ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

ऋषभं मा समानानां सपत्नानां विषासहिम् ।
हन्तारं शत्रूणां कृधि विराजं गोपतिं गवाम् ॥१॥

---

३ पक्षधारी और अस्त्रस्वरूप वा हनन-हेतु कपोत हमें न मारे। जिस व्यापक स्थानमें अग्नि संस्थापित हुए हैं, उसी स्थानपर यह बैठे। हमारी गायों और मनुष्योंका मङ्गल हो । देवो, हमें यहाँ कपोत नहीं मारे।

४ यह उलूक जो अमङ्गल ध्वनि करता है, वह मिथ्या हो। कपोत अग्नि-स्थानमें बैठता है। जिनका दूत बनकर यह आया है, उन मृत्यु-स्वरूप यमको नमस्कार।

५ देवो, यह कपोत भगा देने योग्य है। इसे मन्त्रके द्वारा भगा दो। अमङ्गलका विनाश करके आनन्दके साथ गायको उसकी आहार-सामग्रीकी ओर ले चलो। यह कपोत अतीव वेग-से उड़ता है। यह हमारा अन्न छोड़कर दूसरे स्थानमें उड़ जाय।



१ इन्द्र ऐसा करो कि, मैं समकक्ष व्यक्तियोंमें श्रेष्ठ होऊ, शत्रुओंको हराऊँ, विपक्षियोंको मार डालूँ और सर्व-श्रेष्ठ होकर मैं अशेष गोधनका अधिकारी बनूं।

अहमस्मि सपत्नहेन्द्र इवारिष्टो अक्षतः ।
अधः सपत्ना मे पदोरिमे सर्वे अभिष्ठिताः ॥२॥
अत्रैव वोऽपि नह्याम्युभे आर्त्नी इव ज्यया ।
वाचस्पते निषेधेमान्यथा मदधरं वदान् ॥३॥
अभिभूरहमागमं विश्वकर्मेण धाम्ना ।
आ वश्चित्तमा वो व्रतमा वोहं समितिं ददे ॥४॥
योगक्षेमं व आदायाहं भूयासमुत्तम आ वो मूर्धानमक्रमीम् ।
अधस्पदान्म उद्वदत मण्डूकाइवोदकान्मण्डूका उदकादिव ॥५॥

## १६७ सूक्त

इन्द्र देवता । विश्वामित्र और जमदग्नि ऋषि । जगती छन्द ।

तुभ्येदमिन्द्र परिषिच्यते मधु त्वं सुतस्य कलशस्य राजसि ।
त्वं रयिं पुरुविरामु नस्कृधि त्वं तपः परितप्याजयः स्वः ॥१॥

---

२ मैं शत्रु-ध्वंसक हुआ । मुझे कोई हिंसित वा आहत नहीं कर सकता । यह सब शत्रु मेरे दोनों चरणोंके नीचे अवस्थिति करता है ।

३ शत्रुओ, जैसे धनुष्के दोनों प्रान्तोंको ज्यासे बाँधा जाता है, । वैसे ही तुम्हें मैं इस स्थानमें बाँधता हूं । वाचस्पति, इन्हें मना कर दो कि, ये मेरी बातमें बात न कह सकें ।

४ मेरा तेज कर्मके लिये ही उपयुक्त है उसी तेजको लेकर मैं शत्रु-पराजय करनेको आया हूं । शत्रुओ, मैं तुम्हारे मन, कार्य और मिलनको अपहृत कर लेता हूं ।

५ तुम्हारी उपार्जन-योग्यताका अपहरण करके मैं तुम्हारी अपेक्षा श्रेष्ठ हुआ हूं—तुम्हारे मस्तकपर उठ गया हूं । जैसे जलमें मेढ़क बोलते हैं, वैसे ही तुमलोग मेरे पैरोंके नीचे चीत्कार करते हो ।

१ इन्द्र, यह मधुतुल्य सोमरस तुम्हारे लिये ढाला गया है । यह जो सोमीप कलस प्रस्तुत किया जाता है, उसके प्रभु तुम्हीं हो । हमारे लिये तुम प्रचुर धन और विशाल पुत्रादि दो । तपस्या करके तुमने स्वर्गको जीत लिया है ।

स्वर्जितं महि मन्दानमन्धसो हवामहे परि शक्रं सुताँ उप ।
इमं नो यज्ञमिह बोध्यागहि स्पृधो जयन्तं मघवानमीमहे ॥२॥
सोमस्य राज्ञो वरुणस्य धर्मणि बृहस्पतेरनुमत्या उशर्मणि ।
तवाहमद्य मघवन्नुपस्तुतौ धातर्विधातः कलशाँ अभक्षयम् ॥३॥
प्रसूतो भक्षमकरं चरावपि स्तोमं चेमं प्रथमः सूरिरुन्मृजे ।
सुते सातेन यद्यागमं वां प्रति विश्वामित्रयमदग्नी दमे ॥४॥

---

## १६८ सूक्त

वायु देवता । वातगोत्रीय अनिल ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

वातस्य नु महिमानं रथस्य रुजन्नेति स्तनयन्नस्य घोषः ।
दिविस्पृग्यात्यरुणानि कृण्वन्नुतो एति पृथिव्या रेणुमस्यन् ॥१॥

---

२ जो इन्द्र स्वर्ग-विजयी हुए हैं और जो सोम-स्वरूप आहार पानेपर विशिष्ट रीतिसे आमोद करते हैं, उन्हीं इन्द्रको प्रस्तुत सोमरसके निकट आनेके लिये बुलाते हैं। हमारे इस यज्ञको जानो। आओ। शत्रु-विजयी इन्द्रके पास हम शरणापन्न हुए हैं।

३ सोम और राजा वरुणके यज्ञ तथा बृहस्पति और अनुमतिकी शरण वा यज्ञ-गृहमें वर्त्त-मान मैं, इन्द्र, तुम्हारे स्तोत्रमें प्रवृत्त हुआ हूं। धाता और विधाता, तुम्हारी अनुमतिसे मैंने कलसस्थ सोमका पान किया है।

४ इन्द्र, तुम्हारे द्वारा प्रेरित होकर मैंने चरुके साथ अन्यान्य आहारीय द्रव्य प्रस्तुत किये हैं। सर्व-प्रथम स्तोता होकर मैं इस स्तोत्रका उच्चारण करता हूं। ( इन्द्रकी उक्ति—) विश्वामित्र और जमदग्नि, सोम प्रस्तुत होनेपर मैं जिस समय धन लेकर गृहमें आता हूं, उस समय तुम लोग भली भाँति स्तुति करना।

---

१ जो वायु रथके समान वेगसे दौड़ते हैं, उनकी महिमाका मैं वर्णन करता हूं। इनका शब्द वज्रके समान है। यह वृक्षादिको तोड़ते-ताड़ते आते हैं। ये चारो ओर रक्तवर्ण करके और आकाश-पथका अवलम्बन करके जाते हैं। यह पृथिवीकी धूलिको बिखेर करके जाते हैं।

सं प्रेरते अनु वातस्य विष्ठा ऐनं गच्छन्ति समनं न योषाः ।
ताभिः सयुक् सरथं देव ईयतेऽस्य विश्वस्य भुवनस्य राजा ॥२॥
अन्तरिक्षे पथिभिरीयमानो न नि विशते कतमच्चनाहः ।
अपां सखा प्रथमजा ऋतावा क स्विज्जातः कुत आ बभूव ॥३॥
आत्मा देवानां भुवनस्य गर्भो यथावशं चरति देव एषः ।
घोषा इदस्य शृण्विरे न रूपं तस्मै वाताय हविषा विधेम ॥४॥

## १६९ सूक्त

गौ देवता। कक्षीवान्के पुत्र शबर ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

मयोभूर्वातो अभि वातूस्रा ऊर्जस्वतीरोषधीरा रिशन्ताम् ।
पीवस्वतीर्जीवधन्याः पिबन्त्ववसाय पद्वते रुद्र मृळ ॥१॥
याः सरूपा विरूपा एकरूपा यासामग्निरिष्ट्या नामानि वेद ।
या अङ्गिरसस्तपसेह चक्रुस्ताभ्यः पर्जन्य महि शर्म यच्छ ॥२॥

---

२ वायुकी गतिसे पर्वतादि पर्यन्त काँप जाते हैं । घोड़ियाँ जैसे युद्धमें जाती हैं, वैसे ही पर्वतादि वायुकी ओर जाते हैं। वायु घोड़ियोंकी सहायता पाकर और रथपर चढ़कर समस्त भुवनके राजाके समान जाते हैं।

३ आकाशमें गति-विधि करनेके समय किसी भी दिन स्थिर होकर नहीं बैठते। यह जलके बन्धु हैं, जलके आगे उत्पन्न होते हैं और यह सत्य-स्वभाव हैं। यह कहाँ जनमें हैं? कहांसे आये हैं?

४ वायुदेव देवोंके आत्म-स्वरूप और भुवनोंके सन्तान-स्वरूप हैं। यह यथेच्छ विहार करते हैं। इनका शब्द ही, अनेक प्रकारसे, सुना जाता है, इनका रूप प्रत्यक्ष नहीं होता। हविके साथ हम वायुकी पूजा करते हैं।

---

१ सुखकर वायु गायोंकी ओर बहें। गायें बलकारक तृण, पत्र आदिका आस्वादन करें। प्रभूत और प्राण-परितृप्तिकर जल ये पियें। रुद्रदेव, चरण-युक्त और अन्न-स्वरूप गायोंको स्वच्छन्दतासे रखो।

२ कभी गायें समानवर्ण होती हैं, कभी विभिन्न वर्णोंकी और कभी सर्वाङ्ग एक वर्णकी। यज्ञमें अग्नि उनको जानते हैं। अङ्गिराकी सन्तानोंने तपस्याके द्वारा उनको पृथिवीपर बनाया है। पर्जन्यदेव, उन गायोंको सुख दो।

या देवेषु तन्वमैरयन्त यासां सोमो विश्वा रूपाणि वेद ।
ता अस्मभ्यं पयसा पिन्वमानाः प्रजावतीरिन्द्र गोष्ठे रिरीहि ॥३॥
प्रजापतिर्मह्यमेता रराणो विश्वैर्देवैः पितृभिः संविदानः ।
शिवाः सतीरुप नो गोष्ठमाकस्तासां वयं प्रजया सं सदेम ॥४॥

## १७० सूक्त

सूर्य देवता । सूर्य-पुत्र विभ्राट् ऋषि । जगती आदि छन्द ।

विभ्राड्बृहत् पिबतु सोम्यं मध्वायुर्दधद्यज्ञपतावविह्रुतम् ।
वातजूतो यो अभिरक्षति त्मना प्रजाः पुपोष पुरुधा वि राजति ॥१॥
विभ्राड्बृहत् सुभृतं वाजसातमं धर्मं दिवो धरुणे सत्यमर्पितम् ।
अमित्रहा वृत्रहा दस्युहन्तमं ज्योतिर्जज्ञे असुरहा सपत्नहा ॥२॥

---

३ गायें अपने शरीरको देवोंके यज्ञके लिये दिया करती हैं । सोम उनकी अशेष आहुतियोंको जानते हैं । इन्द्र, उन्हें दूधसे परिपूर्ण करके और सन्तान-संयुक्त बनाकर हमारे लिये गोष्ठमें भेज दें ।

४ देवों और पितरोंसे परामर्श करके प्रजापतिने मुझे इन गायोंको दिया है । इन सब गायोंको कल्याण-युक्त करके वह हमारे गोष्ठमें रखते हैं, ताकि हम गायोंकी सन्तति प्राप्त कर सकें ।

---

१ अत्यन्त दीप्तिवाले सूर्यदेव मधु-तुल्य सोमरसका पान करें और यज्ञानुष्ठाता व्यक्तिको उत्तम आयु दें । वह वायुके द्वारा प्रेरित होकर प्रजावर्गकी स्वयं रक्षा करते हैं, प्रजावर्गका पोषण करते और अशेष प्रकारकी शोभा पाते हैं ।

२ सूर्य्य-रूप और प्रकाशमय पदार्थ उदित हो रहा है । यह प्रकाण्ड, दीप्तिशाली भली भाँति संस्थापित और सर्वोत्कृष्ट अन्नदाता है । यह आकाशके ऊपर संस्थापित होकर आकाशको आश्रित किये हुए है । यह शत्रु-हन्ता, वृत्र-वध-कर्त्ता, असुरोंके घातक और विपक्षियोंके संहारक हैं ।

इदं श्रेष्ठं ज्योतिषां ज्योतिरुत्तमं विश्वजिद्धनजिदुच्यते बृहत् ।
विश्वभ्राड्भ्राजो महि सूर्यो दृश उरु पप्रथे सह ओजो अच्युतम् ॥३॥
विभ्राजं ज्योतिषा स्वरगच्छो रोचनं दिवः ।
येनेमा विश्वा भुवनान्याभृता विश्वकर्मणा विश्वदेव्यावता ॥४॥

## १७१ सूक्त

इन्द्र देवता । भृगु-पुत्र इट ऋषि । गायत्री छन्द ।

त्वं त्यमिटतो रथमिन्द्र प्रावः सुतावतः । अशृणोः सोमिनो हवम् ॥१॥
त्वं मखस्य दोधतः शिरोऽव त्वचो भरः । अगच्छः सोमिनो गृहम् ॥२॥
त्वं त्यमिन्द्र मर्त्यमास्त्रबुध्नाय वेन्यम् । मुहुः श्रथ्ना मनस्यवे ॥३॥
त्वं त्यमिन्द्र सूर्यं पश्चा सन्तं पुरस्कृधि । देवानां चित्तिरो वशम् ॥४॥

---

३ सूर्य सारे ज्योतिर्मय पदार्थोंमें श्रेष्ठ और अग्रगण्य हैं । यह विश्वजित् और धनजित् हैं । यह प्रकाण्ड, दीप्तिशाली और सारी वस्तुओंको आलोक-युक्त करनेवाले हैं । वृष्टिकी सुविधाके लिये यह विस्तारित हुए हैं । यह बल-स्वरूप और अविचल तेजवाले हैं ।

४ सूर्य, तुम ज्योतिसे प्रकाशमय होकर आकाशके उज्ज्वल स्थानमें गये हो । तुम्हारा प्रताप सारे कर्मोंका सहायक है, सारे यज्ञोंके अनुकूल और सारे भुवनोंको पुष्टि देनेवाला है ।

१ इन्द्र, इट ऋषिने जिस समय सोम प्रस्तुत किया, उस समय तुमने उनके रथकी रक्षा की—सोम-युक्त उन इटकी तुमने पुकार सुनी ।

२ यज्ञ काँप गया- धनुर्द्धारी यज्ञका मस्तक शरीरसे तुमने पृथक् किया । सोमवाले इटके गृहमें तुम गये ।

३ इन्द्र, अस्त्र-बुध्नके पुत्रने बार-बार तुम्हारी स्तुति की; इसलिये तुमने वेन-पुत्र पृथुको उनके वशमें कर दिया ।

४ इन्द्र, जिस समय रम्य मूर्ति सूर्य पश्चिमकी ओर जाते हैं, उस समय देवता लोग भी नहीं जानते कि, वह कहां गये । तुम फिर उन सूर्यको पूर्वकी ओर ले आते हो ।

## १७२ सूक्त

उषा देवता। आङ्गिरस संवर्त्त ऋषि। द्विपदा विराट् छन्द।

आयाहि वनसा सह गावः सचन्त वर्तनिं यदूधभिः ॥१॥

आ याहि वस्व्या धिया मंहिष्ठो जारयन्मखः सुदानुभिः ॥२॥

पितुभृतो न तन्तुमित् सुदानवः प्रति दध्मो यजामसि ॥३॥

उषा अप स्वसुस्तमः सं वर्तयति वर्तनिं सुजातता ॥४॥

## १७३ सूक्त

राजस्तुति देवता। आङ्गिरस ध्रुव ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

आ त्वाहार्षमन्तरेधि ध्रुवस्तिष्ठाविचाचलिः।

विशस्त्वा सर्वा वाञ्छन्तु मा त्वद्राष्ट्रमधि भ्रशत् ॥१॥

इहैवैधि माप च्योष्ठाः पर्वतइवाविचाचलिः।

इन्द्राइवेह ध्रुवस्तिष्ठेह राष्ट्रमुधारय ॥२॥

---

१ चमत्कार तेजके द्वारा तुम आओ। परिपूर्ण स्तनके साथ गायें मार्गपर चली हैं।

२ उषा, उत्तम स्तोत्र ग्रहण करनेको तुम आओ। यज्ञकर्त्ता उत्तम दान-सामग्री लेकर श्रेष्ठ दातृत्वके साथ यज्ञ-सम्पादन करता है।

३ अन्न-संग्रह करके हम उत्तमोत्तम वस्तुओंका दान करनेको उद्यत हैं। सूत्रके समान इस यज्ञका हम विस्तार करते हैं। तुम्हें हम यज्ञ देते हैं।

४ उषाने अपनी भगिनी रात्रिका अन्धकार दूर किया। उत्तम रूपसे वृद्धि प्राप्त करके रथका संचालन किया।

---

१ राजन्, तुम्हें मैंने राष्ट्रपति बनाया। तुम इस देशके प्रभु बनो। अटल, अविचल और स्थिर होकर रहो। प्रजा तुम्हारी अभिलाषा करें। तुम्हारा राजत्व नष्ट न होने पावे।

२ तुम यहीं पर्वतके समान अविचल होकर रहो। राज्य-च्युत नहीं होना। इन्द्रके समान निश्चल होकर यहां रहो। यहां राज्यको धारण करो।

इममिन्द्रो अदीधरद्ध्रुवं ध्रुवेण हविषा ।
तस्मै सोमो अधि ब्रवत्तस्मा उ ब्रह्मणस्पतिः ॥३॥
ध्रुवा द्यौर्ध्रुवा पृथिवी ध्रुवासः पर्वता इमे ।
ध्रुवं विश्वमिदं जगद् ध्रुवो राजा विशामयम् ॥४॥
ध्रुवं ते राजा वरुणो ध्रुवं देवो बृहस्पतिः ।
ध्रुवं त इन्द्रश्चाग्निश्च राष्ट्रं धारयतां ध्रुवम् ॥५॥
ध्रुवं ध्रुवेण हविषाभि सोमं मृशामसि ।
अथो त इन्द्रः केवलीर्विशो बलिहृतस्करत् ॥६॥

## १७४ सूक्त

राजस्तुति देवता । आङ्गिरस अभीवर्त्त ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

अभीवर्तेन हविषा येनेन्द्रो अभिवावृते ।
तेनास्मान् ब्रह्मणस्पतेऽभि राष्ट्राय वर्तय ॥१॥

३ अक्षय्य होमीय द्रव्य पाकर इन्द्रने इस नवाभिषिक्त राजाको आश्रय दिया है । ब्रह्मणस्पतिने आशीर्वाद दिया है ।

४ जैसे आकाश, पृथिवी, समस्त पर्वत और सारा विश्व निश्चल है, वैसे ही यह राजा भी प्रजावर्गके बीच अविचल हों ।

५ वरुण राजा तुम्हारे राज्यको अविचल करें, बृहस्पतिदेव अविचल करें, इन्द्र और अग्नि भी इसे अविचल रूपसे धारण करें ।

६ अक्षय्य हविके साथ अक्षय्य सोमरसको हम मिलाते हैं; इसलिये इन्द्रने तुम्हारी प्रजाको एकायत्त और करप्रदानोन्मुख बनाया है ।

१ यज्ञ-सामग्री लेकर देवोंके निकट जाना होगा । यज्ञ-सामग्री पाकर इन्द्र अनुकूल हुए हैं । ब्रह्मणस्पति, ऐसी यज्ञ-सामग्रीके साथ हमने यज्ञ किया है; इसलिये हमें राज्य-प्राप्तिके लिये प्रवृत्त करो ।

अभिवृत्य सपत्नानभि या नो अरातयः ।
अभि पृतन्यन्तं तिष्ठाभि यो न इरस्यति ॥२॥
अभि त्वा देवः सविताभि सोमो अवीवृतत् ।
अभि त्वा विश्वा भूतान्यभीवर्तो यथाससि ॥३॥
येनेन्द्रो हविषा कृत्व्यभवद्द्युम्न्युत्तमः ।
इदं तदक्रि देवा असपत्नः किलाभुवम् ॥४॥
असपत्नः सपत्नहाभिराष्ट्रो विषासहिः ।
यथाहमेषां भूतानां विराजानि जनस्य च ॥५॥

## १७५ सूक्त

सोमाभिषवकारी प्रस्तर देवता। सर्पर्षि अर्बुदके पुत्र ऊर्द्ध्वग्रावा ऋषि। गायत्री छन्द।

प्र वो ग्रावाणः सविता देवः सुवतु धर्मणा । धूर्षु युज्यध्वं सुनुत ॥१॥
ग्रवाणो अप दुच्छुनामप सेधत दुर्मतिम् । उस्राः कर्तन भेषजम् ॥२॥

---

२ जो विपक्षी हैं, जो हमारे हिंसक शत्रु हैं, जो सेना लेकर युद्ध करनेको आते हैं और जो हमसे द्वेष करते हैं, राजन्, उनको अभिभूत करो।

३ सविता देव तुम्हारे प्रति अनुकूल हुए हैं। सोम अनुकूल हुए हैं और सारे प्राणी तुम्हारे अनुकूल हुए हैं। इस प्रकार तुमने सबके पास आश्रय पाया है।

४ देवो, जिस यज्ञ-सामग्रीके द्वारा इन्द्र कर्म-कर्त्ता, अन्नवान् और उत्तम हुए हैं, उसीसे मैंने भी यज्ञ किया है। इसीसे मैं शत्रु-रहित हुआ हूं।

५ मेरे शत्रु नहीं हैं। मैंने शत्रुओंका बध किया है। मैं राज्यका प्रभु और विपक्ष-वारणमें समर्थ हुआ हूं। मैं सारे प्राणियों और मन्त्री आदिका अधीश्वर हुआ हूं।

---

१ प्रस्तरो, सविता देव अपनी शक्तिके द्वारा तुम्हें, सोम प्रस्तुत करनेको, नियुक्त करें। तुम अपने कर्ममें नियुक्त होओ और सोम प्रस्तुत करो।

२ प्रस्तरो, दुःख-कारणको दूर करो। दुर्मतिको दूर कर दो। गायोंको हमारे लिये औषध-स्वरूप बनाओ।

ग्रवाण उपरेष्वा महीयन्ते सजोषसः । वृष्णे दधतो वृष्ण्यम् ॥३॥
ग्रावाणः सविता नु वो देवः सुवतु धर्मणा । यजमानाय सुन्वते ॥४॥

## १७६ सूक्त

ऋभु और अग्नि देवता । ऋभु-पुत्र सूनु ऋषि। अनुष्टुप् और गायत्री छन्द ।

प्र सूनव ऋभूणां बृहन्नवन्त वृजना ।
क्षामा ये विश्वधायसोऽश्नन् धेनुं न मातरम् ॥१॥
प्र देवं देव्या धिया भरता जातवेदसम् ।
हव्या नो वक्षदानुषक् ॥२॥
अयमु ष्य प्र देवयुर्होता यज्ञाय नीयते ।
रथो न योरभीवृतो घृणीवाञ्चेतति त्मना ॥३॥

---

३ परस्पर मिलकर प्रस्तर एक विस्तृत प्रस्तरकी चारो ओर शोभा पा रहे हैं । रस-वर्षक सोमके प्रति वे प्रस्तर अपने बलका प्रयोग करते हैं ।

४ प्रस्तरो, सविता देव सोमयज्ञकर्त्ता यजमानके लिये तुम्हें सोम प्रस्तुत करनेको नियुक्त करें ।

---

१ ऋभु लोग, घोर युद्ध करनेके लिये, निकले । जैसे बछड़े अपनी माता गायको घेरकर खड़े हो जाते हैं, वैसे ही वे संसारको धारण करनेके लिये पृथिवीकी चारो ओर व्याप्त हुए ।

२ ज्ञानी अग्निदेवको देव-योग्य स्तोत्रके द्वारा प्रसन्न करो । वह यथा-नियम हमारे हव्यका वहन करें ।

३ यह वही अग्नि हैं, जो देवोंके निकट जाते हैं । यह होता हैं । यज्ञके लिये इनकी स्थापना की जाती है । रथके समान यह हव्यका वहन करते हैं । यह पुरोहित-यजमानोंके द्वारा घिरे हुए हैं । यह किरण-युक्त हैं । यह स्वयं यज्ञ सम्पन्न करना जानते हैं ।

अयमग्निं रुरुष्यत्यमृतादिव जन्मनः ।
सहसश्चित् सहीयान् देवो जीवातवे कृतः ॥४॥

# १७७ सूक्त

माया देवता। प्रजापति-पुत्र पतङ्ग ऋषि। जगती और त्रिष्टुप् छन्द।

पतङ्गमक्तमसुरस्य मायया हृदा पश्यन्ति मनसा विपश्चितः ।
समुद्रे अन्तः कवयो विचक्षते मरीचीनां पदमिच्छन्ति वेधसः ॥१॥
पतङ्गो वाचं मनसा बिभर्ति तां गन्धर्वोऽवदद्गर्भे अन्तः ।
तां द्योतमानां स्वर्यं मनीषामृतस्य पदे कवयो निपान्ति ॥२॥

---

४ अग्नि रक्षा करते हैं। इनकी उत्पत्ति अमृतके सदृश है। यह बलवान्‌की अपेक्षा भी बली हैं। परमायुर्वृद्धिके लिये यह उत्पादित हुए हैं।

१ मनमें विचार करके मानस चक्षुसे विद्वानोंने एक पतङ्ग (जीवात्मा) को देखा कि, उसे आसुरी माया आक्रान्त कर चुकी है। पण्डितोंने कहा कि, यह समुद्रके बीच घटित हो रहा है। वे (विद्वान् लोग) विधाताकी किरणोंमें जानेकी इच्छा करते हैं।*

२ पतङ्ग मन ही मन वचनको धारण करता है। गर्भके मध्यमें ही उसे गन्धर्वने वह वाक्य सिखाया है। वह वाणी दिव्य, स्वर्ग-सुख देनेवाली और बुद्धिकी अधीश्वरी है। सत्य मार्गमें विद्वान् लोग उस वाणीकी रक्षा करते हैं।+

---

* जीवात्मा मायासे आच्छन्न है— यह बात चिन्तनके द्वारा जानी जाती है। समुद्रवत् परमात्माके बीचमें ही जीवात्मा रहता है। परमात्माका धाम आलोकमय है। वहां जानेसे ही मायासे मुक्ति मिलती है।

+ जीवात्मा (पतङ्ग)में बीज-रूपसे सारे शब्द रहते हैं। गर्भावस्थामें ही गन्धर्व अर्थात् देवता उसके मनमें उस बीजको दे देते हैं। वाक्यकी शक्ति असीम है। बुद्धिमान् लोग उसे कभी मिथ्याकी ओर नहीं ले जाते।

अपश्यं गोपामनिपद्यमानमा च परा च पथिभिश्चरन्तम् ।
स सध्रीचीः स विषूचीर्वसान आ वरीवर्ति भुवनेष्वन्तः ॥३॥



## १७८ सूक्त

तार्क्ष्य देवता । तार्क्ष्यके पुत्र अरिष्टनेमि ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

त्यमू षु वाजिनं देवजूतं सहावानं तरुतारं रथानाम् ।
अरिष्टनेमिं पृतनाजमाशुं स्वस्तये तार्क्ष्यमिहा हुवेम ॥१॥
इन्द्रस्येव रातिमाजोहुवानाः स्वस्तये नावमिवा रुहेम ।
उर्वी न पृथ्वी बहुले गभीरे मा वामेतौ मा परेतौ रिषाम ॥२॥

---

३ मैंने देखा, गोपालक (जीवात्मा) का कभी पतन (विनाश) नहीं होता । वह कभी समीप और कभी दूर, नाना मार्गोंमें भ्रमण करता है। वह कभी अनेक वस्त्र एकत्र ही पहनता है और कभी पृथक्-पृथक् पहनता है। इस प्रकार वह संसारमें बार-बार आता—जाता है। †



१ जो तार्क्ष्य पक्षी (गरुड़) बली है, सोम लानेके लिये जिसे देवोंने भेजा था, जो विपक्ष-विजयी और शत्रुओंके रथोंका जयी है, जिसके रथका कोई ध्वंस नहीं कर सकता और जो सेनाओंको युद्धमें प्रेरित करता है, उसीको हम मङ्गल-कामनासे बुलाते हैं।

२ हम तार्क्ष्य पक्षीकी दान-शक्तिको बुलाते हैं। जैसे हम इन्द्रकी दानशक्तिका आह्वान करते हैं, वैसे ही आह्वान करते हैं। मङ्गलके लिये हम इस दानशक्तिका, विपत्तिसे पार पानेके निमित्त, नौकाके समान आश्रय करते हैं। द्यावापृथिवी, तुम विशाल, बृहत्, सर्वव्यापक और गभीर हो। जाने वा आनेके समय हम न मरें।

---

† जीवात्माओंका ध्वंस नहीं होता, वह नाना योनियोंमें भ्रमण करते हैं। किसी जन्ममें नाना गुण (वस्त्र) धारण करते हैं और किसी जन्ममें दो-एक। निकृष्ट योनिमें अल्प गुण रहता है और उत्कृष्ट योनिमें अनेक गुण देखे जाते हैं।

सद्यश्चिद्यः शवसा पञ्च कृष्टीः सूर्य इव ज्योतिषापस्ततान ।
सहस्रसाः शतसा अस्य रंहिर्न स्मा वरन्ते युवतिं न शर्याम् ॥३॥

## १७९ सूक्त

इन्द्र देवता। १ मके उशीनर-पुत्र शिबि, २ यके काशीनरेश प्रतर्दन और ३ यके रोहिदश्व-पुत्र वसुमना ऋषि। अनुष्टुप् और त्रिष्टुप् छन्द ।

उत्तिष्ठताव पश्यतेन्द्रस्य भागमृत्वियम् ।
यदि श्रातो जुहोतन यद्यश्रातो ममत्तन ॥१॥
श्रातं हविरो ष्विन्द्र प्र याहि जगाम सूरो अध्वनो विमध्यम् ।
परि त्वासते निधिभिः सखायः कुलपा न व्राजपतिं चरन्तम् ॥२॥
श्रातं मन्य ऊधनि श्रातमग्नौ सुश्रातं मन्ये तदृतं नवीयः ।
माध्यन्दिनस्य सवनस्य दध्नः पिबेन्द्र वज्रिन् पुरुकृज्जुषाणः ॥३॥

---

३ जैसे अपने तेजके द्वारा सूर्य वृष्टि-वारिका विस्तार करते हैं, वैसे ही तार्क्ष्य पक्षीने अति शीघ्र चार वर्णों और निषादको परिपूर्ण-भाण्डार कर दिया। गरुड़की गति शत और सहस्र धनोंकी दात्री है। जैसे वाणके लक्ष्यमें संलग्न होनेपर उसमें कोई बाधा नहीं दे सकता, वैसे ही तार्क्ष्यके आगमनमें कोई बाधा नहीं दे सकता।

१ पुरोहितो, उठो। इन्द्रके समयोचित भागके लिये उद्योग करो। यदि वह पकाया जा चुका है, तो होम करो और यदि अभी अपक है, तो उत्साहपूर्वक पाक करो।

२ इन्द्र, हव्य-पाक हो चुका है। समीप आओ। सूर्य अपने प्रतिदिनके कुछ कम आधे मार्ग (विकलमध्य) में पहुंच चुके हैं। जैसे कुल-रक्षक पुत्र इतस्ततः विचरण करनेवाले गृहपतिकी प्रतीक्षा करते हैं, वैसे ही बन्धु लोग विविध-यज्ञ-सामग्री लेकर तुम्हारी प्रतीक्षा करते हैं।

३ प्रथम गायके स्तनमें दुग्ध वा 'दधिघर्माख्य हवि' का पाक होता है, पुनः, मुझे विदित है कि, वह अग्निमें पकाया जाकर अत्युत्तम पाककी अवस्थाको प्राप्त होता और अतीव पवित्र तथा नवीन रूप धारण करता है। बहुधन-वितरणकर्ता और वज्रधर इन्द्र, दोपहरके यज्ञमें तुम्हें जो 'दधिघर्माख्य हवि' का अर्पण किया जाता है, उस हविका, आस्थाके साथ, तुम पान करो।

## १८० सूक्त

इन्द्र देवता। इन्द्र-पुत्र जय ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

प्र ससाहिषे पुरुहूत शत्रूञ्ज्येष्ठस्ते शुष्म इह रातिरस्तु।
इन्द्राभर दक्षिणेना वसूनि पतिः सिन्धूनामसि रेवतीनाम् ॥१॥
मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः परावत आजगन्था परस्याः।
सृकं संशाय पविमिन्द्र तिग्मं वि शत्रून् ताळ्हि वि मृधो नुदस्व ॥२॥
इन्द्र क्षत्रमभि वाममोजोऽजायथा वृषभ चर्षणीनाम्।
अपानुदो जनममित्रयन्तमुरुं देवेभ्यो अकृणोरु लोकम् ॥३॥

## १८१ सूक्त

विश्वदेव देवता। १ मके वासिष्ठ प्रथ, २ यके भारद्वाज सप्रथ और ३ यके सूर्य-पुत्र घर्म ऋषि। त्रिष्टुप् छन्द।

प्रथश्च यस्य सप्रथश्च नामानुष्टुभस्य हविषो हविर्यत्।
धातुर्द्युतानात् सवितुश्च विष्णो रथन्तरमा जभारा वसिष्ठः ॥१॥

---

१ बहुतोंके द्वारा आहूत इन्द्र, तुम विपक्षियोंका पराभव करते हो। तुम्हारा तेज सर्वश्रेष्ठ है। यहाँ तुम्हारा दान प्रवृत्त हो। इन्द्र, तुम दाहिने हाथसे धन दो। तुम धनके स्रोतके स्वामी हो।

२ जैसे पर्वतवासी और कुत्सित चरणवाला पशु घोराकृति होता है, इन्द्र, वैसी ही भयंकर मूर्त्ति-में तुम अति दूरवर्त्ती स्वर्गधामसे आये हो। सर्वग और तीक्ष्ण वज्रपर शान चढ़ाकर शत्रुओंको मारो और विपक्षियोंको दूर करो।

३ इन्द्र, तुम ऐसे सुन्दर तेजको लेकर जनमे हो, जिसके द्वारा दूसरेके अत्याचारका निवारण करते हो। तुम मनुष्योंकी कामनाको पूर्ण करते हो और शत्रुता करनेवाले लोगोंको ताड़ित करते हो। तुमने देवोंके लिये संसारको विस्तीर्ण कर दिया है।



१ जिन (वसिष्ठ) के वंशज प्रथ हैं और जिन (भरद्वाज) के वंशीय सप्रथ हैं, उनमेंसे वसिष्ठ धाता, दीप्त सविता और विष्णुके पाससे "रथन्तर" (साम-मन्त्र) ले आये हैं। वह अनुष्टुप् छन्दवाला और घर्म नामक हविको शुद्ध करनेवाला है।

अविन्दन्ते अतिहितं यदासीद्यज्ञस्य धाम परमं गुहा यत् ।
धातुर्द्युतानात् सवितुश्च विष्णोर्भरद्वाजो बृहदा चक्रे अग्नेः ॥२॥
तेऽविन्दन् मनसा दीध्याना यजुःष्कन्नं प्रथमं देवयानम् ।
धातुर्द्युतानात् सवितुश्च विष्णोरा सूर्यादभरन् घर्ममेते ॥३॥

## १८२ सूक्त

बृहस्पति देवता । बृहस्पति-पुत्र तपुर्मूर्द्धा ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

बृहस्पतिर्नयतु दुर्गहा तिरः पुनर्नेषदघशंसाय मन्म ।
क्षिपदशस्तिमप दुर्मतिं हन्नथा करद्यजमानाय शं योः ॥१॥
नराशंसो नोऽवतु प्रयाजे शन्नो अस्त्वनुयाजो हवेषु ।
क्षिपदशस्तिमप दुर्मतिं हन्नथा करद्यजमानाय शं योः ॥२॥
तपुर्मूर्धा तपतु रक्षसो ये ब्रह्मद्विषः शरवे हन्तवा उ ।
क्षिपदशस्तिमप दुर्मतिं हन्नथा करद्यजमानाय शं योः ॥३॥

---

२ जिस अति निगूढ़ "बृहत्" (साम-मन्त्र) के द्वारा यज्ञानुष्ठान होता है और जो तिरोहित था, उसे सविता आदिने पाया था। धाता, दीप्त सविता, विष्णु और अग्निके पाससे भरद्वाज "बृहत्"को ले आये ।

३ अभिषेक-क्रिया-निष्पादक "घर्म" (यजुर्वेदीय मन्त्र) यज्ञ-कार्यमें, प्रधान रूपसे, उपयोगी है, धाता आदि देवोंने उसका मन ही मन ध्यान करके उसे पाया था। पुरोहित लोग धाता, विष्णु और सूर्यके पाससे "घर्म"को ले आये हैं ।

१ बृहस्पति दुर्गतिको नष्ट करें, पाप-नाशके लिये स्तुतिकी स्फूर्त्ति कर दें, अमङ्गलको नष्ट कर दें और दुर्मतिको दूर कर दें। वह यजमानके रोगका नाश कर दें और भयको हर ले जायं।

२ प्रयाज में नराशंस नामक अग्नि हमारी रक्षा करें । अनुयाजमें भी वह हमारा मङ्गल करें। अमङ्गलको नष्ट कर दें और दुर्मतिको दूर कर दें। वह यजमानके रोगका नाश कर दें और भयको हर ले जायँ।

३ स्तोत्र-द्वेषी राक्षसोंको प्रतप्त-शिरा बृहस्पति दग्ध करें। ऐसा होनेपर हिंसक मर जायगा। वह अमङ्गलको नष्ट कर दें और दुर्मतिको दूर कर दें। वह यजमानके रोगका नाश कर दें और भयको हर ले जायँ।

## १८३ सूक्त

यजमान, यजमानपत्नी और होताका आशीर्वाद देवता । प्रजापत पुत्र प्रजावान् ऋषि । त्रिष्टुप् छन्द ।

अपश्यन्त्वा मनसा चेकितानं तपसो विभूतम् ।
इह प्रजामिह रयिं रराणः प्रजायस्व प्रजया पुत्रकाम ॥१॥
अपश्यन्त्वा मनसा दीध्यानां स्वायां तनू ऋत्व्ये नाधमानाम् ।
उप मामुच्चा युवतिर्बभूयाः प्रजायस्व प्रजया पुत्रकामे ॥२॥
अहं गर्भमदधामोषधीष्वहं विश्वेषु भुवनेष्वन्तः ।
अहं प्रजा अजनयं पृथिव्यामहं जनिभ्यो अपरीषु पुत्रान् ॥३॥

## १८४ सूक्त

विष्णु आदि देवता । त्वष्टा ऋषि । अनुष्टुप् छन्द ।

विष्णुर्योनिं कल्पयतु त्वष्टा रूपाणि पिंशतु ।
आ सिञ्चतु प्रजापतिर्धाता गर्भं दधातु ते ॥१॥
गर्भं धेहि सिनीवालि गर्भं धेहि सरस्वति ।
गर्भं ते अश्विनौ देवावा धत्तां पुष्करस्रजा ॥२॥

---

१ यजमान मैंने मानस चक्षुसे तुम्हें देखा । तुम ज्ञानी हो, तपस्यासे उत्पन्न हो और तपस्याके द्वारा श्री-वृद्धि पायी है । यहां पुत्रादि और धन पाकर प्रसन्न होओ पुत्र ही तुम्हारी कामना है, इसलिये पुत्र उत्पन्न करो ।

२ पत्नी, मैंने मानस चक्षुसे देखा कि, तुम्हारी मूर्त्ति उज्ज्वल है । तुम यथासमय अपने शरीरमें गर्भाधानकी कामना करती हो । तुमने पुत्रकी इच्छा की है । मेरे पास आकर तुम तरुणी हो जाओ । तुम पुत्र उत्पन्न करो ।

३ मैं होता हूं । मैं वृक्षादिमें गर्भाधानका कारण हूं । मैं ही अन्य प्राणियोंमें भी गर्भाधान करता हूं । मैं पृथिवीपर प्रजा उत्पन्न करता हूं । अन्य स्त्रियोंमें भी मैं पुत्र उत्पन्न करनेवाला हूँ—यज्ञ करके सबमें पुत्र उत्पन्न कर सकता हूं ।

१ स्त्रीके वराङ्गको विष्णु गर्भाधानके उपयुक्त कर दें, त्वष्टा स्त्री-पुरुषके अभिव्यञ्जक चिह्नोंका अवयव कर दें, प्रजापति वीर्य-पातमें सहायक हों और धाता तुम्हारे गर्भका धारण करें।

२ सिनीवाली, गर्भका धारण करो । सरस्वती तुम भी गर्भका धारण ( रक्षण ) करो । स्वर्णमय कमलका आभूषण धारण करनेवाले अश्विद्वय तुम्हारा गर्भ उत्पादित करें ।

हिरण्ययी अरणी यं निर्मन्थतो अश्विना ।
तं ते गर्भं हवामहे दशमे मासि सूतवे ॥३॥

## १८५ सूक्त

आदित्य देवता । वरुण-पुत्र सत्यधृति ऋषि । गायत्री छन्द ।

महि त्रीणामवोऽस्तु द्युक्षं मित्रस्यार्यम्णः । दुराधर्षं वरुणस्य ॥१॥
नहि तेषाममा चन नाध्वसु वारणेषु । ईशे रिपुरघशंसः ॥२॥
यस्मै पुत्रासो अदितेः प्रजीवसे मर्त्याय । ज्योतिर्यच्छन्त्यजस्रम् ॥३॥

## १८६ सूक्त

वायु देवता । वातगोत्रीय उल ऋषि । गायत्री छन्द ।

वात आ वातु भेषजं शम्भु मयोभु नो हृदे । प्र ण आयूंषि तारिषत् ॥१॥
उत वात पितासि न उत भ्रातोत नः सखा । स नो जीवातवे कृधि ॥२॥
यददो वात ते गृहेऽमृतस्य निधिर्हितः । ततो नो देहि जीवसे ॥३॥

---

३ पत्नी, तुम्हारी गर्भस्थ सन्तानके लिये अश्विद्वय जो सुवर्ण-निर्मित दो अरणियोंका घर्षण किये हुए हैं, दसवें मासमें प्रसव होनेके लिये तुम्हारी उसी गर्भस्थ सन्तानको हम बुला रहे हैं।

---

१ हम मित्र, अर्यमा और वरुणका सतेज, दुर्द्धर्ष और महान् आश्रय प्राप्त करें।

२ गृह, पथ और दुर्गम स्थानमें उन तीनोंके आश्रित व्यक्तियोंके ऊपर किसी द्वेषी शत्रुकी चाल नहीं काम करती।

३ ये तीनों अदिति-पुत्र जिसे निरन्तर ज्योति देते हैं, उसकी जीवन-रक्षा होती है और उसपर किसी शत्रुकी नहीं चलती।

---

१ औषधके समान होकर वायु हमारे हृदयके लिये आवें। वह कल्याणकर और सुखकर हों। वह आयुका विस्तार करें।

२ वायु, तुम हमारे पिता, भ्राता और बन्धु हो। तुम हमारे जीवनके लिये औषध करो।

३ वायु, तुम्हारे गृहमें यह जो अमृतकी निधि स्थापित है, उससे हमारे जीवनके लिये अमृत दो।

## १८७ सूक्त

अग्नि देवता । अग्नि-पुत्र वत्स ऋषि । गायत्री छन्द ।

प्राग्नये वाचमीरय वृषभाय क्षितीनाम् । स नः पर्षदति द्विषः ॥१॥

यः परस्याः परावतस्तिरो धन्वातिरोचते । स नः पर्षदति द्विषः ॥२॥

यो रक्षांसि निजूर्वति वृषा शुक्रेण शोचिषा । स नः पर्षदति द्विषः ॥३॥

यो विश्वाभि विपश्यति भुवना सञ्च पश्यति । स नः पर्षदति द्विषः ॥४॥

यो अस्य पारे रजसः शुक्रो अग्निरजायत । स नः पर्षदति द्विषः ॥५॥

## १८८ सूक्त

ज्ञानी अग्नि देवता । अग्नि-पुत्र श्येन ऋषि । गायत्री छन्द ।

प्र नूनं जातवेदसमश्वं हिनोत वाजिनम् । इदं नो बर्हिरासदे ॥१॥

अस्य प्र जातवेदसो विप्रवीरस्य मीहूलुषः । महीमियर्मि सुष्टुतिम् ॥२॥

या रुचो जातवेदसो देवत्रा हव्यवाहनीः । ताभिर्नो यज्ञमिन्वतु ॥३॥

---

१ मनुष्यो, मनुष्योंके काम-वर्षक अग्निके लिये स्तुति प्रेरित करो । वह हमें शत्रुके हाथसे बचावें ।

२ अग्नि अत्यन्त दूर देशसे आकाशको पार करके आये हैं । वह हमें शत्रुके हाथसे बचावें ।

३ वृष्टि-वर्षक अग्नि उज्ज्वल शिखाके द्वारा राक्षसोंका बध करते हैं । वह हमें शत्रुके हाथसे बचावें ।

४ वह सारे भुवनोंका, पृथक्-पृथक् रूपसे, निरीक्षण करते हैं—मिलित भावसे भी पर्यवेक्षण करते हैं । वह हमें शत्रुके हाथसे बचावें ।

५ उन अग्निने द्युलोकके उस पारमें उज्ज्वल मूर्त्तिमें जन्म ग्रहण किया है । वह हमें शत्रुके हाथसे बचावें ।

१ पुरोहित-यजमानो, ज्ञानी अग्निको प्रज्वलित करो । वह चतुर्दिग्व्यापी और अन्नवान् है । वह आकर कुशपर बैठें ।

२ बुद्धिमान् यजमान अग्निके पुत्र हैं । अग्नि वृष्ट-वारिका सेचन करते हैं । इनके लिये मैं विस्तृत और शोभन स्तुति प्रेरित करता हूं ।

३ अग्नि अपनी काली, कराली आदि रुचिकर शिखाओंके द्वारा देवोंके पास हवि ले जाते हैं । वह उनके साथ हमारे यज्ञमें पधारें ।

## १८९ सूक्त

सूर्य वा सार्पराज्ञी देवता। सार्पराज्ञी ऋषिका। गायत्री छन्द।

आयं गौः पृश्निरक्रमीदसदन्मातरं पुरः। पितरञ्च प्रयन्त्स्वः ॥१॥
अन्तश्चरति रोचनास्य प्राणादपानती। व्यख्यन्महिषो दिवम् ॥२॥
त्रिंशद्धाम वि राजति वाक् पतङ्गाय धीयते। प्रति वस्तोरह द्युभिः ॥३॥

## १९० सूक्त

सृष्टि देवता। मधुच्छन्दाके पुत्र अघमर्षण ऋषि। अनुष्टुप् छन्द।

ऋतं च सत्यं चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत।
ततो रात्र्यजायत ततः समुद्रो अर्णवः ॥१॥
समुद्रादर्णवादधिसंवत्सरो अजायत।
अहोरात्राणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी ॥२॥
सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत्।
दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः ॥३॥

---

१ गतिपरायण और तेजस्वी सूर्य उदयाचलको प्राप्त करके अपनी माता पूर्व दिशाका आलिङ्गन करते हैं। अनन्तर वह अपने पिता आकाशकी ओर जाते हैं।

२ इनकी देहमें दीप्ति विचरण करती है। वह दीप्ति इनके प्राणके बीचसे निकल कर आ रही है। महान् होकर इन्होंने आकाशको व्याप्त किया।

३ सूर्यके तीस स्थान (मुहूर्त =दो दण्ड) शोभा पाते हैं। गतिपरायण सूर्यके लिये स्तुति उच्चारित की जा रही है। वह प्रतिदिन अपनी किरणोंसे विभूषित होते हैं।

१ प्रज्वलित तपस्यासे यज्ञ और सत्य उत्पन्न हुए। अनन्तर दिन-रात्रि उत्पन्न हुए और इसके अनन्तर जलसे पूर्ण समुद्रकी उत्पत्ति हुई।

२ जल-पूर्ण समुद्रसे संवत्सर उत्पन्न हुआ। ईश्वर दिन-रात्रिको बनाते हैं। निमिष आदि-वाले सारे संसारके वह स्वामी हैं।

३ पूर्व कालके अनुसार ही ईश्वरने सूर्य, चन्द्रमा, सुखकर स्वर्ग, पृथिवी और अन्तरिक्षको बनाया।

## १९१ सूक्त

प्रथमके अग्नि और शेषके संज्ञान (ऐकमत्य) देवता । संवनन ऋषि । अनुष्टुप् और त्रिष्टुप् छन्द।

संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ ।
इलस्पदे समिध्यसे स नो वसून्या भर ॥१॥

संगच्छध्वं संवदध्वं संवो मनांसि जानताम् ।
देवा भागं यथा पूर्वे सञ्जानाना उपासते ॥२॥

समानो मन्त्रः समितिः समानी समानं मनः सहचित्तमेषाम् ।
समानं मन्त्रमभिमन्त्रये वः समानेन वो हविषा जुहोमि ॥३॥

समानी व आकूतिः समाना हृदयानि वः ।
समानमस्तु वो मनो यथा वः सुसहासति ॥४॥



१ अग्नि, तुम कामवर्षक और प्रभु हो। तुम विशेष रूपसे प्राणियोंमें मिश्रित हो। तुम यज्ञ-वेदीपर जलते हो। हमें धन दो।

२ स्तोताओ, तुम मिलित होओ, एक साथ होकर स्तोत्र पढ़ो और तुम लोगोंका मन एकसा हो। जैसे प्राचीन देवता, एक-मत होकर, अपना हविर्भाग स्वीकार करते हैं, वैसे ही तुम लोग भी, एक-मत होकर, धनादि ग्रहण करो।

३ इन पुरोहितोंकी स्तुति एकसी हो, इनका आगमन एक साथ हो और इनके मन (अन्तःकरण) तथा चित्त (विचारजन्य ज्ञान) एकविध हों। पुरोहितो, मैं तुम्हें एक ही मन्त्रसे मन्त्रित (संस्कृत) करता हूं और तुम्हारा, साधारण हविसे, हवन करता हूं।

४ यजमान-पुरोहितो, तुम्हारा अध्यवसाय एक हो, तुम्हारे हृदय एक हों और तुम्हारा अन्तःकरण (मन) एक हो। तुम लोगोंका सम्पूर्ण रूपसे संघटन हो।

# अष्टम अष्टक समाप्त

## सरल-हिन्दी-टीका-सहित ऋग्वेदसंहिता समाप्त

ओं तत् सत्

